**दोषगुणालङ्काराः वक्ष्यन्ते क्वापीत्यनेनैतदाह यत्सर्वत्र सालङ्कारौ, क्वचित्तु स्फुटलङ्कारविरहेऽपि न काव्यत्वहानिः। यथा—**

की है और 'न्यक्कारो ह्ययमेव' इत्यादि ध्वनि-काव्य में 'विधेयाविमर्श' दोष दिखाकर ऐसा सिद्ध किया है कि इस विशेषण के कारण या तो काव्य का क्षेत्र नहीं के बराबर हो जायगा या बहुत संकीर्ण हो जायगा। 'न्यक्कारो ह्ययम्' इत्यादि काव्य को मम्मट ने तो नहीं किन्तु ध्वनि-तत्त्ववेत्ता आनन्दवर्द्धन ने 'ध्वनि'-काव्य का एक सुन्दर उदाहरण माना है। अभिनवगुप्तपादाचार्य इस ध्वनि-काव्य की ध्वन्यात्मकता का बड़े मनोयोग से विश्लेषण भी कर चुके हैं। इसमें 'विधेयाविमर्श' दोष का दर्शन साहित्यदर्पणकार ने किया है। यद्यपि उनकी युक्ति संगत है किन्तु सर्वथा उचित नहीं। कारण यह है कि यहां वक्ता क्रोधान्ध रावण की अविमृश्यकारिता की अभिव्यक्ति इस विधेयाविमर्श दोष के सद्भाव में और भी उत्कट रूप से अभिप्रेत है। आचार्य मम्मट की कारिका (७।८१)-वक्त्राद्यौचित्यवशाद्दोषोऽपि गुणः क्वचित्क्वचिन्नोभौ-इस प्रकार की रचना में दोष के सद्भाव को भी गुण ही सिद्ध करती है जो ध्वनि-सम्प्रदाय की एक आवश्यक मान्यता है।

'सगुणौ' विशेषण की उपयोगिता यह है कि इसके द्वारा निर्गुण शब्द और अर्थ को काव्य के लिये अनुपयुक्त बताया गया है। यद्यपि आचार्य मम्मट के अनुसार माधुर्य, ओज और प्रसाद गुण रसनिष्ठ हैं और इन्हें शब्द और अर्थ का गुण नहीं माना जा सकता क्योंकि ये रसस्याङ्गिनो धर्माः'—(प्र. ८७) इत्यादि का यही तात्पर्य है किन्तु यहां इन गुणों को शब्द और अर्थ का गुण जिस दृष्टि से बताया गया है वह यह है—साक्षात् तो गुण रस के धर्म हैं किन्तु परम्परया इन्हें शब्द और अर्थ का भी धर्म इसलिये मान लिया गया है कि रस का अभिव्यञ्जन शब्द और अर्थ के द्वारा ही संभव है। इसीलिये (उल्लास ७, का. ९५) कहा गया है—

**'गुणवृत्त्या पुनस्तेषां वृत्तिः शब्दार्थयोर्मता'।**

अर्थात् गुणों का शब्द और अर्थ का होना मुख्यतः नहीं अपितु उपचारतः सिद्ध होता है। काव्यप्रकाश की 'प्रदीप' व्याख्या इसीलिये कहती है—'गुणस्य रसनिष्ठत्वेऽपि तद्व्यञ्जकपरं गुणपदम्।' अर्थात् यहां 'सगुणौ शब्दार्थौ' का अभिप्राय गुणाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ है।

साहित्यदर्पणकार इस विशेषण पर भी आक्षेप करते हैं। इनके अनुसार 'सगुणौ' का अभिप्राय यदि अन्ततोगत्वा 'गुणाभिव्यञ्जकौ' ही माना जाय क्योंकि और कुछ तो हो नहीं सकता, तब भी इसे यहाँ 'शब्दार्थौ' का विशेषण बनाना इसलिये अनुचित है कि गुणाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ काव्य के उत्कर्षाधायक भले ही हों किन्तु काव्य के स्वरूपाधायक नहीं हो सकते। इस सम्बन्ध में आचार्य मम्मट का सम्प्रदाय यह मानता है कि वस्तुतः काव्यस्वरूप की निष्पत्ति भी गुणाभिव्यञ्जक शब्दार्थ की अपेक्षा करती है क्योंकि ऐसी संभावना नहीं हो सकती कि रसरूप आत्मतत्त्व तो हो और गुण न हों। और जहाँ रस की सत्ता नहीं, केवल गुणाभिव्यञ्जक से प्रतीत होने वाले शब्द और अर्थ ही हैं वहां तो काव्य भी उपचारतः ही माना जाता है—मुख्यतः नहीं।

'अनलङ्कृती पुनः क्वापि' का अभिप्राय यह है कि शब्द और अर्थ, जो काव्य कहे जाते हैं अलङ्कृत हों किन्तु इस बात को सीधे न कह कर इस प्रकार कहने का तात्पर्य यह है कि ऐसी शब्दार्थ रचनायें भी काव्य मानी जांय जिनमें स्पष्टरूप से किसी अलङ्कार-योजना के न होने पर भी काव्य के सौन्दर्य का अनुभव हुआ करता है। अलङ्कार के न होने पर भी काव्य-सौन्दर्य का होना असंभव नहीं अपितु सभव है। क्योंकि काव्य-तत्त्व तो रसभावादि की अभिव्यक्ति है।

अनुवाद—**(काव्य कहे जाने वाले शब्द और अर्थ के) दोष, गुण और अलङ्कार का विवेचन आगे किया जायगा। ('अनलङ्कृती पुनः क्वापि' में) 'क्वापि' अर्थात् कहीं २ पर (अनलङ्कृत भी शब्द और अर्थ) का अभिप्राय यह है कि यथासंभव तो शब्द और अर्थ सर्वत्र अलङ्कृत हों किन्तु यदि कहीं स्पष्टरूप से कोई अलङ्कार न भी हो तो भी वहां (रसादि के होने से) काव्यत्व में कोई क्षति नहीं हुआ करती। जैसे कि इसी रचना अर्थात्—**

यः कौमारहरः स एव हि वरस्ता एव चैत्रक्षपा-
स्ते चोन्मीलितमालतीसुरभयः प्रौढाः कदम्बानिलाः ।
सा चैवास्मि तथापि तत्र सुरतव्यापारलीलाविधौ
रेवारोधसि वेतसीतरुतले चेतः समुत्कण्ठते ॥ १ ॥

अत्र स्फुटो न कश्चिदलङ्कारः रसस्य च प्राधान्यान्नालङ्कारता ॥

'पता नहीं कि जब कि पति भी वही, जो कुमारीपन से ही हमें प्यार करता रहा; वसन्त की रातें भी वही, जो पहले हो चुकी हैं; खिली हुई वासन्तिकलताओं की सुगन्धवाली चारों ओर बहती हुई उन्मादक हवायें भी वे हीं, जो पहले हुआ करती थीं और मैं भी वही, कोई दूसरी नहीं, तब भी क्यों कर यह मन नर्मदा के उस तीर पर वेत की उस झाड़ी के नीचे, रति की उन उन लीलाओं और क्रीडाओं के लिए रह रह कर व्याकुल हो उठता है।' में। यहां अलङ्कार तो स्पष्टतया कोई भी नहीं प्रतीत होता। यहां रस तो अवश्य है किन्तु उसे भला अलङ्कार कैसे कहा जाय क्योंकि वही तो यहां मुख्य-सारतत्त्व है।

**टिप्पणी**—(क) आचार्य मम्मट के इस काव्य-लक्षण में 'शब्दार्थौ' के विशेषण 'अनलंकृती पुनः क्वापि' की भी साहित्यदर्पणकार ने कटु आलोचना की है। साहित्यदर्पणकार का कहना यह है कि—अलङ्कृत शब्द और अर्थ काव्य के स्वरूप में नहीं अपितु काव्य के उत्कर्ष में आवश्यक है। काव्य के प्राचीन विवेचकों की भी यही मान्यता है जैसा कि कहा गया है—**'काव्यस्य शब्दार्थौ शरीरम्, रसादिश्चात्मा, गुणाः शौर्यादिवत्, दोषाः काणत्वादिवत्, रीतयोऽवयवसंस्थानविशेषवत्, अलङ्काराः कटककुण्डलादिवत्।'** साथ ही साथ 'अनलङ्कृती पुनः क्वापि' का 'यः कौमारहरः' इत्यादि से निदर्शन भी युक्तियुक्त नहीं क्योंकि यहां 'विभावना' और 'विशेषोक्ति'मूलक सन्देहसंकरालङ्कार की प्रतीति स्पष्ट है। इस सम्बन्ध में काव्यप्रकाशकार के समर्थकों का यह मत है—यद्यपि 'यः कौमारहरः' इत्यादि रचना ऐसी है जिसमें एक दृष्टि से 'विभावना' और दूसरी दृष्टि से 'विशेषोक्ति' अलङ्कार की झलक देखी जा सकती है किन्तु यह इतनी अस्पष्ट है कि इस पर कोई विशेष ध्यान दिया ही नहीं जा सकता। 'विभावना' अलङ्कार की सम्भावना यहां इस प्रकार हो सकती है—'विभावना' कहते हैं—'कारणाभावेऽपि कार्योत्पत्तिवचनम्' को अर्थात् कारण के न होने पर भी कार्य के होने के वर्णन-वैचित्र्य को। यहां पर नायिका की उत्कण्ठा के कारणों जैसे कि पति के संग-सुखादि के अनुपभोग के न होने पर भी उत्कण्ठा-रूप कार्य का वर्णन किया गया है। इसी प्रकार 'विशेषोक्ति' अलङ्कार, जिसमें कारण के होने पर भी कार्य के न होने का वर्णन-वैचित्र्य दिखायी दिया करता है, (कारणसत्त्वेऽपि कार्याभावकथनं विशेषोक्तिः) भी एक प्रकार से यहां प्रतीत हो सकता है क्योंकि कवि ने यहां पति के संग-सुखादि के उपभोगरूप कारणों के होने पर भी उनके कार्य अर्थात् नायिका के मन की अनुत्कण्ठा के न होने का ही वर्णन किया है यह सब चमत्कार यहां होने पर भी यह तो निश्चित ही है कि कवि के मन में यहां न तो विभावना की ही विवक्षा है और न 'विशेषोक्ति' की ही। क्योंकि यदि 'विभावना' से कवि का अभिप्राय रहता तो उत्कण्ठारूप कार्य के कारणों का अभाव किसी ऐसे शब्द द्वारा बताया गया होता जो स्पष्टतया अभाव का वाचक हो। किन्तु ऐसा यहां कहां! यहां तो उत्कण्ठा के कारणों का अभाव शब्द-प्रतिपाद्य नहीं अपि तु अर्थ-लभ्य है। यही बात 'विशेषोक्ति' के सम्बन्ध में भी है क्योंकि यहां 'चेतः समुत्कण्ठते' (मन उत्कण्ठित हो उठता है) कहा गया है न कि 'चेतोऽनुत्कठितं न' (मन अनुत्कण्ठित रहे, ऐसा नहीं)। 'विशेषोक्ति' के अभिप्रेत होने पर तो स्पष्ट रूप से अनुत्कण्ठारूप कार्य के अभाव का वर्णन किया जाता। अब जब कि ये दोनों अलङ्कार यहां अस्पष्ट हैं क्योंकि कवि की विवक्षा से बाहर हैं तब इनके आधार पर सन्देह संकर अलङ्कार की भी प्रतीति कैसे स्पष्ट मानली जाय!

(ख) मम्मट ने शब्दार्थ-रचना के स्पष्टतया अलङ्कृत न प्रतीत होने पर भी काव्यत्व की प्रतीति का जो यह उदाहरण दिया है वह बहुत सुन्दर और युक्तियुक्त है। यहां कोई भी सहृदय

( काव्य के भेद )

तद्भेदान् क्रमेणाह—

( उत्तम अथवा ध्वनि काव्य )

**इदमुत्तममतिशयिनि व्यङ्ग्ये वाच्याद्ध्वनिर्बुधैः कथितः ॥ ४ ॥**

**इदमिति काव्यं बुधैर्वैयाकरणैः प्रधानभूतस्फोटरूपव्यङ्ग्यव्यञ्जकस्य शब्दस्य ध्वनिरिति व्यवहारः कृतः। ततस्तन्मतानुसारिभिरन्यैरपि न्यग्भावितवाच्यव्यङ्ग्यव्यञ्जनक्षमस्य शब्दार्थयुगलस्य।**

---

अलङ्कार की खोज करता नहीं प्रतीत होता अपि तु कवि के द्वारा चित्रित एक स्वाधीनपतिका नायिका की ऐसी मनःस्थिति के सौन्दर्य का दर्शन करता है जिसमें उसका अपने प्रियतम के प्रति आस्थाबन्ध पुराना होने पर भी निरन्तर नया और प्रगाढ़ होता दिखाई दे रहा है। यहां तो अभिलाष विप्रलम्भ श्रृङ्गार का आनन्द मिल रहा है, जिसके हाथ में इस रचना का काव्यत्व सुरक्षित है।

यहां 'सालङ्कारौ शब्दार्थौ' के बदले 'अनलङ्कृती पुनः कापि शब्दार्थौ' को स्थान देना वस्तुतः काव्य के वास्तविक रहस्य-रसभावादि का संकेत करना है। रसभावादि के अनुभव में 'काव्य' का अनुभव होता है, अलङ्कार के अनुभव में नहीं। रसभावादि की अभिव्यक्ति में यदि अलङ्कार सहायक हों तब तो अलंकृत शब्दार्थ-रचना एक विशेषता ही हुई किन्तु यदि शब्दार्थरचना के स्पष्टतया अलंकृत न होने पर भी रसास्वाद मिल गया तो 'काव्य' का अनुभव तो हो ही गया! अलङ्कार काव्य के लिये उतने आवश्यक नहीं, जितने रसभावादि हुआ करते हैं।

( ग ) मम्मट ने यहां प्राचीन आलङ्कारिकों की दृष्टि से 'रस' होने के कारण 'रसवत्' अलङ्कार की सम्भावना का भी स्पष्ट खण्डन किया है। मम्मट के काव्य-सम्प्रदाय में 'रसवत्' अलङ्कार की कोई मान्यता नहीं, क्योंकि 'रस' की प्रधानता होने पर तो उसे अलङ्कार कहना ही अनुचित है और यदि 'रस' वाच्य की अपेक्षा अप्रधान हुआ तब भी उसे 'चित्रकाव्य' की श्रेणी में नहीं, अपि तु 'गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य' की कोटि में ही स्थान मिलेगा।

अनुवाद—**अब काव्य के भेदों का विवेचन किया जाता है:—**

**वह काव्य 'उत्तम काव्य' होता है जिसमें वाच्यार्थ की अपेक्षा व्यङ्ग्यार्थ अधिक सुन्दर अथवा चमत्कारजनक हुआ करता है और जिसे काव्य-तत्त्वदर्शी लोग 'ध्वनि' काव्य कह चुके हैं।**

**टिप्पणी—**आचार्य मम्मट का काव्य-स्वरूप और प्रकार-निरूपण आनन्दवर्द्धनाचार्य और अभिनवगुप्तपादाचार्य की काव्य-समीक्षा का अनुसरण करता है। 'ध्वन्यालोक' में ध्वनिकाव्य को काव्यविशेष कहा गया है, जिस श्रेणी में वाल्मीकि, व्यास और कालिदास जैसे महाकवियों की रचनायें आती हैं। इस प्रकार के काव्य की विशेषता यह है—

**'यत्रार्थः शब्दो वा तमर्थमुपसर्जनी कृतस्वार्थौ।**
**व्यङ्क्तः काव्यविशेषः स ध्वनिरिति सूरिभिः कथितः॥** ( ध्वन्यालोक १।१३ )

अर्थात् ध्वनिकाव्य एक ऐसा विशिष्ट प्रकार का काव्य है जिसमें शब्द और अर्थ अपने अभिप्राय और स्वरूप को छिपाये हुये उस 'काव्यार्थ' को अभिव्यक्त किया करते हैं जो काव्य का परम रहस्य है।

अनुवाद—**यहां 'इदम्' का अभिप्राय 'काव्य' से है और 'ध्वनि' का ( सबसे पहला ) अभिप्राय उस 'शब्द' अथवा वर्ण-समुदाय से है, जैसा कि वैयाकरणों अथवा शब्द-तत्त्व ज्ञानियों के व्यवहार से सिद्ध है, जो ( आशुविनाशी क्रमिक वर्णों में ) प्रधानभूत स्फोट ( नित्य शब्द ) रूप व्यङ्ग्य का व्यञ्जक हुआ करता है। अब इन्हीं शब्ददार्शनिकों के अभिप्राय का अनुसरण करने वाले दूसरे ( अर्थात् आलङ्कारिक ) लोग जो 'ध्वनि'**

यथा—

निश्शेषच्युतचन्दनं स्तनतटं निर्मृष्टरागोऽधरो
नेत्रे दूरमनञ्जने पुलकिता तन्वी तवेयं तनुः।
मिथ्यावादिनि दूति बान्धवजनस्याज्ञातपीडागमे !
वापीं स्नातुमितो गताऽसि न पुनस्तस्याधमस्यान्तिकम् ॥ २ ॥

अत्र तदन्तिकमेव रन्तुं गताऽसीति प्राधान्येनाऽधमपदेन व्यज्यते।

---

शब्द का व्यवहार किया करते हैं वे उस 'शब्दार्थयुगल' अथवा 'काव्य के लिये जो कि एक ऐसे व्यङ्ग्यार्थ का अभिव्यञ्जक हुआ करता है जिससे वाच्यार्थ का महत्त्व दब जाया करता है। जैसे कि यही सूक्ति—

'अरी! झूठ बोलने वाली! मुझ जैसी सखी की पीडाओं को समझती हुई भी न समझने वाली! अरी दूती! तू तो यहां से नहाने गयी थी न! ये तुम्हारे स्तनों के किनारे, जिनका चन्दन बिलकुल चू गया! यह तुम्हारा अधर, जिसकी लाली इतनी धुल गयी! ये तुम्हारी आंखों की कोरें जिनमें अंजन की छूआछूत नहीं और यह तुम्हारी देह, इतनी कृश और इतनी प्रसन्न! भला तू उस नीच के पास क्योंकर जाने लगी।'
यहां पर वस्तुतः जो अर्थ है वह है—'तू तो उसी के साथ रतिक्रीडा करने गयी थी।' और यह अर्थ व्यङ्ग्य अर्थ है (न कि वाच्य) जिसमें 'अधम' पद विशेषतया व्यञ्जक है।

**टिप्पणी**—(क) यहां मम्मट ने ध्वनि-दर्शनाचार्य आनन्दवर्धन की इस मान्यता अर्थात्—
'प्रथमे हि विद्वांसो वैयाकरणाः व्याकरणमूलत्वात् सर्वविद्यानाम्। ते च श्रूयमाणेषु वर्णेषु ध्वनिरिति व्यवहरन्ति। तथैवान्यैस्तन्मतानुसारिभिः सूरिभिः काव्यतत्त्वार्थदर्शिभिर्वाच्यवाचकसंमिश्रः शब्दात्मा काव्यमिति व्यपदेश्यो व्यञ्जकत्वसाम्याद् ध्वनिरित्युक्तः।'
(ध्वन्यालोक, पृष्ठ ४७-४८ नि. सा.)

का बड़े मनोयोग से अनुसरण किया है। वैयाकरण लोग शब्द-जगत् के वैज्ञानिक हैं और हैं साथ ही साथ शब्द-तत्त्व-दार्शनिक। वैयाकरणों ने 'वर्णात्मक' शब्द को आशुविनाशी देखकर इससे व्यङ्ग्य ध्वन्यात्मक नित्य-शब्द की सत्ता की सिद्धि की है जिसे 'स्फोट' कहा है। 'स्फोट' इसलिये इसे कहा है कि अर्थ-प्रत्यायन इसी से संभव है (स्फुटयत्यर्थमिति स्फोटः)। वैयाकरणों का यह 'स्फोट' नित्यशाश्वत ब्रह्मस्वरूप है और यही वह तत्त्व है जिस पर समस्त प्रत्येय वस्तु का प्रत्यायन निर्भर है। 'स्फोट' के सम्बन्ध में वैयाकरणों की यह धारणा है—

**'इत्थं निष्कृष्यमाणं यच्छब्दतत्त्वं निरञ्जनम्। ब्रह्मैवेत्यक्षरं प्राहुस्तस्मै पूर्णात्मने नमः॥**
अर्थात् विनश्वर वर्णों में प्रकाशमान जो अविनश्वर शब्द-तत्त्व है वह वस्तुतः ब्रह्म है।
महान् शब्द-तत्त्ववेत्ता भर्तृहरि ने इस नित्य स्फोटरूप शब्द-तत्त्व के प्रकाशक क्षणिक एवं क्रमशः श्रूयमाण वर्णों को 'ध्वनि' कहा है—

**'प्रत्ययैरनुपाख्येयैः ग्रहणानुग्रहैस्तथा। ध्वनिप्रकाशिते शब्दे स्वरूपमवधार्यते॥'**
अर्थात् वर्णों अथवा ध्वनियों के द्वारा ही क्रमशः शब्द की स्पष्ट प्रतीति होती है जो कि यह क्रमशः श्रूयमाण वर्ण नहीं अपितु पूर्व पूर्व वर्णों के संस्कारों के साथ अन्तिम वर्ण के अनुभव से अभिव्यक्त शाश्वत शब्द-तत्त्व है।

(ख) अभिनवगुप्तपादाचार्य ने अपने 'ध्वन्यालोक-लोचन' में 'ध्वनि' का अभिप्राय केवल व्यञ्जक शब्दार्थयुगल अथवा 'काव्य' ही नहीं अपितु 'काव्यार्थ' और ध्वनि-व्यापार, भी लिया है और इन सभी अभिप्रायों में वैयाकरणों की मान्यता के आधार का भी स्पष्टीकरण किया है। किन्तु मम्मट यहां वैयाकरणों की ध्वनि-सम्बन्धी मान्यता को शब्दार्थ युगल अथवा 'काव्य' के लिये ध्वनि-शब्द के प्रयोग में ही स्वीकार करते हैं जो कि आनन्दवर्धनाचार्य की दृष्टि में है—**काव्यविशेषः स ध्वनिरिति सूरिभिः कथितः**—(ध्वन्यालोक १. १३)

( मध्यम अथवा गुणीभूत व्यङ्ग्यकाव्य )

## (३) अतादृशि गुणीभूतव्यङ्ग्यं व्यङ्ग्ये तु मध्यमम् ।

**अतादृशि वाच्यादनतिशायिनि । यथा—**

**ग्रामतरुणं तरुण्या नववञ्जुलमञ्जरीसनाथकरम् ।**
**पश्यन्त्या भवति मुहुर्नितरां मलिना मुखच्छाया ॥ ३ ॥**

**अत्र वञ्जुललतागृहे दत्तसङ्केता नागतेति व्यङ्ग्यं गुणीभूतं तदपेक्षया वाच्यस्यैव चमत्कारित्वात् ॥**

---

(ग) ध्वनि-काव्य की सर्वप्रथम यही विशेषता है कि इसमें वाच्यार्थ की अपेक्षा व्यङ्ग्यार्थ ही अधिक सुन्दर तथा चमत्कारक हुआ करता है। **'निःशेषच्युतचन्दनम्'** इत्यादि की रचना में ध्वनि-काव्य का स्वरूप स्पष्ट झलकता है। यहां वाच्यार्थ तो यही है कि एक नायिका अपनी दूती के व्यवहार से क्षुब्ध हो उसे झिड़कती है कि वह वापी-स्नान के लिये गयी थी न कि उसके प्रियतम के पास। किन्तु इस नायिका की मनःस्थिति और इसकी दूती की दशा का जो चित्र इसमें झलक रहा है उसके आधार पर जो काव्यार्थ निकलता है वह है इस नायिका का अपने प्रियतम की उपेक्षा और दूती के वापी-स्नान के बहाने तथा नायक के संग-साथ के उपभोग पर क्षोभ। अब इस व्यङ्ग्यार्थ में जो काव्य-सौन्दर्य है वह ऊपर के वाच्यार्थ में कहां ? मम्मट ने इसीलिये ऐसा कहा है कि ध्वनि-काव्य में वाच्यार्थ की स्थिति व्यङ्ग्यार्थ की महिमा से न्यग्भावित अथवा दबी-दबायी रहा करती है। वाच्य-वाचक-स्वरूप-मात्र से परिचित लोग भले ही इस व्यङ्ग्यार्थ का अनुभव न कर पावें किन्तु काव्य की भावना में उन्मुख व्यक्ति इसी की अनुभूति में आनन्द लेते हैं।

अनुवाद—**वह काव्य मध्यम काव्य है जिसमें व्यङ्ग्यार्थ वाच्यार्थ की अपेक्षा विशेष चमत्कारक नहीं होता और इसलिये जिसे 'गुणीभूत व्यङ्ग्य' काव्य कहा गया है।**

**टिप्पणी—**आचार्य आनन्दवर्धन और आचार्य अभिनवगुप्त की परिभाषा में जो 'गुणीभूत व्यङ्ग्य' काव्य है वही यहाँ मध्यम काव्य कहा गया है। ध्वनि-दर्शन के आचार्यों ने गुणीभूत व्यङ्ग्य काव्य की मध्यम काव्य संज्ञा नहीं रखी थी। मम्मट ने इसे मध्यम काव्य केवल व्यङ्ग्यार्थ के अप्राधान्य के कारण कहा है। ध्वनि-मर्मज्ञों की दृष्टि में 'गुणीभूत व्यङ्ग्य काव्य' कम चमत्कारक नहीं। इसे तो उन्होंने ध्वनि का ही निष्पन्द माना है—**ध्वनिनिष्पन्दरूपो द्वितीयोऽपि महाकविविषयोऽतिरमणीयो लक्षणीयः सहृदयैः** ( ध्वन्यालोक ३-३७ )। मम्मट ने ध्वन्याचार्यों के प्रथम प्रकार के 'काव्यविशेष' अथवा 'ध्वनिः' काव्य की उत्तम-काव्य संज्ञा रखी और उनके द्वितीय काव्य-प्रकार गुणीभूत व्यङ्ग्य का नाम 'मध्यम काव्य' रखा। यहाँ भी आनन्दवर्द्धनाचार्य की ही मान्यता—**'व्यङ्ग्यस्यार्थस्य प्राधान्ये ध्वनिसंज्ञितकाव्यप्रकारः गुणभावे तु गुणीभूतव्यङ्ग्यता'** ( ध्वन्यालोक ३-४२ ) प्रमाणरूप से पड़ी है।

अनुवाद—**यहां व्यङ्ग्यार्थ के वैसा न होने का अभिप्राय है उसका वाच्यार्थ से अधिक चमत्कारजनक न होना। जैसे कि यहां 'हाथ में नयी २ वञ्जुल-मञ्जरी को लेने वाले ग्राम के उस तरुण को देखती हुई इस तरुणी की वदन-कान्ति रह २ कर म्लान होती जा रही है।' जहां पर यह व्यङ्ग्यार्थ—अर्थात् वञ्जुल-निकुञ्ज में मिलने का अपने आप सङ्केत देकर भी यह वहां नहीं गयी—है अवश्य किन्तु गौणरूप से है क्योंकि इसकी अपेक्षा जो वाच्यार्थ है—अर्थात् मुखच्छाया का रह रहकर म्लान होना वही अधिक सुन्दर प्रतीत हो रहा है।**

**टिप्पणी—**(क) आचार्य मम्मट ने यहाँ मध्यम काव्य का वही उदाहरण दिया है जो कि रुद्रट

( अवर अथवा चित्र काव्य )

**(४) शब्दचित्रं वाच्यचित्रमव्यङ्ग्यं त्ववरं स्मृतम् ॥ ५ ॥**

के 'काव्यालङ्कार' में भावालङ्कार के उदाहरण के रूप में उद्धृत है। भावालङ्कार की परिभाषा रुद्रट ने यह दी है—

**'यस्य विकारः प्रभवन्नप्रतिबद्धेन हेतुना येन। गमयति तदभिप्रायं तत्प्रतिबन्धं च भावोऽसौ॥'**

( काव्यालङ्कार ७. ३८ )

अर्थात् अर्थालङ्कारों में 'वास्तव' अलङ्कार का प्रभेद भावालङ्कार वह अलङ्कार है जहाँ पर लौकिक कार्यकारण के नियम के बिना किसी अनुसरण के ही किसी विकार अर्थात् कार्य के द्वारा विकारवान् अर्थात् कारण की प्रतिपत्ति हो और इस प्रकार दोनों में परस्पर कार्यकारणभाव का भी अवगमन हो जाय। 'ग्रामतरुणम्' इत्यादि में यही अलङ्कार है क्योंकि यहाँ वञ्जुल मञ्जरी के दर्शन से मुख-मालिन्य का होना जो कि किसी भी लौकिक कार्यकारणभाव की मर्यादा से बाहर की बात है, स्पष्ट वर्णित है और इसके द्वारा सहृदय सामाजिक को जो बात प्रतीत होती है वह है ग्रामतरुण के द्वारा वञ्जुल-निकुञ्ज की मञ्जरी का प्रदर्शन और उससे वञ्जुल-निकुञ्ज में किसी कारणवश न पहुँच सकने वाली तरुणी की मनः पीड़ा।

मम्मट ने यहाँ यह उद्धरण मध्यम काव्य के उदाहरण के रूप में इसीलिये दिया है क्योंकि प्राचीन आलङ्कारिक भी इसमें एक प्रतीयमान अर्थ अथवा वाच्यार्थ भिन्न अर्थ का दर्शन कर चुके हैं और साथ ही साथ यह भी मान चुके हैं कि यह एक अलङ्कार है जो कि कवि की इस प्रकार की उक्ति का चमत्कार है।

(ख) ध्वनि-काव्य और गुणीभूत व्यङ्ग्य काव्य में जो अन्तर है वह है एक में व्यङ्ग्यार्थ के सौन्दर्य का अनुभव और दूसरे में व्यङ्ग्यार्थ गर्भित वाच्यार्थ की चमत्कारिता की प्रतीति। आनन्दवर्द्धनाचार्य इसलिये कह चुके हैं—

**'प्रकारोऽन्यो गुणीभूतव्यङ्ग्यः काव्यस्य दृश्यते। यत्र व्यङ्ग्यान्वये वाच्यचारुत्वं स्यात् प्रकर्षवत्॥'**

( ध्वन्यालोक ३. २५ )

'ध्वन्यालोक' और 'लोचन' की दृष्टि में ध्वनि काव्य और गुणीभूत व्यङ्ग्य काव्य में काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से कोई तारतम्य नहीं है। जो भी तारतम्य है वह व्यङ्ग्यार्थ के प्राधान्य और अप्राधान्य के कारण है। आनन्दवर्धन ने गुणीभूत व्यङ्ग्य काव्य की रमणीयता को सहर्ष स्वीकार किया है—

**'प्रसन्नगम्भीरपदाः काव्यबन्धाः सुखावहाः। यत्र तेषु प्रकारोऽयमेवं योज्यः सुमेधसा॥'**

( ध्वन्यालोक ३. ३६ )

और आचार्य अभिनवगुप्त ने इस प्रकार के काव्य के सौन्दर्य की भावना को सहृदयता की पहचान मानी है—

**'यस्त्वेतं प्रकारं तत्र योजयितुं न शक्तः स परमलीकसहृदयभावनामुकुलितलोचनोक्त्योपहसनीयः स्यात्।'** ( लोचन—पृष्ठ २०६ )

ध्वनि-दार्शनिकों की यह धारणा यद्यपि मम्मट से छिपी नहीं है किन्तु तब भी यहाँ ध्वनि काव्य और गुणीभूत व्यङ्ग्य काव्य में उत्तम और मध्यम काव्य के तारतम्य की कल्पना इसलिये की गयी है जिससे दोनों का स्वरूप-विवेक स्पष्टतया किया जा सके।

अनुवाद—**अवर ( अधम ) काव्य वह काव्य है जिसमें व्यङ्ग्यार्थ का अभाव रहा करता है और जिसे द्विविध चित्रकाव्य अर्थात् शब्द-चित्र-काव्य और अर्थ-चित्र-काव्य कहा गया है।**

**टिप्पणी**—मम्मट का 'अवर काव्य' आनन्दवर्द्धनाचार्य का 'चित्र-काव्य' है। 'चित्र-काव्य' की परिभाषा ( ध्वन्यालोक ३. ४२, ४३ ) यह है—

चित्रमिति गुणालङ्कारयुक्तम् । अव्यङ्ग्यमिति स्फुटप्रतीयमानार्थरहितम् । अवरमधमम् । यथा—

स्वच्छन्दोच्छलदच्छकच्छकुहरच्छातेतराम्बुच्छटा-
मूर्च्छन्मोहमहर्षिहर्षविहितस्नानाह्निकाह्नाय वः ।
भिद्यादुद्यदुदारदर्दुरदरीदीर्घादरिद्रद्रुम-
द्रोहोद्रेकमहोर्मिमेदुरमदामन्दाकिनीमन्दताम् ॥ ४ ॥

---

'प्रधानगुणभावाभ्यां व्यङ्ग्यस्यैवं व्यवस्थिते । काव्ये उभे ततोऽन्यद् यत्तच्चित्रमभिधीयते ॥ चित्रं शब्दार्थभेदेन द्विविधं च व्यवस्थितम् । तत्र किञ्चिच्छब्दचित्रं वाच्यचित्रमतः परम् ॥' अर्थात् व्यङ्ग्यार्थ के प्राधान्य और अप्राधान्य के आधार पर तो काव्य के दो भेद-ध्वनि और गुणीभूत व्यङ्ग्य सिद्ध ही है। अब इनसे सर्वथा भिन्न अर्थात् व्यङ्ग्यार्थ की विवक्षा से शून्य जो काव्य है वह 'चित्रकाव्य' है जिसमें शब्द-चित्रण और अर्थ-चित्रण के भेद होने से दो भेद हैं— पहला 'शब्दचित्र' काव्य और दूसरा 'अर्थचित्र' काव्य। आचार्य आनन्दवर्द्धन ने व्यङ्ग्यार्थ रहित काव्य का नाम चित्रकाव्य इसलिये रखा है क्योंकि इस प्रकार के काव्य में, काव्य के अन्तस्तत्त्व का अभाव रहा करता है। जो बात किसी चित्र में हुआ करती है अर्थात् किसी वस्तु की प्रतिकृति का लेखन न कि उसकी आत्मा का अभिव्यञ्जन, वही बात जिस काव्य में हो उसे चित्रकाव्य कहना चाहिये। आनन्दवर्द्धनाचार्य की स्पष्ट उक्ति है—

ततोऽन्यद्रसभावादितात्पर्यरहितं व्यङ्ग्यार्थविशेषप्रकाशनशक्तिशून्यं च काव्यं केवल-वाच्यवाचकवैचित्र्यमात्राश्रयेणोपनिबद्धमालेख्यप्रख्यं यदाभासते तच्चित्रम् ।'

अर्थात् चित्रकाव्य में न तो रसभावादि का कोई रहस्य विवक्षित रहा करता है और न किसी व्यङ्ग्य विशेष के प्रकाशन का सामर्थ्य। वह तो केवल शब्द-वैचित्र्य और अर्थ-वैचित्र्य मात्र के आधार पर चित्र की भाँति रचा जाया करता है।

आनन्दवर्द्धनाचार्य इस प्रकार के काव्य को काव्य नहीं अपितु काव्य का अनुकरण मानते हैं— **'न तन्मुख्यं काव्यम् । काव्यानुकारो ह्यसौ—**( ध्वन्यालोक पृष्ठ २२० नि. सा. )।' चित्र काव्य की स्वरूप-व्यवस्था आचार्य आनन्दवर्द्धन की दृष्टि में ऐसी समझी जानी चाहिये—

**'रसभावादिविषयविवक्षाविरहे सति । अलङ्कारनिबन्धो यः स चित्रविषयो मतः ॥ रसादिषु विवक्षा तु स्यात्तात्पर्यवती यदा । तदा नास्त्येव तत्काव्यं ध्वनेर्यत्तु न गोचरः ॥'**

अर्थात् वह सभी अलङ्कार-योजना जिसकी विश्रान्ति रसभावादिरूप काव्य-रहस्य में नहीं हुआ करती चित्र-काव्य का विषय है। किन्तु यदि शब्द-वैचित्र्य अथवा अर्थ-वैचित्र्य में भी रस भावादि का ही अभिप्राय छिपा है तो उसे ध्वनि के अतिरिक्त और किस काव्य का विषय माना जायगा ?

अनुवाद—**यहां 'चित्र' का अभिप्राय है—गुणाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ तथा अलङ्कृत शब्द और अर्थ वाली रचना। इस काव्य के 'अव्यङ्ग्य' होने का अभिप्राय है। व्यङ्ग्यार्थ की स्फुट-प्रतीति से रहित होना। इसे 'अवर' कहते हैं क्योंकि यह काव्य की निकृष्ट कोटि है। जैसे कि यह रचना—'स्वच्छन्द रूप से उछल-उछल कर दोनों ओर के कच्छ-कुहरों ( किनारों के गड्ढों ) में प्रबल वेग से प्रवेश करने वाली स्वच्छ जलधार की छटा से नष्ट मोह महर्षिवृन्द के सहर्ष स्नान और आह्निक की एक मात्र साधिका, जहां तहां दीख पड़ने वाले दर्दुर-वृन्द ( मेढकों ) से भरी बड़ी-बड़ी दरारों के समीपस्थ लहलहाते बड़े-बड़े वृक्षों के उखाड़ने-पखाड़ने में निरन्तर निरत तरङ्ग भङ्ग से उन्मत्त किंवा उत्सिक्त भगवती भागीरथी हम-सबके पाप-सन्तापका प्रशमन और प्रमर्दन करती रहें।' और यह-**

विनिर्गतं मानदमात्ममन्दिराद्भवत्युपश्रुत्य यदृच्छयाऽपि यम् ।
ससंभ्रमेन्द्रद्रुतपातितार्गलानिमीलिताक्षीव भियाऽमरावती ॥ ५ ॥

इति काव्यप्रकाशे काव्यस्य प्रयोजनकारणस्वरूप-
विशेषवर्णनो नाम प्रथम उल्लासः ॥

**'जिस देव-मान-मर्दन ( दैत्यराज हयग्रीव ) का यों भी अपने राजप्रासाद के बाहर निकल पड़ना सुन लेने पर अमरावती—जिसके पुर द्वार की अर्गला भयभीत इन्द्र के द्वारा गिरा दी जाती है—ऐसी हो जाया करती है मानो आंखें बन्द किये पड़ी हो ।'**

**टिप्पणी—**( क ) आचार्य मम्मट का 'स्वच्छन्दोच्छलत्' इत्यादि उद्धरण शब्द चित्र काव्य का निदर्शन है। शब्द-चित्र का इसलिये कि यहाँ कवि स्वच्छन्द रूप से उछलते जल का चित्र 'छ' शब्द की अधिकाधिक श्रुतियों में खींच रहा है और महोर्मिओं की भयङ्करता की प्रतिकृति 'द' के बाद 'र' की अनवरत ध्वनिओं में दिखाता प्रतीत हो रहा है । यद्यपि यह कहा जा सकता है कि यहाँ कवि ने भगवती भागीरथी के प्रति अपना भक्ति-संरम्भ भी दिखाया है किन्तु इस भक्ति-संरम्भ में कवि की उतनी तन्मतया नहीं जितनी कि—शब्द-चित्रण के अपने विचित्र-कौशल के प्रदर्शन में है ।

( ख ) मम्मट ने 'विनिर्गतं मानदम्' इत्यादि को अर्थचित्र-काव्य के उदाहरण के रूप में उद्धृत किया है । यह रचना अर्थचित्र काव्य की रचना है क्योंकि यहाँ कवि की उत्सुकता एक मात्र 'अमरावती' को एक भय-निमीलित-नयना नायिका के रूप में चित्रित करने में है । यहाँ वीररस की विवक्षा तो असिद्ध ही है क्योंकि यहाँ इन्द्र का उत्साह नहीं अपितु इन्द्र-शत्रु दैत्यराज हयग्रीव का उत्साह वर्णित है । हाँ, 'वीररसाभास' यहाँ अवश्य माना जा सकता है किन्तु इसमें वह चमत्कार कहाँ जो कवि की उत्प्रेक्षा में है। यहाँ तो कवि का हृदय एक मात्र उत्प्रेक्षा में लगा हुआ है और इसलिये सहृदय सामाजिक भी अन्ततोगत्वा यहाँ अर्थ-चित्रण का ही अनुभव करते हैं ।

( ग ) चित्र-काव्य को अवर अथवा अधम काव्य मानने का यही अभिप्राय है कि इसकी रचना में महाकविओं की नहीं अपितु काव्य-रचना का अभ्यास करने वाले प्राथमिक कविओं की प्रवृत्ति विशेष जागरूक रहा करती है । आनन्दवर्द्धनाचार्य ने इसीलिये कहा है—

**'प्रथमिकानामभ्यासार्थिनां यदि परं चित्रेण व्यवहारः, प्राप्तपरिणतीनां तु ध्वनिरेव प्राधान्येन काव्यमिति स्थितमेतत् ।'**

**प्रथम उल्लास समाप्त**

# अथ द्वितीयोल्लासः

( काव्यगत-शब्दार्थ-स्वरूपनिरूपणात्मकः )

क्रमेण शब्दार्थयोः स्वरूपमाह—

( काव्यगत शब्द के तीन प्रकार )

**(५) स्याद्वाचको लाक्षणिकः शब्दोऽत्र व्यञ्जकस्त्रिधा ॥**

अत्रेति काव्ये। एषां स्वरूपं वक्ष्यते।

( काव्यगत अर्थ के तीन प्रकार )

**(६) वाच्यादयस्तदर्थाः स्युः—**

वाच्य-लक्ष्य-व्यङ्ग्याः।

( वाक्यार्थ-रूप अर्थ तात्पर्यार्थ-पदार्थभिन्न अर्थ )

**(७)--तात्पर्योऽर्थोऽपि केषुचित् ॥ ६ ॥**

( अभिहितान्वयवाद और तात्पर्यार्थरूप वाक्यार्थ )

आकाङ्क्षा-योग्यता-सन्निधिवशाद्वक्ष्यमाणस्वरूपाणां पदार्थानां समन्वये तात्पर्यार्थो विशेषवपुरपदार्थोऽपि वाक्यार्थः समुल्लसतीत्यभिहितान्वयवादिनां मतम्।

---

अनुवाद—( प्रथम उल्लास में 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि'—इस कारिका में, प्रतिपादित शब्दार्थरूप काव्य के लक्षण का अनुसरण करते हुये ) यहां क्रमशः शब्द-स्वरूप और अर्थ-स्वरूप का निरूपण किया जा रहा है।

काव्य में प्रयुक्त ( और साथ ही साथ प्रयोगयोग्य ) जो 'शब्द' है उसके तीन प्रकार हुआ करते हैं—१. वाचकरूप शब्द प्रकार, २. लाक्षणिकरूप शब्द प्रकार और ३. व्यञ्जकरूप शब्द प्रकार।

यहां ( कारिका में प्रयुक्त ) 'अत्र' 'यहां' इस पद का अभिप्राय है 'काव्य में' का। इन तीनों शब्द प्रकारों का जो स्वरूप है उसका विवेचन तो आगे किया ही जा रहा है।

इन त्रिविधरूप शब्दों अर्थात् वाचक, लाक्षणिक और व्यञ्जक शब्दों के जो क्रमशः त्रिविधरूप अर्थ हैं वे हैं—१. वाच्यार्थ, २. लक्ष्यार्थ और ३. व्यङ्ग्यार्थ।

यहां ( कारिका में ) 'वाच्यादिरूप अर्थों' से अभिप्राय है वाच्यार्थरूप, लक्ष्यार्थरूप और व्यङ्ग्यार्थरूप अर्थों से।

किन्तु कुछ शब्दतत्त्व किंवा अर्थतत्त्व वेत्ता लोगों ( जैसे कि अभिहितान्वयवादी भट्टमतानुयायी मीमांसकों ) के अनुसार पदार्थ के अतिरिक्त भी एक अर्थ हुआ करता है जिसे 'तात्पर्यार्थ' कहना उचित है।

इस 'तात्पर्यार्थ' को ( पदार्थ के अतिरिक्त ) एक पृथक् अर्थ प्रकार मानने वाले वे लोग हैं जिन्हें 'अभिहितान्वयवादी' कहा जाता है। इन 'अभिहितान्वयवादी' वाक्यविद् भट्टमतानुयायी मीमांसक ) लोगों की 'तात्पर्यार्थ' सम्बन्धी मान्यता का जो अभिप्राय है वह यह है—जिसे 'वाक्यार्थ कहना चाहिये वह 'पदार्थ' नहीं अपितु 'पदार्थ' से भिन्न एक अर्थ-प्रकार है जिसे 'तात्पर्यार्थ' कहते हैं। यह तात्पर्यार्थरूप वाक्यार्थ पदार्थों के-पदवृत्ति के विषयभूत अर्थों के-परस्पर सम्बद्ध होने के कारण और इसलिये परस्पर सम्बद्ध होने के कारण क्योंकि आकांक्षा ( पद-प्रयोग और पद-श्रवण से वक्ता और श्रोता के मन में अर्थबोधन और अर्थबोध की इच्छा ), योग्यता ( एक पदार्थ के दूसरे पदार्थ से निर्बाध सम्बन्ध की प्रतीति ) और आसत्ति ( परस्पर साकांक्ष पदों की एक बुद्ध्युपारूढता ) के

ही कारण तो पदों का समन्वय वाक्य और पदार्थों का समन्वय वाक्यार्थ बना करता है—प्रतीत हुआ करता है। अब जब कि वाक्यार्थरूप अर्थ तात्पर्यार्थ है—तब तो यह स्वयं सिद्ध है कि यह ऐसा अर्थ है जो एक विशेषरूप का अर्थ है-वाच्यार्थ से-पदवृत्ति विषयभूत अर्थ से विलक्षण अर्थ है। ( अभिप्राय यह है कि जब कोई भी वाक्य परस्पर साकांक्ष और योग्य तथा अव्यवहितरूप से उपस्थित पदों का समूह है तब वाक्यार्थ पृथक् पृथक् पदों का पृथक् पृथक् पदवृत्ति विषयभूत अर्थ तो होने से रहा। 'वाक्यार्थ' तो वस्तुतः पदार्थों का परस्पर अन्वित परस्पर संसृष्ट-अर्थ है और यह अन्वय-यह संसर्ग पदों की अभिधा वृत्ति का विषय नहीं, यह तो आकांक्षा, योग्यता और सन्निधि का सामर्थ्य है। उदाहरण के लिये यदि 'घटं करोति'—यही वाक्य लिया जाय तो यह स्पष्ट है कि 'घट' पद का अभिधा-वृत्तिविषयभूत तो 'घट' रूप ही अर्थ हुआ, 'अम्' प्रत्यय का अर्थ हुआ कर्मतारूप अर्थ और 'करोति' पद का कृति रूप अर्थ। किन्तु 'घट' पदार्थ और 'अम्' पदार्थ का संसर्ग ( घट वृत्ति कर्मता ) और 'घटम्' इस कर्मकारक रूप घट और 'करोति' इस क्रियारूप पदार्थ का संसर्ग ( घटवृत्तिकर्मत्वानुकूलकृति ) अभिधावृत्तिबोध्य कहां ? 'अभिधा' तो पदार्थ मात्र की उपस्थिति में ही समर्थ हुई। वाच्यार्थ से विलक्षण 'संसर्गता' रूप तात्पर्यार्थ भला अभिधा का विषय कैसे ? वाक्यार्थ भला वाच्यार्थ कहां ? वाक्यार्थ तो वस्तुतः 'तात्पर्यार्थ' है तात्पर्य-वृत्तिविषयभूत अर्थ है और पदार्थों के परस्पर संसर्ग के प्रत्यायन का जो निमित्त है वह है आकाङ्क्षा योग्यता और संनिधिरूप निमित्त।

**टिप्पणी**—यहां आचार्य मम्मट ने कुमारिलमतानुयायी मीमांसकों के जिस 'अभिहितान्वयवाद' का उल्लेख किया है उसके अनुसार पद की व्युत्पत्ति पदार्थ में हुआ करती है और जिसे 'वाक्यार्थ' कहते हैं वह पदार्थों का संसर्ग अथवा परस्पर अन्वय है जो अभिधा-बोध्य नहीं अपितु तात्पर्य-वृत्तिबोध्य हुआ करता है। यह 'तात्पर्यवृत्ति' वक्ता और श्रोता के बीच होने वाले वाक्य-व्यवहार में, पद के प्रयोग और श्रवण की अर्थ-बोधन किंवा अर्थ बोध-सम्बन्धी आकांक्षा, एक पद की दूसरे पद से आसत्ति ( समीपता ) और एक पद के अभिधेय अर्थ की दूसरे पद के अभिधेय अर्थ से सम्बद्ध होने की योग्यता-इस सामग्री से अनुमित एक शक्ति है जिसका कार्य है पदार्थों का संसर्ग-बोध अथवा अन्वय-बोध। 'अभिहितान्वयवाद' का अभिप्राय यही है कि वाक्यार्थ की प्रतिपत्ति पदार्थप्रतीति-पूर्वक ही हुआ करती है क्योंकि जब तक पदार्थ का बोध न हो तब तक वाक्यार्थ का बोध नहीं हो सकता। एक पदार्थ का रूप दूसरे पदार्थ के रूप से भिन्न हुआ करता है। किसी पद का अर्थ यदि जातिरूप अर्थ है तो किसी पद का अर्थ द्रव्यरूप अर्थ है; एक पद का अर्थ यदि गुण रूप अर्थ है तो दूसरे पद का अर्थ क्रिया रूप अर्थ है—इस प्रकार यह पदार्थ-विभाग तभी सम्भव है जब कि हमें यह पता चला करे कि वाक्य में प्रयुक्त अमुक पद का अर्थ अमुक है क्योंकि जहां वाक्य में एक से अधिक पद प्रयुक्त हुआ करते हैं और एक पद का अर्थ दूसरे पद के अर्थ से उपरक्त रहा करता है और जो वाक्यार्थ बोध होता है वह 'कदम्बाकार' संवलितरूप हुआ करता है, यह कैसे पहचाना जा सकता है कि किस पद का कौन अर्थ है ? और जब तक किसी पद से उसके अपने अर्थ का बोध न हो तब तक किसी वाक्य से कोई भी तो अर्थ निकल सकता है ? इस अव्यवस्था से छुटकारा पाने के लिये ही तो यह आवश्यक है कि शुद्ध पद का-वाक्य-विनिर्मुक्त पद का अर्थ जान लिया जाय जिससे वाक्यार्थ की प्रतीति समञ्जस हो सके। तभी तो पद और पदार्थ में 'औत्पत्तिक' स्वाभाविक अथवा नित्य सम्बन्ध जिसे 'वाच्यवाचकभाव' कहा करते हैं, माना गया है। यदि वाक्यार्थ में वाक्य की ही व्युत्पत्ति मानी जाय और पदार्थ की कोई चर्चा न की जाय तब यह कैसे सम्भव है कि एक सर्वथा नवीन वाक्य से उसके वाक्यार्थ की प्रतीति हो जाय ? यह तो पदार्थ-व्युत्पत्ति की महिमा है कि जिस किसी भी, नये अथवा पुराने, वाक्य का अर्थ-बोध सम्भव हुआ करता है। इसलिये वाक्यार्थ-बोध की दृष्टि से यही मानना आवश्यक है कि वाक्यबद्ध प्रत्येक पद अपने २ अर्थ का अभिधान किया करते हैं और पदों के द्वारा प्रतिपन्न अर्थ आकांक्षा—योग्यता और सन्निधि के कारण परस्पर संसृष्ट हुआ करते हैं—**'तस्मात् स एव ( अभिहिताना-**

( अन्विताभिधानवाद और वाच्यार्थरूप वाक्यार्थ )

वाच्य एव वाक्यार्थ इत्यन्विताभिधानवादिनः ।

मर्थानामन्वय एव ) श्रेयान्-पदेभ्यः प्रतिपन्नास्तावदर्थाः आकाङ्क्षासन्निधियोग्यत्ववशेन परस्परमभिसम्बध्यन्ते यो येनाकाङ्क्षितो यश्च सन्निहितो यश्च सम्बन्धुं योग्यः स तेन सम्बध्यते नाऽतोऽपरः''तदुक्तम्—पदानि हि स्वं स्वमर्थमभिधाय निवृत्तव्यापाराण्यथेदानी-मर्था अवगता वाक्यार्थं सम्पादयन्ति' ( न्यायमञ्जरी पृष्ठ ३६५ ) ।

अनुवाद—किन्तु दूसरे वाक्यविद् ( गुरुमतानुयायी मीमांसक ) लोग जिन्हें 'अन्विताभिधानवादी' कहा जाया करता है इस ( उपर्युक्त ) 'तात्पर्यार्थ' को 'वाक्यार्थ' नहीं माना करते । उनका वाक्यार्थ सम्बन्धी जो सिद्धान्त है, जिसे 'अन्विताभिधानवाद' कहा जाया करता है, वह यह है—

जिसे 'वाक्यार्थ' वाक्य का अर्थ-कहा जाया करता है वह वस्तुतः अभिधावृत्ति-विषय-भूत ही अर्थ है क्योंकि आकाङ्क्षादिवशात् स्वयं परस्परानुषक्त-स्वतः परस्पर संसृष्ट पदार्थ ही तो वाक्यार्थ है । जब कि पदवृत्तिविषयभूत अर्थ स्वभावतः परस्परानुषक्तरूप अर्थ है, तब संसर्ग-बोध में भी तो 'अभिधा' ही समर्थ है । पदार्थ से पदार्थ-संसर्ग को पृथक् करना और असंसृष्ट पदार्थ को अभिधावृत्तिविषय और संसर्ग को-अन्वय को-तात्पर्यवृत्तिविषय मानना एक अनावश्यक कल्पना है और कुछ नहीं ।

टिप्पणी—( क ) यहां आचार्य मम्मट ने प्रभाकरमतानुयायी मीमांसकों के जिस वाक्यार्थ-विषयक सिद्धान्त का सूक्ष्म संकेत किया है वह है 'अन्विताभिधानवाद' । इस 'अन्विताभिधानवाद' का अभिप्राय यह है कि—परस्पर अन्वित ही पदार्थ पदों द्वारा अभिहित हुआ करते हैं और इसीलिये पदों को वाक्यरूपमें प्रयुक्त किया जा सकता है । हमारा वाग् व्यवहार पृथक् पृथक् पदों से नहीं अपितु वाक्य से ही सम्भव है । इसीलिये यही मानता पड़ता है कि—

'अर्थप्रकरणप्राप्तपदार्थान्तरवेदने । पदं प्रयुज्यते यत्तद्वाक्यमेवोदितं भवेत् ॥
वक्ता वाक्यं प्रयुङ्क्ते च संसृष्टार्थविवक्षया । तथैव बुध्यते श्रोता तथैव च तटस्थितः ॥'

जैसा कि न्यायमञ्जरीकार का कहना है । जिसे वाक्य कहते हैं वह तो स्वभावतः एकार्थक-संसृष्टा-र्थक-पदसमूह का ही नाम है । इससे क्या सिद्ध होता है ? यही कि कोई भी पदार्थ शुद्ध पदार्थ नहीं अपितु उपरक्त पदार्थ है अर्थात् जब कि वाक्य में ही पदार्थ की प्रतीति हुआ करती है तब तो एक पद का अर्थ दूसरे पद के अर्थ से उपरक्त-संवलितरूप ही अर्थ हो सकता है, शुद्ध रूप कैसे ? एक पद का तो कोई प्रयोग करता नहीं । यदि कोई एक ही पद का प्रयोग करे तो उसका प्रयोजन भी तो कुछ नहीं हुआ करता ? प्रयोग तो वाक्य का ही हुआ करता है, इसलिये वाक्यान्तर्गत पद भी परस्पर अन्वित-परस्पर सम्बद्ध-अर्थ का ही अभिधान कर सकते हैं । पदों का अर्थ एक दूसरे से सर्वथा असंपृक्त अर्थ तो कभी भी नहीं हो सकता । अन्ततोगत्वा यही मानना आवश्यक है—

'व्यतिषक्तार्थबुद्धया हि व्यतिषङ्गोऽवगम्यते । अपरं तु न संसर्गप्रतीतेरस्ति कारणम् ।
न खल्वानय गां शुक्लां संसर्ग इति कथ्यते । व्यवहारे क्वचिद्वृद्धैः पदं संसर्गवाचकम् ॥'

जिससे 'तात्पर्यवृत्ति' की कल्पना निरर्थक सिद्ध हो जाती है ।

( ख ) आचार्य मम्मट ने उल्लेख तो प्रसक्तानुप्रसक्त्या दोनों वाक्यार्थ निषयक मीमांसक-मतों का किया है किन्तु उनका झुकाव 'अभिहितान्वयवाद' की ओर अधिक है—'अन्विताभिधानवाद' अभिधा के अतिरिक्त तात्पर्यवृत्ति को नहीं स्वीकार करता । व्यञ्जनावादी आचार्यों के लिये 'अभिधा' के अतिरिक्त 'तात्पर्यवृत्ति' की मान्यता स्वीकार्य है और इस सम्बन्ध में मम्मट का मत वस्तुतः न्यायमञ्जरीकार की इस उक्ति का अनुसरण करता प्रतीत होता है—

'अभिधात्री मताशक्तिः पदानां स्वार्थनिष्ठता । तेषां तात्पर्यशक्तिस्तु संसर्गावगमावधिः ॥
तेनान्विताभिधानं हि नास्माभिरिह मृष्यते । अन्वितप्रतिपत्तिस्तु बाढमभ्युपगम्यते ॥'

( न्यायमञ्जरी, पृष्ठ ३७२ )

( काव्यार्थ प्रतीति और उपर्युक्त त्रिविध शब्दों और त्रिविध अर्थों की व्यञ्जकता )

(८) सर्वेषां प्रायशोऽर्थानां व्यञ्जकत्वमपीष्यते ॥

( वाच्यरूप अर्थ से व्यङ्ग्यरूप काव्यार्थ की प्रतीति । वाच्यार्थ भी काव्य में व्यञ्जक )

तत्र वाच्यस्य यथा—

माए घरोवअरणं अज्ज हुणत्थि तिसाहिअं तुमए ।
ता भण किं करणिज्जं एमेअणबासरो ठाइ ॥ ६ ॥

( मातर्गृहोपकरणमद्य खलु नास्तीति साधितं त्वया ।
तद्भण किं करणीयमेवमेव न वासरः स्थायी ॥ ६ ॥ )

अत्र स्वैरविहारार्थिनीति व्यज्यते ।

( लक्ष्यरूप अर्थ से व्यङ्ग्यरूप अर्थ की प्रतीति । लक्ष्यार्थ भी काव्य में व्यञ्जक )

लक्ष्यस्य यथा—

साहेन्ती सहि सुहअं खणे[खणे दुम्मिआसि मज्झकए ।
सम्भावणेहकरणिज्जसरिसअं दाव विरइअं तुम ए ॥ ७ ॥

( साधयन्ती सखि ? सुभगं क्षणे क्षणे दूनासि मत्कृते ।
सद्भावस्नेहकरणीयसदृशकं तावद्विरचितं त्वया ॥ ७ ॥ )

अत्र मत्प्रियं रमयन्त्या त्वया शत्रुत्वमाचरितमिति लक्ष्यं तेन च कामुकविषयं सापरात्ववप्रकाशनं व्यङ्ग्यम् ।

---

ध्वनिवादी आचार्य 'तात्पर्यवृत्ति' से जो अभिप्राय लेते हैं वह लोचनकार की इस उक्ति अर्थात्—
'तदन्यथानुपपत्तिसहायार्थावबोधनशक्तिस्तात्पर्यशक्तिः' ( ध्वन्यालोक लोचन पृष्ठ ६२ ) में स्पष्ट है । महामीमांसक कुमारिलभट्ट के तन्त्रवार्तिक ( १।३।३० ) का यही अभिप्राय है जैसा कि इस श्लोक में जयन्त भट्ट ने प्रतिपादित किया है—

'पदात्प्रभृति या चैषा प्रज्ञा ज्ञातुर्विजृम्भते । पुष्पिता सा पदार्थेषु वाक्यार्थेषु फलिष्यति ॥'
( न्यायमञ्जरी, पृष्ठ ३७२ )

अनुवाद—**( काव्य-गत शब्द की व्यञ्जकता तो व्यञ्जक रूप शब्द की मान्यता से सिद्ध ही है और अभी-अभी बतायी जा चुकी है किन्तु ) अभी-अभी जिन तीन अर्थ-प्रकारों का निर्देश किया गया है वे भी यथास्थान किंवा यथासम्भव अपने से भिन्न, किसी अन्य चमत्कारपूर्ण अर्थ के प्रत्यायन के साधन हुआ करते हैं ( और उनका ऐसा होना काव्य का एक अपना सौन्दर्य और शास्त्रादि से एक अपना वैलक्षण्य ही है ) ।**

**वाच्यरूप अर्थ की व्यञ्जकता:—अरी मां ! तुम्हीं ने तो कहा था कि आज घर में कोई सामान नहीं है, तो तू ही बता क्या करूँ, घर का काम तो सब हो ही चुका है। जल्दी बता नहीं तो दिन ढलता जा रहा है !' यहां यह स्पष्ट है कि उपर्युक्त वाच्यरूप अर्थ एक व्यङ्ग्यरूप अर्थ का ( वक्तृवैशिष्ट्यरूप निमित्त से ) अभिव्यञ्जन कर रहा है और वह व्यङ्ग्यरूप अर्थ है यहां यह सब कहने वाली नायिका का स्वैर विहार के लिये—उपपति समागम के लिये—उत्कण्ठित होने का अर्थ।**

**टिप्पणी**—यहाँ जिस 'प्रियाभिसाररूप' अर्थ को अभिव्यङ्ग्यरूप से निर्दिष्ट किया गया है वह अर्थ यहाँ के वाक्यार्थ की प्रतीति के उपरान्त प्रतीत होता है न कि पहले अथवा साथ-साथ। यहाँ जो व्यञ्जन व्यापार है वह साक्षात् वाच्यरूप अर्थ का व्यापार है। इसे शब्द का व्यापार यहाँ इसलिये नहीं कहा जा सकता कि शब्द तो वाच्यार्थ-प्रत्यायन के बाद विरत-व्यापार हो रहा है । यह एक और बात है कि शब्द यहाँ के व्यञ्जकरूप वाच्यार्थ का सहायक अवश्य है ।

अनुवाद—**लक्ष्यरूप अर्थ की व्यञ्जकता यहां देखी जा सकती है—**

**'अरी सखी ! मेरे लिये उस सुन्दर युवा को मनाते-मनाते तू भी क्षण-क्षण में कितनी**

एक व्यङ्ग्यरूप अर्थ से दूसरे व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति-व्यङ्ग्यार्थ भी यथासम्भव काव्य में व्यञ्जक )

व्यङ्ग्यस्य यथा—

उअ णिच्चलणिप्पंदा भिसिणीपत्तम्मि रेहइ बलाआ।
णिम्मलमरगअभाअणपरिट्ठिआ सङ्खसुत्तिव्व ॥ ८ ॥

( पश्य निश्चलनिष्पन्दा बिसिनीपत्रे राजते बलाका।
निर्मलमरकतभाजनपरिस्थिता शङ्खशुक्तिरिव ॥ ८ ॥ )

अत्र निष्पन्दत्वेन आश्वस्तत्वं तेन च जनरहितत्वम्, अतः सङ्केतस्थानमेतदिति कयाचित्कञ्चित्प्रत्युच्यते। अथवा मिथ्या वदसि, न त्वमत्रागतोऽभूरिति व्यज्यते ॥

---

विह्वल हो उठती हो? अरी तू ने मेरे साथ जैसे सद्भाव, जैसे स्नेह और जैसी कर्तव्यनिष्ठा को निवाहा भला और कोई किसी के साथ क्या निवाहेगा?'

जहां, अपनी सखी को, अपने प्रियतम से फँसी जानने वाली नायिका की यह उक्ति, मुख्यार्थ में स्पष्टरूप से बाधित प्रतीत हो रही है और वैपरीत्यरूप सम्बन्ध से इसी लक्ष्यार्थ को दे रही है कि 'अरी दुष्टे! तू तो मेरे प्रियतम से ही फँस बैठी, तुझ सरीखी मेरी बुराई करने वाली भला और कोई कहां!' किन्तु यह लक्ष्यार्थ अपने आप में विश्रान्त नहीं, यह अन्ततोगत्वा एक व्यङ्ग्यरूप अर्थ का प्रत्यायक बन रहा है और जिस व्यङ्ग्यरूप अर्थ का प्रत्यायक बन रहा है वह है—यहां नायिका का अपने प्रेमी को, उसकी प्रेम-शठता के लिये कोसना।

**टिप्पणी**—उपर्युक्त सूक्ति में 'लक्ष्यार्थ'-'आपातरम्य अर्थ' के बाद एक 'व्यङ्ग्यार्थ' प्रतीत हो रहा है जो कि 'पर्यन्तरमणीय' अर्थ है। इस चमत्कारपूर्ण व्यङ्ग्यरूप अर्थ के प्रत्यायन का निमित्त यह लक्ष्यार्थ ही है और कुछ नहीं। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि जहाँ लक्ष्यार्थ व्यङ्ग्योन्मुख रहा करे वहाँ उसे 'व्यञ्जक' भी मानना पड़ेगा क्योंकि अन्यत्र तो ऐसा भी लक्ष्यार्थ हुआ करता है जो व्यञ्जकता-शून्य रहा करता है। इसीलिये तो ध्वनि-दार्शनिक आचार्य आनन्दवर्धन का यह कहना है—**'गुणवृत्तिर्हि व्यञ्जकत्वशून्यापि दृश्यते। व्यञ्जकत्वं च यथोक्तचारुत्वहेतुं व्यङ्ग्यं विना न व्यवतिष्ठते'**—( ध्वन्यालोक, तृतीय उद्योत पृष्ठ ४३३ ),

अनुवाद—**एक व्यङ्ग्यरूप अर्थ भी (काव्य में अपने से अधिक सुन्दर) किसी दूसरे व्यङ्ग्यार्थ का व्यञ्जक बन जाया करता है जैसे कि यहां ( अर्थात् गाथासप्तशती की इस सूक्ति में )—**

**'अरे प्रियतम! देखो तो कैसा सुन्दर दृश्य है—कमलिनी के पत्ते पर बैठी वह बलाका ( एक चिड़िया ) इतनी शान्त और इतनी निश्चिन्त लग रही है मानो किसी साफ नीलम की थाली में कोई शङ्ख की शुक्ति ( चन्दन आदि रखने की सितुही ) रक्खी दीख रही हो।'**

**जहां यह व्यङ्ग्यार्थ कि 'यही स्थान प्रेम मिलन का स्थान है', जैसा कि यहां नायिका अपने प्रेमी को बताना चाहती है, अन्तिम-पर्यन्तरमणीय व्यङ्ग्यार्थ है जिसकी अपेक्षा 'निर्जनता' का व्यङ्ग्यार्थ जो कि 'निष्पन्द' पद से व्यङ्ग्य 'निर्भयता' के अभिप्राय से अभिव्यक्त हो रहा है, वस्तुतः व्यञ्जकरूप से ही पड़ा प्रतीत हो रहा है। यहां यदि व्यङ्ग्य अर्थ का यह स्वरूप माना जाय, जिसमें कोई आपत्ति नहीं, कि 'तुम झूठ बोल रहे हो यहां मिलने का वादा करके भी तुम यहां न आये' क्योंकि सम्भव है यहां नायिका अपने प्रेमी को उलाहना दे रही हो, तब भी यह तो निश्चित ही है कि 'निष्पन्द' के 'निर्भयता' रूप व्यङ्ग्यार्थ से अभिव्यङ्ग्य 'निर्जनता' रूप व्यङ्ग्यार्थ इसके भी अभिव्यञ्जकरूप से ही उपस्थित है।**

( 'वाचक' शब्द-स्वरूप विवेचन )

वाचकादीनां क्रमेण स्वरूपमाह—

(६) साक्षात्सङ्केतितं योऽर्थमभिधत्ते स वाचकः ॥ ७ ॥

इहागृहीतसङ्केतस्य शब्दस्यार्थप्रतीतेरभावात्सङ्केतसहाय एव शब्दोऽर्थविशेषं प्रतिपादयतीति यस्य यत्राव्यवधानेन सङ्केतो गृह्यते स तस्य वाचकः ।

---

अनुवाद—अब शब्द के वाचक, लाक्षणिक और व्यञ्जक माने जाने का जो रहस्य है उसका क्रमशः उद्घाटन किया जा रहा है।

किसी शब्द को 'वाचक' कहने का यही अभिप्राय है कि वह शब्द एक ऐसे अर्थ का बोधक है जिसे साक्षात् संकेतित अर्थ कह सकते हैं अथवा यों कहिये कि वह शब्द ऐसे अर्थ का प्रतिपादक है जिस ( अर्थ ) का उस ( शब्द ) के साथ वाच्य-वाचक भाव रूप सम्बन्ध बिना किसी कष्ट-कल्पना के पता चला करता है।

यहां ( कारिका में ) 'वाचक' शब्द को 'साक्षात् संकेतित अर्थ के प्रतिपादक' कहने का जो अभिप्राय है वह यह है—'संकेत' कहते हैं एक प्रकार की मान्यता को अर्थात् इस शब्द का यह अर्थ है, इस अर्थ का प्रतिपादक यह शब्द है'—इस रूप की एक संविदा को। जब तक हमें इस संकेत' का—इस मान्यता अथवा संविदा का-पता न हो, तब तक हमें किसी भी शब्द से कोई भी अर्थ नहीं प्रतीत हो सकता ( और जिसे वाग् व्यवहार अथवा भाषा-प्रयोग कहते हैं वह एक कोलाहल-मात्र रह जायगा। ) हम शब्द का प्रयोग करते हैं और इसीलिये किया करते हैं कि जिसमें हमारा अभिप्राय-विशेष समझा-समझाया जा सके। किसी शब्द से किसी अर्थ-विशेष की प्रतीति तभी संभव है जब उस शब्द का उसके अर्थ के साथ वाच्यवाचकभावरूप सङ्केत जान लिया गया हो। यह 'संकेत' साक्षात् संकेत भी हो सकता है और असाक्षात् भी। अब वह शब्द जिसे 'वाचक' शब्द कहा जाता है इसीलिये ऐसा कहा जाता है क्योंकि उसका उसके अर्थ के साथ ऐसा संकेत रहा करता है जिसे 'साक्षात्' अथवा 'अव्यवहित संकेत' के रूप में जाना जाया करता है।

**टिप्पणी**—(क) शब्द श्रवण से अर्थ-सम्प्रत्यय के होने का विचार एक दार्शनिक विचार है। आचार्य मम्मट ने काव्य-रसिकों के लिये इस दार्शनिक विचार की अभिज्ञता आवश्यक मानी है क्योंकि विना इस दार्शनिक-विचार-परिचय के कवि-कला और उसकी कृति की विशेषता-क्योंकि काव्य तो शब्दार्थ युगल है—ठीक ठीक नहीं पहचानी जा सकती। शाब्दबोध अथवा वाक्यार्थज्ञान को यदि फल माना जाय क्योंकि शाब्द व्यवहार का और क्या प्रयोजन ! तब 'पदज्ञान' को उसका असाधारण कारण, 'पदार्थज्ञान' को पदज्ञान रूप असाधारण कारण का व्यापार और 'शक्ति-ग्रह' को सहकारिकारण मानना ही पड़ेगा। 'शक्ति' का अभिप्राय है ईश्वरेच्छारूप संकेत का ( प्राचीन न्यायमत में ) और संकेत मात्र का ( नव्यन्यायमत में )। पद का पदार्थ के साथ जो सम्बन्ध है वही शक्ति है। इस 'शक्ति' को 'संकेत' इसलिये कहा जाता है कि इसका अभिप्राय यही है कि अमुक पद का अमुक अर्थ है और ऐसा इसलिये है कि सृष्टिकर्ता की यही इच्छा है अथवा मनुष्य समाज की भाषा-सम्बन्धी यही संविदा या मान्यता है। यह इच्छा अथवा संकेतरूप वृत्ति या तो इस रूप की है कि 'यह पद इस अर्थ का बोधक है' या इस रूप की, कि इस पद से यह अर्थ समझा जाय' या इस रूप की भी कि 'इस पद से ऐसा अर्थ-बोध हो'। निष्कर्ष यह रहा कि यह संकेत शब्द और अर्थ में वाच्यवाचकभावरूप सम्बन्ध का अभिप्राय रखता है। वैशेषिक दर्शन ( ७. २. २० ) का यह सूत्र—**सामयिकः शब्दादर्थसम्प्रत्ययः**' इसी बात को प्रमाणित करता है कि किसी शब्द से उसकी जो अर्थ-प्रतीति है वह 'सामयिक' है, सांकेतित है। न्यायदर्शन का यह सूत्र'( २. १. ५५ )—**'न सामयिकत्वाच्छब्दार्थसम्प्रत्ययस्य'** भी इसी बात को पुष्ट करता है कि शब्द से अर्थज्ञान **'समय'** अथवा 'संकेत' के ही अधीन है। न्यायमञ्जरीकार

( संकेतित अर्थ व्याकरण-दर्शन में चतुर्विधः मीमांसा दर्शन में एकविध )

**(१०) सङ्केतितश्चतुर्भेदो जात्यादिर्जातिरेव वा।**

जयन्तभट्ट का इसीलिये यह कहना है—**'कोऽयं समयो नाम ? अभिधानाभिधेयनियमनियोगः समयः उच्यते'** ( न्यायमञ्जरी, पृष्ठ २२१ ) अर्थात् जिसे 'समय' अथवा 'संकेत' कहते हैं वह वाच्य-वाचक-भावरूप एक नियम है जिसका किसी शब्द और उसके अर्थ में घटित होना वाग्व्यवहार का सिद्धान्त है।

(ख) आधुनिक काव्यालोचनाविद् भी जो शब्द को एक प्रकार का प्रतीक ( Symbol ) मानते हैं, यही माना करते हैं कि किसी शब्द से उसके अर्थ का संप्रत्यय 'संकेतज्ञान' पर ही निर्भर है—

'Symbols can serve as intelligible records for the solitary individual only if he remembers the meanings which he has assigned to the symbols he had used; and they can be vehicles for inter-personal communication only if communicator and communicant can agree, by special arrangement or by a participation in a common heritage, on the meanings of the symbols to be employed, ( Greene: the Arts and the Art of criticism. )

अनुवाद—**'वाचक' रूप शब्द जिस 'संकेतित' अर्थ का अभिधायक हुआ करता है वह 'संकेतित अर्थ' चार प्रकार का है ( जैसा कि वैयाकरण मत है )—१. जातिरूप अर्थ, २. गुणरूप अर्थ, ३. क्रियारूप अर्थ और ४. यदृच्छा ( संज्ञा ) रूप अर्थ अथवा एक ही प्रकार का कहा जा सकता है ( जैसा कि मीमांसक मत है ) अर्थात् केवल जातिरूप अर्थ।**

**टिप्पणी**—(क) पद-वैज्ञानिक वैयाकरणों ने पदात्मक शब्द को चतुर्विध माना है—जाति-शब्द, गुणशब्द, द्रव्यशब्द और क्रियाशब्द। ( १ ) जातिशब्द—इन चतुर्विध वाचक शब्दों में 'जाति' शब्द से अभिप्राय उन शब्दों से है जो व्यक्तियों में अनुगत सामान्य के अभिधायक हुआ करते हैं। श्लोकवार्तिककार भट्टकुमारिल का इसीलिये कहना है—

**'जातिमेवाकृतिं प्राहुर्व्यक्तिराक्रियते यथा। सामान्यं तच्च पिण्डानामेकबुद्धिनिबन्धनम्॥**

जिसका अभिप्राय यही है कि 'गौ' शब्द किसी एक 'गोव्यक्ति' का वाचक नहीं अपितु 'गोत्व' जाति का वाचक है और यह 'गोत्व' है संसार भर में गोव्यक्ति-सामस्त्य में अनुगत सास्नादिरूप अन्य प्राणिविलक्षण एक सन्निवेश विशेष। जिस प्रकार शुक्लादिगुण अथवा चलनादि क्रिया से असम्बद्ध 'गौ' की प्रतीति असम्भव है उसी प्रकार 'गोत्व' रूप जाति से भी असम्बद्ध 'गौ' की प्रतीति असम्भव ही है। इसीलिये कहा भी गया है—

**'जायमानैव हि व्यक्तिर्जायते प्रतियोगिनी। एक एव हि कालोऽस्या जातेः सम्बन्धजन्मनोः॥'**
**यथा रूपाद्यसम्बद्धा न व्यक्तिरुपलभ्यते। तथैव जात्ययुक्तेति**·············॥

( २ ) गुणशब्द—गुणवाचक शब्द वे हैं जिनके संकेतित अर्थ 'गुण' रूप अर्थ हुआ करते हैं—

**'गुणैकनियतास्तावद्गन्धरूपरसादयः। गन्धत्वादिव्यवच्छिन्नगन्धादिगुणवाचिनः॥**
**तेषां न द्रव्यपर्यन्ता वृत्तिः क्वचन दृश्यते। न गन्धः पद्म इत्यस्ति सामानाधिकरण्यधीः॥'**

तात्पर्य यह है कि यदि 'गुण' और 'द्रव्य' एक रूप होते तब तो 'कमल' और 'सौरभ' शब्द पर्यायवाचक ही होते। किन्तु ऐसा कहाँ कि 'कमल' और 'सौरभ' समानार्थक हों ? 'कमल' पद यदि जातिवाचक पद है, तो 'सौरभ' पद गुणवाचक पद है। जातिवाचक पदों से गुणवाचक पदों का वैलक्षण्य तो प्रत्यक्ष सिद्ध है।

( ३ ) द्रव्य शब्द—'द्रव्य' शब्द से अभिप्राय 'व्यक्ति' वाचक शब्दों से है जिन्हें 'यदृच्छा' शब्द भी कहा जाता है—

**'एवं डित्थादिशब्दानां संज्ञात्वविदितात्मनाम्। अभिधेयस्य सामान्यशून्यत्वाद् व्यक्तिवाचिता॥**

( व्याकरण-दर्शन-सम्मत चतुर्विध सङ्केतित अर्थ-एक विश्लेषण )

यद्यप्यर्थक्रियाकारितया प्रवृत्तिनिवृत्तियोग्या व्यक्तिरेव, तथाऽप्यानन्त्याद्व्यभिचाराच्च तत्र सङ्केतः कर्तुं न युज्यत इति गौः शुक्लश्चलो डित्थ इत्यादीनां विषयविभागो न प्राप्नोतीति च तदुपाधावेव सङ्केतः।

उपाधिश्च द्विविधः—वस्तुधर्मो वक्तृयदृच्छासन्निवेशितश्च। वस्तुधर्मोऽपि द्विविधः-सिद्धः साध्यश्च। सिद्धोऽपि द्विविधः-पदार्थस्य प्राणप्रदो विशेषाधान-

---

( ४ ) क्रिया शब्द—क्रिया शब्द के दो प्रकार हैं—पहला धातुरूप निबन्धन और दूसरा घञादि निबन्धन—

'साध्यत्वेन क्रिया तत्र धातुरूपनिबन्धना। सिद्धभावस्तु यस्तस्याः स घञादि निबन्धनः॥'

( ख ) मीमांसकों की दृष्टि में सभी पद 'जाति' मात्र के ही अभिधायक हैं जैसा कि श्लोकवार्तिककार कुमारिलभट्ट की इस सूक्ति का स्पष्ट सङ्केत है—

'न च तत्तादृशं किञ्चिच्छब्दः शक्नोति भाषितुम्। सामान्यांशानपोद्धृत्य पदं सर्वं प्रवर्त्तते॥'

जिसका अभिप्राय यही है कि वाचक पद के लिये सामान्यरूप-अंश-निष्ठ होना आवश्यक है क्योंकि शब्द का अर्थ तो 'जाति' है न कि व्यक्ति आदि।

अनुवाद—वसे तो शब्दों का सङ्केतित अर्थ 'व्यक्ति' रूप ही अर्थ होना चाहिये, क्योंकि हमारा जीवन-व्यवहार 'व्यक्ति' रूप अर्थ से ही सम्बन्ध रखता है और हमारी प्रवृत्ति अथवा हमारी निवृत्ति का विषय भी 'व्यक्ति' रूप ही अर्थ है, किन्तु किसी शब्द और उसके 'व्यक्ति' रूप अर्थ में वाच्य-वाचक-भाव रूप संकेत मानने में तीन प्रकार की अड़चनें हैं—प्रथम वह, जिसे 'आनन्त्य' दोष कहते हैं जिसका अभिप्राय यह है कि संसार की वस्तु-व्यक्तियां जैसे कि गोव्यक्तियाँ ही जब कि इतनी अनन्त हैं, इतनी अगणित हैं कि एक समय उनका आकलन असम्भव है तब यह कैसे सम्भव है कि एक ही 'गो' शब्द अनन्त 'गो' रूप वस्तु-व्यक्तियों का वाचक हो जाय? दूसरी वह, जिसे 'व्यभिचार' रूप दोष कहते हैं जिसका तात्पर्य यह है कि जब कि एक 'गोव्यक्ति' को 'गो' शब्द का संकेतित अर्थ मान लिया जाय तब दूसरी अथवा तीसरी और इसी प्रकार अन्य समस्त 'गो' व्यक्तिओं के लिये उसी 'गो' शब्द का क्योंकर प्रयोग किया जा सके? और तीसरी वह, जिसे 'पदार्थ-विभाग-व्यवस्था का भञ्जनरूप' दोष कह सकते हैं जिसका अभिप्राय यह है कि जब कि शब्द का संकेतित अर्थ केवल 'व्यक्ति'रूप ही अर्थ हुआ करे, तब भाषा-शास्त्र और शब्दानुशासनशास्त्र की यह मान्यता कि वाग्व्यवहारोपयुक्त शब्दों की चार श्रेणियां हैं जिन्हें जातिवाचक जैसे कि 'गौः', गुणवाचक, जैसे कि शुक्लः, क्रियावाचक, जैसे कि 'चलः' और संज्ञा ( यदृच्छा ) वाचक जैसे कि 'डित्थः' कहा करते हैं, क्योंकर न निरर्थक हो जाय। ( क्योंकि जब कि 'गौः', 'शुक्लः', 'चलः' और 'डित्थः' इन चारों प्रकार के शब्दों का प्रवृत्ति-निमित्त केवल 'गो' व्यक्ति ही हो तब ये सभी के सभी शब्द 'घटः कलशः' की ही भांति पर्यायवाचक न हो जाँय तो और क्या हो जाँय। ) अब इन अड़चनों से छुटकारा पाने के लिये यही उपाय है कि शब्दों का संकेतित अर्थ 'व्यक्ति' रूप अर्थ न मानकर व्यक्ति की चतुर्विध उपाधि-चतुर्विध व्यवच्छेदकरूप व्यक्तिधर्म ही ( जो जाति-गुण-क्रिया और संज्ञारूप कहा जाता है ) माना जाय।

शब्दों के संकेतित अर्थ को 'व्यक्ति' के 'उपाधि' रूप-'धर्म' रूप मानने का अभिप्राय यह है—सर्वप्रथम 'उपाधि' को दो भेदों में विभक्त किया जाय १—'वस्तुधर्म' रूप उपाधि-अर्थात् वस्तु में-व्यक्ति में, समवेत-अयुत सिद्ध-अपृथक् सिद्ध जातिरूप-गुणरूप और क्रियारूप धर्म और २—'वक्तृयदृच्छासंनिवेशित' रूप उपाधि अर्थात् वाग्व्यवहार करने वाले लोगों की इच्छा-मात्र से उन २ व्यक्तिओं में आरोपित डित्थ-डवित्थ-चैत्र-मैत्र आदि 'संज्ञा' रूप व्यवच्छेदक धर्म। इन दोनों उपाधिओं में प्रथम जो 'वस्तुधर्म' रूप

हेतुश्च। तत्राद्यो जातिः। उक्तं हि वाक्यपदीये 'न हि गौः स्वरूपेण गौर्नाप्यगौः गोत्वाभिसम्बन्धात्तु गौरिति'। द्वितीयो गुणः शुक्लादिना हि लब्धसत्ताकं वस्तु विशिष्यते। साध्यः पूर्वापरीभूतावयवः क्रियारूपः।

डित्थादिशब्दानामन्त्यबुद्धिनिर्ग्राह्यं संहृतक्रमं स्वरूपं वक्त्रा यदृच्छया डित्थादिष्वर्थेषूपाधित्वेन सन्निवेश्यते इति सोऽयं संज्ञारूपो यदृच्छात्मक इति।

---

उपाधि है उसके भी दो भेद किये जांय १—'सिद्ध' रूप वस्तुधर्म अर्थात् वह वस्तुधर्म जो वस्तु का जन्मजात धर्म है और २—'साध्य' रूप वस्तुधर्म अर्थात् वह वस्तुधर्म जो आगन्तुक धर्म है। इस १ ले अर्थात् 'सिद्ध' रूप वस्तुधर्म के भी दो प्रकार स्पष्ट हैं, एक तो वह, जिसे 'पदार्थ' का—पद के अर्थ का (जैसे कि 'गो' पद के 'गो' रूप अर्थ का) 'प्राण-प्रद' प्राणदाता कहा करते हैं, क्योंकि इसी पर तो पद का प्रयोग निर्भर है और दूसरा वह, जिसे 'पदार्थ' का-पद के अर्थ का (जैसे कि-'गो' पद के ही 'गो' रूप अर्थ का) 'विशेषाधानहेतु' सजातीयव्यावर्तक कहा करते हैं क्योंकि तभी तो एक जातीय व्यक्तिओं के अवान्तर भेदों का आकलन सम्भव है। अब यह पहला जो सिद्धरूप, पदार्थ-प्राणप्रद, वस्तुधर्म है वही वह 'धर्म' है जिसे 'जाति' कहा करते हैं। वस्तुतः इसीलिये तो (भगवान् भर्तृहरि का) वाक्यपदीय में यह उल्लेख है कि-'गो' पद से जिस धर्मीरूप गो-वस्तु का बोध अभिप्रेत है वह वस्तु अपने केवल 'व्यक्ति' रूप में-धर्मीरूप में 'गो' पद का वाच्य नहीं और न ऐसी ही है कि 'गो' पद-वाच्य न कही जाय, वह तो इसीलिये 'गो' पद-वाच्य है क्योंकि उसमें 'गोत्व' रूप उसका प्राण प्रतिष्ठित है। दूसरा जो सिद्धरूप, पदार्थ-विशेषाधायक वस्तु धर्म है वही 'गुण' कहा जाता है जैसे कि 'शुक्ल' आदि गुण, क्योंकि इसी के द्वारा ऐसा सम्भव है कि जातिरूप धर्म-समवेत व्यक्ति को जैसे कि गोत्व समवेत शुक्ल गो व्यक्ति को ही सजातीय विविधगुणयुक्त व्यक्तिओं से जैसे कि नील-कृष्ण आदि गो व्यक्तिओं से ही व्यावृत्त-पृथक् समझा-समझाया जा सके।

अब रहा साध्यरूप वस्तुधर्म। यह साध्यरूप वस्तु धर्म है 'क्रिया' रूप वस्तुधर्म, जिसे इसलिये 'साध्य' कहा करते हैं कि यह 'उत्पाद्य' है, क्योंकि जो भी 'क्रिया' है, जैसे कि पाक क्रिया ही, वह क्रमशः होने वाले-पहले हो चुके और पीछे होने वाले जैसे कि अधिश्रयण (चूल्हे पर अन्न डाले पात्र के चढ़ाने) से लेकर अवश्रयण (सिद्ध अन्न के पात्र के उतारने) तक के नाना प्रकार के व्यापारों का एक समूह है।

वह वस्तुधर्म जिसे 'वक्तृयदृच्छासंनिवेशित' कहा जाया करता है वस्तुतः वह धर्म है जिसे 'संज्ञा' कहते हैं। यह यदृच्छात्मक-इसलिये हुआ करता है कि यह तो वाग्व्यवहार करने वालों के द्वारा उनकी इच्छा से ही उन २ व्यक्तियों में आरोपित किया गया एक धर्म है।

उदाहरण के लिये 'डित्थ' आदि शब्द, जिनका स्वरूप है 'ड्', 'इ', 'त्', 'थ्' और 'अ' आदि क्षणिक वर्ण-ध्वनिओं से अभिव्यक्त किन्तु वर्णक्रम-शून्य नित्य स्फोटरूप 'डित्थ' आदि शब्द, जिन्हें अन्तिम वर्ण के अनुभव में हम इसलिये अनुभव किया करते हैं कि पूर्व-पूर्व वर्णों के अनुभवों के संस्कारों का उद्बोधन हमारा सहायक हुआ करता है किन्तु जिन्हें हम 'डित्थ' आदि अर्थों में आरोपित कर लिया करते हैं।

वस्तुतः शब्दों के उपर्युक्त अर्थ—चतुष्टय का ही ध्यान रखते महाभाष्यकार (भगवान् पतञ्जलि) ने ('ऋलृ क्' सूत्र के भाष्य में) यह कहा था—वाग्व्यवहार में, भाषा में शब्दों का जो प्रयोग किया जाया करता है वह यही जानकर किया जाया करता है कि शब्दों का अर्थ चार प्रकार का हुआ करता है अर्थात् जातिरूप अर्थ (गौः), गुणरूप अर्थ (शुक्लः), क्रियारूप अर्थ (चलः) और संज्ञा (द्रव्य) रूप अर्थ (डित्थः)।

यहां यह आशङ्का कि जब उपर्युक्त पदार्थ-विभाग व्यवस्था के अनुसार 'परमाणु' आदि शब्द भी 'परमाणुत्व' आदि रूप जाति के ही वाचक शब्द हैं तब वैशेषिक दर्शन में इन्हें

गौः शुक्लश्चलो डित्थ इत्यादौ चतुष्टयी शब्दानां प्रवृत्तिरिति महाभाष्यकारः। परमाण्वादीनान्तु गुणमध्यपाठात् पारिभाषिकं गुणत्वम्। गुणक्रियायदृच्छानां वस्तुत एकरूपाणामप्याश्रयभेदाद्भेद इव लक्ष्यते, यथैकस्य मुखस्य खड्गमुकुरतैलाद्यालम्बनभेदात्।

( मीमांसा दर्शन–सम्मत 'जाति' रूप एकविध सङ्केतित अर्थ–एक विश्लेषण )

हिमपयःशङ्खाद्याश्रयेषु परमार्थतो भिन्नेषु शुक्लादिषु यद्वशेन शुक्लः शुक्ल इत्याद्यभिन्नाभिधानप्रत्ययोत्पत्तिस्तच्छुक्लत्वादि सामान्यं, गुडतण्डुलादिपाका-

---

गुणरूप शब्द क्योंकर माना गया ? कोई ऐसी आशङ्का नहीं, जिससे शब्दों की 'चतुष्टयी प्रवृत्ति' के सिद्धान्त को धक्का लगे क्योंकि यहां वस्तुतः बात यह है कि भाषा की दृष्टि से तो 'परमाणु' आदि शब्द जाति–वाचक ही शब्द हैं जिन्हें वैशेषिक दर्शन इसलिये गुणवाचक कहा करता है क्योंकि उसके लिये ये शब्द पारिभाषिक शब्द हैं।

गुणरूप अथवा क्रियारूप अथवा संज्ञारूप वस्तु धर्मों के सम्बन्ध में ऐसी आशङ्का उठ सकती है कि जब कि उन उन वस्तु–व्यक्तियों में इनका वैविध्य ही स्पष्ट प्रतीत हुआ करता है ( जैसे कि शङ्ख का शुक्ल गुण वही नहीं जो दूध का है अथवा दूध का शुक्ल गुण वही नहीं जो कपड़े का है आदि ) तब यह कैसे सम्भव है कि इन्हें शब्दों का सङ्केतित अर्थ माना जाय और जब ऐसा माना जाय तब 'आनन्त्य' और 'व्यभिचार' रूप वे ही दोष जो कि 'व्यक्ति' रूप अर्थ को संङ्केतित अर्थ मानने में उठ खड़े होते हैं, यहां न उठ खड़े हों। किन्तु इसका समाधान बहुत सीधा है क्योंकि यहाँ बात यह है कि शुक्ल आदि गुण अथवा पाक आदि क्रिया अथवा डित्थ आदि संज्ञा ऐसी वस्तु–व्यवच्छेदक उपाधियाँ नहीं जो वस्तु–व्यक्तियों की भांति अनन्तरूप हों। इनकी अनन्तरूपता केवल प्रतीत हुआ करती है, वस्तुतः है नहीं। इनकी अनन्तरूपता की प्रतीति का कारण है इनके आश्रयभूत द्रव्यों का आनन्त्य। जैसे हमारा मुख एक रूप ही है किन्तु खड्ग और दर्पण और तैल आदि रूप अनन्त प्रतिबिम्बन आधारों में अनन्तरूप का लग सकता है वैसे ही गुण अथवा क्रिया अथवा संज्ञारूप वस्तु धर्म भी एकरूप ही हैं जो कि उन उन आधारभूत नानारूप द्रव्यों के कारण नानारूप लगा करते हैं। ( इन्हें सङ्केतित अर्थ मानने में तो व्यक्ति–पक्षगत 'आनन्त्य' और 'व्यभिचार' दोषों की कोई सम्भावना ही नहीं। )

शब्दों का प्रवृत्तिनिमित्त तो केवल 'जाति' है। गुण और क्रिया और संज्ञा वाचक शब्दों का भी अर्थ वस्तुतः जातिरूप ही अर्थ है। गुणवाचक 'शुक्ल' आदि शब्द इसलिये 'शुक्लत्व' रूप जातिवाचक शब्द हैं क्योंकि वस्तुतः परस्पर भिन्न हिमशुक्ल, दुग्धशुक्ल, शङ्खशुक्ल आदि शुक्ल–वस्तु–व्यक्तियों में अनुगत 'शुक्लत्व' रूप सामान्य ( जाति ) की ही यह महिमा है कि एक ही 'शुक्ल' शब्द सर्वत्र प्रयुक्त हुआ करता है और सर्वत्र एक ही शुक्लगुण का अनुभव भी हुआ करता है। इसी प्रकार क्रियावाचक 'पाक' आदि शब्द भी एक मात्र 'पाकत्व' रूप जाति के ही वाचक शब्द हैं क्योंकि तभी तो ऐसा सम्भव है कि परस्पर भिन्न भी गुडपाक और तण्डुलपाक और पायसपाक आदि पाकरूप वस्तु व्यक्तियों के लिये एक ही 'पाक' शब्द का व्यवहार किया जा सके और उसी एक 'पाक' शब्द से उन सबकी प्रतीति भी हो जाय। 'डित्थ' आदि संज्ञा शब्दों के सम्बन्ध में भी यही बात दिखायी देती है कि ये भी केवल 'डित्थत्व' आदि जाति के ही वाचक शब्द हैं क्योंकि तभी तो ऐसा सम्भव है कि बालक और वृद्ध और शुक–सारिका आदि पक्षियों की नानाविध बोलियों में और समय–समय पर भिन्न–भिन्न बोलियों में इनके भिन्न–भिन्न रूप के होने पर भी इन्हें 'डित्थ आदि एकविध शब्द के रूप में पहचान लिया जाय। यहाँ बात तो यह है कि जब कि डित्थ आदि रूप द्रव्यों में भी 'डित्थत्व' आदि रूप सामान्य ही प्रतीत

दिष्वेवमेव पाकत्वादि, बालवृद्धशुकाद्युदीरितेषु डित्थादिशब्देषु च प्रतिक्षणं भिद्यमानेषु डित्थाद्यर्थेषु वा डित्थत्वाद्यस्तीति सर्वेषां शब्दानां जातिरेव प्रवृत्तिनिमित्तमित्यन्ये।

( शब्द का न्यायदर्शनाभिमत 'जातिविशिष्ट' रूप अर्थ और शब्द का बौद्धदर्शन-सम्मत 'अपोह'-'अतद्व्यावृत्ति' रूप अर्थ-दोनों का निर्देश मात्र )

तद्वान् अपोहो वाशब्दार्थः कैश्चिदुक्त इति ग्रन्थगौरवभयात्प्रकृतानुपयोगाच्च न दर्शितम्।

हुआ करता है क्योंकि विना ऐसा हुये जन्म से लेकर मृत्यु पर्यन्त क्षण-क्षण परिवर्त्तनशील उन उन वस्तुओं में क्योंकर 'डित्थ' आदि रूप से एकरूपता प्रतीत होने लगी! तब तो 'डित्थ' आदि संज्ञा-शब्दों में 'डित्थत्व' आदि रूप सामान्य निर्विवाद रूप से न सिद्ध हो तो और क्या हो।

**टिप्पणी—**वाग्व्यवहारनिर्वर्तक सभी शब्दों का प्रवृत्तिनिमित्त क्योंकर 'जाति' ही है जो कि मीमांसा का सिद्धान्त है, न्यायमञ्जरी की इन पङ्क्तियों में स्पष्ट है—

'व्यक्तौ च शब्दार्थे इयं वा गौरियं वा गौरिति प्रतिपत्तिः स्यान्नत्वियमपि गौरिति, भवति चैवं प्रतीतिः, न चायमविद्यमाननियन्तृक एव यदृच्छाशब्दप्रयोगः प्रवर्तत इति नियामकमस्य चिन्त्यम्, गोत्वमेव नियामकमिति चेदायुष्मन् साधु बुध्यसे किन्तु तद्गोत्वमवगतमनवगतं वेति वक्तुमर्हसि, नानवगतमतिप्रसङ्गात् अवगतं चेत् कुतस्तदवगच्छामः-शब्दादन्यतो वा? नान्यतः प्रमाणान्तराऽसन्निधानात्, शब्दाच्चेत्तर्हि शब्दः प्रथमतरं गोत्वे वर्तितुमर्हति, ना गृहीतविशेषणा विशिष्टे बुद्धिरिति न्यायात्। ( न्यायमञ्जरी-पृष्ठ २९२ )

जिसका अभिप्राय यही है कि शब्द केवल 'जाति' का ही वाचक है न कि व्यक्ति का। उदाहरण के लिये यदि 'गो' शब्द व्यक्ति का वाचक होता तो यह अनुभव तो अवश्य होता कि 'अमुक गौ है' अथवा 'अमुक गौ है' किन्तु यह अनुभव, जो कि एक सर्वजनसम्मत अनुभव है क्योंकर हो सकता कि 'अमुक भी गौ है'। यह अनुभव कि 'अमुक भी गौ है' तब तक नहीं हो सकता जब तक कि संसार की समस्त गोव्यक्तिओं में अनुस्यूत 'गोत्व' का अनुभव न हो पाता। 'गोत्व' का अनुभव अवश्य होता है और 'गो' शब्द से ही होता है और वस्तुतः गो शब्द से सर्वप्रथम जो प्रतीति होती है वह तो 'गोत्व' की ही प्रतीति है जिसके हुये बिना गोरूप वस्तु-व्यक्तियों की प्रतीति सम्भव नहीं।

अनुवाद—**शब्द के अर्थ के सम्बन्ध में तो भिन्न-भिन्न दर्शनों के भिन्न-भिन्न सिद्धान्त हैं जैसे कि न्यायदर्शन के अनुसार शब्द का अर्थ है—'तद्वान्'-'जातिविशिष्ट' रूप अर्थ अथवा बौद्ध-दर्शन के अनुसार शब्द का अर्थ है—'अपोह-अतद्व्यावृत्ति' रूप अर्थ ( और इसी प्रकार अन्य दर्शनों के अनुसार अन्यविध अर्थ ) किन्तु काव्य-दर्शन के लिये इनका परिज्ञान कोई विशेष उपयोग नहीं रखता। यहां इसीलिये इनका विश्लेषण नहीं किया जा रहा है और इस बात का भी तो डर है कि इनके विचार-विमर्श से कहीं इस ग्रन्थ ( काव्यप्रकाश ) का आकार-प्रकार न ( आवश्यकता से अधिक ) बड़ा हो जाय।**

**टिप्पणी—**( क ) आचार्य मम्मट ने यहाँ जिस शब्द-वाच्य 'तद्वान्' अथवा 'जातिविशिष्ट' रूप अर्थ विषयक सिद्धान्त का निर्देश किया है वह न्यायदर्शन का सिद्धान्त है। महानैयायिक जयन्त भट्ट ने इसका जो इन पङ्क्तिओं में प्रतिपादन किया है—

'अन्येषु तु प्रयोगेषु गां देहीत्येवमादिषु। तद्वतोऽर्थ क्रियायोगात्तस्यैवाहुः पदार्थताम्॥
पदं तद्वन्तमेवार्थमाञ्जस्येनाभिजल्पति। न च व्यवहिता बुद्धिर्न च भारस्य गौरवम्॥'

तस्मात्तद्वानेव पदार्थः, ननु कोऽयं तद्वान्नाम?···उच्यते, नेदन्तानिर्दिश्यमानशावलेयादिविशेषस्तद्वान्, न च सर्वस्त्रैलोक्यवर्ती व्यक्तिव्रातस्तद्वान् किन्तु सामान्याश्रयः कश्चिदनु-

( अभिधा वृत्ति-विचार )

**(११) स मुख्योऽर्थस्तत्र मुख्यो व्यापारोऽस्याभिधोच्यते ॥ ८ ॥**

**स इति साक्षात्सङ्केतितः । अस्येति शब्दस्य ।**

**खिखितशावलेयादिविशेषस्तद्वानित्युच्यते, सामान्याश्रयत्वाच्च नानन्त्यव्यभिचारयोस्तत्राव-सरः ।** ( न्यायमञ्जरी, पृष्ठ २९६ )
उसीका सूक्ष्म सङ्केत काव्यप्रकाशकार के 'तद्वान् पदार्थः' इस कथन में किया जा रहा है।

( ख ) बौद्धदर्शनकारों के अनुसार 'पदार्थ' का स्वरूप जाति अथवा व्यक्ति आदि कुछ नहीं अपितु, 'अपोह' रूप है—

**'या च भूमिर्विकल्पानां स एव विषयो गिराम् । अत एव हि शब्दार्थमन्यापोहं प्रचक्षते ॥'**

बाह्यानुमेयार्थवादी बौद्ध दार्शनिकों के अनुसार 'अपोह' का अभिप्राय यह है जैसा कि जयन्तभट्ट ने बताया है—

**'यद्यपि विधिरूपेण गौरश्च इति तेषां प्रवृत्तिस्तथापि नीतिविदोऽन्यापोहविषयानेव तान् व्यवस्थापयन्ति, यथोक्तं 'व्याख्यातारः खल्वेवं विवेचयन्ति न व्यवहर्त्तारः' इति, सोऽयं नान्तरो न बाह्योन्य एव कश्चिदारोपित आकारो व्यावृत्तिच्छायायोगादपोहशब्दार्थ उच्यते इतीयमसत्ख्यातिवादगर्भा सारणिः ।'**

और विज्ञानवादी बौद्धाचार्यों के अनुसार यह ( जयन्त भट्ट के ही शब्दों में )—

**'अथवा विकल्पप्रतिकिम्बकं ज्ञानाकारमात्रकमेव तदबाह्यमपि विचित्रवासनाभेदो-पाहितरूपभेदं बाह्यवदवभासमानं लोकयात्रां बिभर्ति, व्यावृत्तिच्छायोगाच्च तदपोह इति व्यवह्रियते, सेयमात्मख्यातिगर्भा सारणिः ।'**

'अपोहवादी बौद्धाचार्यों का यही मत है—

**'तुल्येऽपि भेदे शमने ज्वरादेः काश्चिद् यथा वौषधयः समर्थाः ।**
**सामान्यशून्या अपि तद्वदेव स्युर्व्यक्तयः कार्यविशेषयुक्ताः ॥**
**विशेषणादिव्यवहारक्लृप्तिः तुच्छेऽप्यपोहे न न युज्यते नः ।**
**अतश्च माकारि भवद्भिरेषा जात्याकृतिव्यक्तिपदार्थचिन्ता ॥'**

अनुवाद—**यह उपर्युक्त चतुर्विध सङ्केतित अर्थ ही वह अर्थ है जिसे ( शब्द का ) मुख्य अर्थ कहा करते हैं और इस चतुर्विध सङ्केतित अर्थ के अवबोधन में शब्द का जो व्यापार है वह व्यापार है 'अभिधा'-व्यापार अथवा अभिधा-शक्ति ।**

**यहाँ ( कारिका में ) 'सः'-'वह' का अभिप्राय है 'साक्षात् सङ्केतित रूप अर्थ' का और 'अस्य-'इसके' का अभिप्राय है 'शब्द' का ।**

**टिप्पणी—**( क ) साक्षात् सङ्केतित अर्थ को 'मुख्य' अर्थ कहने का काश्मीरक श्री मुकुल भट्ट ने यह अभिप्राय बताया है—

**'स हि यथा सर्वेभ्यो हस्तादिभ्योऽवयवेभ्यः पूर्वं मुखमवलोक्यते, तद्वदेव सर्वेभ्यः प्रतीयमानेभ्योऽर्थान्तरेभ्यः पूर्वमवगम्यते । तस्मान्मुखमिव मुख्य इति शाखादियान्तेन मुखशब्देनाभिधीयते ।'** ( अभिधावृत्ति मातृका-१ )
जिसका तात्पर्य यह है कि उपर्युक्त चतुर्विध साक्षात् संकेतित अर्थ इसलिये 'मुख्य' अर्थ है कि यह अर्थ ऐसा है जिसे अन्य समस्त प्रतीत अर्थों का 'मुख' कहा जा सकता है अर्थात् इसीकी प्रतीति ऐसी है जो कि अन्य समस्त अर्थ-प्रकारों से पहले हुआ करती है। आचार्य मम्मट ने यहाँ वस्तुतः मुकुल भट्ट की मान्यता का ही अनुमोदन किया है।

( ख ) पाश्चात्य काव्यालोचक भी शब्दों का प्रवृत्तिनिमित्त वस्तुतः जाति अथवा सामान्यरूप अर्थ को ही मानते हैं—

'A word whose only meating was a specific concrete image would be

( लाक्षणिक शब्द-स्वरूप-विवेचन, लक्षण-शक्ति-विचार )

(१२) मुख्यार्थबाधे तद्योगे रुढितोऽथ प्रयोजनात्।
अन्योऽर्थो लक्ष्यते यत् सा लक्षणारोपिता क्रिया ॥ ९ ॥

कर्मणि कुशल इत्यादौ दर्भग्रहणाद्ययोगाद् गङ्गायां घोष इत्यादौ च गङ्गादीनां घोषाद्याधारत्वासम्भवाद् मुख्यार्थस्य बाधे विवेचकत्वादौ सामीप्ये च सम्बन्धे रुढितः प्रसिद्धेः तथा गङ्गातटे घोष इत्यादेः प्रयोगाद् येषां न तथा

---

almost useless as a vehicle of communication. To attempt to rely exclusively on words of this type would be like trying to conduct a conversation by using nothing but proper names. Were the word 'dog' for instance, to signify merely a specific image or a particular dog, all discussion of dogs in general would be impossible. But, since, the words 'dog' 'brown' 'my' and 'is' all possess a core of conceptual meaning by virtue of which they refer to universal traits and relations, we can so combine these words as so describe with reasonable accuracy a particular fact such as that 'my dog is brown'. Thus universal reference is, in language, the basic condition of the applicability of words to specific instances. If words lacked these universal meanings all conceptual abstractions and all reasoning would also be impossible. The conceptual coure of meaning which common names possess is the linguistic basisistic of science, philosophy, history and related disciplines'.

( Greene. The Arts and the Art of Criticim )

अनुवाद—वस्तुतः वाचकरूप शब्द ही जब कि अपने मुख्य अर्थ की अविवक्षा अथवा अनुपपत्ति में अपने मुख्य अर्थ से सम्बद्ध किसी अन्य अर्थ ( लक्ष्यरूप अर्थ ) का प्रतिपादन करने लगता है जिसमें या तो कोई रूढि अथवा प्रयोग-प्रवाह कारण हो या कारण हो प्रयोक्ता का कोई उद्देश्य विशेष, तब उसे ही लाक्षणिक शब्द कहा जाया करता है और इस शब्द की जो क्रिया अथवा वृत्ति है उसे कहा जाया करता है लक्षण, जो कि साक्षात् भले ही मुख्यार्थ की क्रिया अथवा वृत्ति हो किन्तु परम्परया तो शब्द की ही क्रिया अथवा वृत्ति कही जाया करती है और कही भी जानी चाहिये।

शब्द अपने मुख्य अर्थ के द्वारा अमुख्य अर्थ का जो प्रतिपादन करता है वह ऐसा प्रतिपादन है जो कि शब्द के एक आरोपित-काल्पनिक-व्यापार से सम्बद्ध है। इस व्यापार को शब्द का 'आरोपित' व्यापार इसलिये कहते हैं कि साक्षात् तो यह मुख्यार्थ का व्यापार है। क्योंकि यह तो अपने आप में अविवक्षित अथवा अनुपपन्न मुख्यार्थ ही है जो कि अपने से भिन्न किन्तु किसी न किसी सम्बन्ध से सम्बद्ध अमुख्यरूप अर्थ-लक्ष्य अर्थ-का बोधक हुआ करता है। शब्द के अमुख्यार्थ बोधक इस व्यापार को, जिसका नाम 'लक्षणा' है, वस्तुतः उसका एक व्यवहित—क्योंकि शब्द और उसके अमुख्यार्थ के बीच मुख्यार्थ का व्यवधान पड़ा है—व्यापार कहना ठीक है। ( 'अभिधा' तो शब्द का निरन्तरार्थनिष्ठ-अव्यवहित अर्थविषयक-व्यापार है और 'लक्षणा' है सान्तरार्थनिष्ठ-व्यवहित अर्थविषयक व्यापार। )

शब्द के लक्षणा-व्यापार का जो हेतु है वह है उसके मुख्य अर्थ की अविवक्षा अथवा अनुपपत्ति ( मुख्यार्थ बाध ) उसके अमुख्यअर्थ का उसके मुख्य अर्थ से किसी न किसी सम्बन्ध से सम्बद्ध होना (मुख्यार्थ योग) और रूढि-प्रयोगप्रवाह अथवा प्रयोजन प्रतिपादन।

प्रतिपत्तिः तेषां पावनत्वादीनां धर्माणां तथा प्रतिपादनात्मनः प्रयोजनाच्च मुख्येनामुख्यो लक्ष्यते यत् स आरोपितः शब्दव्यापारः सान्तरार्थनिष्ठो लक्षणा ।

( लक्षणा–प्रकार–निरूपण–प्रथम प्रकार–'शुद्धा' लक्षणा—पहली उपादान लक्षणा और दूसरी लक्षण लक्षणा )

(१३) स्वसिद्धये पराक्षेपः परार्थं स्वसमर्पणम् ।
उपादानं लक्षणं चेत्युक्ता शुद्धैव सा द्विधा ॥ १० ॥

उदाहरण के लिये—'कर्मणि कुशलः'—'अमुक व्यक्ति कार्य में कुशल है' इस प्रयोग में 'कुशल' शब्द । यहाँ यह स्पष्ट है कि 'कुशल' शब्द लाक्षणिक शब्द है क्योंकि इसका मुख्य अर्थ कुश–ग्राहकरूप अर्थ यहाँ स्पष्टतया बाधित अथवा अविवक्षित है, इससे निकलने वाले 'दक्ष' अथवा 'चतुर' रूप अमुख्य अर्थ और इससे कुश–ग्राहकरूप मुख्य अर्थ में 'विवेकशालिता' का साधर्म्यरूप सम्बन्ध भी प्रतीत हो रहा है और साथ ही साथ यह एक ऐसा प्रयोग है जो कि रूढ हो गया है—प्रयोग–प्रवाह में पड़ चुका है ।

अथवा, उदाहरण के लिये 'गङ्गायां घोषः' 'अहीरों का पुरवा गङ्गा पर है', इस प्रयोग में 'गङ्गा' शब्द । यहाँ 'गङ्गा' शब्द एक लाक्षणिक शब्द है क्योंकि इसका मुख्य अर्थ 'जलधारा' रूप अर्थ यहाँ इसलिये अनुपपन्न है क्योंकि 'जलधारा' भला 'घोष' ( आभीर पल्ली–अहीरों की बस्ती ) का आधार–अधिकरण क्योंकर होने लगे । इससे प्रतिपादित 'तट' रूप अमुख्य अर्थ और इसके जल–प्रवाहरूप मुख्य अर्थ में एक सम्बन्ध भी है जो कि सामीप्यरूप सम्बन्ध है और यहाँ एक प्रयोजन भी स्पष्ट है जो कि इस 'घोष' 'आभीरपल्ली' की शीतलता और पवित्रता के प्रत्यायन का प्रयोजन है और ऐसा प्रयोजन है जो 'गङ्गातटे घोषः' 'गङ्गा के तीर पर अहीरों की बस्ती' आदि में प्रयुक्त 'गङ्गातट' आदि शब्दों से कदापि सम्भव नहीं, ( क्योंकि शीतलता और पवित्रता 'गाङ्गप्रवाह' में है न कि 'गङ्गा के तटदेश में' ) ।

**टिप्पणी**—'लक्षणावृत्ति' की मान्यता एक प्राचीन मान्यता है । मीमांसा–सूत्र–भाष्यकार आचार्य शवर स्वामी ( ईसा की पहली शताब्दी ) ने स्पष्ट कहा है—

**'कथं पुनः परशब्दः परत्र वर्तते ? स्वार्थाभिधानेनेति ब्रूमः'** अर्थात् ऐसा कैसे कि कोई शब्द अपने अर्थ के अतिरिक्त किसी दूसरे अर्थ में प्रयुक्त किया जाय ? इस दृष्टि से कि वह अपने अर्थ के अभिधान के द्वारा किसी न किसी हेतु वश अपने अर्थ से भिन्न किसी अन्य अर्थ का प्रतिपादन करना चाहता है ।

आचार्य शवर–स्वामी का यह भी कथन है कि 'लक्षणा' इसलिये मान्य है क्योंकि लोक में जो वाग्–व्यवहार है उसी में यह अनुस्यूत है—'लक्षणाऽपि हि लौकिक्येव ।'

महामीमांसक कुमारिल भट्ट ने इसीलिये 'रूढि' और 'प्रयोजन' को लक्षणा का द्विविध हेतु माना है–'निरूढाः लक्षणाः काश्चित् सामर्थ्यादभिधानवत् । क्रियन्ते साम्प्रतं काश्चित् काश्चिन्नैव त्वशक्तितः ॥'

अनुवाद—**'लक्षणा' का पहला जो प्रकार है वह है 'शुद्धा' लक्षणा का प्रकार जिसके द्विविध रूप स्पष्ट हैं—पहला शुद्धा उपादान लक्षणा रूप और दूसरा शुद्धा लक्षणलक्षणा रूप । यहाँ 'उपादान' का अभिप्राय है शब्द के मुख्य अर्थ का अपने आपको सङ्गत बनाने के लिये, अपने अमुख्य अर्थ का आक्षेप करना, लक्षित करना और 'लक्षण' का जो अभिप्राय है वह है शब्द के मुख्य अर्थ का, अपने आपको, अपने अमुख्य अर्थ के लिये, इसलिये समर्पित कर देना–छोड़ देना–जिससे वह अमुख्य अर्थ सङ्गत हो जाय ।**

**टिप्पणी**—यहाँ 'अभिधावृत्तिमातृकाकार' श्री मुकुलभट्ट की यह लक्षणा–मीमांसा, जो कि आचार्य मम्मट की लक्षणा–मीमांसा का आधार है, ध्यान देने योग्य है—

( शुद्धा-उपादान लक्षणा-उदाहरणनिरूपण )

कुन्ताः प्रविशन्ति इत्यादौ कुन्तादिभिः प्रवेशसिद्ध्यर्थं स्वसंयोगिनः पुरुषा आक्षिप्यन्ते, तत उपादानेनेयं लक्षणा।

( प्रसक्तानुप्रसक्तया मीमांसक-सम्मत उपादान-लक्षणा-प्रसङ्गों का खण्डन )

गौरनुबन्ध्य इत्यादौ श्रुतिचोदितमनुबन्धनं कथं मे स्यादिति जात्या व्यक्तिराक्षिप्यते न तु शब्देनोच्यते।

'विशेष्यं नाभिधा गच्छेत्क्षीणशक्तिर्विशेषणे।'

इति न्यायादित्युपादानलक्षणा तु नोदाहर्त्तव्या, न ह्यत्र प्रयोजनमस्ति न वा

'उपादानाल्लक्षणाच्च शुद्धा सा द्विविधोदिता। स्वसिद्ध्यर्थतयाक्षेपो यत्र वस्त्वन्तरस्य तत्॥
उपादानं, लक्षणं तु तद्विपर्यासतो मतम्।'

'क्वचित् खल्वर्थान्तरोपादानेन ( शुद्धा ) लक्षणा प्रवर्तते, क्वचित्त्वर्थान्तरलक्षणेन। यत्र स्वसिद्ध्यर्थतया वस्त्वन्तरस्याक्षेपो भवति तत्रोपादानम्। ..... यत्र तु पूर्वोदितो पादानरूपविपर्याससंश्रयान्न स्वार्थसिद्ध्यर्थतयाऽर्थान्तरस्याक्षेपः, अपि त्वर्थान्तरसिद्ध्यर्थत्वेन स्वार्थसमर्पणं तत्र लक्षणम्।'

अनुवाद—जिसे शुद्धा-उपादान लक्षणा कहते हैं वह इन प्रयोगों जैसे कि 'कुन्ताः प्रविशन्ति' भाले चले आ रहे हैं', 'यष्टयः प्रविशन्ति' 'डण्डे चले आरहे हैं' आदि में स्पष्ट है। यहां बात यह है कि 'कुन्त' अथवा 'यष्टि' शब्दों के अपने २ 'भाले' अथवा 'डण्डे' आदिरूप मुख्य अर्थ, 'प्रवेश' रूप क्रिया के साथ अन्वित-संगत होने के लिये, अपने अपने अर्थों से सम्बद्ध 'कुन्तधारी' अथवा 'यष्टिधारी' पुरुषरूप अमुख्य अर्थों का आक्षेप करते-अपनी लक्षणा शक्ति से प्रतिपादित करते-स्पष्टतया प्रतीत हो रहे हैं। यहां इन शब्दों की जो लक्षणा है वह 'उपादान' के कारण है अर्थात् अपने मुख्य अर्थ जैसे कि 'भाले' अथवा 'डण्डे' आदि के परित्याग पूर्वक एक भिन्न अर्थ-जैसे कि 'भाले लिये' और 'डण्डे लिये' पुरुष रूप अर्थ के स्वीकार करने के कारण है।

मीमांसाचार्यों ने उपादान लक्षणा के कुछ प्रसङ्गों का जो निर्देश किया है वह वस्तुतः उपादान लक्षणा के प्रसङ्ग नहीं। सबसे पहले तो 'गौरनुबन्ध्यः' 'अजोऽग्निषोमीयः' इत्यादि विधिवाक्य में जो 'गो' शब्द में उपादान लक्षणा इसलिये मानी गयी है कि 'गौ' का मुख्य अर्थ 'गोत्व' रूप अर्थ अपने आपको श्रुतिविहित आलम्भन ( यज्ञनिष्पादनार्थ विशसन ) के लिये असमर्थ पाकर, अपने से भिन्न 'गो' व्यक्ति रूप अर्थ का जो गो शब्द का सीधा अर्थ नहीं-आक्षेप कर रहा है क्योंकि भला 'गोत्व' रूप विशेषण के प्रत्यायन में समाप्त-सामर्थ्य अभिधा व्यापार 'गो' व्यक्तिरूप विशेष्य का प्रत्यायक क्योंकर हो सके? वह कदापि युक्तियुक्त नहीं। भला यहां 'गौः' शब्द में 'उपादान लक्षणा' क्योंकर होने लगे जब कि न तो यहां कोई रूढ़ि है-किसी प्रकार के ऐसे प्रयोग-प्रवाह की कोई सम्भावना है-और न कोई प्रयोजन ही प्रतीत हो रहा है। यहां यदि मीमांसक पूछें कि 'गो' शब्द से 'गो' व्यक्ति का क्योंकर बोध हो रहा है तो यही सीधा उत्तर है कि यहां 'गो' शब्द से गोव्यक्ति का अनुमान हो रहा है और ऐसा इसलिये क्योंकि 'गोत्व' रूप जाति और गोरूप 'व्यक्ति' अविनाभूत अपृथक् सिद्ध रूप से सदा सम्बद्ध ही हैं। ( तात्पर्य यह है कि यहां गो शब्द अनुमान की सहायता से जातिविशिष्ट का बोध करा रहा है। ) जहां अविनाभाव सम्बन्ध हो वहां तो सर्वत्र अनुमान ही अनुमान होगा जैसे कि हम कहें केवल 'क्रियताम्' 'कार्य किया जाय' और अनुमान कर लिया जायगा 'कर्ता' 'कार्य करने वाले पुरुष' का ( क्योंकि जहां भी कोई 'कृति' होगी वह तो 'कर्ता' से अपृथक् सिद्ध होगी ही ) अथवा

रूढिरियम्। व्यक्त्यविनाभावित्वात्तु जात्या व्यक्तिराक्षिप्यते; यथा क्रियतामित्यत्र कर्त्ता, कुर्वित्यत्र कर्म, प्रविश पिण्डिमित्यादौ गृहं भक्षयेत्यादि च। पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते इत्यत्र च रात्रिभोजनं न लक्ष्यते। श्रुतार्थापत्तेरर्थापत्तेर्वा तस्य विषयत्वात्।

जैसे कि हम कहें केवल 'कुरु' 'करो' और इससे अनुमान कर लिया जायगा 'कर्म' का–'काम' का (क्योंकि जो भी कृति होगी वह तो किसी 'कर्म' रूप विषय से अविनाभूत ही होगी)।

उपर्युक्त प्रसङ्गों में तो अर्थ के अनुमान की बात हुई। इसी प्रकार शब्द का भी अनुमान लोक–प्रसिद्ध है (जिसे महाभाष्यकार 'वाक्यैकदेशप्रयोग' सम्पूर्ण वाक्य के बदले उसके एक अंग का प्रयोग–कह चुके हैं) क्योंकि हमने केवल कहा–'प्रविश' 'भीतर आओ' और जिससे ऐसा कहा, वह अनुमान कर लेता है–'गृहम्' 'घर में' इस शब्द का अथवा हमने केवल कहा–'पिण्डीम्' 'गुड़ की भेली को' और जिससे ऐसा कहा, वह अनुमान कर लेता है 'भक्षय' 'खा लो' इस शब्द का।

इसी प्रकार 'पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते' 'देवदत्त दिन में कुछ नहीं खाता, किन्तु मोटा कितना है ?' इत्यादि वाक्यों में कुछ मीमांसाचार्यों ने जो उपादानलक्षणा मान रखी है क्योंकि उनके अनुसार देवदत्त के मोटा होने और दिन में न खाने का वाक्यार्थ अपने आपको संगत बनाने के लिये 'देवदत्त के रात में भोजन करने के वाक्यार्थ का आक्षेप करने वाला–लक्षणा द्वारा प्रतिपादित करने वाला–ही वाक्यार्थ है, वह भी वस्तुतः ठीक नहीं जंचती। ऐसा क्यों ? इसलिये कि ऐसे वाक्यों में अर्थ प्रतीति या तो 'श्रुतार्थापत्ति' द्वारा हुआ करती है या 'अर्थापत्ति' द्वारा। यहां भला 'उपादान लक्षणा' की क्या आवश्यकता ? 'श्रुतार्थापत्ति' के द्वारा ऐसे वाक्यों में अर्थ–प्रतीति का अभिप्राय है—'श्रुत' के द्वारा–अनुपपन्न होने वाले शब्द के द्वारा जैसे कि 'पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते' इस शब्दके द्वारा, रात्रौ भुङ्क्ते' इस शब्द की आपत्ति अथवा कल्पना और 'अर्थापत्ति' के द्वारा यहां अर्थबोध का तात्पर्य है–'देवदत्त के दिन में न खाने और मोटे होने' के अनुपन्न अर्थ से 'उसके रात में खाने' के अर्थ की आपत्ति अथवा कल्पना। (बात यह है कि, चाहे जैसे भी देखें, 'पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते' आदि वाक्य उपादान–लक्षणा के कभी भी विषय नहीं हो सकते।)

**टिप्पणी**—यहां आचार्य मम्मट ने 'गौरनुबन्ध्यः' आदि प्रयोगों में जो उपादान लक्षणा की असम्भावना सिद्ध की है उसका प्रयोजन अभिधावृत्तिमातृकाकार श्री मुकुल भट्ट की इस मान्यता का खण्डन है—

'शब्दव्यापाराद् यस्यावगतिस्तस्य मुख्यत्वम्। तस्योदाहरणम्—गौरनुबन्ध्य इति। अत्र हि गोशब्दव्यापाराद् यागसाधनभूता गोत्वलक्षणा जातिरवगम्यते।···यस्य तु शब्दव्यापारावगम्यार्थपर्यालोचनयावगतिस्तस्य लाक्षणिकत्वम्। यथा पूर्वस्मिन्नेवोदाहरणे (गौरनुबन्ध्य इत्यत्र) व्यक्तेः। सा हि (व्यक्तिः) न शब्दव्यापारादवसीयते। 'विशेष्यं नाभिधा गच्छेत् क्षीणशक्तिर्विशेषणे' इति न्यायात् शब्दस्य जातिमात्रपर्यवसितत्वात्। जातिस्तु व्यक्तिमन्तरेण यागसाधनभावं न प्रतिपद्यत इति शब्दप्रत्यायितजातिसामर्थ्यादत्र जातेराश्रयभूता व्यक्तिराक्षिप्यते। तेनासौ लाक्षणिकी।

इसी प्रकार 'पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते' आदि में भी मुकुलभट्ट ने 'उपादान लक्षणा' ही सिद्ध की थी क्योंकि उनका कथन है—

'यत्र स्वसिद्ध्यर्थतया वस्त्वन्तराक्षेपो भवति तत्रोपादानम्–यथा गौरनुबन्ध्य इति। अत्र हि गोत्वस्य यागं प्रति साधनत्वं शाब्दं व्यक्त्याक्षेपमन्तरेण नोपपद्यत इति तत्सिद्ध्यर्थतया व्यक्तेराक्षेपः। यथा च 'पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते' इति। अत्र हि पीनत्वं दिनाधिकरणभोजनाभावविशिष्टतयाऽवगम्यमानमेव कार्यत्वात् स्वसिद्ध्यर्थत्वेन कारणभूतं रात्रिभोजनमाक्षेपादभ्यन्तरीकरोति।···अत्र च 'रात्रौ भुङ्क्ते' इत्येतच्छब्दाक्षेपपूर्वकतया

( शुद्धा-लक्षणलक्षणा-उदाहरण-निरूपण )

**गङ्गायां घोष इत्यत्र तटस्य घोषाधिकरणत्वसिद्धये गङ्गाशब्दः स्वार्थमर्पयति इत्येवमादौ लक्षणेनैषा लक्षणा।**

( उक्त उभयविध लक्षणा-शुद्धा लक्षणा। लक्षणा के 'शुद्धा' होने का निमित्त-उपचार का अमिश्रण )

**उभयरूपा चेयं शुद्धा उपचारेणामिश्रितत्वात्।**

( मुकुल भट्ट का मत-'उपादानलक्षणा' और 'लक्षणलक्षणा'-द्विविध शुद्धा लक्षणा में लक्ष्यरूप अर्थ का वाच्यरूप अर्थ से भेद—इसका खण्डन )

**अनयोर्लक्ष्यस्य लक्षकस्य च न भेदरूपं ताटस्थ्यं तटादीनां गङ्गादिशब्दैः**

---

**प्रमाणस्याऽपरिपूर्णस्य परिपूरणाच्छ्रुतार्थापत्तित्वं भवत्वथवा कारणस्यैव रात्रिभोजनस्याक्षेप इति सर्वथा स्वसिद्ध्यर्थत्वेनार्थान्तरस्याक्षेपपूर्वक तयाऽन्तर्भावनादुपादानत्वमुपपद्यते।'**

( अभिधावृत्ति मातृका-४ )

जिसका खण्डन आचार्य मम्मट ने यहाँ युक्तिपूर्वक किया है।

अनुवाद—**वह लक्षणा जिसे 'लक्षणलक्षणा' कहते हैं ऐसे प्रयोग जैसे कि 'गङ्गायां घोषः' 'गङ्गा पर अहीरों की बस्ती' आदि में स्पष्ट है। यहाँ जो बात है वह यह है कि यहाँ 'गङ्गा' शब्द अपने मुख्य अर्थ-प्रवाहरूप अर्थ का इसलिये परित्याग करता प्रतीत हो रहा है जिससे वह अपने अमुख्य अर्थ-तटरूप अर्थ का ही प्रत्यायन करा सके जो कि वस्तुतः 'घोष' के आधार-अधिकरण होने के सर्वथा योग्य है। यहाँ इस 'गङ्गा' शब्द की जो लक्षणावृत्ति है वह 'लक्षण' के कारण है अर्थात् सर्वथा स्वार्थसमर्पण—अपने अर्थ के बिलकुल छोड़ देने-के कारण है।**

**उपर्युक्त दोनों प्रकार की लक्षणा अर्थात् उपादान लक्षणा और लक्षणलक्षणा वस्तुतः ऐसी लक्षणायें हैं जिन्हें 'शुद्धा' कहा करते हैं ? शुद्धा इसलिये कि इन दोनों लक्षणा-प्रकारों में 'उपचार का—सादृश्याख्य सम्बन्ध से दो परस्पर भिन्न वस्तुओं में, अभेदावबोध के अभिप्राय का—कहीं भी कोई मिश्रण नहीं हुआ करता।**

**टिप्पणी**—यहाँ आचार्य मम्मट ने शुद्धा लक्षणा में उपचार के अमिश्रण का जो अपना अभिमत प्रतिपादित किया है वह इसीलिये क्योंकि उन्हें मुकुल भट्ट की यह. मान्यता कि शुद्धा लक्षणा भी उपचार-मिश्रित हुआ करती है, अभिप्रेत नहीं। मुकुल भट्ट 'उपचार' को शुद्धरूप और गौणरूप-द्विविधरूप मानते हैं और उनकी दृष्टि में शुद्धा लक्षणा में भी यह द्विविध उपचार दिखाई दिया करता है—

**'द्विविध उपचारः शुद्धो गौणश्च। तत्र शुद्धो यत्र मूलभूतस्योपमानोपमेयभावस्याभावेनोपमानगतगुणसदृशगुणयोगलक्षणासम्भवात् कार्यकारणभावादिसम्बन्धाल्लक्षणया वस्त्वन्तरे वस्त्वन्तरमुपचर्यते, यथा आयुर्घृतमिति। अत्र हि आयुषः कारणे घृते तद्गतकार्यकारणभावो लक्षणापूर्वकत्वेना युष्टं कार्यं तच्छब्दश्चेत्युभयमुपचरितम्। तस्माच्छुद्धोऽयमुपचारः।'** ( अभिधावृत्ति मातृका-४ )

किन्तु आचार्य मम्मट ने शुद्धा-लक्षणा के क्षेत्र से 'उपचार' को बहिष्कृत कर शुद्धा और गौणी के भेद को एक वैज्ञानिक विश्लेषणात्मक आधार दे दिया है जिससे गौणीवृत्ति का लक्षणावृत्ति में अन्तर्भाव, जो कि ध्वनिवाद की एक आवश्यक मान्यता है, युक्तियुक्त हो उठा है।

अनुवाद—**'उपादान' और 'लक्षणा'—दोनों रूपों की शुद्धा लक्षणा के सम्बन्ध में (अभिधावृत्ति मातृकाकार आचार्य मुकुल भट्ट द्वारा प्रतिपादित) यह सिद्धान्त कि इन शुद्धा लक्षणा—प्रकारों में वाच्यार्थ लक्ष्यार्थ से सर्वथा तटस्थ रहा करता है क्योंकि लक्ष्यार्थ की प्रतीति में वाच्यार्थ की प्रतीति का कोई उपराग नहीं प्रतीत हुआ करता, वस्तुतः**

प्रतिपादने तत्त्वप्रतिपत्तौ हि प्रतिपिपादयिषितप्रयोजनसम्प्रत्ययः गङ्गासम्बन्धमात्रप्रतीतौ तु गङ्गातटे घोष इति मुख्यशब्दाभिधानाल्लक्षणायाः को भेदः।

(लक्षणा के अन्य प्रकार 'सारो पा' रूप और 'साध्यवसाना' रूप–पहला 'सारोपा' रूप प्रकार)

(१४) सारोपाऽन्या तु यत्रोक्तौ विषयी विषयस्तथा।

आरोप्यमाणः आरोपविषयश्च यत्रानपह्नुतभेदौ समानाधिकरण्येन निर्दिश्येते, सा लक्षणा सारोपा।

---

युक्तिसङ्गत नहीं। इसका कारण यह है कि इन द्विविध शुद्धा लक्षणा–प्रकारों में भी वाच्यार्थ से लक्ष्यार्थ की जो उपरक्तता–अभिन्नता की प्रतीति हुआ करती है उसीसे तो यह सम्भव है कि प्रयोक्ता के अभीष्ट प्रयोजन का प्रकाशन हो जाय। उदाहरण के लिये 'गङ्गायाम् घोषः' इस प्रयोग में 'लक्षणलक्षणा' को ले, जहाँ 'गङ्गा' शब्द से, 'तट' रूप लक्ष्यार्थ का प्रतिपादन हुआ है, तो यह स्पष्ट है कि जब तक यहाँ प्रवाहरूप वाच्यार्थ से तटरूप लक्ष्यार्थ को अनुरञ्जित न माना जाय तब तक शैत्य और पावनत्व आदि रूप वक्तृ–हृदयगत प्रयोजन की कभी भी प्रतीति नहीं हो सकती। ऐसा क्यों? इसलिये कि 'गङ्गा' शब्द के 'प्रवाह' और 'तट' रूप अर्थों में जो अभेद की प्रतीति है उसीके कारण ऐसा हुआ करता है कि 'प्रवाह' से सम्बद्ध शीतता और पवित्रता 'तट' से भी सम्बद्ध प्रतीत हो जाती है। यहाँ यदि 'तट' रूप लक्ष्यार्थ का 'प्रवाह' रूप मुख्यार्थ से केवल (सामीप्यरूप) सम्बन्ध ही प्रतीत हो सकता तब तो 'गङ्गायां घोषः' इस लक्षणलक्षणा प्रयोग के बदले 'गङ्गातटे घोषः' यह वाचकरूप शब्द ही प्रयोग योग्य होता। किन्तु 'गङ्गायां घोषः' में जो बात है वह 'गङ्गातटे घोषः' में कहाँ? लाक्षणिक प्रयोग में जो शैत्यादिरूप विशेष अर्थ की अभिव्यक्ति अपेक्षित है वह भला वाचक प्रयोग में क्यों कर होने लगे। (तात्पर्य यही है कि 'शुद्धा' और 'गौणी' दोनों लक्षणा–प्रकार इस दृष्टि से तो परस्पर समान हैं कि दोनों में वाच्यार्थ और लक्ष्यार्थ का अभेद रहा करता है। यह तो 'शुद्धा' में उपचार का अमिश्रण और 'गौणी' में उपचार का मिश्रण छिपा है जिससे 'शुद्धा' और 'गौणी' परस्पर भिन्न प्रकार की लक्षणा यें हो जाया करती हैं।)

टिप्पणी—यहाँ आचार्य मम्मट ने मुकुलभट्ट की इस विचारधारा की आलोचना की है—

'तटस्थे लक्षणा शुद्धा'.....'यैषा लक्षणा शुद्धा उपादानलक्षणात्मकत्वेन द्विप्रभेदा प्रतिपादिता सा लक्षकार्थानुपरक्तत्वात् तटस्थतया प्रतीयमाने लक्ष्येऽर्थे द्रष्टव्या। न हि तत्र लक्षकार्थोपरक्ततया लक्ष्यस्यार्थस्यावगतिः। तथा हि—'गङ्गायां घोष' इत्यत्र घोषाधिकरणभूततटोपलक्षणाभिसन्धानेन गङ्गायां घोषो न वितस्तायामिति गङ्गाशब्दे प्रयुज्यमाने तटस्य स्रोतोविशेषेणोपलक्षकत्वमात्रोपयुक्तत्वेनो परागो न प्रतीयते। तटस्थत्वेनैव तस्य तटस्य प्रत्ययात्। एवमुपादानेऽपि वाच्यम्।' (अभिधावृत्ति मातृका–५)

अनुवाद—लक्षणा के उपर्युक्त 'उपादान' और 'लक्षण'—इन दोनों प्रकारों के अतिरिक्त एक और जो प्रकार है, उसका नाम है 'सारोपा'–प्रकार। यह सारोपारूप लक्षणा–प्रकार वह लक्षणा–प्रकार है जिसमें 'विषयी' अर्थात् 'आरोप्यमाण' (जिसका आरोप किया जाय) और 'विषय' अर्थात् 'आरोप विषय' (जो कि आरोप का विषय अथवा क्षेत्र अर्थात् आधार हो)—दोनों शब्दतः प्रतिपाद्य रहा करते हैं।

यहाँ (कारिका में) जिस सारोपा–लक्षणा का निरूपण है उसे 'सारोपा' इसीलिये कहा करते हैं क्योंकि इसमें 'आरोप्यमाण' (विषयी जैसे कि 'गौः') और आरोपविषय (विषय जैसे कि 'वाहीकः') दोनों अपने–अपने पृथक् स्वरूप और स्वभाव में ही विराजमान रहते हुये 'सामानाधिकरण्य'–पूर्वक अर्थात् समान विभक्तियुक्त अपने–अपने पदों के रूप में स्पष्टतया निर्दिष्ट रहा करते हैं।

( दूसरा :—'साध्यवसाना' रूप )

**(१५) विषय्यन्तःकृतेऽन्यस्मिन् सा स्यात्साध्यवसानिका ॥११॥**

विषयिणाऽऽरोप्यमाणेनान्तःकृते निगीर्णे अन्यस्मिन्नारोपविषये सति साध्यवसाना स्यात्।

उपर्युक्त आरोप और अध्यवसान : दोनों के दो दो भेद-गौणरूप ( सादृश्य सम्बन्ध-गर्भित ) और शुद्धरूप ( सादृश्यभिन्न सम्बन्ध-गर्भित )

**(१६) भेदाविमौ च सादृश्यात्सम्बन्धान्तरतस्तथा ।**
**गौणौ शुद्धौ च विज्ञेयौ—**

---

अनुवाद—( उपर्युक्त सारोपा-रूप-प्रकार के अतिरिक्त ) दूसरा जो प्रकार है उसका नाम है 'साध्यवसाना'-रूप प्रकार। लक्षणा को 'साध्यवसाना' कहने का अभिप्राय यह है कि इस प्रकार की लक्षणा में 'आरोपविषय' ( जैसे कि 'वाहीकः' ) अपने बोधक पद के रूप में निर्दिष्ट नहीं हुआ करता क्योंकि 'आरोप्यमाण' ( विषयी, जैसे कि गौः ) के द्वारा यह निगीर्ण रहा करता है—तिरोभूत हो जाया करता है ( क्योंकि 'विषय' जैसे कि वाहीकरूप आरोपविषय और 'विषयी' जैसे कि गोरूप 'आरोप्यमाण'—दोनों में जब तदात्म्य की विवक्षा हुई तब 'विषय' का-'वाहीक' का-स्वशब्दोपादान कैसा ! )

यहाँ ( कारिका में ) 'विषयी' का अभिप्राय है 'आरोप्यमाण' ( जैसे कि 'गौः' आदि ) का, 'अन्यस्मिन्'—'दूसरे'-का अभिप्राय है 'विषय' अथवा 'आरोपविषय' का और 'विषयी' के द्वारा 'विषय' के 'अन्तः कृत' होने का तात्पर्य है 'निगीर्ण' अथवा 'तिरोहित' हो जाने का। निष्कर्ष यह रहा कि जहां 'विषयि'-बोधक पद से ही 'विषय' का प्रतिपादन अभीष्ट हो ( क्योंकि दोनों में अभेद विवक्षित है ) वहाँ जो लक्षणा होती है वह होती है—साध्यवसाना लक्षणा।

**टिप्पणी**—'आरोप' और 'अध्यवसान' का यहाँ वही अभिप्राय है जो श्री मुकुलभट्ट की 'अभिधावृत्ति मातृका' में प्रतिपादित है।

आरोप—**'यत्रोपचर्यमाणेनोपचर्यमाणविषयस्य स्वरूपं नापह्नूयते तत्राध्यारोपः।'** ( गौर्वाहीकः )

अध्यवसान—**'यत्र तूपचर्यमाणविषयस्योपचर्यमाणेऽन्तर्लीनतया विवक्षितत्वात् स्वरूपापह्नवः क्रियते तत्राऽध्यवसानम्।'** ( गौरयम् )

अलङ्कारसर्वस्वकार रुय्यक के अनुसार भी 'आरोप' और 'अध्यवसान' का यही स्वरूप है जैसा कि इस विवरण में स्पष्ट है—

आरोप—**'अन्यत्रान्यावाप आरोपः' तस्य विषयविषय्यवष्टब्धत्वात्।**

अध्यवसान—**'अध्यवसाने त्रयं भवति-स्वरूपं विषयो विषयी च। विषयस्य हि विषयिणाऽन्तर्निगीर्णत्वेऽध्यवसानस्य स्वरूपोत्थानम्।**

श्री जयरथ ( अलङ्कारसर्वस्वव्याख्याकार ) ने भी 'आरोप' और 'अध्यवसान' का यही अभिप्राय प्रतिपादित किया है—

आरोप—**'भिन्नयोः सामानाधिकरण्येन निर्देशो ह्यारोपलक्षणम्।' तत्किं शब्दे शब्दान्तरमर्थे वाऽर्थान्तरमारोप्यत इति चेद् ब्रूमः-तत्र न शब्दे शब्दान्तरारोपः.....किन्त्वर्थेऽर्थान्तरारोपः स च प्रयोजनपरतया तथा निर्दिश्यते न भ्रान्त्या।**

अध्यवसान—**'तस्य हि विषयनिगरणे विषयिनिश्चयश्च स्वरूपम्।'**

अनुवाद—इन उपर्युक्त 'सारोपा' और 'साध्यवसाना' रूप दोनों लक्षणा प्रकारों के भी दो दो भेद हैं। जैसे कि 'सारोपा' के दो भेद :—

**( १ ) गौणसारोपा** **( २ ) शुद्धसारोपा**

( गौण 'सारोपा' और 'गौण' साध्यवसाना : निदर्शन )

इमावारोपाध्यवसानरूपौ सादृश्यहेतू भेदौ गौर्वाहीक इत्यत्र गौरयमित्यत्र च। अत्र हि स्वार्थसहचारिणो गुणाः जाड्यमान्द्यादयो लक्ष्यमाणाः अपि गोशब्दस्य परार्थाभिधाने प्रवृत्तिनिमित्तत्वमुपयान्ति इति केचित्। स्वार्थसहचारिगुणाभेदेन परार्थगता गुणा एव लक्ष्यन्ते, न तु परार्थोऽभिधीयत इत्यन्ये। साधारणगुणाश्रयत्वेन परार्थ एव लक्ष्यत इत्यपरे।

और 'साध्यवसाना' के दो भेदः—

( १ ) गौणसाध्यवसाना ( २ ) शुद्धसाध्यवसाना

इन उपर्युक्त 'गौण' और 'शुद्ध' रूप दोनों भेदों में गौणरूप भेद में तो सादृश्य-सम्बन्ध नियामक रहा करता है और शुद्धरूप भेद में जो नियामक रहा करता है वह है सादृश्यभिन्न अन्यविध सम्बन्ध।

अनुवाद—उपर्युक्त सादृश्य-निबन्धन आरोपरूप लक्षणा-प्रकार का तो उदाहरण है—'गौर्वाहीकः'-'यह हरवाहा बैल है' और अध्यवसानरूप सादृश्य-नियामक लक्षणा-प्रकार का उदाहरण है—'गौरयम्'-'यह तो बैल ही है'।

इन आरोप और अध्यवसान-गर्भ उपर्युक्त उदाहरणों में जो लक्षणा-बोध है उसके सम्बन्ध में लक्षणा-व्यापार-विमर्शक आचार्यों का कुछ मतभेद है। कुछ लोगों का कहना है कि 'गौर्वाहीकः' और 'गौरयम्' आदि में जो लक्षणा-बोध है वह इस प्रकार का है—'गौ' शब्द का तो मुख्य अर्थ है 'गोत्व' रूप सामान्य जिसका 'वाहीक' रूप अर्थ से सम्बन्ध तब तक अनुपपन्न है जब तक इस शब्द के द्वारा इसी 'गोत्व' रूप अर्थ से सम्पृक्त अथवा सम्बद्ध मूर्खता-मन्दता आदि रूप अर्थ लक्षित न हों। अब जब 'गो' पद की लक्षणा से ये जाड्य-मान्द्यादिरूप अर्थ प्रतीत होने लगे तब इन्हीं की नियामकता से ऐसा सम्भव हो गया कि 'गो' पद का अभिधेय 'गोत्व'रूप अर्थ अपने से भिन्न 'वाहीक' रूप अर्थ से अन्वित हो उठा। तात्पर्य यह रहा कि सीधे तो 'अभिधा' से 'गौः' और 'वाहीकः' का सामानाधिकरण्य होने से रहा! यह सामानाधिकरण्य तभी हो सका, जब 'गो' पद की लक्षणा से 'गोत्व' रूप अर्थ में समवेत जाड्य-मान्द्य आदि गुणों की प्रतीति हुई। अब ये ही लक्ष्यार्थरूप जाड्यादि गुण ऐसे हुये जिनके कारण 'गो' पद (गोत्व-भिन्न) 'वाहीक' रूप अर्थ का अभिधान-साक्षात् प्रतिपादन-करने लगा और ऐसा हो गया कि अपने अर्थ से भिन्न अर्थ के अवबोध में भी प्रयोग-योग्य हो उठा। किन्तु कुछ लोगों का यहाँ और ही कथन है कि—'गौर्वाहीकः' और 'गौरयम्' आदि प्रयोगों में ऐसा नहीं हो सकता कि अपने 'गोत्व' रूप अर्थ का वाचक 'गो' पद अपने अर्थ से सर्वथा भिन्न 'वाहीक' रूप अर्थ का अभिधान साक्षात् प्रतिपादन करने लग पड़े। यहां तो 'अभिधा' की कोई सम्भावना ही नहीं। यहां तो केवल 'लक्षणा' की सम्भावना है जिसके कारण 'वाहीक' गत उन जाड्य-मान्द्य आदि गुणों की प्रतीति हो रही है जो गो-गत जाड्य-मान्द्य आदि गुणों से सर्वथा अभिन्न-सर्वथा एक रूप-गुण हैं।

कुछ लोग यहां उपर्युक्त अभिप्राय से एक भिन्न ही अभिप्राय बताना चाहते हैं और जो अभिप्राय बताना चाहते हैं वह यह है—'गौर्वाहीकः' और 'गौरयम्' ऐसे प्रयोग हैं जिनमें 'गो' पद की लक्षणाशक्ति स्पष्टतया 'वाहीक' रूप अर्थ को लक्षित कर देती है और ऐसा इसीलिये कर देती है कि यहाँ गो-रूप 'विषयी' और 'वाहीक' रूप विषय में सादृश्य-नियामक आरोप ( गौर्वाहीकः में ) और अध्यवसान ( गौरयम् में ) का यही रहस्य है कि यहां 'गो'पद से लक्षित 'वाहीक' ऐसा है जो जाड्य-मान्द्यादिरूप

उक्तञ्चान्यत्र—

'अभिधेयाविनाभूतप्रतीतिर्लक्षणोच्यते ।
लक्ष्यमाणगुणैर्योगाद् वृत्तेरिष्टा तु गौणता ॥' इति ।

अविनाभावोऽत्र सम्बन्धमात्रम्, न. तु नान्तरीयकत्वम् । तत्त्वे हि मञ्चाः क्रोशन्तीत्यादौ न लक्षणा स्याद् । अविनाभावे चाक्षेपेणैव सिद्धेर्लक्षणाया नोपयोग इत्युक्तम् ।

( शुद्ध सारोपा और शुद्ध साध्यवसाना-निदर्शन )

आयुर्घृतम् आयुरेवेदमित्यादौ च सादृश्यादन्यत्कार्यकारणभावादि सम्बन्धान्तरम् । एवमादौ च कार्यकारणभावादिलक्षणपूर्वे आरोपाध्यवसाने ।

ऐसे गुणों का आश्रय है जो न तो गो-गत ही कहे जा सकते हैं और न वाहीक-गत अपितु दोनों में समवेत साधारण गुण हैं ।

वस्तुतः 'गौर्वाहीकः' और 'गौरयम्' प्रयोगों में यह जो अन्तिम लक्षणा-बोध-विमर्श है जिसके अनुसार 'गो' पद से एक महामूर्ख वाहीक ही लक्षित समझा जा रहा है वही युक्तिसङ्गत है क्योंकि इसमें महामीमांसक कुमारिल स्वामी की यह सूक्ति भी प्रमाणरूप से पड़ी दिखायी दे रही है—

'लक्षणा' एक ऐसी प्रतीति है—जिसे अभिधेय-अभिधाविषय-अर्थ से-'अविनाभूत'-सम्बद्ध अर्थ की प्रतीति कह सकते हैं ( यह तो हुई शुद्धा लक्षणारूप प्रतीति की बात ) किन्तु इस लक्षणारूप शब्दशक्ति की 'गौणता' ( उपचार-मिश्रता ) का जो अभिप्राय है वह यह है कि इसके द्वारा ऐसे अर्थ की प्रतीति हुआ करती है जो उन उन अनुभव-विषय गुणों ( जैसे कि 'गौर्वाहीकः' और 'गौरयम्' प्रयोगों में साधारणरूप से प्रतीत जाड्यमान्द्य आदि गुणों ) से समन्वित अर्थ हुआ करता है ।

यहां ( ऊपर उद्धृत सूक्ति में ) आचार्य कुमारिल द्वारा प्रयुक्त 'अविनाभूत' पद का अर्थ है—'सम्बद्ध' ( न कि 'व्याप्त' ) । ऐसा क्यों ? इसलिये कि यदि यहां 'अविनाभाव' का अभिप्राय 'नान्तरीयकत्व'—येन विना यन्न भवति तन्नान्तरीयकम्, अन्तरा विनाभावोऽन्तरीयः, न शब्देन सह 'सह सुपा' इति समासः, नान्तरीयकस्य भावो नान्तरीयकत्वम्—अर्थात् 'व्याप्ति' लिया जाने लगे ( जिससे यहां यह अभिप्राय निकलने लगे कि वाच्यार्थ प्रतीति और लक्ष्यार्थ प्रतीति में वही 'व्याप्ति' है जो जाति और व्यक्ति, गुण और गुणी, क्रिया और क्रियावान् आदि में रहा करती है ) तब तो 'मञ्चाः क्रोशन्ति' 'मचानें चिल्ला रही हैं, इत्यादि ( मीमांसकों द्वारा मान्य ) लक्षण-प्रयोग ही सबसे पहले असङ्गत हो गये । ( भला भूतलवर्ती 'मञ्च' और मञ्चस्थ कृषि-पाल में जब कि न तो दैशिक व्याप्ति हुई और न कालिक व्याप्ति, तब क्योंकर 'मञ्च' पद से 'मञ्चस्थ' रूप अर्थ लक्षित होने लगे ! ) फिर भी यदि यहां 'व्याप्ति' रूप अर्थ पर ही आग्रह हो तब तो दूसरी बात यह कहनी पड़ेगी कि लक्षणावृत्ति को ही तिलाञ्जलि दे दी जाय तो अच्छा हो ? भला वाच्यार्थ और लक्ष्यार्थ में 'व्याप्ति'रूप सम्बन्ध हो और ऐसा होने से सारा काम अनुमान से ही सिद्ध होता रहे तो 'लक्षणा' की मान्यता निरर्थक न हो तो क्या हो ! ( किन्तु जब कि मीमांसक मूर्धन्य कुमारिल स्वामी ने 'लक्षणा' को माना है तब तो यह निश्चित ही है कि 'अभिधेयाविनाभूत' आदि सूक्ति में उन्हें 'अविनाभाव' पद से न तो 'व्याप्त' रूप अर्थ अपेक्षित था और न वाच्यार्थ और लक्ष्यार्थ में व्याप्तिरूप सम्बन्ध ही मान्य था ! )

अनुवाद—सादृश्य-भिन्न कार्यकारणभावादिरूप सम्बन्ध-निबन्ध जो आरोप गर्भ और अध्यवसान-गर्भ लक्षणा-प्रकार हैं उन्हें इन प्रयोगों में देखा जा सकता है—'आयुर्घृतम्' 'घी ही जिन्दगी है' ( आरोप ), 'आयुरेवेदम्' 'यही ( घी ही ) बस जिन्दगी है

( 'आरोप' और 'अध्यवसान' के अपने २ प्रयोजन )

अत्र गौणभेदयोर्भेदेऽपि ताद्रूप्यप्रतीतिः सर्वथैवाऽभेदावगमश्च प्रयोजनम्। शुद्धभेदयोस्त्वन्यवैलक्षण्येनाव्यभिचारेण च कार्यकारित्वादि।

( कार्यकारणभावरूप सम्बन्ध के अतिरिक्त भी लक्षणा के नियामक कतिपय सम्बन्ध )

क्वचित् तादर्थ्यादुपचारः, यथा–इन्द्रार्था स्थूणा इन्द्रः। क्वचित् स्वस्वामिभावाद्, यथा–राजकीयः पुरुषो राजा। क्वचिदवयवावयविभावाद्, यथा–अग्रहस्त इत्यत्राग्रमात्रेऽवयवे हस्तः। क्वचित् तात्कर्म्याद्, यथा–अतक्षा तक्षा।

---

( अध्यवसान ) आदि। यहाँ यह स्पष्ट है कि 'आयु' और 'घृत' में किसी सादृश्य की कोई विवक्षा नहीं ( क्योंकि इन दोनों में साधर्म्य कहाँ! ) यहां तो जो बात है वह है 'आयु' और 'घृत' में कार्यकारणभावरूप सम्बन्ध की बात, जिसका ध्यान रख कर, 'आरोप' और 'अध्यवसान' ( 'आयुर्घृतम्' में आरोप और 'आयुरेवेदम्' में अध्यवसान ) निःसंदिग्ध रूप से विवक्षित प्रतीत हो रहे हैं।

अनुवाद– गौण सारोप और गौण साध्यवसान लक्षणा-प्रकारों में (जैसे कि 'गौर्वाहीकः और 'गौरयम्' इन प्रयोजन का जो प्रत्यायन है ( क्योंकि यहाँ रूढ़ि अथवा प्रयोग-प्रवाह की तो कोई सम्भावना ही नहीं है ) वह एकरूप नहीं अपितु भिन्नरूप है। गौणसारोप लक्षणा-प्रकार में ( जैसे कि 'गौर्वाहीकः' आदि प्रयोगों में ) जो प्रयोजन है वह तो भेद में भी अभेद की प्रतीति है और गौण साध्यावसान लक्षणा-प्रकार में ( जैसे कि 'गौरयम्' आदि प्रयोगों में ) जो प्रयोजन विवक्षित है वह है एकमात्र अभेद की प्रतीति। इसी प्रकार शुद्ध सारोप लक्षणा-प्रकार का प्रयोजन वही नहीं जो शुद्ध साध्यवसान लक्षणा-प्रकार का प्रयोजन है क्योंकि शुद्ध सारोप लक्षणा-प्रकार ( जैसे कि 'आयुर्घृतम्' आदि ) में जो प्रयोजन विवक्षित है वह तो है एक विलक्षण कार्यकारण भाव की उपस्थिति ( जैसे कि 'आयुर्घृतम्' कहने का उद्देश्य है आयु की वृद्धि में दुग्ध आदि की अपेक्षा घृत की ही महिमा का आधिक्य ) और शुद्ध साध्यवसान लक्षणा-प्रकार में ( जैसे कि 'आयुरेवेदम्' आदि प्रयोगों में ) जो प्रयोजन अभिव्यङ्ग्यरूप से अवस्थित है ( क्योंकि लाक्षणिक प्रयोगों में प्रयोजन लक्षितरूप नहीं अपितु अभिव्यङ्ग्यरूप ही रहा करता है) वह है एक नियमतः प्राप्त निःसंदिग्ध कार्यकारणभाव की उपस्थिति ( जैसे कि 'आयुरेवेदम्' कहने का यही अभिप्राय है कि जो भी घृत का सेवन करे वह अवश्यमेव शतायु होगा। )

अनुवाद– ( उपर्युक्त ) कार्यकारणभावरूप सम्बन्ध के अतिरिक्त कतिपय अन्यविध भी सम्बन्ध हैं जो सादृश्य-भिन्न ही सम्बन्ध हैं और ऐसे सम्बन्ध हैं जिन्हें, निसंदिग्धरूप से कहीं-कहीं 'उपचार' का–लाक्षणिक प्रयोग–का नियामक कहा जा सकता है। उदाहरण के लिये 'तादर्थ्य' रूप अर्थात् उपकार्योपकारभावरूप सम्बन्ध से लक्षणा जैसे कि 'स्थूणा इन्द्रः' ( शुद्ध सारोप लक्षणा-प्रकार का निदर्शन ) अथवा 'इन्द्रः' ( शुद्ध साध्यवसान-लक्षणा-प्रकार का निदर्शन ), जहाँ इन्द्र-पूजा के प्रयोजन के सम्पादन करने के कारण 'स्थूणा' ( स्तम्भ ) और 'इन्द्र' में क्रमशः 'आरोप' और 'अध्यवसान' स्पष्ट है। इसी प्रकार 'स्वस्वामिभाव' रूप सम्बन्ध से लक्षणा जैसे कि 'राजपुरुषोऽयं राजा' अथवा 'राजाऽयम्', जहाँ सेव्य-सेवक भाव ही क्रमशः 'आरोप' और 'अध्यवसान' का नियामक बन रहा है। इसी भांति 'अवयवावयवि' भावरूप सम्बन्ध से लक्षणा जैसे कि 'अग्रहस्तः' अथवा 'हस्तः' जहाँ 'हस्त' और 'अग्र' का क्रमशः 'आरोप' और 'अध्यवसान' अंशांशिभावरूप सम्बन्धपूर्वक है। अथवा 'तात्कर्म्य'रूप सम्बन्ध से लक्षणा जैसे कि 'तक्षाऽयं

( लक्षणा-भेद-सङ्कलन )

—(१७) लक्षणा तेन षड्विधा ॥ १२ ॥

आद्यभेदाभ्यां सह ।

वाहीकः' अथवा 'तत्त्वाऽयम्', जहां 'तत्त्वा' और 'वाहीक' में 'आरोप' और 'अध्यवसान' केवल तात्कर्मरूप सम्बन्ध से ही सम्भव हो रहा है।

अनुवाद—इस उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि लक्षणा षड्विध हुआ करती है।

यहां कारिका में लक्षणा के जिन ६भेदों का निर्देश है वह इसीलिये है कि यहां पूर्व प्रतिपादित दोनों प्रकारों (अर्थात् उपादान लक्षणा और लक्षणलक्षणा) का अभी अभी प्रतिपादित चार प्रकारों के साथ सङ्कलन विवक्षित है।

टिप्पणी—(क) लक्षणा-विमर्श में 'उपादान' और 'लक्षण' के अतिरिक्त 'उपचार-मिश्रण' और उपचारामिश्रण' किंवा 'आरोप' और 'अध्यवसान' के सिद्धान्तों का जो आचार्य मम्मट ने समन्वय प्रदर्शित किया है उसकी दृष्टि से आचार्य मम्मट की षड्विध लक्षणा इस प्रकार समझी जा सकती है:—




(ख) १. सारोपा सोपादाना लक्षणा—जैसे 'कुन्ताः पुरुषाः प्रविशन्ति ।'

२. साध्यवसाना सोपादाना लक्षणा—जैसे, 'कुन्ताः प्रविशन्ति ।'

३. सलक्षणा सारोपा लक्षणा—जैसे, 'आयुर्घृतम् ।'

४. सलक्षणा साध्यवसाना लक्षणा—जैसे, 'आयुरेवेदम् ।' अथवा 'गङ्गायां घोषः'

५. गौणी सारोपा—यथा, 'गौर्वाहीकः ।'

६. गौणी साध्यवसाना—यथा, 'गौरयम् ।'

ये उपर्युक्त लक्षणा के ६ भेद उसी लक्षणा के हैं जिसमें प्रयोजन-प्रतिपादन विवक्षित रहा करता है।

(ग) आचार्य मम्मट ने अपने पूर्ववर्ती आचार्य मुकुलभट्ट के इस लक्षणा-विभाग को युक्तियुक्त नहीं माना है—



( व्यङ्ग्यार्थप्रयुक्त लक्षणा-भेद )

सा च

**(१८) व्यङ्ग्येन रहिता रूढौ सहिता तु प्रयोजने ।**

( 'सव्यङ्ग्या लक्षणा' में प्रयोजनः एकमात्र व्यञ्जनागम्य )

प्रयोजनं हि व्यञ्जनव्यापारगम्यमेव ।।

( सव्यङ्ग्या लक्षणा के दो भेद 'गूढव्यङ्ग्या' और 'अगूढव्यङ्ग्या' लक्षणा )

**(१९) तच्च गूढमगूढं वा—**

( गूढव्यङ्ग्या और अगूढव्यङ्ग्या लक्षणा-निदर्शन )

तच्चेति व्यङ्ग्यम् । गूढं यथा—

मुखं विकसितस्मितं वशितवक्रिमप्रेक्षितं
समुच्छलितविभ्रमा गतिरपास्तसंस्था मतिः ।
उरो मुकुलितस्तनं जघनमंसबन्धोद्धुरं
बतेन्दुवदनातनौ तरुणिमोद्गमो मोदते ।। ९ ।।

---

क्योंकि मुकुलभट्ट-सम्मत लक्षणा-विभाव में 'उपादानलक्षणा' और 'लक्षणलक्षणा' में 'आरोप' और 'अध्यवसान' का सिद्धान्त लागू नहीं हो रहा है जिसे आचार्य मम्मट की दृष्टि से लागू होना चाहिये ।

वस्तुतः यहाँ बात यह है कि आचार्य मम्मट की दृष्टि तो लक्षणामूलक व्यञ्जना के प्रतिपादन के लिये उन्मुख है और आचार्य मुकुलभट्ट की दृष्टि में व्यङ्ग्यार्थ ही लक्ष्यार्थ में समन्वित है ।

अनुवाद—यही ( अर्थात् उपाधि-षट्क जैसे कि उपादान, लक्षण, उपचार, अनुपचार, आरोप और अध्यवसान वाली शब्दवृत्ति )

लक्षणा ( व्यङ्ग्यरूप अर्थ की दृष्टि से ) 'निर्व्यङ्ग्या' और 'सव्यङ्ग्या' इन भेदों में विभक्त है । 'निर्व्यङ्ग्या' अथवा व्यङ्ग्यरहिता लक्षणा तो वह है जो रूढलक्षणा है और 'सव्यङ्ग्या' अथवा व्यङ्ग्यसहिता लक्षणा वह है जिसमें प्रयोजन छिपा रहता है ।

अनुवाद—'सव्यङ्ग्या' लक्षणा में जो प्रयोजन रहा करता है वह 'लक्षणा' द्वारा नहीं, अपितु एकमात्र 'व्यञ्जना' द्वारा ही प्रतिपादित हुआ करता है ।

अनुवाद—यह प्रयोजन एकविध नहीं, अपितु द्विविध हुआ करता है अर्थात् १. गूढ़ प्रयोजन और २. अगूढ़ प्रयोजन ( जिसका तात्पर्य यह है कि सव्यङ्ग्या लक्षणा भी 'गूढव्यङ्ग्या' और 'अगूढव्यङ्ग्या' इन दो प्रकारों वाली हुआ करती है ।

अनुवाद—यहाँ ( कारिका में ) 'तच्च' का अभिप्राय है 'व्यङ्ग्य' का ( क्योंकि व्यङ्ग्य की ही गूढता-सहृदयैकमात्रवेद्यता और 'अगूढता'-सहृदयासहृदयोभयवेद्यता पर 'गूढव्यङ्ग्या' और 'अगूढव्यङ्ग्या' प्रयोजनवती लक्षणा का परस्पर भेद निर्भर है । ) उदाहरण के लिये 'गूढव्यङ्ग्या' लक्षणा, जिसमें व्यङ्ग्यरूप अर्थ केवल काव्यमर्मज्ञों द्वारा ही वस्तुतः ठीक ठीक पहचाना जाया करता है, इस सूक्ति में स्पष्ट है—

कितना अद्भुत दृश्य है इस चन्द्रमुखी सुन्दरी की देह में अभिनव यौवन के विलास का ! इसका मुंह तो ऐसा लग रहा है जिसमें हँसी खिल उठी हो, इसकी दृष्टि ऐसी दीख रही है जिसने वांकपन वश में कर लिया हो, इसकी चाल ऐसी है जिससे हावभाव छलकते जा रहे हैं, इसकी समझ ऐसी है जो सारी सीमायें तोड़ चुकी है, इसके वक्षस्थल ऐसे दीख रहे हैं जिनमें स्तनों की कली खिल उठी हो और इसके जघन ! वे तो बस

अगूढं यथा—

श्रीपरिचयाज्जडा अपि भवन्त्यभिज्ञा विदग्धचरितानाम् ।
उपदिशति कामिनीनां यौवनमद एव ललितानि ॥ १० ॥

अत्रोपदिशतीति ।

( व्यङ्ग्यगर्भ लक्षणा के त्रैविध्य की उपपत्ति )

—(२०) तदेषा कथिता त्रिधा ॥ १३ ॥

( लक्षणा-त्रैविध्य का स्पष्टीकरण )

अव्यङ्ग्या गूढव्यङ्ग्या अगूढव्यङ्ग्या च ।

( लक्षणा का आश्रय-लाक्षणिक पद )

(२१) तद्भूर्लाक्षणिकः—

शब्द इति सम्बध्यते, तद्भूस्तदाश्रयः ।

---

अंसबन्ध ( रतिलीला के एक बन्ध विशेष अथवा दृढ़तर परिरम्भपूर्वक रति-कर्म ) के लिये उद्धुर-सर्वथा सन्नद्ध-बन बैठे हैं ।

(जहां 'विकसित' की 'स्मित' में, 'वशीकरण' की 'प्रेक्षण' में, 'समुच्छलन' की 'विभ्रम' में, 'संस्था ( मर्यादा )-त्याग' की 'मति' में, 'मुकुलित' की 'स्तन' में, 'उद्धुरता' की 'जघन' में और 'मोद' की 'यौवनोद्गम' में अनुपपत्ति स्पष्ट है और जहां लक्षणा की शक्ति 'विकास' से 'उन्मुक्तता' का, वशीकरण' से 'स्वभावसिद्धता' का, 'समुच्छलन' से 'प्रचुरता' का, 'संस्था-त्याग' से 'अधीरता' का, 'मुकुलीभाव' से 'कठिनता' का, 'उद्धुरता' से 'विलक्षणरति-योग्यता' का और 'मोद' से 'उत्कृष्टता' का अर्थ प्रतिपादित करती प्रतीत हो रही है और इसलिये यह सब प्रतिपादित करती प्रतीत हो रही है कि कवि सर्वत्र एक अद्भुतता-एक विचित्रता-एक असाधारण रमणीयता और मनोहारिता का निगूढ़ अभिप्राय प्रकट करना चाह रहा है जिससे सहृदय समाजिक का हृदय विस्मय और साथ ही साथ आनन्द-मग्न होता जा रहा है । )

इसी प्रकार 'अगूढव्यङ्ग्या' लक्षणा, जिसमें विदग्ध और अविदग्ध दोनों प्रकार के काव्य-प्रेमी व्यङ्ग्य की पहचान किया करते हैं, इस उदाहरण में दिखाई दे रही है—

'लक्ष्मी का प्रथम परिचय ही ऐसा हुआ करता है जिससे साधारण जन भी विशिष्ट जन की चाल-ढाल के मर्मज्ञ हो जाया करते हैं । भला यौवन-मद के अतिरिक्त और कौन है जो रमणी जन को रतिविलास का उपदेश दिया करता है ।

जहां 'उपदिशति' पद 'यौवनमद' के साथ असङ्गत होकर एक मात्र 'आविष्कार'-'प्रकाशन' रूप अभिप्राय को लक्षित कर रहा है और जहां ऐसा करने का जो प्रयोजनविशेष है अर्थात् अनायास रतिविलास का उत्पन्न हो जाना-वह विदग्ध और अविदग्ध-उभयविध सहृदय सामाजिक के लिये समान रूप से ही गम्य लग रहा है ।

अनुवाद—इस उपर्युक्त अभिप्राय की दृष्टि से यह कहना सर्वथा युक्तियुक्त है कि लक्षणा तीन प्रकार की है ।

अनुवाद—यहां लक्षणा के जो तीन प्रकार अभिप्रेत हैं वे हैं—१. अव्यङ्ग्या व्यङ्ग्यार्थ-रहिता-लक्षणा-प्रकार, २. गूढव्यङ्ग्या लक्षणा-प्रकार और ३. अगूढव्यङ्ग्या लक्षणा-प्रकार ।

अनुवाद—इस ऊपर विवेचित लक्षणाशक्ति का आश्रय है पद, वह पद जिसे 'लाक्षणिक' पद कहा जाया करता है ( और कहा जाना चाहिये । )

यहां ( कारिका में ) 'लाक्षणिक' के साथ 'शब्द' का सम्बन्ध विवक्षित है और 'तद्भूः' का अभिप्राय है उसके-लक्षणाशक्ति के-आश्रय ( आधार ) का ।

( व्यञ्जना-स्वरूप विचारः उपोद्घात )

—(२२) तत्र व्यापारो व्यञ्जनात्मकः ।

( व्यञ्जन व्यापार की आवश्यक मान्यता )

कुत इत्याह—

(२३) यस्य प्रतीतिमाधातुं लक्षणा समुपास्यते ॥ १४ ॥

फले शब्दैकगम्येऽत्र व्यञ्जनान्नापरा क्रिया ।

प्रयोजनप्रतिपिपादयिषया यत्र लक्षणया शब्दप्रयोगस्तत्र नान्यतस्तत्प्रतीतिः, अपि तु तस्मादेव शब्दात् । न चात्र व्यञ्जनादृतेऽन्यो व्यापारः ।

( प्रयोजन-प्रत्यायन व्यञ्जना द्वारा क्यों ? )

तथा हि—

( अभिधा प्रयोजन-प्रतिपादन में असमर्थ )

(२४) नाभिधा समयाभावात्—

गङ्गायां घोष इत्यादौ ये पावनत्वादयो धर्मास्तटादौ प्रतीयन्ते न तत्र गङ्गादिशब्दाः सङ्केतिताः ।

---

अनुवाद—लक्षणा में ( लाक्षणिक पद-प्रयोग में ) जो प्रयोजन रहा करता है वह शब्द के उस व्यापार द्वारा गम्य हुआ करता है जिसे 'व्यञ्जन' (अथवा 'ध्वनन' अथवा 'प्रत्यायन' आदि ) कहा करते हैं ।

अनुवाद—प्रयोजन का प्रत्यायन व्यञ्जन व्यापार द्वारा ही क्यों हुआ करता है ? इसी का तो अब विवेचन किया जा रहा है ।

वह प्रयोजन ( जैसे कि 'गङ्गायां घोषः' आदि में शैत्य-पावनत्व आदि ), जिसके प्रत्यायन के लिये लक्षणा का—लाक्षणिक पद का—सहारा लिया जाया करता है, ऐसा हुआ करता है जो हुआ तो करता है वस्तुतः उसी लक्षणाश्रय पद के द्वारा प्रतीत होने वाला किन्तु उसकी प्रतीति ऐसी है जिसमें ( शब्द के ) व्यञ्जन व्यापार के अतिरिक्त और कोई भी व्यापार ( जैसे कि अभिधा अथवा लक्षणा अथवा अनुमानादि ) समर्थ नहीं हुआ करता ।

जब कभी भी लाक्षणिक शब्द का प्रयोग किया जाया करता है और इसलिये किया जाया करता है जिसमें किसी न किसी ( गूढ अथवा अगूढ ) प्रयोजन की प्रतीति हुआ करे तब यह तो निश्चित ही है कि वह प्रयोजन और किसी प्रमाण ( जैसे कि चेष्टा आदि ) से नहीं अपि तु एकमात्र उस पद-प्रयोग से ही विवक्षित रहा करता है । किन्तु उस पद की एकमात्र व्यञ्जनावृत्ति ही वह वृत्ति है, न कि और कोई वृत्ति, जो उस प्रयोजन के प्रत्यायन में सर्वथा समर्थ रहा करती है ।

अनुवाद—ऐसा क्यों ? इसलिये कि—

अनुवाद—शब्द की वह शक्ति, जिसे 'अभिधा' कहा करते हैं, प्रयोजन के प्रत्यायन में असमर्थ रहा करती है । क्यों ? इसलिये कि प्रयोजन ( जैसे कि 'गङ्गायां घोषः' आदि लाक्षणिक प्रयोगों में 'शैत्य-पावनत्व' आदि रूप उद्देश्य-विशेष ) एक ऐसा अर्थ विशेष है जिसमें शब्द का कोइ सङ्केत—कोई वाच्यवाचक भावरूप सम्बन्ध—नहीं रहा करता ।

यहां ( कारिका में ) 'अभिधा' द्वारा प्रयोजन के प्रत्यायन में जिस 'समयाभाव'—सङ्केताभाव—का निर्देश है उसका अभिप्राय यह है—'जब हम ( 'गङ्गातटे घोषः' के बदले ) 'गङ्गायां घोषः' आदि का प्रयोग किया करते हैं तब यही चाहा करते हैं कि

( 'लक्षणा' भी प्रयोजन-प्रतिपादन में असमर्थ )

—(२५) हेत्वभावान्न लक्षणा ॥ १५ ॥

मुख्यार्थबाधादित्रयं हेतुः।

( प्रयोजन-प्रतिपादन में लक्षणा के असामर्थ्य का कारण )

तथा च—

(२६) लक्ष्यं न मुख्यं नाप्यत्र बाधो योगः फलेन नो।
न प्रयोजनमेतस्मिन् न च शब्दः स्खलद्गतिः ॥ १६ ॥

( प्रवाहगत ) शैत्यपावनत्व आदि 'तट' आदि ( लक्षितरूप अर्थों ) में भी प्रतीत हुआ करें। यहां यह तो ठीक है कि ये उपर्युक्त शैत्यपावनत्वादिरूप प्रयोजन 'गङ्गा' आदि शब्दों से ही प्रतीत हुआ करते हैं किन्तु यह भी ठीक है कि उपर्युक्त शैत्य-पावनत्वादि प्रयोजन रूप अर्थ 'गङ्गा' आदि पद के सङ्केतित अर्थ नहीं ( और जब ये संकेतित अर्थ नहीं तो 'अभिधा' द्वारा क्योंकर प्रतीत करवाये जाने लगें ! )

अनुवाद—यहां यह भी नहीं कहा जा सकता कि ये ( शैत्य-पावनत्वादिरूप ) प्रयोजन 'लक्षणा' द्वारा प्रतीत करवाये जाया करते हैं और ऐसा इसलिये कि इसका कोई कारण नहीं कि लक्षणा प्रयोजन का भी प्रत्यायन किया करे।

जिन कारणों से शब्द में लक्षणाशक्ति मानी जाया करती है अर्थात् मुख्यार्थ बाध-मुख्यार्थ योग-और रूढि अथवा प्रयोजनरूप हेतुत्रय, वे कारण यदि प्रयोजन के प्रतिपादन में भी लक्षणा के माने जाने में रहें तब तो यह ठीक है कि लक्षणा से ही प्रयोजन भी प्रतिपादित हुआ करे किन्तु बात तो यह है कि ये यहां ( प्रयोजनरूप अर्थ के प्रतिपादन में ) रहा ही नहीं करते।

अनुवाद—यदि कोई कहे—ऐसा क्यों ? तो इसका तो स्पष्ट उत्तर है—

लक्षणा ही यदि प्रयोजनरूप अर्थविशेष की प्रतीति करवाया करे ( अर्थात् 'गङ्गा' पद की लक्षणा ही से यदि शैत्य-पावनत्वादिरूप अर्थविशेष भी पता चला करें ) तो लक्षणा के हेतुत्रय-मुख्यार्थबाध ( जैसे कि 'गङ्गा' के तट-रूप लक्ष्य अर्थ में घोष के आधार होने की अनुपपत्ति ) मुख्यार्थ योग ( जैसे कि तटरूप अर्थ से शैत्य-पावनत्व आदि रूप अर्थविशेष के समन्वित होने की सम्भावना ) और रूढि अथवा प्रयोजन ( रूढि जैसे कि शैत्य और पावनत्व आदि अर्थ यदि विवक्षित हो तो 'गङ्गायां घोषः' के बदले 'गङ्गातटे घोषः' का प्रयोग हुआ करें क्योंकि ऐसा होता आ रहा है और प्रयोजन जैसे कि जिसका तो······कोई अन्त ही नहीं ! ) यहां अवश्य उपस्थित रहने चाहिये ! किन्तु ऐसा होता कहां है ? शैत्य-पावनत्वादि प्रयोजनरूप अर्थ तो तब लक्ष्यार्थ ( लक्षणा-गम्य अर्थ ) माना जाय जब कि गङ्गापद का तटरूप अर्थ मुख्य अर्थ हो, जो है नहीं ! जब कि तटरूप अर्थ में 'घोष' के आधार-अधिकरण होने में कोई बाधा ( अनुपपत्ति ) रहा करे, किन्तु है कहां ! जब कि तटरूप अर्थ का शैत्य-पावनत्वादि प्रयोजनरूप अर्थ से कोई ( सामीप्य-सादृश्यादिरूप ) सम्बन्ध रहा करे, किन्तु है तो नहीं ! ( जब कि 'गङ्गायां घोषः' में 'कर्मणि कुशलः' की ही भांति कोई रूढि-प्रयोगपरम्परा-रहा करे, किन्तु है कहां ? जब कि इसका कुछ पता हो कि इस प्रयोजनविशेष से 'गङ्गा' पद का शैत्य-पावनत्वादि-रूप लक्ष्यार्थ निष्पन्न हुआ करता है, किन्तु इसका कहां पता ? और अन्ततोगत्वा जब कि यह कहा जा सके कि गङ्गा शब्द लाक्षणिक पद ही है अन्यथा शैत्यपावनत्वादिरूप अर्थ की प्रतीति नहीं हो सकती, किन्तु भला कौन है जो यह कहे ! ( ऐसा तो वही कहेगा जिसे लक्षणा के बाद किसी शब्द-शक्ति का कोई रूप-रङ्ग ही न पता हो ! )

यथा गङ्गाशब्दः स्रोतसि सबाध इति तटं लक्षयति, तद्वत् यदि तटेऽपि सबाधः स्यात् तत् प्रयोजनं लक्षयेत् न च तटं मुख्योऽर्थः, नाप्यत्र बाधः, न च गङ्गाशब्दार्थस्य तटस्य पावनत्वाद्यैर्लक्षणीयैः सम्बन्धः, नापि प्रयोजने लक्ष्ये किञ्चित् प्रयोजनम् , नापि गङ्गाशब्दस्तटमिव प्रयोजनं प्रतिपादयितुमसमर्थः।

( प्रयोजनरूप अर्थ के लक्ष्यार्थ होने में प्रयोजन-गवेषणा की असम्भावना )

**(२७) एवमप्यनवस्था स्याद् या मूलक्षयकारिणी ।**

एवमपि प्रयोजनं चेल्लक्ष्यते तत् प्रयोजनान्तरेण तदपि प्रयोजनान्तरेणेति प्रकृताप्रतीतिकृद् अनवस्था भवेत् ।

---

अनुवाद—'गङ्गायां घोषः' में जब हम लक्षणा मानते हैं तब इसीलिये तो मानते हैं कि 'गङ्गा' शब्द जिसका प्रवाहरूप अर्थ घोष के आधार होने में असमर्थ है, तटरूप अर्थ को लक्षित किया करता है और इसलिये किया करता है कि यहां हमारा यही अभिप्राय रहा करता है कि घोष की शीतता और पवित्रता का विचित्र अर्थ सुनने वालों को पता लग जाय । किन्तु अब जब हम यह कहते हैं कि 'गङ्गायां घोषः' में 'गङ्गा' पद शैत्य-पावनत्वादि प्रयोजन ( व्यङ्ग्य ) रूप अर्थ को भी लक्षित किया करता है और इसलिये किया करता है कि हमारा कुछ प्रयोजन है जो सुनने वाले समझ जायेंगे, तब हम वस्तुतः बड़ी भारी गलती करते हैं । क्यों ? इसलिये कि यहां 'मुख्यार्थबाधरूप' हेतु तो है ही नहीं । न तो 'तट' रूप अर्थ कभी 'गङ्गा' पद का मुख्य ( सङ्केतित ) अर्थ है और न इसमें ( घोष के अधिकरण होने में ) कोई बाधा ( अनुपपत्ति ) ही रहा करती है । यहां 'मुख्यार्थ योगरूप' हेतु भी असम्भाव्य ही है क्योंकि ऐसा तो कोई भी नहीं कह सकता कि 'तट' रूप अर्थ और 'शैत्य-पावनत्वादि' रूप अर्थ में ( प्रवाहरूप अर्थ और तटरूप अर्थ की भांति ) कोई ( सामीप्यादिरूप ) सम्बन्ध भी हो सकता है । ( रूढि की तो यहां कोई चर्चा ही नहीं हो सकती ) इसी प्रकार 'प्रयोजन' रूप हेतु भी यहां नहीं रहा करता क्योंकि ऐसी तो यहां कोई भी बात प्रतीत नहीं होती जिसे शैत्यपावनत्वादिरूप लक्ष्यार्थ की प्रतीति का प्रयोजन कहा जा सके । गङ्गा शब्द को 'तट' रूप अर्थ के प्रतिपादन की दृष्टि से यदि लाक्षणिक कहा करें तब तो ठीक ही है किन्तु 'शैत्यपावनत्वादिरूप' अर्थ के प्रतिपादन की दृष्टि से भी लाक्षणिक मानना तो कदापि ठीक नहीं । 'गङ्गा' शब्द अपने वाचकत्व धर्म से सम्बद्ध होने से भले ही तटरूप अर्थ के प्रत्यायन में असमर्थ बनकर लाक्षणिक बन जाय, किन्तु जब कि अपनी व्यञ्जकताशक्ति से यह शब्द शैत्यपावनत्वादिरूप अर्थ के प्रत्यायन में सर्वथा समर्थ है तब क्योंकर इसे असमर्थ मान लिया जाय और यह कह दिया जाय कि यहां भी (प्रयोजन-प्रतिपादन में भी) यह शब्द लाक्षणिक ही शब्द है ।

अनुवाद—इतना होने पर भी यदि कोई यह आग्रह करे कि प्रयोजन भी ( जैसे कि शैत्यपावनत्वादि प्रयोजन ही ) लक्ष्य ही है ( क्योंकि इसका भी एक प्रयोजन है जैसे कि तटगत शैत्यपावनत्व आदि की 'घोष' में प्रतीति ! ) तब तो यही कहना पड़ेगा कि यहां इस प्रयोजन में ( अर्थात् घोषगत शैत्यपावनत्व आदि रूप प्रयोजन के प्रयोजन और उसके भी प्रयोजन और उसके भी प्रयोजन आदि की गवेषणा में ) एक ऐसी अनवस्था हो जायगी जो 'मूलक्षयकारिणी' ही बन जायगी अर्थात् जब तक प्रयोजन के प्रयोजन और उसके प्रयोजन और उसके भी प्रयोजन आदि की अनन्त कल्पना में हम व्यस्त रहेंगे तब तक शैत्यपावनत्वादि प्रयोजनरूप लक्ष्यार्थ को सर्वथा भूल ही जायेंगे जिसके प्रत्यायन के लिये यहाँ प्रयोजन की कड़ियाँ, जिनका कहीं कोई अन्त नहीं, पकड़ने चले रहे !

भला ( शैत्यपावनत्वादिरूप ) प्रयोजन के लक्षित मानने में उसके प्रयोजन और

( प्रयोजन विशिष्ट अर्थ लक्ष्यरूप अर्थ नहीं )

ननु पावनत्वादिधर्मयुक्तमेव तटं लक्ष्यते गङ्गायास्तटे घोष इत्यतोऽधिक-स्यार्थस्य प्रतीतिश्च प्रयोजनमिति विशिष्टे लक्षणा, तत्किं व्यञ्जनयेत्याह—

**(२८) प्रयोजनेन सहितं लक्षणीयं न युज्यते ॥ १७ ॥**

( लक्षणाजन्य ज्ञान से लक्षणाज्ञानजन्य फल सर्वथा भिन्न है )

कुत इत्याह—

**(२९) ज्ञानस्य विषयो ह्यन्यः फलमन्यदुदाहृतम् ।**

प्रत्यक्षादेर्नीलादिर्विषयः फलं च प्रकटता संवित्तिर्वा ।

---

उस प्रयोजन के दूसरे प्रयोजन और उस दूसरे प्रयोजन के तीसरे और ऐसे ही अनन्त संख्या वाले प्रयोजनों की कल्पना में ऐसा कैसे हो सकता है कि 'मूलक्षयकारिणी अनवस्था' के दोष ( मूलक्षतिकारीं चाहुरनवस्थां च दूषणम् ) को हम बचा जांय। यह दोष तो ऐसा दोष है जिससे गङ्गापद की शैत्यपावनत्वादिरूप प्रयोजनभूत अर्थ में लक्षणा का सर्वनाश ही हो जायगा।

अनुवाद—यहाँ ( जैसे कि 'गङ्गायां घोषः' में ) यह भी कहना कि शैत्यपावनत्वादि धर्मविशिष्ट तटरूप अर्थ ही लक्ष्यार्थ है क्योंकि एक प्रयोजन तो है ही जो कि 'गङ्गायास्तटे घोषः' इस प्रयोग से जिस अर्थ की प्रतीति नहीं हो सकती ( अर्थात् शीत और पवित्र तटरूप अर्थ की ) उस अर्थ की भी प्रतीति है और ऐसा इसलिये है कि लक्षणा द्वारा प्रयोजनविशिष्ट अर्थ की हो प्रतीति करवायी जाया करती है जिससे व्यञ्जना की कोई आवश्यकता ही नही रह सकती, कदापि युक्तियुक्त नहीं। ऐसा क्यों ? इसलिये कि—

ऐसा कदापि सम्भव नहीं कि लक्षणारूप जो एक 'ज्ञान' है वह अपने 'फल' के साथ साथ अपने आप को प्रकट किया करे।

अनुवाद—यदि यहाँ कहा जाय—ऐसा क्यों ? तो इसका तो सीधा उत्तर है कि—

जैसे जिसे 'ज्ञान' कहा करते हैं वह सर्वथा अपने 'विषय' से पृथक् ही प्रतीत हुआ करता है वैसे ही जिसे 'ज्ञानफल' कहा करते हैं वह भी सर्वथा 'ज्ञान' से पृथक् ही रहा करता है। ( भला तटरूप बीजभूत 'ज्ञान' और उसका शैत्यादिरूप 'फल' एक ही समय में कैसे उत्पन्न होने लगे। )

ज्ञान की मीमांसा करने वाले विचारकों ने ही तो यह सिद्ध किया है कि प्रत्यक्ष ज्ञान जैसे कि 'घटोऽयम्' यह चाक्षुष अनुभव और इस प्रत्यक्ष ज्ञान का विषय जैसे कि 'घटः' परस्पर दो भिन्न भिन्न वस्तुयें हैं ( क्योंकि एक है ज्ञान और दूसरा है ज्ञेय ) और इस प्रत्यक्ष ज्ञान का जो फल है जैसे कि 'प्रकटता' ( मीमांसक-मत में ) अथवा 'संवित्ति' अर्थात् 'अनुव्यवसाय' ( न्याय-मत में ) वह भी 'घटोऽयम्' इस अनुभव से सर्वथा एक भिन्न ही वस्तु है ( क्योंकि मीमांसा की दृष्टि से देखते—'घटोऽयम्' इस अनुभव को ज्ञेय ( घट ) के धर्म 'प्राकट्य' अथवा 'ज्ञातत्व' से एकरूप कैसे कह दिया जाय ? 'घटोऽयम्' इस प्रत्यक्ष ज्ञान के बाद जब 'ज्ञातो घटः' की प्रतीति से ज्ञेयरूप 'घट' में 'प्रकटता' ( ज्ञातता ) उत्पन्न हो तब 'घटोऽयम्' और 'ज्ञातो घटः' में—कारण और कार्य में—भेद नहीं तो और क्या ? इसी प्रकार—न्याय की दृष्टि से देखते—'घटोऽयम्' इस प्रत्यक्ष ज्ञान को, उससे होने वाले 'घटमहं जानामि' इस प्रतीतिरूप 'संवित्ति' अथवा 'अनुव्यवसाय' से, जो कि ज्ञातृ धर्म है—ज्ञाता की एक विशेषता है, कैसे घुला-मिला मान लिया जाय ? ) अब यहां जो इससे निष्कर्ष निकल सकता है वह यही है कि 'गङ्गायां घोषः' आदि की लक्षणा प्रतीति—तटरूप अर्थ की प्रतीति—कभी भी अपने शैत्यपावनत्वादिरूप फल से—चाहे इसे 'प्रकटता' कहें या 'संवित्ति' कहें, कभी भी एकरूप-अभिन्न-समसमयवर्तिनी नहीं हो सकती।

( लक्ष्यरूप अर्थ कदापि व्यङ्ग्यरूप प्रयोजन विशिष्ट अर्थ नहीं )

(३०) विशिष्टे लक्षणा नैवम्—

व्याख्यातम् ।

( प्रयोजनरूप अर्थ विशेष लक्ष्यार्थ के उपरान्त प्रतीत हुआ करते हैं )

—(३१) विशेषाः स्युस्तु लक्षिते ॥ १८ ॥

तटादौ ये विशेषाः पावनत्वादयस्ते चाभिधा–तात्पर्य–लक्षणाभ्यो व्यापारान्तरेण गम्याः । तच्च व्यञ्जन–ध्वनन–द्योतनादिशब्दवाच्यमवश्यमेषितव्यम् ।

( लक्षणा विमर्श का उद्देश्य–लक्षणामूलक व्यञ्जनाशक्ति की सिद्धि )

एवं लक्षणामूलं व्यञ्जकत्वमुक्तम् ।

( व्यञ्जना लक्षणामूलक ही नहीं अपितु अभिधामूलक भी हुआ करती है । )

अभिधामूलं त्वाह—

( अभिधामूल व्यञ्जना का स्वरूप )

(३२) अनेकार्थस्य शब्दस्य वाचकत्वे नियन्त्रिते ।
संयोगाद्यैरवाच्यार्थधीकृद्व्यापृतिरञ्जनम् ॥ १९ ॥

---

अनुवाद—इससे यही सिद्ध हुआ कि ( शैत्यपावनत्वादि ) प्रयोजनरूप अर्थ वस्तुतः एक व्यङ्ग्य–व्यञ्जन व्यापार गम्य–अर्थ है और ऐसा है जो लक्ष्य ( तटरूप ) अर्थ से एक सर्वथा भिन्नरूप अर्थ है और यही कारण है कि लक्षणा द्वारा व्यङ्ग्यविशिष्ट अर्थ की–(शीत किंवा पवित्र तटरूप अर्थ की ) कदापि कोई प्रतीति नहीं करवायी जाया करती ।

उपर्युक्त कारिका का अभिप्राय तो स्वयं स्पष्ट है इसके स्पष्टीकरण की क्या आवश्यकता?

अनुवाद—अब यह निःसंदिग्धरूप से पता चल गया कि लक्षणा द्वारा लक्ष्यरूप अर्थ के प्रत्यायन हो चुकने पर भी प्रयोजनरूप अर्थविशेष की प्रतीति हुआ करती है जिसमें लक्षणा का कोई हाथ नहीं ।

'गङ्गायां घोषः' आदि प्रयोगों में, 'गङ्गा' आदि के लक्षित तट आदि रूप अर्थों में, जिस शैत्यपावनत्वादि प्रयोजनरूप अर्थविशेष की प्रतीति हुआ करती है वह अन्ततोगत्वा एक ऐसी प्रतीति सिद्ध हो रही है जिसे अभिधा और तात्पर्य और लक्षणा की शक्तिओं से सर्वथा परे किसी अन्य ही शक्ति द्वारा सम्भव मानना पड़ता है । अब यही वह शक्ति है जिसे व्यञ्जन कहें, ध्वनन कहें, द्योतन कहें, प्रत्यायन कहें या इसी भांति और कुछ कहें, किन्तु इसे बिना माने तो कोई चारा नहीं ।

अनुवाद—यहां जो लक्षणा–विवेक किया गया है उसका उद्देश्य लक्षणाशक्ति की सिद्धि नहीं ( क्योंकि उसे तो लोग मानते ही आरहे हैं ) अपितु उस व्यञ्जनाशक्ति की सिद्धि है जो लक्षणामूल ध्वनि में कार्यकर हुआ करती है ( जैसा कि आगे ध्वनि–निरूपण प्रसङ्ग में स्पष्ट है । )

अनुवाद—( अब तक तो एक प्रकार से लक्षणामूलक व्यञ्जना का संकेत कर दिया गया ) अब 'अभिधामूलक' व्यञ्जना का निर्देश किया जारहा है—

अनुवाद—अभिधामूलक व्यञ्जना वह व्यञ्जना हुआ करती है जो अनेकार्थक पद–प्रयोगों में, उनकी वाचकता के 'संयोग' आदि के ( जिनका निरूपण अभी किया जारहा है ) द्वारा नियन्त्रित हो जाने पर, एक ऐसे अर्थ का प्रत्यायन करा दिया करती है जिसे कभी भी वाच्य–साक्षात् संकेतित–अभिधाबोध्यरूप अर्थ नहीं कहा जा सकता ।

( पद की वाचकता के नियामक-संयोग आदि )

संयोगो विप्रयोगश्च साहचर्यं विरोधिता
अर्थः प्रकरणं लिङ्गं शब्दस्यान्यस्य सन्निधिः।
सामर्थ्यमौचिती देशः कालो व्यक्तिः स्वरादयः
शब्दार्थस्यानवच्छेदे विशेषस्मृतिहेतवः॥

इत्युक्तदिशा।

सशङ्खचक्रो हरिः। अशङ्खचक्रो हरिरित्युच्यते। रामलक्ष्मणाविति दाशरथी। रामार्जुनगतिस्तयोरिति भार्गवकार्त्तवीर्ययोः। स्थाणुं भज भवच्छिदे इति हरे। सर्वं जानाति देव इति युष्मदर्थे। कुपितो मकरध्वज इति कामे।

---

अनुवाद—पद की वाचकता के जो नियामक हैं जिनका यही कार्य है कि वे कहीं किसी (अनेकार्थक) पद के, अनेकों अर्थों में से, उसके किसी एक अर्थ की स्मृति उत्पन्न कर दिया करें और जिनका महान् पदविमर्शक भगवान् भर्तृहरि ने निरूपण कर दिखाया है। ये हैं—संयोग, विप्रयोग, साहचर्य, विरोधिता, अर्थ, प्रकरण, लिङ्ग, शब्दान्तरसन्निधि, सामर्थ्य, औचिती, देश, काल, व्यक्ति और स्वर आदि।

उदाहरण के लिये—

(१) 'संयोग' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'सशङ्खचक्रो हरिः' इस प्रयोग में जहां शङ्ख और चक्र का संयोग अनेकार्थक 'हरि' पद को केवल 'विष्णु' रूप अर्थ का वाचक बना रहा है।

(२) 'विप्रयोग' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'अशङ्खचक्रो हरिः' इस प्रयोग में जहां नञ्बोध्य शङ्ख और चक्र के विप्रयोग से 'हरि' पद से मर्कट आदि अर्थ नहीं अपितु केवल 'विष्णु' रूप-अर्थ प्रतिपादित कराया जा रहा है।

(३) 'साहचर्य' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'रामलक्ष्मणौ' इस प्रयोग में जहां 'राम' और 'लक्ष्मण' का पारस्परिक द्वन्द्वसमास-बोध्य साहचर्य 'राम' पद से केवल दशरथ पुत्र 'राम' और 'लक्ष्मण' पद से केवल दशरथ पुत्र 'लक्ष्मण' के ही अर्थ का स्मारक हो रहा है।

(४) 'विरोधिता' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'रामार्जुनगतिस्तयोः' इस प्रयोग में जहां राम और अर्जुन का मुख्यार्थ, द्वन्द्वसमास-बोध्य विरोधिता के कारण, केवल 'परशुराम' और 'कार्तवीर्य' ही हो सकता है न कि अन्य कुछ।

(५) 'अर्थ' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'स्थाणुं भज भवच्छिदे' इस प्रयोग में जहां भवच्छेद-मोक्षरूप-प्रयोजन के कारण, 'स्थाणु' पद का मुख्यार्थ एकमात्र 'शिव' रूप अर्थ हो सकता है न कि और कुछ।

(६) 'प्रकरण' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'सर्वं जानाति देवः' इस प्रयोग में जहां प्रकरण के कारण—क्योंकि यहां वक्ता जो कुछ कह रहा है वह एक राजा के प्रति कह रहा है—'देव' शब्द से केवल एक अर्थ की, अर्थात् 'आप' इस अर्थ की ही प्रतीति हो सकती है नकि किसी 'देवता' आदि अर्थ की।

(७) 'लिङ्ग' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'कुपितो मकरध्वजः' इस प्रयोग

देवस्य पुरारातेरिति शंभौ। मधुना मत्तः कोकिल इति वसन्ते। पातु वो दयितामुखमिति साम्मुख्ये। भात्यत्र परमेश्वर इति राजधानीरूपाद्देशाद्राजनि। चित्रभानुर्विभातीति दिने रवौ, रात्रौ वह्नौ। मित्रं भातीति सुहृदि। मित्रो भातीति रवौ। इन्द्रशत्रुरित्यादौ वेद एव, न काव्ये स्वरो विशेषप्रतीतिकृत्।

एद्दहमेतत्थणिआ एद्दहमेतेहि अच्छिवत्तेहिं।
एद्दहमेत्तावत्था एद्दहमेतेहि दिअएहिं ॥ ११ ॥

( एतावन्मात्रास्तनिका एतावन्मात्राभ्यामक्षिपत्राभ्याम्।
एतावन्मात्रावस्था एतावन्मात्रैर्दिवसैः ॥ )

इत्यादावभिनयादयः।

---

में जहां लिङ्ग के द्वारा अर्थात् मकरध्वजरूप चिह्नविशेष के द्वारा 'मकरध्वज' पद का एक 'कामदेव' रूप ही अर्थ हो सकता है।

( ८ ) 'शब्दान्तर सन्निधि' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'देवस्य पुरारातेः' इस प्रयोग में जहां 'पुराराति' पद के सन्निधान से 'देव' पद से केवल 'महादेव शङ्कर' की ही प्रतीति संभव है न कि और किसी अर्थ की।

( ९ ) 'सामर्थ्य' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'मधुना मत्तः पिकः' इस प्रयोग में जहां 'सामर्थ्य' अर्थात् मादकता के सामर्थ्य के कारण नानार्थक 'मधु' पद से केवल 'वसन्त' रूप अर्थ ही समझा जा सकता है न कि और कोई 'मद्य' आदि रूप अर्थ। (क्योंकि कोयल भला मदिरा कहां से पीले ? उसे तो वसन्त ऋतु ही उन्मत्त बनाया करती है।)

( १० ) 'औचिती' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'पातु वो दयितामुखम्' इस प्रयोग में जहां औचित्य के कारण (विरह में परित्राणरूप औचित्य के कारण) 'दयितामुख' पद से केवल 'दयिता–प्रियतमा–की अनुकूलता–अनुरक्ति' का अभिप्राय ही निकल रहा है न कि 'दयिता–प्रियतमा के मुंह' का।

( ११ ) 'देश' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'भात्यत्र परमेश्वरः' इस प्रयोग में 'देश'–राजधानीरूप स्थान–के कारण 'परमेश्वर' पद का अर्थ 'राजा' हो सकता है न कि 'भगवान्'!

( १२ ) 'काल' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि दिन में प्रयुक्त 'चित्रभानुर्विभाति' इस वाक्य में 'दिन' रूप काल की विवक्षा के कारण 'चित्रभानु' पद का अर्थ केवल 'सूर्य' अथवा रात में प्रयुक्त इसी 'चित्रभानुविभाति' वाक्य में 'चित्रभानु' पद का अर्थ केवल 'अग्नि' रूप ही हो सकता है।

( १३ ) 'व्यक्ति' द्वारा वाचकता का नियामन—जैसे कि 'मित्रं भाति' इस प्रयोग में 'नपुंसक लिङ्ग का 'मित्र' शब्द केवल 'सुहृद्' रूप अर्थ का और 'मित्रो भाति' इस प्रयोग में पुल्लिङ्ग का 'मित्र' शब्द केवल 'सूर्य' रूप अर्थ का ही वाचक हो सकता है।

( १४ ) 'स्वर' द्वारा वाचकता का नियामन—यहां काव्य के प्रसङ्ग में 'स्वर' द्वारा वाचकता के नियामन की कोई बात नहीं उठ सकती क्योंकि 'स्वर' से तो वेद में ही अर्थात् 'इन्द्र शत्रुर्वर्धस्व' आदि श्रुति–वाक्यों में ही अर्थविशेष का प्रत्यायन वैयाकरण–सम्मत है, न कि काव्य में भी।

( अभिधामूल व्यञ्जना का निदर्शन )

इत्थं संयोगादिभिरर्थान्तराभिधायकत्वे निवारितेऽप्यनेकार्थस्य शब्दस्य यत्क्वचिदर्थान्तरप्रतिपादनं तत्र नाभिधा नियमनात्तस्याः । न च लक्षणा मुख्यार्थबाधाद्यभावाद्, अपि त्वञ्जनं व्यञ्जनमेव व्यापारः । यथा—

भद्रात्मनो दुरधिरोहतनोर्विशाल
वंशोन्नतेः कृतशिलीमुखसङ्ग्रहस्य ।
यस्यानुपप्लवगतेः परवारणस्य
दानाम्बुसेकसुभगः सततं करोऽभूत् ॥ १२ ॥

( व्यञ्जक शब्द–व्यञ्जना व्यापार वाला शब्द )

(३३) तद्युक्तो व्यञ्जकः शब्दः—

---

यहां ( भर्तृहरिकृत कारिका में ) जो 'आदि' पद प्रयुक्त है उसका अभिप्राय है वाचकता के अन्यविध नियामक का—अभिनय आदि का—जैसे कि—

'इतने ही दिनों में यह सुन्दरी इतने बड़े स्तनों वाली, इतनी बड़ी आंखों वाली और इस अवस्था की हो गई !' इस उक्ति में जहां अभिनय की मुद्रा से ही 'एतावत्' इस पद का, जहां जैसा हो, वहां वैसा, अर्थ प्रतीत हो सकता है ।

अनुवाद—इन उपर्युक्त वाचकता—नियामकों में से किसी भी एक नियामक से जब अनेकार्थक शब्द की अनेकार्थ–वाचकता नियन्त्रित हो गयी अर्थात् एक किसी अभिधेय अर्थ की ही प्रतीति होने लगी, तब भी यदि कहीं, जैसा कि जहां–तहां स्पष्ट दिखाई दिया करता है, किसी अन्य ( अनभिधेय ) अर्थ की प्रतीति हो उठे, तब तो वहां यहीं मानना पड़ता है कि ऐसी प्रतीति में एकमात्र जिसका हाथ है वह है व्यञ्जना–व्यापार न कि और कोई व्यापार । क्यों ? इसलिये कि अभिधा तो वाचकतानियामक किसी हेतु से ही नियन्त्रित हो चुकी है और लक्षणा की तो कोई चर्चा ही नहीं उठती क्योंकि उसके भी मुख्यार्थ बाध आदि हेतु यहां असम्भव ही है । उदाहरण ! उदाहरण इसका यह रहा—

'ये रहे वे महाराज ! 'भद्रात्मा' निर्मल अन्तःकरण वाले !, 'दुरधिरोह तनु'–अनभिभवनीय व्यक्तित्व वाले ! 'विशाल वंशोन्नत'–महान् राजवंश में जन्म लेने वाले !, 'कृतशिलीमुखसंग्रह'–बाणविद्या में सतत अभ्यस्त !, 'अनपप्लुतगति'—सर्वत्र गामी तीक्ष्ण बुद्धि वाले ! और 'परवारण' शत्रुजन के संहारक ! जिनका 'कर' ( हाथ ) निरन्तर 'दानाम्बुसेकसुभग'–दान में संकल्प–जल के लेते रहने–से अत्यन्त सुन्दर रहा करता था ।' ( जहां प्रकरण रूप वाचकता–नियामक के कारण 'भद्र', 'वंश', 'शिलीमुख', 'गति', 'वारण', 'दान' और 'कर' शब्द की 'अनेकार्थता के एकार्थकता में परिणत हो जाने पर भी कवि विवक्षा, एक अनभिधेय अर्थ को अर्थात् गजराज रूप अर्थ को और वस्तुतः इस अप्रकृत 'गजराज' रूप अर्थ और प्रकृत 'राज' रूप अर्थ में परस्पर उपमानोपमेय भाव रूप अर्थ को प्रकट कर रही है जिस अर्थ में सहृदय सामाजिक का चित्त चमत्कृत हो रहा है । यहां इस उपमानोपमेयभाव रूप अनभिधेय, वस्तुतः व्यङ्ग्य, अर्थ की प्रतीति का जो कारण हो सकता है वह केवल व्यञ्जना का ही व्यापार है न कि अभिधा का, जो राजरूप अर्थ में नियन्त्रित हो गयी है और न लक्षणा का ही, जिसके मुख्यार्थ बाधादि रूप हेतु यहां हैं ही नहीं । )

अनुवाद—वह शब्द वस्तुतः व्यञ्जक शब्द है ( न कि वाचक अथवा लाक्षणिक ) जो 'व्यञ्जना' के आश्रय रूप से ( यत्र–तत्र–सर्वत्र ) प्रतीत हुआ करता है ।

तद्युक्तो व्यञ्जनयुक्तः ।

( शब्द की व्यञ्जकता में अर्थ की सहकारिता )

—(३४) यत्सोऽर्थान्तरयुक् तथा ।

अर्थोऽपि व्यञ्जकस्तत्र सहकारितया मतः ॥ २० ॥

तथेति व्यञ्जकः ।

इति काव्यप्रकाशे शब्दार्थस्वरूपनिर्णयो नाम द्वितीय उल्लासः ।

---

यहां ( कारिका में ) 'तद्युक्त'–'उससे युक्त'–'उसके आश्रय ( भूत शब्द )' का अभिप्राय है 'व्यञ्जन व्यापार युक्त'–व्यञ्जन व्यापार के आश्रय (भूत) 'व्यञ्जक' शब्द का।

अनुवाद—यहां यह शङ्का निर्मूल है कि शब्द ही जब व्यञ्जक हो गया तो 'काव्य' को 'शब्द' ही कहना ठीक है न कि 'शब्दार्थों'। क्यों ? इसलिये कि जो भी शब्द व्यञ्जक शब्द हुआ करता है वह अपने मुख्य अर्थ को छोड़ कर नहीं, अपितु उस मुख्य अर्थ को साथ लेकर–उस मुख्य अर्थ को बीच में डाल कर–ही किसी व्यङ्ग्यरूप अर्थ की प्रतीति करवाया करता है। ( अर्थस्य–स्वशक्यार्थस्य–मुख्यार्थस्यान्तरं व्यवधानं तेन युक् युक्तः सन् एव नान्यथा ) इससे जो तात्पर्य निकला वह यही कि जहां शब्द प्रधान रूप से व्यञ्जक माना जाया करता है वहां उसका मुख्यार्थ भी सहायक रूप से, व्यञ्जक रहा करता है।

यहां ( कारिका में ) 'तथा' का अभिप्राय है 'व्यञ्जक' होने का।

**टिप्पणी**—शब्द 'व्यञ्जक' भी है—यह ध्वनिवादी आलङ्कारिकों की मान्यता आज पाश्चात्य काव्यालोचनाविद् भी सहर्ष मान रहे हैं—

'The conceptual core, the associated images and the emotive-conative over tones of individual words can all acquire greater precision in a meaningful context and words can, by skillful combination, be made to convey new concepts, fresh states devoid of ambiguity.'

( Greene: The Arts and the Art of Criticism—page 109 )

द्वितीय उल्लास समाप्त ।

# अथ तृतीयोल्लासः

( अर्थव्यंञ्जकता निरूपणात्मकः )

(३५) अर्थाः प्रोक्ताः पुरा तेषाम्—

अर्था वाच्य-लक्ष्य-व्यङ्ग्याः । तेषां वाचक-लाक्षणिक-व्यञ्जकानाम् ।

—(३६) अर्थव्यञ्जकतोच्यते ।

कीदृशीत्याह—

( आर्थीव्यञ्जना )

(३७) वक्तृबोद्धव्यकाकूनां वाक्यवाच्यान्यसन्निधेः ॥ २१ ॥
प्रस्तावदेशकालादेर्वैशिष्ट्यात्प्रतिभाजुषाम् ।
योऽर्थस्यान्यार्थधीहेतुर्व्यापारो व्यक्तिरेव सा ॥ २२ ॥

बोद्धव्यः प्रतिपाद्यः । काकुर्ध्वनेर्विकारः । प्रस्तावः प्रकरणम् । अर्थस्य वाच्य-लक्ष्य-व्यङ्ग्यात्मनः ।

---

अनुवाद—उन उन प्रकार के शब्दों के-वस्तुतः वाचक, लाक्षणिक और व्यञ्जक इन त्रिविध शब्दों के-जो क्रमशः अपने अपने अर्थ-प्रकार जैसे कि वाच्य, लक्ष्य और व्यङ्ग्यरूप अर्थ प्रकार हुआ करते हैं वे पहले ही बताये जा चुके हैं।

यहां ( कारिका में ) 'अर्थाः'-'अर्थों' का अभिप्राय है वाच्यार्थ, लक्ष्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ—इन तीन प्रकार के अर्थों का और 'तेषाम्' 'उनके' ( उन शब्द-प्रकारों के )—का अभिप्राय रहा वाचक-लाक्षणिक और व्यञ्जक इन तीन प्रकार के शब्दों का।

इसलिये अब यहां जो बताना आवश्यक है वह है इन अर्थों की—इन वाच्यरूप-लक्ष्यरूप और व्यङ्ग्यरूप त्रिविध अर्थ-प्रकारों की कैसी व्यञ्जना हुआ करती है-( क्योंकि सामान्यतः तो यह भी पहले ही बता दिया गया है कि सभी प्रकार के अर्थ यथास्थान किंवा यथासम्भव व्यङ्ग्यार्थ के व्यञ्जक हुआ करते हैं ) इस बात का।

यहां ( कारिका में सूचित ) 'अर्थव्यञ्जकता' के निरूपण का तात्पर्य है अर्थों की जैसी व्यञ्जना हुआ करती है उसके निरूपण का ( क्योंकि जैसे इसके पहले उल्लास में शाब्दी व्यञ्जना का स्वरूप बताया जा चुका है वैसे यहां आर्थीव्यञ्जना का भी स्वरूप तो स्पष्ट बताना आवश्यक ही है। )

अनुवाद—सहृदयों को-काव्यभावना परिपक्व बुद्धि काव्यरसिकों को-आपाततः प्रतीत अर्थ के अतिरिक्त, यथास्थान किंवा यथासम्भव जो एक अन्य अर्थ प्रतीत हुआ करता है और जिसके कई कारण हो सकते हैं जैसे कि—

१. वक्तृ-वैशिष्ट्य
२. बोद्धव्य ( श्रोतृ )-वैशिष्ट्य
३. काकु-वैशिष्ट्य
४. वाक्य-वैशिष्ट्य
५. वाच्य-वैशिष्ट्य
६. अन्य सन्निधि-वैशिष्ट्य
७. प्रस्ताव-वैशिष्ट्य
८. देश-वैशिष्ट्य
९. काल-वैशिष्ट्य और
१०. अन्यविध-वैशिष्ट्य

वहां जो व्यञ्जना है वह ( शब्द की व्यञ्जना नहीं अपितु वस्तुतः ) अर्थ की ही व्यञ्जना हुआ करती है ( क्योंकि अर्थ ही, उन उन वैशिष्ट्य-निमित्तों से, अपने से भिन्न अर्थ का, अभिव्यञ्जन करवाता हुआ स्पष्ट प्रतीत होता है। )

यहां ( कारिका में ) 'बोद्धव्य' का अभिप्राय है 'प्रतिपाद्य' का-उसका जिसके बोधन

क्रमेणोदाहरति—

( वक्तृवैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

अइपिहुलं जलकुंभं घेत्तूण समागदह्मि सहि तुरिअम् ।
समसेअसलिलणीसासणीसहा वीसमामि खणम् ॥ १३ ॥

( अतिपृथुलं जलकुम्भं गृहीत्वा समागताऽस्मि सखि ! त्वरितम् ।
श्रमस्वेदसलिलनिःश्वासनिःसहा विश्राम्यामि क्षणम् ॥ )

अत्र चौर्यरतगोपनं गम्यते ।

( बोद्धव्य वैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

ओण्णिद्दं दोव्वल्लं चिन्ता अलसत्तणं सणीससिअम् ।
मम मन्दभाइणीए केरं सहि तुहवि अहह परिहवइ ॥ १४ ॥

( औन्निद्र्यं दौर्बल्यं चिन्तालसत्वं सनिःश्वसितम् ।
मम मन्दभागिन्याः कृते सखि त्वामपि अहह ! परिभवति ॥ )

अत्र दूत्यास्तत्कामुकोपभोगो व्यज्यते ।

---

कराने के लिये बात कही गयी हो ( बोद्धु योग्यः बोद्धव्यः बोद्धुमर्थात् बोधयितुम् अन्तर्भावितण्यर्थः ) । 'काकु' कहते हैं ध्वनिविकार को । 'प्रस्ताव' का तात्पर्य है 'प्रकरण' का । 'अर्थ' का अभिप्राय है ( यथासम्भव ) वाच्यार्थ-लक्ष्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ रूप त्रिविध अर्थ का जो किसी व्यङ्ग्य अर्थ के द्योतक हों ।

इस आर्थी-व्यञ्जना के उदाहरण ( जिनसे व्यञ्जक अर्थ की नानाविध विशिष्टता के निमित्तों का स्वरूप स्पष्ट हो जाय ) क्रमशः दिये जा रहे हैं ।

अनुवाद—'अरी सखी ! क्या बताऊँ, बिना कुछ थोड़ी देर विश्राम लिये मुझे शान्ति कहां ! इतना बड़ा और वह भी पानी से भरा घड़ा उठाना और तब भी झटकते हुए आना ! ओह ! कितनी थक गई हूँ, कितनी पसीने की बूँदें निकल आयी हैं, कितनी जोर से सांस चल रही है, देह में ऐसा लगता है जैसे बिलकुल भी दम न हो !'

यहां जो वाच्यरूप अर्थ है अर्थात् एक स्त्री का अपनी सखी से पानी भरे घड़े ले जाने के कारण अपनी थकावट का वर्णन, वह-सहृदय सामाजिकों के लिये, इसलिये कि उन्हें पता है कि यहां अपनी थकावट का वर्णन करने वाली स्त्री कोई सती-साध्वी स्त्री नहीं अपितु एक पुंश्चली है-एक और ही अर्थ का व्यञ्जक प्रतीत हो रहा है और जिस अर्थ का यहां अभिव्यञ्जन हो रहा है वह अर्थ है यहां अपनी थकावट का वर्णन करने वाली नायिका का, अपनी रति-लीला के छिपाने का अभिप्राय ।

अनुवाद—'अरी सखी ! मुझ अभागिन के लिये कितने दुःख की बात है, कि तुझे भी अब नींद नहीं आती, तुझे भी दुर्बलता सता रही है, तुझे भी चिन्ता खाये जा रही है और तुझे भी थकावट और लम्बी लम्बी सांसें तंग कर रही हैं !' यहां जो वाच्यरूप अर्थ है अर्थात् एक नायिका का, अपनी दूती अथवा सखी से, उसकी दुर्दशा में सहानुभूति प्रकट करने का अभिप्राय-वह काव्य-रसिकों के लिये, क्योंकि उन्हें यहां यह पता है कि जिस दूती के प्रति सहानुभूति का भाव प्रकट किया जा रहा है वह ऐसी है जिसने सहानुभूति प्रकट करने वाली नायिका के साथ छल किया है और उसी के प्रेमी के साथ रति-सुख-भोग करने लगी है-एक और ही अर्थ का अर्थात् यहां निर्दिष्ट दूती का अपनी मालकिन के ही प्रेमी के साथ रति-लीला के आनन्द लेने के अभिप्राय का प्रत्यायन करा रहा है-व्यञ्जक बन रहा है ।

( काकुवैशिष्ट्य से वाच्यार्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

तथा भूतां दृष्ट्वा नृपसदसि पाञ्चालतनयां
वने व्याधैः सार्धं सुचिरमुषितं वल्कलधरैः ।
विराटस्यावासे स्थितमनुचितारम्भनिभृतं
गुरुः खेदं खिन्ने मयि भजति नाद्यापि कुरुषु ॥ १५ ॥

अत्र मयि न योग्यः खेदः कुरुषु तु योग्य इति काका प्रकाश्यते । न च वाच्यसिद्ध्यङ्गमत्र काकुरिति गुणीभूतव्यङ्ग्यत्वं शङ्क्यं प्रश्नमात्रेणापि काकोर्विश्रान्तेः ।

( वाक्यवैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ प्रत्यायकता )

तइआ महगण्डत्थलणिमिअं दिठ्ठिं ण णेसि अण्णत्तो ।
एण्हिं सच्चेअ अहन्तेअ कवोला ण सा दिठ्ठी ॥ १६ ॥

अनुवाद—'कहो सहदेव ! हम लोगों के पूज्य युधिष्ठिर को यह पता नहीं कि पाञ्चाल-राजकुमारी द्रौपदी पर राजा दुर्योधन की राजसभा में क्या क्या बीत गयी ! क्या यह पता नहीं कि पेड़ों की छाल लपेटे व्याधों के साथ, बन बन में न जाने कब से हम सभी को मारे मारे फिरना पड़ रहा है ! क्या यह भी पता नहीं कि विराट के घर में हम में से हर एक को किस किस अपमानजनक ढङ्ग को अपनाये रहना पड़ चुका है ! किन्तु उन्हें तो इन सब बातों से विह्वल-हृदय मुझ पर अपना क्रोध निकालना है ! वे आज भी कौरवों पर भला क्योंकर क्रोध करने लगे !'

यहां जो वाच्यरूप अर्थ है अर्थात् सहदेव के प्रति, भीम का, युधिष्ठिर के हृदय में, कौरवों से प्रतिशोध के भाव के न उठने का वर्णन, उससे सहृदय-हृदय में एक और ही अर्थ झलक रहा है जिसका रूप है—'सहदेव ! युधिष्ठिर को तो कौरवों पर क्रोध करना चाहिये न कि मुझ पर !' यह अर्थ यहां इसलिये झलक रहा है क्योंकि सहृदय सामाजिक यहां 'भीम' की उक्ति में प्रत्येक पद पर की गयी उसकी 'काकु'–हृदय के भाव के प्रकाशक एक विशेष प्रकार के शब्दोच्चारण की क्रिया–का पर्यालोचन कर चुका है।

यहां जो उपर्युक्त व्यङ्ग्यरूप अर्थ है वही इस रचना का वास्तविक सार है और इसी लिये (वेणीसंहार के प्रथम अङ्क की) यह सूक्ति ध्वनिकाव्य के रूप में निखर उठी है। यहां ऐसा कभी नहीं समझना चाहिये कि जिस 'काकु' के कारण उपर्युक्त व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति हो रही है वह ऐसी है जो अन्ततोगत्वा यहां के वाच्यरूप अर्थ के निष्पादन और प्रत्यायन का ही एक साधन—उपाय–है। क्योंकि तब तो यहां जो व्यङ्ग्यरूप अर्थ है, उसे ध्वनि क्यों, उसे तो गुणीभूतव्यङ्ग्य कहना पड़ेगा ? किन्तु यहां बात वस्तुतः यह है कि यहाँ 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' की कोई सम्भावना ही नहीं क्योंकि 'काकु' द्वारा व्यङ्ग्य अर्थ ऐसा अर्थ कहां जिससे वाच्यार्थ की अनुपपत्ति दूर की जाय ! 'काकु' से तो यहां 'नाद्यापि कुरुषु ?' यह प्रश्न ही यदि व्यङ्ग्य हो जो कि हो सकता है, तब भी वाच्यार्थ निष्पन्न ही है। अब जब कि काकु–व्यङ्ग्य प्रश्न से ही वाच्यार्थ–निष्पत्ति हो जाय और उपर्युक्त व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति हो पद–पद पर पड़ने वाली एक दूसरी ही 'काकु' से–ध्वनि विकृति से–तब तो यही मानना युक्तियुक्त हुआ कि यह सूक्ति ध्वनिसूक्ति है न कि गुणीभूतव्यङ्ग्य–सूक्ति।

अनुवाद—'अरे प्रियतम ! उस समय की तो बात ही और थी जब तुम्हारी आंखें निर्निमेष मानो मेरे कपोल–फलक को ही देखा करतीं और वहां से अन्यत्र जाने का नाम भी न लेतीं ! किन्तु अब तो वह बात रही नहीं और तुम्हारी आंखें भी तब वैसी क्यों होने लगीं ? अब तो मैं बस मैं रह गयी और मेरे कपोल–फलक बस मेरे कपोल–फलक रह गये।'

( तदा मम गण्डस्थलनिमग्नां दृष्टिं नानैषीरन्यत्र ।
इदानीं सैवाहं तौ च कपोलौ न च सा दृष्टिः ॥ )

अत्र मत्सखीं कपोलप्रतिबिम्बितां पश्यतस्ते दृष्टिरन्यैवाभूत्, चलितायान्तु तस्यामन्यैव जातेत्यहो प्रच्छन्नकामुकत्वं ते इति व्यज्यते ।

( वाच्यवैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

उद्देशोऽयं सरसकदलीश्रेणिशोभातिशायी
कुञ्जोत्कर्षाङ्कुरितरमणी विभ्रमो नर्मदायाः ।
किञ्चैतस्मिन्सुरतसुहृदस्तन्वि ते वान्ति वाता
येषामग्रे सरति कलिताऽकाण्डकोपो मनोभूः ॥ १७ ॥

अत्र रतार्थं प्रविशेति व्यङ्ग्यम् ।

( अन्य सन्निधिवैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

णोल्लेइअणोल्लमणा आता मं घरभरम्मि सअलम्मि ।
खणमेत्तं जइ संझाइ होइ ण व होइ वीसामो ॥ १८ ॥

( नुदत्यनार्द्रमनाः श्वश्रूर्मां गृहभरे सकले ।
क्षणमात्रं यदि सन्ध्यायां भवति न वा भवति विश्रामः ॥ )

अत्र सन्ध्यासङ्केतकाल इति तटस्थं प्रति कयाचिद् द्योत्यते ।

---

यहां यह स्पष्ट है कि 'तदा' और 'इदानीम्' इस पदद्वयात्मक वाक्य-वैशिष्ट्य के अनुसन्धान कर चुकने वाले सहृदयों को, यहां के वाच्यरूप अर्थ से एक और ही व्यङ्ग्यरूप-अधिकाधिक चमत्कारजनक-अर्थ प्रतीत होता चल रहा है जिसका यह रूप है—जब कि मेरे पास बैठी मेरी सखी की परछायीं मेरे गालों पर पड़ती रही तब तो तेरी आंखें मेरे गालों को देख २ अपलक सी होती रहीं और एक अद्‌भुत स्नेह बरसाती रहीं किन्तु जब मेरी वह सखी उठ चली तब भला वह निर्निमेष और वह स्निग्ध दृष्टि क्यों कर होने लगी ! तू ने तो मेरी सखी पर अपना प्रच्छन्न प्रेम ऐसा दिखाया कि बस और कोई क्या दिखावेगा !

अनुवाद—'अरी सुन्दरी ! देख तो कितना सुन्दर नर्मदा का यह किनारा है ! हरे २ केलों के पौधों की कतारों से कितना हरा-भरा लग रहा है ! यहाँ हवा क्या वह रही है, ऐसा लगता है, हृदय की सोयी हुई भावनाओं को जगा रही है ! ये हवा के झोंके नहीं, ये तो, यों ही, लोक-विजय के लिये चल पड़ने वाले, प्रेम-महाराज की सेनायें हैं ! इन कुञ्जों में, भला कौन सुन्दरी होगी, जो, यों ही, किसी के साथ के लिये, मचल न पड़ेगी !

यहाँ यह स्पष्ट है कि वाच्यरूप अर्थ से अर्थात् नर्मदा तट के किसी एकान्त स्थान के वर्णन से, सहृदय हृदय में, एक व्यङ्ग्यरूप अर्थ की प्रतीति हो रही है, जिसका रूप है—'चलो, यहीं हम दोनों आनन्द मनावें'। इस प्रतीति का भी एक कारण है और वह है यहां उपर्युक्त नर्मदा तट वर्णन में कुछ ऐसी विशेषताओं के निर्देश का जिनका संकेत यही है कि यह स्थान एक शान्त निर्जन प्रेम-मिलन स्थान है ।

अनुवाद—'अरी सखी ! मेरी सास इतनी निठुर है कि दिन भर तो घर के किसी न किसी काम में लगाये ही रहा करती हैं। मुझे तो केवल शाम को क्षण भर के लिये फुरसत मिली तो मिली और न मिली तो न मिली !,

यहां जो वाच्य है—वाच्य रूप तात्पर्यार्थ है-उसके द्वारा सहृदयों को इस व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति हुआ करती है-'प्रियतम ! सायंकाल तुम से मिलूंगी और अवश्य मिलूंगी'। यह

( प्रस्ताव अथवा प्रकरण-वैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

सुव्वइ समागमिस्सदि तुज्झ पिओ अज्ज पहरमेत्तेण ।
एमेअ कित्ति चिट्ठसि ता सहि सज्जेसु करणिज्जम् ॥ १९ ॥

( श्रूयते समागमिष्यति तव प्रियोऽद्य प्रहरमात्रेण ।
एवमेव किमिति तिष्ठसि तत्सखि ! सज्जय करणीयम् ॥ )

अत्रोपपतिं प्रत्यभिसर्तुं प्रस्तुता न युक्तमिति कयाचिन्निवार्यते ।

( देश-वैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

अन्यत्र यूयं कुसुमावचायं कुरुध्वमत्रास्मि करोमि सख्यः ।
नाहं हि दूरं भ्रमितुं समर्था प्रसीदतायं रचितोऽञ्जलिर्वः ॥ २० ॥

अत्र विविक्तोऽयं देश इति प्रच्छन्नकामुकस्त्वयाऽभिसार्यतामिति आश्वस्तां प्रति कयाचिन्निवेद्यते ॥

( काल-वैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

गुरुअणपरवस पिअ किं भणामि तुह मंदभाइणी अहकम् ।
अज्ज पवासं वच्चसि वच्च सअ जेव्व सुणसि करणिज्जम् ॥ २१ ॥

( गुरुजनपरवश प्रिय ! किं भणामि तव मन्दभागिनी अहम् ।
अद्य प्रवासं व्रजसि व्रज स्वयमेव श्रोष्यसि करणीयम् ॥ )

अत्राद्य मधुसमये यदि व्रजसि तदाऽहं तावद् न भवामि तव न जानामि गतिमिति व्यज्यते ।

---

व्यङ्ग्यार्थ इसलिये यहां निकल पड़ता है क्योंकि नायिका का प्रेमी आसपास खड़ा है जिसे दिनभर काम में लगे रहने की बात सुनायी जा रही है।

अनुवाद—'अरी सखी ! लोगों की बातचीत से सुना है कि आज ही तेरा पति थोड़ी ही देर में, यहां आ पहुंचेगा । अरी ! तुझे तो जैसे कुछ पता ही नहीं, जा, चल, जो कुछ करना धरना है, कर डाल । यहां जो प्रस्ताव अथवा प्रकरण है अर्थात् नायिका की अपने उपपति से मिलने की तैयारी, उसकी विशेषता से, सहृदयों को यह व्यङ्ग्यरूप अर्थ पता चल रहा है-'अरी इस समय तेरा अपने उपपति से मिलने के लिये जाना ठीक नहीं ।,

अनुवाद—'अरी सखियो ! यहां मुझे फल तोड़ने दो, मैं दूर नहीं चल सकती, हाथ जोड़ती हूं, नाराज़ न हो, तुम सब कहीं दूसरी जगह से फूल तोड़ लो ।,

यहां देश-वैशिष्ट्य से अर्थात् सखियों को फूल तोड़ने के लिये अन्यत्र भेजकर किसी एक स्थान के एकान्त और निर्जन बना देने से, यहां का वाच्य रूप अर्थ एक व्यङ्ग्यार्थ का प्रत्यायक हो रहा है और वह व्यङ्ग्यार्थ है यहां यह सब कहने वाली सखी का-वस्तुतः सखी वेष-धारी प्रेमी का-अपनी प्रेमिका से यह कहना-'अरी प्यारी ! अब डरने की क्या बात, अब तो यहां से सभी सखियां चली गयीं अब आ जाना, हम दोनों यहां आनन्द मनालेंगे ।,

अनुवाद—'मेरे प्रियतम ! मेरे बड़े-बूढ़ों के आज्ञाकारी प्रियतम ! मैं तुम से कुछ कहने वाली कौन ! मैं तो इतना ही जानती हूं कि मैं बड़ी अभागिन हूं । आज तुम यहां से जाने वाले हो, जाओ, जहां भी जा रहे हो, जाओ, किन्तु यह सुन लेना कि तुम्हारे चले जाने पर मेरा क्या हुआ !,

यहां 'अद्य' पद से वर्णित वसन्त-समय का वैशिष्ट्य, इस उपर्युक्त वाच्यार्थ से, एक

( अन्यान्यवैशिष्ट्य से वाच्यरूप अर्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

आदिग्रहणाच्चेष्टादेः । तत्र चेष्टाया यथा—

द्वारोपान्तनिरन्तरे मयि तया सौन्दर्यसारश्रिया
प्रोल्लास्योरुयुगं परस्परसमासक्तं समासादितम् ।
आनीतं पुरतः शिरोंशुकमधः क्षिप्ते चले लोचने
वाचस्तत्र निवारितं प्रसरणं सङ्कोचिते दोर्लते ॥ २२ ॥

अत्र चेष्टया प्रच्छन्नकान्तविषय आकूतविशेषो ध्वन्यते ।

( उपर्युक्त वक्त्रादि-वैशिष्ट्यके परस्पर संयोग से भी वाच्यार्थ की व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

निराकाङ्क्षत्वप्रतिपत्तये प्राप्तावसरतया च पुनः पुनरुदाह्रियते । वक्त्रादीनां मिथः संयोगे द्विकादिभेदेन ।

---

व्यङ्ग्य अर्थ के प्रत्यायन का निमित्त बन रहा है और वह व्यङ्ग्य अर्थ है–'प्रियतम ! तुम पर, इस वसन्त में, प्रवास से क्या बीतेगी यह तो मैं नहीं जानती, किन्तु मैं तो कभी नहीं बच सकती, मुझे तो अब मरना लिखा है।

अनुवाद—यहां कारिका में वाच्यार्थ से व्यङ्ग्यार्थ की प्रत्यायकता के जिन-जिन निमित्तों का परिगणन है वह एक निर्देश-मात्र है क्योंकि 'प्रस्तावदेशकालादेः' में 'आदि' पद से यही अभिप्राय रखा गया है कि इनके अतिरिक्त अन्यान्य-वैशिष्ट्य भी समझ लिये जांय जिनसे वाच्यरूप अर्थ व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायक हुआ करता है । जैसे कि चेष्टा का वैशिष्ट्य (अथवा किसी भावभङ्गी का वैशिष्ट्य)। उदाहरण के लिये चेष्टा का वैशिष्ट्य, जिससे निम्नाङ्कित सूक्ति का वाच्यार्थ, सहृदय सामाजिक के हृदय में, एक व्यङ्ग्यार्थ की अनुभूति का निमित्त बन रहा है।

'अरे मित्र ! तुमसे क्या बताऊं, जैसे ही उस अपूर्व सुन्दरी ने अपने घर के द्वार के पास पहुंचते मुझे देखा कि एक विचित्र दृश्य उपस्थित हो गया ! पहले तो उसने अपनी जांघों को कुछ फैला सा दिया, फिर तुरत उन्हें मिला लिया, एक बार तो उसने अपने सिर के अञ्चल को अपने मुंह के कुछ सामने खींच लिया फिर तुरत अपनी चञ्चल आंखों के नीचे कर लिया, मुंह से वह कुछ भी न बोली, बस अपनी दोनों भुजलताओं को एक में मिला कर चुप खड़ी हो गयी !'

यहां जो व्यङ्ग्य रूप अर्थ है–वाच्यार्थ से कहीं सुन्दर और कहीं सरस अर्थ–वह है इन चेष्टाओं को करने वाली नायिका का, अपने प्रच्छन्न कामुक के प्रति, अपने हृदय के प्रेम के प्रकाशन का अभिप्राय।

अनुवाद—यहां वाच्यार्थ को व्यञ्जक बनाने के नानाविध निमित्तों में से एक के बाद एक, कई एक निमित्तों के जो उदाहरण उपस्थित किये गये वे इसी लिये किये गये जिससे सहृदय सामाजिक को यह स्पष्ट पता लग जाय कि एक-एक निमित्त, पृथक् २ रूप से, कैसे वाच्यार्थ को व्यङ्ग्यार्थ का प्रत्यायक बना दिया करता है और इसलिये भी कि आर्थी व्यञ्जना के प्रत्येक निमित्त का और उसमें आर्थी व्यञ्जना के स्वरूप का स्पष्ट पता चल जाय। ऐसा करने का एक विशेष उद्देश्य रहा और वह उद्देश्य यह रहा कि (काव्य-साहित्य में) ये निमित्त सदा पृथक् २ नहीं रहा करते, अपि तु परस्पर संसृष्ट अथवा परस्पर संकीर्ण रूप से भी रहा करते हैं और कभी दो-दो, कभी तीन-तीन मिले-जुले भी वाच्यार्थ को व्यञ्जक बनाया करते हैं जिससे सहृदय-हृदय व्यङ्ग्यार्थ का अनुभव किया करता है।

( लक्ष्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ की भी व्यङ्ग्यार्थ-प्रत्यायकता )

अनेन क्रमेण लक्ष्य-व्यङ्ग्ययोश्च व्यञ्जकत्वमुदाहार्यम् ।

( आर्थीव्यञ्जना में शब्द की भी सहकारिता )

(३८) शब्दप्रमाणवेद्योऽर्थो व्यनक्त्यर्थान्तरं यतः ।
अर्थस्य व्यञ्जकत्वे तच्छब्दस्य सहकारिता ॥ २३ ॥

( शब्दवेद्य अर्थ ही काव्य-साहित्य में व्यञ्जक अर्थ है )

शब्देति । न हि प्रमाणान्तरवेद्योऽर्थो व्यञ्जकः ॥

इति काव्यप्रकाशेऽर्थव्यञ्जकतानिर्णयो नाम तृतीयोल्लासः ॥ ३ ॥

---

अनुवाद—यहां ( स्थान की कमी के कारण ) कतिपय निमित्त-वैशिष्ट्य से केवल वाच्यार्थ को व्यङ्ग्यार्थ का प्रत्यायक बनते प्रदर्शित किया गया। किन्तु इसका उद्देश्य यही है कि लक्ष्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ भी ( काव्य-साहित्य में ) व्यञ्जक-रूप से रहा करते हैं और ( यथा स्थान किं वा यथा सम्भव ) अपने से कहीं अधिक सुन्दर व्यङ्ग्यार्थ का प्रत्यायन करवाया करते हैं। यहां लक्ष्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ की व्यञ्जकता के उदाहरण इसलिये नहीं दिये जा रहे हैं कि सहृदय सामाजिक स्वयं उन्हें ढूंढ़ लेंगे और स्वयं समझ लेंगे कि लक्ष्यार्थ से निकलने वाला अथवा एक व्यङ्ग्यार्थ से भी निकलने वाला व्यङ्ग्यार्थ कैसा हुआ करता है !

अनुवाद—यहां अर्थ की व्यञ्जकता इसलिये नहीं प्रदर्शित की गयी कि शब्द-निरपेक्ष अर्थ को—अर्थ मात्र को—ही व्यञ्जक मान लिया जाय ! क्योंकि काव्य तो 'शब्दार्थ युगल' है और जब तक शब्द और अर्थ दोनों को व्यञ्जक न देखा जाय तब तक अर्थ मात्र के व्यञ्जक होने से कोई काव्य ध्वनि-काव्य कैसे हो जाय ! इसलिये यहां जो अभिप्राय समझना चाहिये वह यही समझना चाहिये कि अर्थ यदि कहीं प्रधानतया व्यञ्जक है—क्योंकि आर्थी व्यञ्जना का यही तो अभिप्राय है कि अर्थ किसी व्यङ्ग्यार्थ का प्रत्यायक हो रहा है—तो शब्द वहां उसके सहायक रूप से व्यञ्जक है। ऐसा इसलिये कि काव्य-साहित्य में जिस वाच्य अथवा लक्ष्य अथवा व्यङ्ग्य रूप अर्थ को किसी व्यङ्गार्थ का व्यञ्जक कहा जाता है वह अर्थ तो उसके लिये प्रयुक्त शब्द के ही आधार पर निष्पन्न हुआ करता है न कि और किसी प्रमाण के आधार पर। ( तात्पर्य यह है कि यहां शब्द को स्पष्टतया व्यञ्जक न कह कर अर्थ को ही जो व्यञ्जक कहा गया है वह इसीलिये कि शब्द को यदि उसके समानार्थक शब्द से बदल भी दे तो भी व्यङ्ग्यार्थ वैसा का वैसा ही रहा करता है। जैसे शाब्दी व्यञ्जना में अर्थ की सहकारिता—नहीं दूर की जासकती वैसे ही आर्थी व्यञ्जना में शब्द का सहयोग भी नहीं हटाया जा सकता )।

अनुवाद—यहां ( कारिका में ) अर्थ को 'शब्दप्रमाणवेद्य' कहना अत्यन्त आवश्यक है क्योंकि शब्द के अतिरिक्त अन्य साधनों से जाना गया अर्थ 'लोक' में भले ही किसी अर्थ का व्यञ्जक हो, काव्य-साहित्य' में तो वही अर्थ 'व्यञ्जक' कहा जा सकता है जो प्रयुक्त ( परिवृत्ति-सह ही क्यों न हो ) शब्द के आधार पर प्रतीत हुआ करता है। ( तात्पर्य यह है कि काव्य 'शब्दार्थयुगल' है, पार्वती-परमेश्वर रूप शब्द-अर्थ सदा साथ २ रहा करते हैं, जैसे शब्द-सौन्दर्य की उपासना में अर्थ-सौन्दर्य की उपासना अन्तर्भूत है वैसे ही अर्थ-

सौन्दर्य की उपासना में शब्दसौन्दर्य की उपासना समायी हुई है। व्यङ्ग्यार्थ को हम भजते हैं तो भजा करें किन्तु उसकी भावना में किसी शब्द की व्यञ्जकता से प्रभावित होकर न तो उसके अर्थ को ही छोड़ सकते हैं और न किसी अर्थ की व्यञ्जकता से मुग्ध हो कर उसके ज्ञापक अथवा स्मारक शब्द को ही भुला सकते हैं। यह दूसरी बात है कि शब्द को प्रधान तया व्यञ्जक मान कर कहीं शाब्दी व्यञ्जना मानलें और अर्थ को मुख्यतया व्यञ्जक देख कर कहीं आर्थी–व्यञ्जना कह लें।)

**टिप्पणी**—(क) ध्वनिकार ने 'व्यञ्जकत्व' को शब्द और अर्थ दोनों का एक धर्म–एक स्वभाव–माना है। शब्द और अर्थ दोनों का धर्म होने से 'व्यञ्जकत्व' की विशेपता और विचित्रता है। काव्य की विशेषता और विचित्रता का निमित्त इस प्रकार वस्तुतः काव्य का 'व्यञ्जकत्व' रूप धर्म ही सिद्ध हो रहा है:—

'अपि च व्यञ्जकत्वलक्षणो यः शब्दार्थयोर्धर्मः स प्रसिद्धसम्बन्धानुरोधीति न कस्यचिद् विमतिविषयतामर्हति। शब्दार्थयोः प्रसिद्धो यः संबन्धो वाच्यवाचकभावाख्यस्तमनुरुन्धान एव व्यञ्जकत्वलक्षणो व्यापारः सामग्र्यन्तरसम्बन्धादौपाधिकः प्रवर्तते। अत एव वाचकत्वात्तस्य विशेषः। वाचकत्वं हि शब्दविशेषस्य नियत आत्मा व्युत्पत्तिकालादारभ्य तदविनाभावेन तस्य प्रसिद्धत्वात्। सत्वनियत औपाधिकत्वात्। प्रकरणाद्यवच्छेदेन तस्य प्रतीतेरितथात्वप्रतीतेः। ननु यद्यनियतस्तत्किं तस्य स्वरूपपरीक्षया? नैष दोषः, यतः शब्दात्मनि तस्याऽनियतत्वम्, न तु स्वे विषये व्यङ्ग्यलक्षणे।' (ध्वन्यालोक ३ य उद्योत)

(ख) आर्थी व्यञ्जना में शब्द की जिस सहकारिता का आचार्य मम्मट ने निर्देश किया है वह ध्वनिकार की इन पंक्तियों में प्रतिपादित है:—

'ननु स्वपक्षेऽपि यदार्थो व्यङ्ग्यत्रयं प्रकाशयति तदा शब्दस्य कीदृशो व्यापारः? उच्यते—प्रकरणाद्यवच्छिन्नशब्दवशेनैवार्थस्य तथाविधं व्यञ्जकत्वमिति शब्दस्य तत्रोपयोगः कथमपह्नूयते!

इसका अभिप्राय यही है कि अर्थ द्वारा अभिव्यङ्ग्य वस्तु–अलङ्कार किं वा रसरूप त्रिविध काव्यार्थ में शब्द का सहयोग इसलिये अपेक्षित है कि प्रकरणादि वैशिष्ट्यवश शब्द ही ऐसे व्यञ्जक रूप अर्थ का निमित्त है जिससे किसी व्यङ्ग्यरूप अर्थ की प्रतीति हुआ करती है।

(ग) वस्तुतः काव्यप्रकाशकार की शाब्दी और आर्थी व्यञ्जना और दोनों में अर्थ और शब्द की क्रमशः उपयोगिता की जो धारणा है उसका आधार ध्वनिकार की यह ध्वनि–लक्षण–कारिका ही है:-

'यत्रार्थः शब्दो वा तमर्थमुपसर्जनीकृतस्वार्थौ।
व्यङ्क्तः काव्यविशेषः स ध्वनिरिति सूरिभिः कथितः॥ (ध्वन्यालोक १.१३)

जिसकी लोचनकार कृत यह वृत्ति स्पष्टतया शाब्दी व्यञ्जना में अर्थ की सहकारिता और आर्थी व्यञ्जना में शब्द की सहकारिता का समर्थन कर रही है:—

'व्यङ्क्त इति द्विवचनेनेदमाह—यद्यप्यविवक्षितवाच्ये शब्द एव व्यञ्जकस्तथाप्यर्थस्यापि सहकारिता न त्रुट्यति, अन्यथाऽज्ञातार्थोऽपि शब्दस्तद्व्यञ्जकः स्यात्। विवक्षितान्यपरवाच्ये च शब्दस्यापि सहकारित्वं भवत्येव, विशिष्टशब्दाभिधेयतया विना तस्यार्थस्याऽव्यञ्जकत्वादिति सर्वत्र शब्दार्थयोरुभयोरपि ध्वननं व्यापारः। तेन भट्टनायकेन यद् द्विवचनं दूषितं तद् गजनिमीलिकयैव। अर्थः शब्दो वेति तु विकल्पाभिधानं प्राधान्याभिप्रायेण।

**तृतीय उल्लास समाप्त**



# अथ चतुर्थ उल्लासः

( उत्तमकाव्य-ध्वनिकाव्य-निरूपणात्मकः )

यद्यपि शब्दार्थयोर्निर्णये कृते दोषगुणालङ्काराणां स्वरूपमभिधानीयं तथाऽपि धर्मिणि प्रदर्शिते धर्माणां हेयोपादेयता ज्ञायत इति प्रथमं काव्यभेदानाह—

( लक्षणामूल ध्वनिकाव्य-प्रथमप्रकारः अर्थान्तर संक्रमितवाच्य-ध्वनिकाव्य और द्वितीय प्रकारः अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि काव्य )

(३६) अविवक्षितवाच्यो यस्तत्र वाच्यं भवेद्ध्वनौ ।
अर्थान्तरे सङ्क्रमितमत्यन्तं वा तिरस्कृतम् ॥ २४ ॥

लक्षणामूलगूढव्यङ्ग्यप्राधान्ये सत्येव अविवक्षितं वाच्यं यत्र स ध्वनौ इत्यनुवादाद् ध्वनिरिति ज्ञेयः । तत्र च वाच्यं क्वचिदनुपयुज्यमानत्वादर्थान्तरे परिणमितम् । यथा—

---

अनुवाद—यद्यपि शब्द और अर्थ के स्वरूप का निरूपण कर चुकने के बाद ( जैसा कि द्वितीय और तृतीय उल्लास में किया ही जा चुका है ) दोष, गुण और अलङ्कार के स्वरूप-विवेचन का ही अवसर है ( क्योंकि 'तददोषो' शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि' इस काव्यलक्षण से निरूपण का यही क्रम सिद्ध है ) किन्तु दोष, गुण और अलङ्कार तो धर्म रहे—कुछ हेय और कुछ उपादेय, कहीं हेय और कहीं उपादेय, और जब तक उसका निरूपण न कर लिया जाय जिसके ये धर्म हुये-अर्थात् काव्य और उसके प्रकारों का—तब तक इनका स्वरूप-विवेक क्यों कर होने लगे ! इसलिये यहां पहले काव्य के प्रकारों का निरूपण प्रारम्भ किया जा रहा है—

अनुवाद—वह ध्वनि काव्य जिसे 'अविवक्षित-वाच्य ध्वनि काव्य' कहा जाया करता है, ऐसा हुआ करता है जिसमें वाच्यार्थ या तो 'अर्थान्तर संक्रमित' रहे ( अपने आप में अनुपयुक्त हो जाने के कारण अपने से भिन्न किसी वाच्य अथवा लक्ष्य रूप अर्थ में परिणत सा हो जाय अर्थात् अर्थान्तर संक्रमित वाच्य ध्वनि काव्य ) या अत्यन्त तिरस्कृत' रहे ( अपने आप में असम्बद्ध हो जाने के कारण सर्वथा तिरस्कृत—उपेक्षणीय अथवा अपने से भिन्न अर्थ का एकमात्र लक्षक बन जाय, अर्थात् अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य ध्वनि काव्य )।

यहां ('अविवक्षितवाच्यो यः' में ) 'यः' ( जो ) का अभिप्राय है ( अविवक्षितवाच्यो ) 'यः ध्वनिः ( जो ध्वनि ) का। ऐसा इसलिये, कि 'यः' का 'यत्' और 'तत्र' का 'तत्' दोनों उद्देश्य—विधेय भावरूप से परस्पर साकांक्ष ठहरे और जब 'तत्र ध्वनौ' इस विधेय पद में 'तत्' के विशेषण रूप से 'ध्वनौ' का प्रयोग हो ही चुका तब उसकी अपेक्षा अनुवाद्य ( उद्देश्य ) भूत 'यः' में भी 'ध्वनिः' यह विशेषण ( अर्थतः ) सिद्ध ही हो गया। अब इस प्रकार यह जो 'अविवक्षितवाच्यध्वनि' ( काव्य ) है उसमें वाच्य अविवक्षित—अनुपयुक्त अथवा असम्बद्ध तो हुआ ही करता है क्योंकि यहां जो व्यङ्ग्यार्थ है वह लक्षणामूलक ही है, किन्तु इसे 'ध्वनि काव्य'—वस्तुतः 'अविवक्षित वाच्य ध्वनि काव्य-रूप होने के लिये यह आवश्यक है कि यहां जो ध्वनि अथवा व्यङ्ग्यरूप अर्थ हो वह गूढ़ हो—सहृदय संवेद्य हो और हो साथ ही साथ प्रधानतया अवस्थित—लक्ष्यार्थ की अपेक्षा अधिक चमत्कार पूर्ण। इस काव्य के ( अर्थात् 'अविवक्षितवाच्यध्वनि काव्य' के ) दो प्रकार है १ ला अर्थात् 'अर्थान्तर संक्रमित वाच्य ध्वनि काव्य', जिसमें वाच्य अपने

त्वामस्मि वच्मि विदुषां समवायोऽत्र तिष्ठति ।
आत्मीयां मतिमास्थाय स्थितिमत्र विधेहि तत् ॥ २३ ॥

अत्र वचनादि उपदेशादिरूपतया परिणमति ॥

क्वचिदनुपपद्यमानतया अत्यन्तं तिरस्कृतम् । यथा—

उपकृतं बहु तत्र किमुच्यते सुजनता प्रथिता भवता परम् ।
विदधदीदृशमेव सदा सखे सुखितमास्व ततः शरदां शतम् ॥२ ॥

एतदपकारिणं प्रति विपरीतलक्षणया कश्चिद्वदति ।

---

आप में अविवक्षित–अनभिप्रेत–अनुपयुक्त होकर अपने से अतिरिक्त किसी अन्य (वाच्य अथवा लक्ष्य सदृश) अर्थ में परिणत सा प्रतीत हुआ करता है (अर्थात् जो लक्ष्यार्थ हुआ करता है वह उपादान लक्षणा का विषय हुआ करता है।) जैसे कि यह सूक्ति—'मैं तुम्हें बताये दे रहा हूं कि यहां बुद्धिमान् लोगों की बैठक लगी है और इसलिये यदि तुम यहां बैठना चाहते हो' तो अपनी समझबूझ ठीक ठाक करके ही बैठना !,

जहां यह स्पष्ट है कि (वक्ता की श्रोता के प्रति हितकारिता और श्रोता की चाल ढाल में उपहसनीयता का अर्थ ही वस्तुतः मुख्य अर्थ है और ऐसा अर्थ है जो व्यञ्जना-प्रतिपाद्य अर्थ है और) जो वाच्य अर्थ है अर्थात् 'वच्मि' आदि का कथनादि रूप मुख्यार्थ है वह (अविवक्षित है, अनुपयुक्त है क्योंकि वक्ता और श्रोता के परस्पर संमुख रूप से उपस्थित रहते 'अस्मि' और 'त्वाम' और 'वच्मि' आदि पदों के उपादान की क्या आवश्यकता ! और) अपने से सम्बद्ध किन्तु भिन्न प्रकार के अर्थ में जैसे कि हित की बात बताने आदि के अर्थ में (वस्तुतः लक्ष्यार्थ में) सवर्था संक्रान्त प्रतीत हो रहा है (अर्थात् ऐसा लग रहा है मानो एक प्रकार से लक्ष्यार्थ ही के लिये पड़ा हो)।

और २रा, अर्थात् (अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य ध्वनि काव्य) जिसमें वाच्य अपने आप में अविवक्षित-अनुपपन्न–असंगत होकर (अपने अतिरिक्त किसी अन्य वाच्य अथवा लक्ष्य सदृश अर्थ की दृष्टि से) सर्वथा तिरस्कारास्पद बना रहता है (अर्थात् जो लक्ष्यार्थ हुआ करता है वह उपादानलक्षणा के अतिरिक्त अन्य प्रकार की लक्षणा का विषय रहा करता है), जैसे कि यह सूक्ति—'अरे मित्र ! तुम्हारे उपकारों का भला क्या वर्णन करूं ! तुमने जो सुजनता दिखाई वैसी भला और कौन दिखावे ! बस जीवन भर ऐसा ही किया करो और ऐसे ही सुखी रहा करो।,

जहां यह स्पष्ट है कि (जो व्यङ्ग्यार्थ है वह तो है वक्ता के द्वारा अपने मित्रमुख शत्रु की दुष्टहृदयता का प्रकाशन और) जो वाच्य है अर्थात् उपकारिता आदि का प्रतिपादन वह अपकारिता आदि रूप लक्ष्यार्थ की दृष्टि से, क्योंकि यहां लक्षणा है और वैपरीत्य सम्बन्ध से है, सर्वथा तिरस्कृत है क्योंकि अपकार करने वाले के प्रति 'तुमने बड़ा उपकार किया' आदि कथन अविवक्षित–अत्यन्त असंगत नहीं तो और क्या !

**टिप्पणी**—ध्वनिकार ने लक्षणामूल व्यञ्जना की दृष्टि से ध्वनि काव्य के ये ही दो प्रकार बताये हैं। उनका कथन है—

'अर्थान्तरे संक्रमितमत्यन्तं वा तिरस्कृतम् ।
अविवक्षितवाच्यस्य ध्वनेर्वाच्यं द्विधामतम् ॥'
'तथाविधाभ्यां च ताभ्यां व्यङ्ग्यस्यैव विशेषः' (ध्वन्यालोक २·१)

जिसका यही अभिप्राय है कि 'अविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य' ऐसा काव्य है जिसमें वाच्यार्थ या तो 'अर्थान्तरसंक्रमित' रूप रहा करे या 'अत्यन्ततिरस्कृत' रूप और ऐसा इसलिये कि यहां जो भी विशेषता और रमणीयता है वह ऐसे वाच्यार्थ की नहीं अपितु इससे अभिव्यङ्ग्य अर्थ की—ध्वनिरूप अर्थ की।

( अभिधामूल ध्वनिकाव्य )—

(४०) विवक्षितं चान्यपरं वाच्यं यत्रापरस्तु सः ।

अन्यपरं व्यङ्ग्यनिष्ठम् ।

स एष च ।

( अभिधामूलक ध्वनिकाव्य के दो प्रकार—१. असंलक्ष्यक्रम व्यङ्ग्यध्वनि काव्य और २. संलक्ष्यक्रम व्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य )

(४१) कोऽप्यलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यो लक्ष्यव्यङ्ग्यक्रमः परः ॥ २५ ॥

अलक्ष्येति न खलु विभावानुभावव्यभिचारिण एव रसः, अपि तु रसस्तैरित्यस्ति क्रमः स तु लाघवान्न लक्ष्यते ।

तत्र—

---

ध्वनिकार की इसी मान्यता का स्पष्टीकरण लोचनकार ने भी किया है जिनका यहां यह कथन है—

( अर्थान्तरे ) संक्रमितमिति णिचा व्यञ्जनाव्यापारे यः सहकारिवर्गस्तस्यायं प्रभाव इत्युक्तम् ( अर्थान्तरात् ) तिरस्कृतशब्देन च । येन वाच्येनाऽविवक्षितेन सताऽविवक्षितवाच्यो ध्वनिर्व्यपदिश्यते तद्वाच्यं द्विधेति सम्बन्धः । योऽर्थ उपपद्यमानोऽपि तावतैवाऽनुपयोगाद्धर्मान्तर संवलनयाऽन्यतामिव गतो लक्ष्यमाणोऽनुगतधर्मी सूत्रन्यायेनास्ते स रूपान्तरपरिणत उक्तः । यस्त्वनुपपद्यमान उपायता मात्रेणार्थान्तरप्रतिपत्तिं कृत्वा पलायत इव स तिरस्कृत इति । ननु व्यङ्ग्यात्मनो यदा ध्वनेर्भेदो निरूप्यते तदा वाच्यस्य द्विधेति भेदकथनं न सङ्गतमित्याशङ्क्याह—तथा विधाभ्यां चेति—चो यस्मादर्थे । व्यञ्जकवैचित्र्याद्धि युक्तं व्यङ्ग्यवैचित्र्यमिति भावः । व्यञ्जके त्वर्थे यदि ध्वनिशब्दस्तदा न कश्चिद्दोष इति भावः ।, ( ध्वन्यालोकलोचन २.१ )

जिसका तात्पर्य यही है कि 'अविवक्षितवाच्यध्वनि' काव्य में व्यङ्ग्यार्थ की महिमा से वाच्यार्थ का प्रभाव नष्टप्राय रहा करता है क्योंकि यहां जो वाच्यार्थ है वह या तो अपने रूप को छोड़ता हुआ रूपान्तर का ग्रहण किये प्रतीत हुआ करता है या अपने से भिन्न अर्थ का प्रत्यायन करा कर स्वयं वहां से खिसक जाया करता है ।

आचार्य मम्मट ने यहां इन्हीं दोनों आचार्यों का अनुसरण किया है ।

अनुवाद—दूसरे प्रकार का ध्वनिकाव्य, जो 'विवक्षितान्यपरवाच्य ध्वनिकाव्य' कहा जाता है ऐसा हुआ करता है जिसमें वाच्यार्थ विवक्षित ( उपपन्न ) तो अवश्य रहा करता है किन्तु स्वनिष्ठ–अपने आप में विश्रान्त–नहीं अपि तु व्यङ्ग्यनिष्ठ–व्यङ्ग्यरूप अर्थमें विश्रान्त–रहा करता है ।

यहां कारिका में 'अन्यपर'–अन्यपरक का अभिप्राय है 'व्यङ्ग्यनिष्ठ'–व्यङ्ग्यपरक होने का ( क्योंकि वाच्यार्थ के विवक्षित होकर भी अन्यपरक होने का जो अभिप्राय हो सकता है वह यही है कि वाच्यार्थ व्यङ्ग्यरूप अर्थ के लिये ही रहा करता है और व्यङ्ग्यरूप अर्थ का ही उपायरूप हुआ करता है ) । और यह ध्वनिकाव्य भी अर्थात् विवक्षितान्यपर वाच्य ध्वनि काव्य भी ( प्रथमतः दो प्रकार का है )—

अनुवाद—इसका पहला तो प्रकार वह है जिसे वस्तुतः एक अनिर्वचनीय चमत्कारकारी काव्य–कहा करते हैं और जिसका नाम है 'अलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य' अथवा 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य और दूसरा वह जिसे 'लक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य' अथवा 'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य' कहा गया है ।

१ ला असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य—यहां ( कारिका में ) 'अलक्ष्य' (क्रमव्यङ्ग्य) का

( असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि काव्य के ८ प्रकार )

**(४२) रसभावतदाभासभावशान्त्यादिरक्रमः।**
**भिन्नो रसाद्यलङ्कारादलङ्कार्यतया स्थितः ॥ २६ ॥**

आदिग्रहणाद्भावोदय-भावसन्धि-भावशबलत्वानि। प्रधानतया यत्र स्थितो रसादिस्तत्रालङ्कार्यः। यथोदाहरिष्यते। अन्यत्र तु

---

अभिप्राय स्पष्ट है क्योंकि यह काव्य है रस काव्य और जिसे रसादि रूप व्यङ्ग्यार्थ कहा जाता है वह केवल विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव रूप वाच्यार्थ ( व्यञ्जक ) मात्र नहीं अपि तु इस वाच्यार्थ के द्वारा ( विभाव-अनुभाव और व्यभिचारीभाव की वर्णना के द्वारा )-प्रतीत होने वाला काव्यार्थ है जिससे यह स्पष्ट है कि यहां 'क्रम' है तो अवश्य किन्तु ऐसा है कि पता नहीं चल पाता और इसलिये पता नहीं चल पाता कि जब सहृदय हृदय इसमें आनन्दविभोर हो जाय तब उसे इसके व्यञ्जक का-इसके उपायों का-उसी समय ध्यान क्योंकर होने लगे !

**टिप्पणी**—यहां आचार्य मम्मट ने ध्वनिकार की इस समीक्षा का अनुसरण किया है—

'असंलक्ष्यक्रमोद्योतः क्रमेण द्योतितः परः।
विवक्षिताभिधेयस्य ध्वनेरात्मा द्विधा मतः॥'

मुख्यतया प्रकाशमानो व्यङ्ग्योऽर्थो ध्वनेरात्मा। स च वाच्यार्थापेक्षया कश्चिदलक्ष्यक्रमतया प्रकाशते, कश्चित् क्रमेणेति द्विधा मतः'—( ध्वन्यालोक २.२ )

और साथ ही साथ लोचनकार की इस समीक्षा को इन समर्थक-युक्तिओं का पुष्टीकरण किया है-

'सम्यङ् न लक्षयितुं शक्यः क्रमो यस्य तादृश उद्द्योत उद्द्योतन व्यापारोऽस्येति बहुव्रीहिः। ध्वनिशब्दसांनिध्याद् विवक्षिताभिधेयत्वेनाऽन्यपरत्वमत्राक्षिप्तमिति स्वकण्ठेन नोक्तम्। ध्वनेरिति व्यङ्ग्यस्येत्यर्थः। आत्मेति-पूर्वश्लोकेन व्यङ्ग्यस्य वाच्यमुखेन भेद उक्तः, इदानीं तु द्योतनव्यापार मुखेन द्योत्यस्य स्वात्मनिष्ठ एवेत्यर्थः। व्यङ्ग्यस्य ध्वनेर्द्योतने स्वात्मनि कः क्रम इत्याशङ्क्याह-वाच्यार्थापेक्षयेति-वाच्योऽर्थो विभावादिः।
( ध्व० लो० २.२ )

इस 'विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनि काव्य' के इन दोनों प्रकारों में जो प्रथम प्रकार है वह-है 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि काव्य' ( जिसके और अवान्तर प्रकार हैं )—

अनुवाद—यह 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनि काव्य' इन अवान्तर प्रकारों वाला हुआ करता है जैसे कि—

( १ ) रस काव्य, ( ४ ) भावाभास काव्य, ( ७ ) भावसन्धि काव्य,
( २ ) भाव काव्य, ( ५ ) भावशान्ति काव्य, ( ८ ) भावशवलता काव्य।
( ३ ) रसाभास काव्य, ( ६ ) भावोदय काव्य,

इस रसादि काव्य को ( प्राचीन अलङ्कार शास्त्र सम्मत ) रसवत् आदि ( प्रेय-ऊर्जस्वी और समाहित ) अलङ्कारों से सर्वथा भिन्न माना जाया करता है और ऐसा इसलिये कि यहां जो रसादि रूप व्यङ्ग्यार्थ रहा करता है वह 'अलङ्कार' नहीं अपि तु 'अलङ्कार्य' रूप-प्रधान रूप-अत्यधिक चमत्कारपूर्ण-ही प्रतीत हुआ करता है।

यहां (कारिका के 'रसभावतदाभास भावशान्त्यादि'-इस पद में ) जो 'आदि' पद का प्रयोग किया गया है वह इसीलिये कि ( भावशान्ति के अतिरिक्त ) 'भावोदय', भावसन्धि और 'भावशवलता' का ग्रहण कर लिया जाय। यहां इस रसभावादि-ध्वनि को अर्थात् 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनि' को जो 'अलङ्कार्य' कहा गया है, जैसा कि आगे उदाहरणों से स्पष्ट हो जायगा, उसका यही अभिप्राय है कि यहां जो रसभावादिरूप अभिव्यङ्ग्य अर्थ हुआ करते हैं वे ही वस्तुतः प्रधानतया अवस्थित अथवा एकमात्र चमत्कार

प्रधाने वाक्यार्थे यत्राङ्गभूतो रसादिस्तत्र गुणीभूतव्यङ्ग्ये रसवत्प्रेय-ऊर्जस्वि-समाहितादयोऽलङ्काराः। ते च गुणीभूतव्यङ्ग्याभिधाने उदाहरिष्यन्ते।

( रसध्वनिकाव्यनिरूपण : रस-स्वरूप-विचार )

तत्र रसस्वरूपमाह—

(४३) कारणान्यथ कार्याणि सहकारीणि यानि च।
रत्यादेः स्थायिनो लोके तानि चेन्नाट्यकाव्ययोः॥ २७॥
विभावा अनुभावास्तत् कथ्यन्ते व्यभिचारिणः।
व्यक्तः स तैर्विभावाद्यैः स्थायीभावो रसः स्मृतः॥ २८॥

जनक हुआ करते हैं। किन्तु जहां ये अप्रधान रूप से रहा करते हैं, किसी अन्य प्रधान तया अवस्थित किंवा वाक्य के उद्देश्यभूत रसभावादि के अङ्ग रूप से प्रतीत हुआ करते हैं और गुणीभूतव्यङ्ग्य समझे जाया करते हैं वहां इन्हे 'अलङ्कार्य' नहीं अपि तु 'अलङ्कार' कहा जाया करता है। 'अलङ्कार्य' रूप से अवस्थित किन्हीं रसभावादि के 'अलङ्कार'–उत्कर्षाधायक–रूप से रहने वाले रसभावादि का, जिन्हें प्राचीन आलङ्कारिक 'रसवत्'–'प्रेय'–'ऊर्जस्वी' और 'समाहित' इन अलङ्कारों के नाम से स्मरण किया करते हैं, आगे 'गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य के निरूपण-प्रसङ्ग में' सोदाहरण विवेचन किया ही जायगा।

टिप्पणी—यहां आचार्य मम्मट ने ध्वनिकार की इस मीमांसा का अनुमोदन किया हैं—
'रसभावतदाभासतत्प्रशान्त्यादिरक्रमः। ध्वनेरात्माङ्गिभावेन भासमानो व्यवस्थितः॥'
वाच्यवाचकचारुत्वहेतूनां विविधात्मनाम्। रसादिपरता यत्र स ध्वनेर्विषयो मतः॥
प्रधानेऽन्यत्र वाक्यार्थे यत्राङ्गं तु रसादयः। काव्ये तस्मिन्नलङ्कारो रसादिरिति मे मतिः॥
( ध्वन्यालोक २. ३-५ )

जिसका अभिप्राय यही है कि जब रसभावादि रूप अर्थ अङ्गी अथवा प्रधान रूप से अभिव्यङ्ग्य रहा करते हैं तब तो उन्हें 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि' माना जाया करता है और जब ये अभिव्यङ्ग्य होकर भी अङ्ग रूप से अवस्थित रहा करते हैं तब इन्हें गुणीभूतव्यङ्ग्य' कहा जाया करता है। इन्हीं अङ्गरूप से अवस्थित रस-भावादि को रसवत् आदि अलंकार के रूप में भामह आदि काव्याचार्यों ने मान रखा है जिससे यह निष्कर्ष निकालना ठीक ही है कि जब ये अङ्गी हुआ करें–प्रधानतया विराजमान रहा करें–तब ये 'अलङ्कार्य' कहे जांय।

अनुवाद—यहां ( रसभावादि रूप ध्वनिकाव्य के विवेचन की दृष्टि से ) सर्वप्रथम 'रस' के स्वरूप का विवेचन किया जारहा है—

लोक में–व्यावहारिक जीवन में–रति ( प्रेम ) आदि रूप भावों के–ऐसे भावों के जिन्हें अन्य भावों अथवा अन्य चित्तवृत्तिओं की अपेक्षा 'स्थायी' भाव अथवा अविच्छिन्नरूप से अवस्थित चित्तवृत्तिविशेष माना जाया करता है, जो कारण ( जैसे कि ललना आदि रूप जनक–कारण तथा चन्द्रोदयादि रूप परिपोषक कारण ) और कार्य ( जैसे कि कायिक–वाचिक तथा मानसिक नाना भांति के कटाक्ष–भुजोत्क्षेप आदि कार्य ) और सहकारी ( जैसे कि चिन्ता–ग्लानि आदि रूप रत्यादि भाव के सहायक भाव ) कहे जाया करते हैं, वे ही जब काव्य अथवा नाटक में, कवि अथवा नाटककार द्वारा उपनिबद्ध हुआ करते हैं तब उन्हें 'विभाव' (क्योंकि काव्य अथवा नाट्य में वर्णित ललनादि अथवा चन्द्रोदयादि में रति आदि भावों के जनन अथवा परिपोषण का सामर्थ्य नहीं अपि तु सहृदय सामाजिक के हृदय में वासनारूप से सदा विराजमान रति आदि रूप स्थायीभावों के विभावन–आस्वाद्यतापादन–का सामर्थ्य रहा करता है ) और 'अनुभाव' ( क्योंकि काव्य अथवा नाट्य में वर्णित कटाक्षभुजोत्क्षेप आदि में एक मात्र सहृदय हृदय में अवस्थित रत्यादिभावों के अनुभावन

( नाट्यशास्त्रकार भरतमुनि के रस-सूत्र का प्रमाण )

उक्तं हि भरतेन—'विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिरि'ति ।

( रस निष्पत्ति = रसोत्पत्ति )

( भट्टलोल्लट का रसवाद )

एतद्विवृण्वते विभावैर्ललनोद्यानादिभिरालम्बनोद्दीपनकारणै रत्यादिको भावो जनितः अनुभावैः कटाक्षभुजाक्षेपप्रभृतिभिः कार्यैः प्रतीतियोग्यः कृतः व्यभिचारिभिर्निर्वेदादिभिः सहकारिभिरुपचितो मुख्यया वृत्त्या रामादावनुकार्ये तद्रूपतानुसंधानान्नर्त्तकेऽपि प्रतीयमानो रस इति भट्टलोल्लटप्रभृतयः ।

---

अथवा अनुभव विषयीकरण की शक्ति रहा करती है ) और 'व्यभिचारिभाव' ( क्योंकि काव्य अथवा नाट्य में निर्वेद-ग्लानि-चिन्ता आदि मनोदशायें सहृदय-हृदय में वासना रूप से विराजमान रत्यादि भावों के विशेष रूप से, वस्तुतः व्यापक रूप से, संचारण-वारं वार अभिव्यञ्जन के लिये ही वर्णित रहा करती हैं ) कहे जाया करते हैं। अब जिसे 'रस' के रूप में स्मरण किया जाया करता है वह है इन्हीं विभावों, अनुभावों और व्यभिचारि भावों के द्वारा ( सहृदय हृदय में ) अभिव्यक्त वह ( रत्यादि रूप ) भाव जो ( वासना रूप से निरन्तर अवस्थित रहने के कारण ) स्थायीभाव माना जाया करता है ( क्योंकि लोक में रत्यादिरूप चित्तवृत्तियां न तो 'अभिव्यक्त' होती हैं और न 'रस' ही कही जाया करती हैं। यह तो काव्य और नाट्य की-कला की-महिमा है कि सहृदय सामाजिक के हृदय की ये सूक्ष्म-सुप्त-सदा अवस्थित रत्यादि रूप वृत्तियां उद्बुद्ध हुआ करती हैं और जब उद्बुद्ध हुआ करती हैं तो-रस-'आनन्द' रूप ही उद्बुद्ध हुआ करती हैं )

**टिप्पणी**—आचार्य मम्मट की इसी रस प्रक्रिया -समीक्षा का अनुसंधान काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्रने इस पंक्ति में किया है—

'विभावानुभावव्यभिचारिभिरभिव्यक्तः स्थायीभावो रसः।' ( काव्यानुशासन २-१ )

अनुवाद—यहां रस के स्वरूप का जैसा निरूपण किया गया उसमें भरतमुनि का रस-लक्षण सर्वथा प्रमाण है जिसका अभिप्राय यही है कि 'विभाव' 'अनुभाव' और व्यभिचारि-भाव की संयोजना अथवा वर्णना से रस ( सहृदय हृदय में ) निष्पन्न ( प्रकाशित ) हुआ करता है। ( यह एक और बात है कि विभावादि के संयोग' और 'रसनिष्पत्ति' के सम्बन्ध में नाट्यवेद निष्णात पूर्वाचार्यों के विविध मत हैं जिनका संक्षिप्त विवरण प्रसक्तानु प्रसक्त्या यहां दिया जा रहा है )

अनुवाद—भरतमुनि के इस उपर्युक्त रस-सूत्र की व्याख्या करने वाले ( नाट्यशास्त्र भाष्यकार ) भट्ट-लोल्लट का यहां यह अभिमत है—जिसे ( सहृदय सामाजिकों के लिये ) 'रस' कहते हैं, ( नाट्य का ) आनन्दात्मक अनुभव कहते हैं, वह ( रत्यादिरूप ) ऐसे स्थायीभाव का एक विचित्र अनुभव है जो वस्तुतः तो 'अनुकार्य'-चरितनायक-राम आदि के हृदय का स्थायीभाव है, जो ( रङ्गमञ्च पर उपस्थित किंवा अभिनय चतुष्टय के प्रदर्शन करने वाले ) नट के भी हृदय में विराजमान देखा जाया करता है और ऐसा इसलिये देखा जाया करता है कि ( सहृदय सामाजिकों के सामने ) नट ऐसा लगा करता है जैसे वह अपने आपको राम के रूप में 'अनुसन्धान' कर चुका हो-'राम' के साथ अपना वास्तविक भेद-भाव भुलाकर 'राम' के रत्यादिभाव को अपना रत्यादिभाव मान चुका हो। यह रत्यादि रूप स्थायीभाव ( वास्तविक जीवन के ) राम के हृदय में जैसे सीता-रूप आलम्बन-कारण से उत्पन्न हुआ होगा वैसे ही ( रङ्गमञ्च के राम ) नट के हृदय में कामिनी-रूप आलम्बन-विभाव से उत्पन्न हुआ करता है, इस रत्यादि रूप स्थायी भाव को जैसे ( वास्तविक जीवन के ) राम के हृदय में जनक राज के उद्यानरूप उद्दीपन-

कारण ने उद्दीप्त किया होगा वैसे ही (रङ्गमञ्च के राम) नट के हृदय में (यवनिका—चित्रित) उद्यान-रूप उद्दीपन-विभाव उद्दीप्त किया करता है, यह (वास्तविक जीवन के) राम का रत्यादि रूप स्थायीभाव जैसे (सीता के) कटाक्ष तथा भुजोत्क्षेप आदि (किं वा उनके साक्षात्कार से राम के 'स्तम्भ' आदि रूप) कार्यों-उन २ मनोभावों के प्रभाव में शारीरिक व्यवहारों-से (वास्तविक जीवन के राम और सीता के देखने वालों को) प्रतीत हुआ होगा वैसे ही (रङ्गमञ्च के राम) नट का भी रत्यादि रूप स्थायी भाव (रङ्गमञ्च की सीता-नटी के) कटाक्ष तथा भुजोत्क्षेप आदि (किं वा उनके दर्शन से नट के 'स्तम्भ' आदि रूप) अनुभावों से (रङ्गमञ्च के राम और सीता के दर्शक सामाजिकों को) पता चला करता है और जैसे (वास्तविक जीवन के) राम के हृदय में (इस प्रकार उत्पन्न किं वा इस प्रकार प्रतीत होने वाला) वही रत्यादि रूप स्थायीभाव उन २ 'निर्वेद' आदि सहचारी मनोभावों के द्वारा परिपुष्ट होता हुआ राम के प्रेमानन्द के रूप में निखरा होगा वैसे ही (रङ्गमञ्च के राम) नट के हृदय में भी (इस प्रकार उत्पन्न किं वा इस प्रकार प्रतीत होने वाला) रत्यादि रूप स्थायी भाव, उन २ 'निर्वेद' आदि रूप व्यभिचारिभावों के द्वारा परिपुष्ट होकर (रङ्गमञ्च के राम उस) नट के शृङ्गारादि रस के रूप में निखर उठा करता है।

**टिप्पणी**—(क) भट्टलोल्लट प्रभृति नाट्याचार्यों के जिस रसवाद का यहां आचार्य मम्मट ने उल्लेख किया है उसे 'रसोत्पत्ति-वाद' कहा जाया करता है। 'रस' की-रत्यादि रूप स्थायीभाव की-जैसे चरित-नायक राम आदि के हृदय में उत्पत्ति हुआ करती है वैसे ही चरित-नायक राम आदि के अभिनेता नट के भी हृदय में उत्पत्ति हुआ करती है। जैसे वास्तविक जीवन के राम-आदि के सम्पर्क में रहने वाले लोग राम के प्रेमानन्द में स्वयं एक आनन्द का चमत्कार अनुभव किया करते होंगे वैसे ही रङ्गमञ्च के 'राम' नट के दर्शक, सहृदय सामाजिक भी नट के शृङ्गार रस के अनुभव में स्वयं चमत्कृत हुआ ही करते हैं-यही है संक्षेपतः रसोत्पत्ति मत।

(ख) 'रस' का इस रसवाद में अभिप्राय है—रत्यादिरूप स्थायीभाव का ही। रस की-रत्यादिरूप स्थायीभाव की-नट में जो उत्पत्ति है वह एक नयी सृष्टि है। जो भी 'उत्पत्ति' है वह यही अभिप्राय रखती है कि वह कारण सामग्री के संयोजन के पहले नहीं थी। 'नट' में रस उत्पन्न हुआ करता है और इसकी जो कारण-सामग्री है वह 'रङ्गमञ्च' है। तात्पर्य यह है कि नट के हृदय में भी रत्यादि रूप स्थायीभाव वास्तविक नहीं है क्योंकि वह तो वस्तुतः चरितनायक राम के हृदय का स्थायीभाव है। यह तो अभिनय-चतुर नट की रामरूपता की अनुसन्धान-क्रिया है जिससे रामादिगत रत्यादिभाव नटगत प्रतीत हुआ करता है। रामादिगत रत्यादिभाव की नटगत रत्यादिभाव के रूपमें प्रतीति करने वाले सहृदय सामाजिक यद्यपि इस रत्यादिभाव से तटस्थ रहा करते हैं किन्तु ऐसी प्रतीति एक चमत्कारजनक ही प्रतीति है और इसीलिये ऐसा हुआ करता है कि सामाजिक नाटक-दर्शन में चमत्कृत हुये बिना नहीं रह सकते। रङ्ग-शाला में बैठे, किन्तु रङ्गमञ्च के दृश्यों में सर्वथा तटस्थ सामाजिक-जन की यह प्रतीति ही उनके आकर्षण का एकमात्र कारण है। लोकजीवन में यह प्रतीति तो उन्हें होने से रही, यह तो कला-जीवन है जिसमें उन्हें यह प्रतीति हुआ करती है।

(ग) भट्ट लोल्लट का यही रस-मत प्राचीन अलङ्कार-वादी दण्डी आदि आचार्यों को मान्य रह चुका है। इसीलिये आचार्य दण्डी का कहना है—

**'रतिः शृङ्गारतां गता, रूपबाहुल्ययोगेन'** (काव्यादर्श २. २८१)
**'अधिरुह्य परां कोटिं कोपो रौद्रात्मतां गतः।'** (काव्यादर्श २. २८३)

(घ) इस रसमत में **'विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः'** इस रस-सूत्र का यह विश्लेषण है—विभाव का आलम्बनविभाव का जो संयोग है अर्थात् स्थायीभाव से संयोग, उससे रस की-चित्तवृत्तिरूप रत्यादि स्थायीभावों की-निष्पत्ति-उत्पत्ति-हुआ करती है। इस उत्पन्न चित्तवृत्तिरूप रत्यादिभाव का उद्दीपन विभाव से भी संयोग हुआ करता है और इसके द्वारा रस-

( रसनिष्पत्ति = रसानुमिति )

( श्रीशङ्कुक का रसवाद )

**राम एवायम् अयमेव राम इति न रामोऽयमित्यौत्तरकालिके बाधे रामोऽयमिति रामः स्याद्वा न वाऽयमिति रामसदृशोऽयमिति च सम्यङ्मिथ्यासंशयसादृश्यप्रतीतिभ्यो विलक्षणया चित्रतुरगादिन्यायेन रामोऽयमिति प्रतिपत्त्या ग्राह्ये नटे ।**

निष्पत्ति अर्थात् रत्यादिरूप स्थायीभाव की उद्दीप्ति हुआ करती है। अनुभावों का रत्यादिरूप स्थायीभाव से जो संयोग है वह है गम्य-गमकभावरूप-सम्बन्ध और इससे रस-निष्पत्ति का अभिप्राय है रस की-रत्यादिरूप स्थायीभाव की-प्रतीति का अभिप्राय। व्यभिचारिभावों से रत्यादिरूप स्थायीभाव का जो संयोग-सम्बन्ध है वह पोष्य-पोषक भावरूप संयोग अथवा उपचाय्योपचायक भावरूप संयोग है और इसके द्वारा रस-निष्पत्ति का अभिप्राय है रस की रत्यादिरूप स्थायीभाव की पुष्टि का अभिप्राय। इस प्रकार विभाव-अनुभाव और व्यभिचारी ( तथा सात्त्विक ) भाव रसरूप-रत्यादिभावरूप विलक्षण कला-कार्य की कारण-सामग्री है जिनके विविध व्यापारों से रस उत्पन्न हुआ करता है और जिनके व्यापारों के पहले रस-रत्यादिरूप स्थायीभाव-नहीं रहा करता। भट्टलोल्लट के रसमत का संक्षेप देते हुये इसीलिये आचार्य अभिनवगुप्त ( अभिनवभारती पृष्ठ २७४) का यह उल्लेख है—**'तेन स्थाय्येव ( रत्यादिरेव ) विभावानुभावादिभिरुपचितो रसः। स्थायीभवत्वनुपचितः ( प्राग्विभावादिव्यापारात् स्वयमसन्नथ च सुतरामुपचयाऽभावेऽप्रतीतकल्पः ) स चोभयोरपि मुख्यया वृत्त्या रामादावनुकार्ये, अनुकर्तरि च नटे रामादिरूपताऽनुसन्धानबलादिति ।**

( ङ ) आचार्य भट्टलोल्लट के रस-मत में रामादिगत रत्यादि स्थायीभाव की, सहृदय सामाजिकों द्वारा, नटगत रत्यादि स्थायीभाव के रूप में जो प्रतीति है उसका कारण है नट की राम-रूपता की अनुसन्धान क्रिया का दर्शन अर्थात् अभिनय-कला-चातुरी का साक्षात्कार। आचार्य भट्टलोल्लट भी तो काश्मीर के शैव-दर्शन की विचारधारा में ही पले थे और इसीलिये उन्हीं के प्रयुक्त 'अनुसन्धान' शब्द को आचार्य अभिनवगुप्त ने उद्धृत किया। यह 'अनुसन्धान' क्या है? काव्यप्रकाश के विवरणकार यदि 'अनुसन्धान' को **'नर्तके तत्कालं रामत्वाभिमानः'** कहा करते हैं तो उद्द्योतकार का कहना है कि नट का रामरूपता का 'अनुसन्धान' है, अपने ऊपर 'रामत्वारोप'। किन्तु 'अनुसन्धान' का यहां जो वास्तविक अभिप्राय है वह यह है-नट का यह अनुभव कि 'पहले जो मैं 'नट' था वही अब मैं 'राम' हूँ ( अशुद्धानुसन्धान ) और इसके बाद 'मैं राम हूँ' (शुद्धानुसन्धान) 'अनुसन्धान' का यही अभिप्राय आचार्य अभिनवगुप्त का अभिप्राय है—**एकीभावरूपमनुसन्धानम्-अनुभवविकल्पस्मरणानामनुसन्धानम्-अहं प्रत्ययो द्विधाः अनुभवरूपश्चानुसन्धानात्मा च। भिन्ने हि कथमनुसन्धानम् संस्कारात् इत्यादि** ( ईश्वर प्रत्यभिज्ञा विमर्शिनी )।

**अनुवाद—इसी रस-सूत्र पर ( नाट्यशास्त्रभाष्यकार ) श्री शङ्कुक का यह कथन है—**

**जिसे 'रस' कहते हैं वह रत्यादिरूप ऐसा स्थायीभाव है जो सहृदय सामाजिकों के एक अलौकिक ( कलात्मक ) अनुमान का विषय है। अलौकिक अनुमान का विषय इसलिये कि रत्यादिरूप स्थायीभाव एक ऐसा 'अनुमेय' है जो अपने आप में निरतिशय आनन्दरूप-आस्वादमय है और इसलिये अन्य समस्त लोकगत अनुमेय पदार्थों से सर्वथा विलक्षण है और ऐसा है जिसमें सामाजिकों की-सहृदय नाट्य-दर्शकों की-वासना ( धारावाहिक इच्छा ) निरन्तर रमा करती है। सहृदय समाजिक रत्यादिरूप स्थायीभाव का जहाँ अनुमान किया करते हैं वह है 'नट' नाट्य का अभिनेता। वैसे यह रत्यादिरूप स्थायीभाव 'नट' में वस्तुतः है नहीं क्योंकि उसके आश्रय तो नाट्य-चरितनायक राम आदि हैं किन्तु यह तो रङ्गमञ्च की महिमा है कि वह नटगत प्रतीत हुआ करता है।**

सेयं ममाङ्गेषु सुधारसच्छटा सुपूरकर्पूरशलाकिका दृशोः।
मनोरथश्रीर्मनसः शरीरिणी प्राणेश्वरी लोचनगोचरं गता ॥ २५ ॥
दैवादहमद्य तया चपलातननेत्रया वियुक्तश्च।
अविरलविलोलजलदः कालः समुपागतश्चायम् ॥ २६ ॥

इत्यादिकाव्यानुसन्धानबलाच्छिक्षाभ्यासनिर्वर्त्तितस्वकार्यप्रकटनेन च नटेनैव प्रकाशितैः कारणकार्यसहकारिभिः कृत्रिमैरपि तथाऽनभिमन्यमानैर्विभावा-

रत्यादिरूप स्थायीभाव की (रङ्गमञ्च के राम) नट में जो प्रतीति हुआ करती है वह इस प्रकार हुआ करती है—जिस प्रकार 'चित्रतुरग' (चित्रलिखित तुरग) को चित्र-दर्शक लोग 'तुरग' माना करते हैं और ऐसा मानते हुये ऐसा सोचा भी नहीं करते कि 'चित्र-तुरग' सचमुच तुरग है, या 'चित्र' है, सचमुच 'तुरग' नहीं है या 'चित्र' है या 'तुरग' है या 'तुरग' के समान कोई चीज है, उसी प्रकार नट-राम (राम की भूमिका में विराजमान नट) को नाटक-दर्शक लोग 'राम' माना करते हैं और ऐसा मानते हुये ऐसा सोचा भी नहीं करते कि नट-राम सचमुच ही राम है और कोई नहीं या 'नट' है 'राम' नहीं है या नट है या राम है या राम के समान कोई व्यक्ति है। तात्पर्य यह है कि सहृदय सामाजिकों को 'नट-राम' में 'राम' की प्रतीति होने लगती है। यह प्रतीति ऐसी प्रतीति है जिसे न तो सम्यक् प्रतीति कहा जा सकता है (क्योंकि कहां भला त्रेतायुग के राम और कहां भला जहां भी और जब भी राम का अभिनय हो वहां और उस समय का 'नट-राम!) और न मिथ्या-प्रतीति (क्योंकि अभी 'राम' माना गया 'नट-राम' यदि क्षणभर में 'नट' लगने लगे तो नाटक का दर्शक उसे देखने के लिये क्योंकर लालायित हो!) न संशय-प्रतीति कहा जा सकता है (क्योंकि यदि नाटक-दर्शक 'यह राम है या नट है' की फेर में पड़े रहे तो नाटक क्या देखें और क्यों देखें!) और न सादृश्य-प्रतीति (क्योंकि जब किसी ने त्रेतायुग के राम को देखा हो तभी तो रङ्गमञ्च पर खड़े नट को देख कर कह उठे कि यह तो राम के समान है!) अपितु एक विलक्षण, अलौकिक, कलात्मक प्रतीति ही कहा जा सकता है। यह 'नट-राम'-रङ्गमञ्च का राम-ऐसा हुआ करता है जिसमें इस प्रकार के काव्यार्थ जैसे कि—

(सम्भोग शृङ्गाररूप काव्यार्थ)

'यही है मेरी प्राणेश्वरी (नटी-सीता) मेरे अङ्ग प्रत्यङ्ग के लिये सुधा सी तृप्तिदायिका, मेरी आंखों के लिये कर्पूराञ्जन की शलाका सी सुख-कारिणी और वस्तुतः शरीरधारिणी मेरी मनःकामना की सम्पत्ति, जिसे देखते मैं आनन्दविभोर हो उठा हूँ'—

(अथवा विप्रलम्भशृङ्गाररूप काव्यार्थ)

'ओह! मैं कितना अभागा हूं कि मेरी वह चञ्चलनयनी और आयतनयनी प्रिया (नटी-सीता) मेरे पास नहीं और यह निरन्तर घिरने वाले सजल मेघों का समय-यह वर्षा का सुहावना समय-पास आ पहुंचा!' इत्यादि के अनुसन्धान की अर्थात् इन काव्यार्थों के आधार भूत चरितनायक के रूप में अपने आप को ढालने-एक रूप करने की-शक्ति रहा करती है और जो साथ ही साथ अपनी अभिनय-कला-शिक्षा और अपनी अभिनयकला के अभ्यास के बल पर अपने अभिनय का (जैसे कि राम की भूमिका के अभिनय का) प्रदर्शन किया करता है। इस अभिनय में नट जिन २ बातों का प्रदर्शन किया करता है वे उसके वास्तविक जीवन की दृष्टि से, भले ही कृत्रिम-अस्वाभाविक अथवा अवास्तविक-हों किन्तु सहृदय सामाजिकों की उस कलात्मक दृष्टि से, जिसमें वह 'नट' नट नहीं अपितु 'राम' दिखायी दिया करता है, कृत्रिम लगा नहीं करतीं। अब जैसे वास्तविक जीवन के राम की दृष्टि से, राम के हृदय के रतिभाव का अनुमान, राम का साक्षात्कार करने वाले लोग, इसीलिये किया करते होंगे कि उन्हें राम के हृदय के रतिभाव के कारण (जैसे

दिशब्दव्यपदेश्यैः संयोगाद् गम्यगमकभावरूपाद् अनुमीयमानोऽपि वस्तुसौन्दर्यबलाद्रसनीयत्वेनान्यानुमीयमानविलक्षणः स्थायित्वेन सम्भाव्यमानो रत्यादिर्भावस्तत्रासन्नपि सामाजिकानां वासनया चर्व्यमाणो रस इति श्रीशङ्कुकः।

कि सीतारूप कारण ), कार्य ( जैसे कि सीता के कटाक्ष किंवा राम के स्तम्भ आदि रूप, शारीरिक विकार ) और सहकारी ( जैसे कि राम के चिन्तादि मनोभाव ) रूप अनुमापक साधनों का ज्ञान हो जाया करता होगा, वैसे ही रङ्गमञ्च के राम—नट—के हृदय के रत्यादिरूप स्थायीभाव का अनुमान, नाटक के सहृदय सामाजिक जन इसीलिये किया करते हैं कि उन्हें 'नट-राम' के हृदय के रत्यादिरूप स्थायीभाव के अनुमापक पदार्थों का जैसे कि आलम्बन और उद्दीपन विभाव ( नटी-सीता और यवनिकाङ्कित उद्यान दृश्य ) अनुभाव ( जैसे कि नटी-सीता के कटाक्ष आदि और नट-राम के स्तम्भ आदि ) और व्यभिचारीभाव ( जैसे कि नट-राम के द्वारा नटी-सीता के वियोगाभिनय में प्रदर्शित चिन्तादि मनोभाव ) का साक्षात्कार रङ्गमञ्च पर हुआ ही करता है और ऐसा होना सर्वथा युक्ति युक्त ही है क्योंकि 'नट-राम' के रत्यादिरूप स्थायीभाव यदि 'गम्य' हैं—लोक-विलक्षण अनुमेय हैं तो रङ्गमञ्च पर प्रदर्शित सीतादिरूप विभाव, अनुभाव और व्यभिचारीभाव उसके 'गमक' हैं—अलौकिक अनुमापक हैं। लोक और कला दो भिन्न वस्तुयें हैं, लोक—जीवन के राम की रत्यादिरूप चित्तवृत्ति का अनुमान भले ही 'रस'—आनन्द न माना जाय और वस्तुतः माना भी नहीं जाया करता किन्तु कला—जीवन के राम 'नट-राम' के रत्यादिरूप स्थायीभाव का अनुमान तो एक मात्र रस—आनन्द ही हुआ करता है।

**टिप्पणी**—( क ) 'रस' के सम्बन्ध में 'उत्पत्ति-वाद' आचार्य श्रीशङ्कुक की दृष्टि से अनुपपन्न है। 'रस' तो वस्तुतः एक ऐसा अनुभव है जिसे सहृदय सामाजिकों का नाट्यानुमान-कलात्मक अनुमितिरूप आनन्दमय संवेदन कहा जा सकता है। यदि विभावादिरूप कारण-सामग्री से रस की रत्यादिरूप स्थायीभाव की उत्पत्ति मानी जाने लगे तब तो यह भी सम्भव है कि जहां अधिकाधिक विभावादि का संयोजन हो वहां अधिकाधिक रस-मात्रा उत्पन्न हो और जहां अल्पाल्प विभावादि-संयोजन हो वहां अल्पाल्प रस-मात्रा उत्पन्न हो। किन्तु ऐसा होता कहां है? रस की प्रतीति यदि होती है तो सहृदय सामाजिकों के लिये एक सी ही होती है न कि उसमें कोई तारतम्य रहा करता है। 'रस' रूप वस्तु तो घट-पटादिरूप मूर्त वस्तु है नहीं कि कारण की वृद्धि में बढ़ जाय और कारण की कमी में घट जाय!

( ख ) रसोत्पत्तिवाद के अनुसार जब यही माना जा सकता है कि रत्यादिरूप स्थायीभाव के साथ विभावादि के संयोग से रस की-अभिवृद्ध रत्यादिरूप स्थायीभाव की-प्रतीति हो सकती है तब तो '**विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः**' यह रस-सूत्र ही असङ्गत सा लगने लगता है। क्यों? इसलिये कि इसमें रत्यादिरूप स्थायीभाव का, जिसके साथ विभावादि का उत्पाद्योत्पादक भावरूप संयोग सम्बन्ध सम्भव है, कोई निर्देश नहीं किया गया! जब तक इस रस-सूत्र में रत्यादिरूप स्थायीभाव का अभिधान न हो तब तक रत्यादि रूप स्थायीभाव की प्रतीति ही क्योंकर होने लगे? बिना विभावादि के सम्भोग की प्रतीति के रत्यादि की प्रतीति तो हुआ नहीं करती और जबतक विभावादि से संयुक्त होने वाले रत्यादि रूप स्थायीभाव की प्रतीति न हो तब तक विभावादि संयोग की भी प्रतीति कैसे हो? संयोग-सम्बन्ध तो उभय-निष्ठ ( विभावादि-रत्यादिनिष्ठ ) सम्बन्ध है। जब तक दोनों की उपस्थिति की प्रतीति न हो तबतक इस संयोग से रत्यादि की अभिवृद्धावस्था-रसावस्था-की प्रतीति क्यों कर हो? अब यदि रत्यादिरूप स्थायीभाव को भी विराजमान मान लिया जाय और विभावादि के साथ विराजमान मान लिया जाय तब तो विभावादि-संयोग से रसोत्पत्ति मानने की क्या आवश्यकता? रस तो रत्यादिरूप स्थायीभाव ही ठहरा और वह विभावादि के साथ रहने वाला ठहरा तब उसकी क्या उत्पत्ति और कैसी उत्पत्ति!

( ग ) यदि नाट्याचार्य भरत का रसनिष्पत्ति से अभिप्राय रसोत्पत्ति होता तब उनके अनुसार

हास्य-रस के स्मित-हसित-विहसित-उपहसित-अपहसित और अतिहसित—ये विभाग-षट्क क्योंकर सिद्ध हो सकते ? हासरूप स्थायीभाव तो एक ही है और विभावादि से संयुक्त होने पर वह एक ही प्रकार के हास्यरस में प्रतीत हो सकता है न कि ६ प्रकार के ! हास्यरस का भेद-षट्क यदि कोई अभिप्राय रखता है तो वह यही है कि हासरूप स्थायीभाव विविध प्रकृति के सहृदय सामाजिक से सम्बद्ध है और इस प्रकार सम्बद्ध है कि ये तो सहृदय सामाजिक ही हैं जो किसी नट के हासरूप स्थायीभाव का, उसके द्वारा प्रदर्शित विभावादिरूप अनुमापक चिह्नों से अनुमान किया करते हैं और जब कि यह नटगत हासरूप स्थायीभाव चरितनायकनिष्ठ हास-स्थायीभाव की अनुकृति है तब तो इसकी अनुमिति भिन्न २ उत्तमाधम प्रकृतियों वाले सामाजिकों में भिन्न २ रूप की ही सम्भव है । इस प्रकार 'रस-निष्पत्ति' का अभिप्राय 'रसानुमिति' ही सम्भव है न कि 'रसोत्पत्ति' ।

( घ ) 'रसनिष्पत्ति' को 'रसोत्पत्ति' मानने में यह भी तो एक बहुत बड़ी अनुपपत्ति है कि काम की अवस्थायें तो दस मानी जांय और विभावादि से उत्पन्न-प्रतीत किंवा उपचित रति-स्थायीभावरूप शृङ्गार एक ही माना जाय । अब जब कि शृङ्गार रस एक रूप माना गया न कि असंख्य-रूप तब तो यही प्रतीत होता है कि विभावादि 'रस' के उत्पादक नहीं अपितु एक मात्र अनुमापक हैं । इसलिये विभाव, अनुभाव और व्यभिचारीभाव से 'रस' की 'निष्पत्ति' का अभिप्राय यही है कि विभावादि और रत्यादि में अनुमाप्यानुमापक भावरूप सम्बन्ध है और इसीलिये रङ्गमञ्च पर नट द्वारा अभिनीत विभावादि के दर्शन से नट-गत उस रत्यादिरूप स्थायीभाव की कलात्मक अनुमिति हुआ करती है जो वस्तुतः रामादि-गत रत्यादिभाव की अनुकृति है । लोक-जीवन के 'राम' के रत्यादिरूप स्थायीभाव की अनुमित भले ही 'रस' न मानी जाय क्योंकि लोक-जीवन की अनुमिति में आनन्द कहाँ ? किन्तु लोक-जीवन के 'राम' के रत्यादिरूप स्थायीभाव के अनुकरण-भूत, नट-गत रत्यादिरूप स्थायीभाव की अनुमिति तो 'रस' ही मानी जायगी क्योंकि इसमें तो आनन्द ही आनन्द है । 'कला' तो अनुकृति है, कलाकार तो वास्तविक जीवन का 'अनुकरण' किया करता है और यही अनुकरण उसकी कलाकृति है, इसीलिये कला का जो अनुभव है-आनन्दात्मक अनुभव-वह एक अलौकिक अनुमिति है अन्य कुछ नहीं ।

( ङ ) 'रस' को यदि उत्पन्न-प्रतीत किंवा-उपचित रत्यादिरूप स्थायीभाव माना जाने लगे क्योंकि रसोत्पत्तिवाद के अनुसार इसका और कुछ अभिप्राय तो हो नहीं सकता तब तो यह भी मानना अनिवार्य हो जायगा कि 'शोक' रूप स्थायीभाव यदि उत्पन्न-प्रतीत किंवा उपचित हो जाय तब वह तीव्र-तीव्रतर-तीव्रतम ही होता जायगा और चाहे जितना भी समय बीते 'शोक' में कभी भी कोई भी कमी न आया करेगी । किन्तु वस्तुस्थिति ऐसी कहाँ ? वस्तुस्थिति तो यही है कि 'शोक' अभी यदि तीव्र है तो कुछ समय में मन्द पड़ जाया करता है । अब यदि करुण रस को उत्पन्न-प्रतीत और अभिवृद्ध शोकरूप स्थायीभाव मान लें तब तो 'करुणरस' एक तीव्र-तीव्रतर-तीव्रतम महाशोकरूप होता जायगा न कि आनन्दरूप ! इसलिये रस-निष्पत्ति को 'रसानुमिति' मानना ही सर्वथा युक्तियुक्त है क्योंकि 'रसोत्पत्ति' मानने में नाना भाँति की समस्यायें खड़ी हो जाती हैं जिनका समाधान सर्वथा असम्भव है ।

( च ) आचार्य मम्मट ने श्रीशङ्कुक-सम्मत रसमत का जो संक्षेप किया है वह अभिनव भारतीकार अभिनव गुप्ताचार्य द्वारा उद्धृत श्रीशङ्कुक-प्रतिपादित रसवाद का एक सार-संक्षेप है । श्रीशङ्कुक की यह सूक्ति, जिसे अभिनव भारती ( पृष्ठ० २७५ ) में उद्धृत पाया जाता है—

**'प्रतिभाति न सन्देहो न तत्त्वं न विपर्ययः । धीरसावयमित्यस्ति नासावेवायमित्यपि ॥**
**विरुद्धबुद्धिसम्भेदादविवेचितसंप्लवः । युक्त्या पर्यनुयुज्येत स्फुरन्ननुभवः कया ॥'**

रसोत्पत्तिवाद का समूलोन्मूलन करती तथा रसानुमितिवाद का सर्वथा समर्थन करती प्रतीत होती है ।

( छ ) श्रीशङ्कुक का 'चित्र-तुरग' न्याय 'नट-राम' की मान्यता का सर्वथा समर्थक है । 'चित्र-

( रसनिष्पत्ति = रसभुक्ति = रसभोग )

( भट्टनायक का रसवाद )

**न ताटस्थ्येन नात्मगतत्वेन रसः प्रतीयते नोत्पद्यते नाभिव्यज्यते, अपि तु काव्ये नाट्ये चाभिधातो द्वितीयेन विभावादिसाधारणीकरणात्मना भावकत्व-व्यापारेण भाव्यमानः स्थायी सत्त्वोद्रेकप्रकाशानन्दमयसंविद्विश्रान्तिसतत्त्वेन भोगेन भुज्यते इति भट्टनायकः।**

---

तुरग' न्याय का वास्तविक तात्पर्य यही है कि कला अनुकृति हुआ करती है और लोकानुमिति में जो आनन्द असम्भव है वह कलानुमिति में सर्वथा सम्भव है। 'लोक-तुरग' में भले ही कोई तन्मय न हो सके किन्तु 'चित्र-तुरग' में तो लोग तन्मय हुआ ही करते हैं। 'नट-राम' में तन्मय हुये सहृदय सामाजिक भला रसास्वाद न करें तो और क्या करें ?

अनुवाद—इसी 'रस-सूत्र' के व्याख्याकार भट्टनायक का यहाँ यह कथन है—

'रस-निष्पत्ति' का अभिप्राय न तो 'रसोत्पत्ति' है और न 'रस-प्रतीति' और न 'रसाभिव्यक्ति'। 'रस-निष्पत्ति' का जो वास्तविक अभिप्राय है वह है 'रस-भुक्ति'-'रस-भोग'। क्यों कि सबसे पहले यदि 'रसोत्पत्ति' को देखा जाय तो यही पता चलेगा कि न तो तटस्थगत ( चरितनायक 'राम' और अभिनेता नट-गत—क्योंकि सामाजिक की दृष्टि से जैसे 'राम' तटस्थ हुये वैसे ही नट भी ! ) 'रसोत्पत्ति' का कोई अर्थ है ( क्योंकि यदि तटस्थ में रस की-रत्यादिभाव-की उत्पत्ति हो तो सहृदय सामाजिक को क्या मिला ? ) और न आत्मगत 'रसोत्पत्ति' का ( भला स्वगतरूप से 'रसोत्पत्ति' हो जैसे कि करुण रसोत्पत्ति और सहृदय सामाजिक शान्त-प्रसन्न बना रहे ! ) यही बात 'रसनिष्पत्ति' को 'रसानुमिति' मानने में भी दिखायी देती है।

ऐसा इसलिये क्योंकि यह 'रसानुमिति' रामरूप तटस्थ व्यक्ति-गत रसानुमिति तो होने से रही क्योंकि सामाजिकजन को 'राम' का दर्शन कहाँ ? इसे नटरूप तटस्थ व्यक्ति-गत 'रसानुमिति' भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि सहृदय सामाजिक को इससे क्या ? 'रसानुमिति' को आत्मगत रसानुमिति भी क्योंकर माना जाय जब कि रसानुमितिवाद के अनुसार सहृदय सामाजिक के लिये नाट्य एक अनुकरणरूप हो जिसमें नट भाग लिया करता है न कि सहृदय सामाजिक ! 'रसाभिव्यक्ति' भी 'रसनिष्पत्ति' का रहस्य नहीं क्योंकि 'रसाभिव्यक्ति', चाहे वह तटस्थगत ( रामगत अथवा नटगत ) हो या आत्मगत ( सामाजिक-गत ) हो, यही अभिप्राय रखती है कि जो 'रस' पहले ही शक्तिरूप में विद्यमान रहा वही 'प्रकट' हो रहा है, किन्तु यदि बात ऐसी हो तब तो 'रसाभिव्यक्ति की विविध मात्रायें भी माननी पड़ जांय जो कि कहीं नहीं मानी गयीं। 'रस-निष्पत्ति' का जो वास्तविक तात्पर्य है वह केवल रस-भुक्ति है। यह 'रसनिष्पत्ति' अर्थात् 'रसभुक्ति' इस प्रकार सम्भव है—विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव के 'संयोग' से 'रस' की 'निष्पत्ति' में जो रहस्य है वह यही है कि विभावादि-त्रितय और रत्यादिरूप स्थायीभाव में 'भोज्यभोजकभाव' रूप सम्बन्ध रहा करता है। किन्तु यह 'भोज्यभोजकभाव' रूप सम्बन्ध यहाँ इसीलिये रहा करता है कि काव्य-नाट्य और विभाव-अनुभाव-व्यभिचारीभाव में 'भाव्यभावकभाव' रूप सम्बन्ध विराजमान है। काव्य और नाट्य में एक ऐसी शक्ति रहा करती है जो उनकी अभिधा अथवा वाचकता शक्ति से एक अत्यन्त विलक्षण शक्ति है। यह शक्ति क्या है ? यही वह शक्ति है जिसे 'भावना' शक्ति कहा जा सकता है ? काव्य और नाट्य में-वस्तुतः कला में-रहने वाली इस भावना शक्ति से ही ऐसा हुआ करता है कि काव्य-नाटकादि के सामाजिक, क्या विभावादि त्रितय और क्या रत्यादिरूप स्थायीभाव—सभी को सर्वसाधारण की वस्तु मानते हुये स्वयं अपनाने लगते हैं। अब जब कि काव्य और नाट्य की 'भावना' शक्ति से विभावादि त्रितय 'स्वगत-

परगत' की कल्पना से परे हो गये तब तो रत्यादिरूप स्थायीभाव भी 'स्वगत-परगत' की कल्पना से उन्मुक्त, एक मात्र साधारणरूप-मनुष्यमात्र के मनोभावरूप-बन गये। काव्य और नाटक की-कला की-इसी 'भावना' शक्ति की स्पन्द सी एक और भी शक्ति है जिसे 'भोजकता' शक्ति कह सकते हैं और जिसका कार्य यही है कि साधारणीकृत विभावादि की अनुभूति साधारणीकृत रत्यादि स्थायिभाव की एक ऐसी अनुभूति में परिगत हो जाय जिसे वस्तुतः 'भोग' कहा जा सकता है। यह 'भोग' क्या है? यह 'भोग' है एक ऐसी अनुभूति जो आनन्दघन 'संविद्विश्रान्ति' अथवा विमर्श-स्वभाव चैतन्य-स्वातन्त्र्य से एक रूप-एक रस-है और जिसमें 'सत्व' सुख अथवा प्रकाश का इतना उद्रेक-इतना प्रावल्य-रहा करता है कि रजस् और तमस् (मन की चञ्चलता और मूढ़ता) एक मात्र अभिभूत हो जाया करते हैं।

**टिप्पणी**—(क) भट्टनायक का रसवाद 'रसभुक्ति वाद' है और इसके लिये रसोत्पत्ति-रसानुमिति और रसध्वनि-वाद पूर्वपक्ष हैं। रसोत्पत्ति-रसानुमिति और रस-ध्वनि में 'रस-निष्पत्ति' का रहस्य नहीं, 'रस-निष्पत्ति' का वास्तविक रहस्य तो 'रसभुक्ति' में है जिसके प्रतिपादन के लिये नाट्यशास्त्रभाष्यकार भट्टनायक ने काव्य और नाट्य के सम्बन्ध में अपनी ये मान्यतायें प्रकट की हैं–

(१) रसनिष्पत्ति को रसोत्पत्ति अथवा रसानुमिति अथवा रसाभिव्यक्ति मानने की क्या आवश्यकता जब कि स्वगत अथवा परगतरूप से रस के उत्पन्न होने अथवा अनुमित होने अथवा अभिव्यक्त होने में ऐसी अड़चनें हैं कि 'रस' रस हीन रह जाय। 'रस' तो आनन्द घन संविद्विश्रान्तिरूप है, ऐसा अलौकिक अनुभव है जो यदि 'ब्रह्मास्वादसविध' कहा जाय, तभी ठीक २ कहा जा सकता है। इस रस रूप अनुभव को न तो 'स्मृति' कहा जा सकता है और न अनुमिति और न लौकिक अनुभूति। यह तो काव्यनाट्य का ऐसा आनन्दात्मक अनुभव है जिसमें चित्त की द्रुति और विस्तृति और विकसनशीलता की विचित्रता रहा करती है। काव्य और नाट्य शास्त्रादि से अत्यन्त विलक्षण वस्तुयें हैं। काव्य और नाट्य तो कला-कृतियां हैं जिनका एक मात्र प्रयोजन 'भोग' है, 'आस्वाद' है। काव्य और नाट्य के शब्द और अर्थ-गुण युक्त-निर्दुष्ट किंवा अलङ्कृत शब्द और अर्थ-तो केवल अभिधा-धाम की ही वस्तुयें हैं। इस दृष्टि से काव्य-नाट्य का दर्शन काव्य-नाट्य-तत्त्व दर्शन नहीं। काव्य नाट्य का तात्त्विक दर्शन तो वह है जिसे काव्य-नाट्य की भावकता-शक्ति के स्फुरण और स्पन्दन का दर्शन कह सकते हैं। लोक-जीवन के अनुभवों में कार्य-कारणभावरूप सम्बन्ध भले ही देखा जाया करे जो कि वस्तुतः है भी किन्तु कला की अनुभूतियों में तो 'कला' और उसकी अनुभूतियां केवल भाव्य-भावकरूप सम्बन्ध से ही सम्बद्ध देखी जा सकती हैं। काव्य-नाट्य में भावकता-शक्ति है-भावना-शक्ति है-भावकत्व व्यापार है। इसी 'भावना-शक्ति' की यह महिमा है कि काव्य-नाट्य अथवा वस्तुतः कला-कृतियां जो कुछ भी हमारे सामने उपस्थित करती हैं उनके सम्बन्ध में 'यह हमारा है—यह हमारा नहीं, दूसरे का है, आदि २ विचार धारायें सामाजिक-मन में उत्पन्न ही नहीं हुआ करतीं। कवि और नाटककार अथवा वस्तुतः ललित कलाकार लोक-जीवन के किसी चरितनायक के मनोभाव का चित्रण नहीं किया करता, वह तो मनुष्य मात्र के मनोभाव का चित्रण किया करता है। जो मनुष्यमात्र की वस्तुयें हैं, प्राणिमात्र का जिन वस्तुओं पर अधिकार है जैसे सूर्यरश्मि अथवा चन्द्रज्योत्स्ना, उन्हें भला क्यों कर अपने-पराये के भेदभाव से देखा जा सके! काव्य और नाट्य अथवा कला की 'भावकता-शक्ति' एक ऐसी विचित्र शक्ति है जिसका ऐसा विचित्र व्यापार है कि लोक-जीवन के राम का लोक-जीवन की सीता के सम्बन्ध में रति-भाव और उसके कारण-कार्य और सहकारी-सभों के सभी, लोक-जीवन के राम, राम-काव्य अथवा राम-नाट्य-कार, रामकाव्य-पाठक अथवा राम-नाट्य के नट और दर्शक जन-इन सबके वैयक्तिक अधिकारों के बन्धनों को तोड़ते एक मात्र सर्वसाधारण के अनुभव के विषय बना दिये जाया करते हैं।

(२) काव्य और नाट्य की इस भावकता-शक्ति के अतिरिक्त उनकी एक और भी शक्ति है जो कि इस भावकता-शक्ति का स्पन्द रूप है और जिसे भोजकता-शक्ति कहना युक्तियुक्त है।

( रसनिष्पत्ति : रसाभिव्यक्ति )

( आचार्य अभिनवगुप्त का रसवाद )

**लोके प्रमदादिभिः स्थाय्यनुमानेऽभ्यासपाटववतां काव्ये नाट्ये च तैरेव कारणत्वादिपरिहारेण विभावनादिव्यापारवत्त्वादलौकिकविभावादिशब्दव्यवहा-**

---

काव्य और नाट्य में इस 'भोजकत्वरूप' व्यापार की मान्यता इसलिये आवश्यक है क्योंकि विभा-वादि-भाव्य रत्यादिरूप स्थायी भाव के भोग की और तो कोई युक्ति-संगत प्रक्रिया हो नहीं सकती। 'भोजकत्व' अथवा 'भोगीकृत' व्यापार वस्तुतः इसलिये मानना पड़ता है क्योंकि काव्य अथवा नाट्य का परमार्थ एक आनन्दात्मक अनुभव हुआ करता है। 'रस' का भोग अथवा आस्वाद वस्तुतः एक ऐसी 'संविद्विश्रान्ति' है—ऐसी आत्मरूपता है, जो एक मात्र आनन्दमय है और ऐसा इसलिये क्योंकि जिसे 'आनन्द' कहते हैं वह एक ऐसा एक घन प्रकाश है जिसके द्वारा दुःख और मोह–क्रिया और मूढ़ता–सर्वथा अभिभूत रहा करते हैं। यह 'संविद्विश्रान्ति' वस्तुतः 'अहम्' रूप है, विमर्श-सार है क्योंकि प्रकाश की–चैतन्य की–जो आत्मविश्रान्ति है, अनन्योन्मुखता है वही विमर्श है और वही है 'अहम्'।

( ख ) आचार्य मम्मट द्वारा उद्धृत भट्टनायक–सम्मत रस मत में 'रसनिष्पत्ति' का स्वरूप है रसभोग। भट्टनायक ने 'भोग' को **'सत्त्वोद्रेकप्रकाशानन्दमयसंविद्विश्रान्तिसतत्त्व'** ( जैसा कि काव्य प्रकाश का उद्धरण ) अथवा **'सत्त्वोद्रेकप्रकाशानन्दमयनिजसंविद्विश्रान्तिलक्षणम्'** ( जैसा कि अभिनव भारती का उल्लेख है ) माना है। काव्यप्रकाश के व्याख्याकार 'सत्त्व' शब्द से सांख्यसम्मत सत्त्व–गुण का अभिप्राय लिया करते हैं और 'संविद्विश्रान्ति' का तात्पर्य 'ज्ञान की ज्ञेयान्तरसम्पर्करहित अवस्थिति' माना करते हैं। किन्तु बात इसके विपरीत है। भट्टनायक ने जिस 'संविद्विश्रान्ति' से रसभुक्ति को एक रूप माना है वह काश्मीर के शैवदर्शन की मान्यता है जिसे महाशैवदार्शनिक आचार्य अभिनव गुप्त ने अपनी 'ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी' किंवा 'भास्करी' में यत्र-तत्र किंवा सर्वत्र प्रतिपादित किया है। 'संविद्विश्रान्ति' क्या है? यह है 'प्रकाश' ( चैतन्य ) की 'अनन्योन्मुखता' जिसे 'विमर्श' कहते हैं। और विमर्श क्या है? 'विमर्श' है 'अहम्'। इस प्रकार 'भोग' के संविद्विश्रान्ति सतत्त्व' अथवा 'संविद्विश्रान्ति लक्षण' होने का अभिप्राय है 'अहम्' रूप होने का–'विमर्श' रूप होने का! 'प्रकाश' के 'स्वात्ममात्रविश्रान्त' होने अथवा 'अहं रूप' होने का तात्पर्य है 'आनन्द मय' होने का। तभी तो आचार्य अभिनव गुप्त का यह कथन है—

**'प्रकाशस्य यदात्ममात्रविश्रमणमनन्योन्मुखस्वात्मप्रकाशताविश्रान्तिलक्षणो विमर्शः सोऽहमित्युच्यते।'**—( ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, पृष्ठ २२३ )

अथवा यह—**'परामर्शो नाम विश्रान्तिस्थानम्' तच्च पार्यन्तिकमेव पारमार्थिकम् तच्च अहमित्येवं रूपमेव।'** ( ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी १म भाग पृष्ठ २२१ निर्णयसागर संस्करण )

'संविद्विश्रान्ति' की उपर्युक्त शैवदार्शनिक मान्यता की दृष्टि से देखते हुये 'सत्त्व' और 'रजस्' और 'तमस' का भी स्वरूप यहां सर्वथा सांख्यदर्शनसम्मत स्वरूप नहीं। यहाँ तो 'सत्त्व' 'रजस्' और 'तमस्' का वही अभिप्राय है जो कि 'ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी' ( ४. १. ६. ६ ) की इस कारिका अर्थात्—

**'सत्तानन्दः क्रिया पत्युस्तदभावोऽपि सा पशोः।**
**द्वयात्मा तद्रजो दुःखं श्लेषि सत्त्वतमोमयम्॥'**

इत्यादि की विवृति में आचार्य अभिनवगुप्त ने इन पङ्क्तिओं में प्रकट किया है—

**'योऽसौ सत्तानन्दभागः तत्प्रकाशसुखवृत्ति सत्त्वम्, यस्तदभावस्तदावरणमोहरूपं तमः। योऽयं द्वयात्मा मिश्रस्वभावः यत्र प्रकाशाप्रकाशस्वरूपयोः सत्त्वतमसोः श्लेषेणा-वस्थानं ( तद्रजः )।'**

अनुवाद—**किन्तु इस उपर्युक्त रस–सूत्र का जो परम रहस्य ( नाट्यशास्त्र भाष्यकार ) श्री अभिनव गुप्तपादाचार्य ने प्रतिपादित किया है वह यह है—**

र्य्येमेमेवैते शत्रोरेवैते तटस्थस्यैवैते, न ममैवैते न शत्रोरेवैते न तटस्थस्यैवैते इति सम्बन्धविशेषस्वीकारपरिहारनियमानध्यवसायात् साधारण्येन प्रतीतैरभि-

'रस' ( अर्थात् पार्यन्तिक काव्यार्थ अथवा काव्य-नाट्य-कला का अन्तिम रहस्य ) वह है जिसे सामाजिकों-काव्यपाठकों किंवा नाट्य-दर्शकों-के हृदय में अभिव्यक्त, उन्हीं के हृदय का ( जन्म-जन्मान्तर से ) संस्काररूप से सूक्ष्मतया अवस्थित रत्यादिरूप स्थायीभाव कहा करते हैं। काव्य और नाट्य के सामाजिकों के हृदयों में उनका यह रत्यादिरूप सूक्ष्मतया विराजमान स्थायीभाव इसलिये अभिव्यक्त हुआ करता है क्योंकि उन्हें लोक-जीवन में एक ऐसा अभ्यास-एक ऐसा वैदग्ध्य सिद्ध हो चुका होता है जिसके बल पर लोक-जीवन की ललनादिरूप साधन-सामग्री की प्रत्यक्ष-प्रतीति उन्हें लोकजीवन के रत्यादिरूप स्थायी-भाव की अनुमितिओं को निःसन्दिग्धरूप से दिया करती है। तात्पर्य यह है कि यह रत्या-दिरूप स्थायीभाव काव्य और नाट्य के उन्हीं समाजिकों में अभिव्यक्त हुआ करता है जो लोक-जीवन में भी 'सहृदय' हैं, लोक-जीवन में भी 'रसिक' हैं। इस रत्यादिरूप स्थायी-भाव की अभिव्यक्ति काव्य और नाट्य की-कला की-अद्भुत शक्ति ( अभिव्यञ्जनाशक्ति ) किया करती है जिसके द्वारा लोक-जीवन के ललनादिरूप पदार्थ, काव्य और नाट्य के विषय वनते ही ऐसे हो जाया करते हैं कि उनकी लोक-जीवन सम्बन्धी विशेषतायें जैसे कि उनकी कारणता, कार्यता और सहकारिता तो उनसे सर्वथा दूर हो जाया करती है और उनके बदले जैसे कि कारणत्व के बदले, कार्यत्व के बदले और सहकारित्व के बदले, उनमें क्रमशः विभावन, अनुभावन और व्यभिचारण का विचित्र सामर्थ्य आ विराजता है। वस्तुतः काव्य और नाट्य की इस अलौकिक शक्ति (अभिव्यञ्जना-शक्ति ) की ही यह महिमा है कि काव्य और नाट्य के क्षेत्र में आये लोक-जीवन के ललनादिरूप पदार्थ रत्यादिरूप स्थायीभाव के कारण और कार्य और सहकारी नहीं कहे जाया करते अपितु विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभावरूप अलौकिक-काव्यात्मक किंवा कलात्मक-शब्दों द्वारा निर्दिष्ट किये जाया करते हैं ( जिसमें नाट्याचार्य भरत का रस-सूत्र ही साक्षात् प्रमाण है )। काव्य और नाट्य की इसी (अभिव्यञ्जना) शक्ति से ऐसा हुआ करता है कि ललनादिरूप विभावादि के सम्बन्ध में न तो किसी सामाजिक की यह धारणा हुआ करती है कि 'ये ( विभावादि ) मेरे हैं अथवा मेरे नहीं मेरे शत्रु के हैं अथवा किसी अन्य व्यक्ति हैं जो न तो मेरा शत्रु है और न मित्र' और न यही धारणा कि 'ये ( विभावादि ) मेरे ही हैं अथवा उसके कदापि नहीं जो मेरा शत्रु है अथवा किसी अन्य व्यक्ति के भी नहीं जो न मेरा शत्रु है और न मेरा मित्र है' अपितु एकमात्र यह धारणा कि 'ये सर्वसाधारण के हैं—मनुष्यमात्र के हैं। ऐसी बात इसलिये यहाँ हुआ करती है क्योंकि जितने भी काव्य-पाठक अथवा नाट्य-दर्शक हैं उनमें काव्य अथवा नाट्य-प्रदत्त वस्तुओं के सम्बन्ध में वह भाव कदापि नहीं रह सकता, क्योंकि काव्य और नाट्य की अभिव्यञ्जनाशक्ति इस भाव को भी तो भगा दिया करती है जिस भाव से लोक-जीवन की वस्तुयें या तो अपनायी जाया करती हैं या छोड़ दी जाया करती हैं या उपेक्षा-दृष्टि से देखी जाया करती है ! तात्पर्य यह है कि लोक-जीवन की वस्तुओं के साथ हमारा ममत्व अथवा परकीयत्व अथवा उपेक्षणीयत्व का सम्बन्ध, जो कि हमारे लोक-जीवन का अनिवार्य सम्बन्ध है, काव्य और नाट्य के क्षेत्र में-कला-जीवन में-हमारे प्रवेश करते ही, पता नहीं चल पाता कि कहां चला गया ?

काव्य और नाट्य में अभिव्यञ्जकता की एक ऐसी विचित्रता हुआ करती है कि उस २ सामाजिक-हृदय में अभिव्यक्त रत्यादिरूप स्थायीभाव उस २ सामाजिक का-उस २ काव्यार्थ-प्रमाता का वह २ शृङ्गारादि रूप 'रस' नहीं हुआ करता। क्यों ? इसलिये कि चाहे रस का अनुभव उस २ सामाजिक का व्यक्तिगत अनुभव क्यों न हो जो कि वस्तुतः

व्यक्तः सामाजिकानां वासनात्मतया स्थितः स्थायी रत्यादिको नियतप्रमातृगतत्वेन स्थितोऽपि साधारणोपायबलात् तत्कालविगलितपरिमितप्रमातृभाववशोन्मिषितवेद्यान्तरसंपर्कशून्यापरिमितभावेन प्रमात्रा सकलसहृदयसंवादभाजा साधारण्येन स्वाकार इवाभिन्नोऽपि गोचरीकृतश्चर्व्यमाणतैकप्राणो विभावादिजी-

है भी, किन्तु जब कि काव्य और नाट्य की व्यञ्जकता-शक्ति से, जिससे 'रस' रूप अनुभव के उपायभूत विभावादि सामाजिक मात्र के विभावादि बना दिये जाया करते हैं, प्रत्येक रस-प्रमाता ऐसा बना दिया गया कि रसानुभूति के समय, उसका परिमित प्रमातृभाव-वैयक्तिक रसानुभव कर्तृत्वभाव-सर्वथा नष्ट हो गया और ऐसा होते ही उसमें एक ऐसा अपरिमित प्रमातृभाव-रसानुभव कर्तृत्व सामान्य अथवा एक मात्र वर्णनीय तन्मयी भवन सामर्थ्य-भर उठा जिसके रहते लौकिक स्वता-परकीयता-उपेक्षणीयता का भाव ठहर नहीं सकता ( क्योंकि यह भाव 'रस' का नहीं किन्तु 'रस' के अतिरिक्त अन्य समस्त पदार्थ-सार्थ का पीछा पकड़ सकता है और जब कि 'रसानुभूति' में लौकिक वस्तुओं की कोई अनुभूति नहीं तब वहाँ यह ममत्व-परकीयत्व-तटस्थगतत्व का भाव ही क्यों कर रहने लगे ? ) तब तो यह वैयक्तिक रसानुभव भी वैयक्तिकता के बन्धन से उन्मुक्त ही हो उठा। यह 'रसानुभव' यह 'रसास्वाद' सहृदय सामाजिक मात्र का एक ऐसा रसानुभव-एक ऐसा रसास्वाद हो गया जिसमें सभी सहृदय सामाजिक एक रूप से ही तन्मय होने लगे, जिसके प्रभाव में सभी सहृदय सामाजिकों के हृदय-तार एक झङ्कार में झङ्कृत हो उठे।

सहृदय सामाजिक जन के हृदय में, उनके रत्यादिरूप स्थायीभाव का यह अलौकिक 'आस्वाद' ही वस्तुतः 'रस' है। फिर भी यह कहना युक्तियुक्त है किस हृदय सामाजिक मात्र के हृदय में 'रस का आस्वाद' हुआ करता है क्योंकि जैसे 'ज्ञान' स्वयं 'ज्ञेय' नहीं होने पर भी अपने 'स्वरूप' की दृष्टि से 'ज्ञेय' माना जाया करता है वैसे ही 'रस'-'आस्वाद' भी अपने 'स्वरूप' की दृष्टि से 'आस्वाद्य'-'रसनीय'-एक अलौकिक 'ज्ञेय' मान लिया जा सकता है। किन्तु जैसे 'ज्ञान' और 'ज्ञानस्वरूप' में कोई तात्त्विक भेद नहीं वैसे ही 'रस' और 'रसस्वरूप' 'आस्वाद' और 'आस्वाद्यमान' में भी कोई तात्त्विक भेद नहीं।

इस 'रस' का जो सारतत्त्व है वह है 'आस्वाद'। इस 'रस' की अनुभूति उसी समय हुआ करती है जिस समय इसके 'विभावादि' रूप व्यञ्जक-सामग्री की अनुभूति हुआ करती है। इस 'रस' का 'आस्वाद' ठीक वैसे ही हुआ करता है जैसे कि 'पानकरस' का ( अर्थात् जैसे एला ( इलायची ), मरीच (कालीमिर्च), शर्करा ( चीनी ), कर्पूर आदि २ विविध वस्तुओं से बनाये गये 'पानक' ( कारमीर के एक पेय पदार्थ ) के पीने में उसकी उपकरणभूत वस्तुओं के भिन्न २ स्वाद का कोई पता नहीं चला करता, अपितु उसका पता चला करता है जिसे 'पानक'-रस कहा करते हैं जो कि उन सभी उपकरणभूत वस्तुओं का एक समुदित-संवलित-अनिवर्चनीय 'रस' है, वैसे ही 'विभावादि' रूप० यञ्जक-सामग्री से अभिव्यक्त 'रस'-'काव्यार्थ तत्त्व' के अनुभव में उसके विविध व्यञ्जकभूत उपकरणों का अनुभव नहीं हुआ करता अपितु उसका अनुभव हुआ करता है जिसे 'रस' कहते हैं जो कि अपनी सभी व्यञ्जक-सामग्री का एक समुदित-संवलित-अनिर्वचनीय आस्वाद-सार है।

यह 'रस' ही शृङ्गार आदि रूपों में काव्य और नाट्य का-वस्तुतः कला का-परम तत्त्व है—सारतत्त्व है। इसके अनुभव में सहृदय सामाजिक ऐसे चमत्कृत हुआ करते हैं, ऐसे आनन्दमग्न बना करते हैं जैसे लोकजीवन के किसी भी अनुभव में नहीं हुआ करते और न हो ही सकते हैं। रस के अनुभव में सहृदय सामाजिक मात्र को ऐसा लगने लगता है मानो वह रस-वह आनन्द-अभी २ उसके बाहर, उसके सामने, मूर्त बनना खड़ा हो रहा हो, अभी २ उसके हृदय में प्रवेश करता दीख रहा हो, अभी २ उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग का आलिङ्गन करता प्रतीत हो रहा हो, जिससे कुछ ऐसा हो रहा हो कि संसार में जो कुछ

वितावधिः पानकरसन्यायेन चर्व्यमाणः पुर इव परिस्फुरन् हृदयमिव प्रविशन् सर्वाङ्गीणमिवालिङ्गन् अन्यत्सर्वमिव तिरोदधद् ब्रह्मास्वादमिवानुभावयन् अलौकिकचमत्कारकारी शृङ्गारादिको रसः।

स च न कार्यः विभावादिविनाशेऽपि तस्य सम्भवप्रसङ्गाद् नापि ज्ञाप्यः सिद्धस्य तस्यासम्भवात्, अपि तु विभावादिभिर्व्यञ्जितश्चर्वणीयः। कारकज्ञापकाभ्यामन्यत् क्व दृष्टमिति चेद् न क्वचिद् दृष्टमित्यलौकिकत्वसिद्धेर्भूषणमेतन्न दूषणम्। चर्वणानिष्पत्त्या तस्य निष्पत्तिरुपचरितेति कार्योऽप्युच्यताम्। लौकि-

---

भी है बस वही रस ही रस है। काव्य और नाट्य (अथवा वस्तुतः कला) का यह आनन्दात्मक अनुभव एक ऐसा अद्भुत अनुभव है जो कुछ देर के लिये सहृदय सामाजिक मात्र को ब्रह्मानुभव का आनन्द तो अवश्य ही दे दिया करता है।

यह है रस! काव्य और नाट्य का सार! कला का परम अर्थ तत्त्व! इसे भला 'कार्य' कैसे कहा जाय! इसे 'कार्य' तो तब कहा जा सकता जब कि विभावादिरूप 'कारण'-सामग्री के न रहने पर यह भी न रह पाता। किन्तु ऐसा होता कहां है? होता तो इसके उलटे है क्योंकि 'विभावादि' रूप कारण-कलाप के अवबोध के समाप्त हो चुकने पर भी रस का आस्वाद नहीं समाप्त हुआ करता। (तात्पर्य यह हुआ कि 'रस-निष्पत्ति' रसोत्पत्ति नहीं और न विभावादि के साथ 'रस' का उत्पाद्योत्पादकभावरूप सम्बन्ध ही सम्भव है। 'रस-निष्पत्ति' तो 'रसाभिव्यक्ति' है।) तब क्या इसे 'ज्ञाप्य' कहा जाय? नहीं, यह 'ज्ञाप्य' भी नहीं। यह 'ज्ञाप्य' तो तब कहीं हो सकता जब कि (विभावादिरूप ज्ञापक-सामग्री के) पहले से भी कहीं रहा करता! (जैसे लोक की घटपटादिज्ञेय वस्तु दीपादिरूप ज्ञापक-हेतु से स्वतन्त्र अस्तित्व रखती है और इसीलिये 'ज्ञाप्य' कही जा सकती है वैसे ही यदि काव्य और नाट्य अथवा कला की रसरूप वस्तु विभावादिरूप ज्ञापक-हेतु से स्वतन्त्र अस्तित्व रखती तब कहीं 'ज्ञाप्य' हो सकती! किन्तु ऐसा कहां कि 'रस' की सत्ता विभावादिरूप ज्ञापक-हेतु से स्वतन्त्र हो! 'रस' तो अभिव्यङ्ग्य है और इसलिये इसका विभावादि के साथ ज्ञाप्य-ज्ञापक भावरूप सम्बन्ध ही असम्भव है।)

निष्कर्ष यही है कि 'रस' न तो उत्पन्न होता है और न अनुमित होता है अपितु विभावादिरूप व्यञ्जक-सामग्री से अभिव्यङ्ग्य हुआ करता है और इसके अभिव्यङ्ग्य होने का यही अर्थ है कि सहृदय सामाजिक मात्र इसका आस्वाद लिया करता है, इसकी चर्वणा अथवा रसना में चमत्कृत हुआ करता है।

यहां रसरूप अनुभव को न तो 'कार्य' माना गया और न 'ज्ञाप्य' माना गया और इसलिये इस प्रकार का सन्देह कि ऐसी वस्तु जो न तो किसी 'कारक' रूप वस्तु से कार्य-कारणभाव से सम्बद्ध हो और न किसी 'ज्ञापक' रूप हेतु से ज्ञाप्य-ज्ञापकभाव से सम्बद्ध हो, हो ही नहीं सकती, उठ सकता है किन्तु है निर्मूल। निर्मूल इसलिये कि 'रस' रूप वस्तु एक ऐसी अलौकिक वस्तु है कि न तो विभावादि को इसका 'कारकहेतु' माना जा सकता है और न 'ज्ञापक' ही हेतु। इस 'रस' रूप वस्तु के लिये विभावादि का न तो 'कारक' हो सकना और न 'ज्ञापक' हो सकना वस्तुतः एक ऐसी बात है जिसे 'रस' की अलौकिकता की एक पुष्टि कह सकते हैं न कि त्रुटि।

'रस' तो सर्वथा एक लोकोत्तर वस्तुतत्त्व है। अभी कहा गया कि रस 'कार्य' नहीं किन्तु कोई चाहे तो इसे 'कार्य' भी कह ले क्योंकि इस दृष्टि से कि 'चर्वणा' निष्पन्न अथवा उत्पन्न हुआ करती है—'रस' को भी उपचारतः निष्पन्न अथवा उत्पन्न मान कर 'कार्य' कह देने में कोई हानि ही क्या? अभी कहा गया कि रस 'ज्ञाप्य' नहीं, 'प्रत्येय' अथवा 'प्रमेय' नहीं किन्तु यदि किसी को इसे 'ज्ञाप्य' अथवा प्रत्येय अथवा प्रमेय ही कहना हो तो एक दृष्टि

कप्रत्यक्षादिप्रमाणताटस्थ्यावबोधशालिमितयोगिज्ञानवेद्यान्तरसंस्पर्शरहितस्वात्ममात्रपर्यवसितपरिमितेतरयोगिसंवेदनविलक्षणलोकोत्तरस्वसंवेदनगोचर इति प्रत्ययोऽप्यभिधीयताम्। तद्ग्राहकं च न निर्विकल्पकं विभावादिपरामर्शप्रधानत्वात्। नापि सविकल्पकं चर्व्यमाणस्यालौकिकानन्दमयस्य स्वसंवेदनसिद्धत्वात्। उभयाभावस्वरूपस्य चोभयात्मकत्वमपि पूर्ववल्लोकोत्तरतामेव गमयति न तु विरोधमिति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादाः।

से चाहे, तो कह भी ले। किस दृष्टि से? इस दृष्टि से कि यह अलौकिक 'रस' रूप वस्तु एक सर्वथा विलक्षण-एक सर्वथा लोकातीत-संवेदन का विषय तो है हीं। यह 'संवेदन' क्या है? यह संवेदन है 'स्वसंवेदन'-एक ऐसा संवेदन जो समस्त लौकिक प्रत्यक्षात्मक संवेदन से परे है (क्योंकि ऐसा कहां कि जिसे 'रसानुभव' कहते हैं वह प्रत्यक्ष अथवा अनुमान अथवा उपमानादि रूप अनुभवों के विषय लौकिक रत्यादिभावों के ही अवबोध के समान हो! 'रस' तो लौकिक संवेदनों के विषयभूत रत्यादिभावरूप प्रमेय वस्तुओं से सर्वथा विलक्षण ही प्रमेय है।) 'रस' का यह 'स्वसंवेदन' ऐसा भी नहीं जिसे किसी युञ्जानयोगी का-सविकल्पक-समाधि-सिद्ध योगी का-'योगजप्रत्यक्ष' रूप वह संवेदन कहा जा सके जो कि लौकिक प्रत्यय की साधन-सामग्री से सर्वथा निरपेक्ष रहा करता है। इसे तो युक्त-योगी का भी-निर्विकल्पक समाधि-सिद्ध योगी का भी-वह संवेदन नहीं कहा जा सकता जो समस्त लौकिक विषयों के उपराग से सर्वथा शून्य किंवा एक मात्र आनन्दघन आत्मानुभवरूप हुआ करता है। रस का यह 'स्वसंवेदन' तो ऐसा है जिसे वस्तुतः लोकसिद्ध किंवा योग-सिद्ध समस्त संवेदनों से सर्वथा एक विलक्षण ही संवेदन कहा जा सकता है (और इसलिये कहा जा सकता है क्योंकि इसमें न तो लौकिक संवेदन की भांति किसी विषय का आवेश अथवा सम्पर्क सम्भव है, न योगज-प्रत्यक्ष की भांति कोई ताटस्थ्य ही है और न प्रातिभ महायोग-प्रत्यक्ष की भांति शुद्ध आत्मानुभव मात्र की ही स्फुटता है)। इस 'स्वसंवेदन' में एक ऐसा सौन्दर्य है, एक ऐसा आनन्द है जो अन्य किसी भी संवेदन-प्रकार में सम्भव नहीं।

रस को जो 'प्रमेय' कहा गया उसका यह अभिप्राय नहीं कि यह प्रमा का विषय हो गया! 'रस' को यदि प्रमा का विषय कहा जाय तब या तो इसे निर्विकल्पकप्रमा का विषय कहा जा सकता है या सविकल्पकप्रमा का विषय! किन्तु बात तो वस्तुतः यह है कि न तो इसे निर्विकल्पकज्ञान-ग्राह्य कहा जा सकता है और न सविकल्पक संवेदन-वेद्य। निर्विकल्पकज्ञान-ग्राह्य तो इसलिये नहीं क्योंकि 'रस' का अनुभव ऐसा है जिसमें विभावादि-परामर्श अवश्यम्भावी है और सविकल्पक संवेदन-वेद्य इसलिये नहीं कि 'रस' तो एक अलौकिक, आनन्दात्मक, स्वसंवेदन-सिद्ध आस्वाद है जिसमें नामरूपादि के उल्लेख की सम्भावना भी नहीं।

अभी कहा गया कि 'रस' न तो निर्विकल्पकज्ञान का विषय है और न सविकल्पकज्ञान का ही। किन्तु कोई चाहे तो इस दृष्टि से कि 'चर्वणा' तो विभावादि परामर्श से सर्वथा परे है, 'रस' को भी उपचारतः निर्विकल्पकप्रमा मान ले अथवा इस दृष्टि से कि 'रस' तो विभावादि का समुदित-संवलित-अनिर्वचनीय आनन्दात्मक अनुभव है, 'चर्वणा' को भी उपचारतः सविकल्पकप्रमा कह ले।

वस्तुतः बात तो यह है कि 'रसनिष्पत्ति'-रसाभिव्यक्ति-एक ऐसी अलौकिक अनुभूति है जिसके सम्बन्ध में परस्पर विरुद्ध सम्भावनायें निर्विरोधरूप से सङ्गत दिखायी देंगी और इनके द्वारा 'रस' की लोकोत्तरता बढ़ेगी ही न कि घटेगी।

**टिप्पणी**—(क) अभिनवभारतीकार, वस्तुतः रस-दर्शनकार अथवा रसतत्त्व-दार्शनिक आचार्य अभिनवगुप्त ने अपने पूर्ववर्ती नाट्यशास्त्रभाष्यकारों के रस-वादों की नींव पर अपने

रस-वाद-'रसाभिव्यक्ति' वाद का जो मन्दिर स्थापित किया है वह अजरामरवत् अब तक निस्तब्ध खड़ा है। इस मन्दिर की जो रूप-रेखा है उसके आकलन और सूक्ष्म-प्रकाशन का श्रेय तो ध्वनिकार आचार्य आनन्दवर्धन का है ही, किन्तु इस रूप-रेखा के अनुसार इसके निर्माण और प्रतिष्ठापन का श्रेय आचार्य अभिनवगुप्त का ही है। काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट इस मन्दिर के परमभक्त पूजक हैं। यहाँ उन्होंने इस मन्दिर के निर्माण का पूरा २ विवरण तो दिया ही है किन्तु इसके साथ इसकी नींव का चित्र भी अङ्कित कर दिया है।

( ख ) आचार्य अभिनवगुप्त को 'रसाभिव्यक्ति' वाद के प्रवर्त्तन की प्रेरणा आचार्य भट्टनायक के 'रसभुक्ति' वाद से मिली है। वस्तुतः 'रसभुक्ति' वाद की ही प्रमुख मान्यतायें, जिनका युक्तियुक्त स्वरूप-निरूपण भट्टनायक के रसवाद में न हो पाया था, आचार्य अभिनवगुप्त की सूक्ष्म रस चिन्तन दृष्टि में आकर निखर उठीं, सबल हो उठीं और प्रामाणिक बन गयीं। भट्टनायक की रसभोग-सम्बन्धी सर्वप्रथम जो मान्यता थी वह थी-काव्य-नाट्य अथवा कला में 'भावकत्वव्यापार' की मान्यता। इस 'भावकत्वव्यापार' की मान्यता ने काव्य और नाट्य अथवा कला के सम्बन्ध में 'अनुकृतिवाद' का ही समूलोन्मूलन नहीं किया अपितु 'अभिव्यञ्जना-वाद' की स्थापना-सम्बन्धी बाधाओं को भी दूर हटा दिया। इस 'भावकत्व-व्यापार' की मान्यता से सम्बद्ध भट्टनायक के 'रस-भोग' वाद की जो दूसरी मन्यता थी, वह थी 'भोजकत्वव्यापार' अथवा 'भोगीकरण' की मन्यता। इस 'भोगीकरण' की मान्यता ने जहाँ 'रसानुमिति' की जड़ें खोखली कर दीं वहाँ 'रसाभिव्यक्ति'-'रसचर्वणा' के बीज भी बो दिये।

( ग ) भट्टनायक के रसवाद में 'रस' एक रहस्य रहा, जिसका आचार्य अभिनवगुप्त ने उद्भेदन कर दिखाया। रस-रहस्य का उद्घाटन आचार्य अभिनवगुप्त ने इस प्रकार किया—

( १ ) सबसे पहले तो यह सिद्ध किया कि 'रस' काव्यार्थ है—काव्य का परम अर्थ-तत्त्व-वास्तविक सारभूत तत्त्व-है। जैसे मीमांसकों ने यह सिद्ध कर दिखाया है कि **'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत्'** आदि वैदिक वाक्यों का सारार्थ भावना-विधि-नियोगादिरूप है वैसे ही अलङ्कारिकों को यह सिद्ध कर दिखाना है कि 'रामायण', महाभारत' आदि महाकाव्यों किंवा 'अभिज्ञानशाकुन्तल', 'मुद्राराक्षस' आदि नाटकों का सारतत्त्व 'रस' रूप अर्थतत्त्व है। जैसे मीमांसकों के अनुसार वेद-वाङ्मय के अधिकारी वे लोग हैं जिन्हें 'धर्मजिज्ञासु' अथवा 'ब्रह्मजिज्ञासु' कहा जाया करता है वैसे ही अलङ्कारिकों को यह मानना पड़ेगा कि काव्य-नाट्य अथवा कला के अधिकारी वे लोग हैं जिन्हें 'सहृदय' 'विमल प्रतिभासम्पन्न हृदय' कहा जाना चाहिये। काव्य और नाट्य के सहृदय पाठक और दर्शक काव्य और नाट्य की वाक्यार्थ-प्रतीति के बाद ही रस-प्रतीति किया करते हैं और उनकी यह रस-प्रतीति एक ऐसी प्रतीति हुआ करती है जिसमें काव्य और नाट्य के इस अथवा उस अंश की प्रतीति अथवा अब अथवा तब की प्रतीति आदि का कोई भी विभाग सम्भव नहीं, क्योंकि यह प्रतीति तो सहृदय सामाजिक मात्र की प्रतीति है और ऐसी प्रतीति है जिसमें देश-काल किंवा व्यक्तित्व की सीमायें टूटी हुई दिखाई दिया करती हैं और जिसे केवल एक कलात्मक मानस-साक्षात्कार कहा जा सकता है। यह प्रतीति एक 'निर्विघ्नसंवित्' है, 'सकलविघ्न विनिर्मुक्त' अनुभूति है, वस्तुतः अलौकिक है। यह प्रतीति आस्वादात्मक प्रतीति है जिसमें सहृदय 'रति' का-'हास' का-'शोक' का-क्रोधादि का अलौकिक अनुभव किया करता है। इस प्रतीति के नाम हैं—'चर्वणा', 'रसना', चमत्कार', 'निर्वेश', 'भोग', 'लय' 'विश्रान्ति' आदि २।

( २ ) अब जब कि सहृदय सामाजिक मात्र काव्य और नाट्य अथवा कला के सम्पर्क में रस-प्रतीत किया करता है तब तो काव्य और नाट्य अथवा कला में वह शक्ति है ही जो इस प्रतीति को सम्भव बनाया करती है। यह शक्ति क्या है? काव्य और नाट्य की इस शक्ति का प्रभाव तो यह है ही कि काव्य और नाट्य की समस्त पदार्थ-सम्पत्ति सहृदय सामाजिक मात्र की सम्पत्ति हो जाया करती है किन्तु इस शक्ति के लिये किसी 'भोजकत्व' आदि रूप नये नामकरण की कोई आवश्यकता नहीं क्योंकि इसका नाम तो पुराना नाम है अर्थात् 'व्यञ्जना' और बड़ा ही सुन्दर और सार्थक नाम है। काव्य और नाट्य अथवा कला की इस शक्ति-इस 'व्यञ्जना' नामक शक्ति

देव ! त्वमेव पातालमाशानां त्वं निबन्धनम् ।
त्वं चामरमरुद्भूमिरेको लोकत्रयात्मकः ॥ ३७६ ॥

इत्यादिः श्लेषस्य चोपमाद्यलङ्कारविविक्तोऽस्ति विषय इति । द्वयोर्योगे अङ्कर एव । उपपत्तिपर्यालोचने तु उपमाया एवायं युक्तो विषयः अन्यथा विषयापहार एव पूर्णोपमायाः स्यात् ।

न च—

अबिन्दुसुन्दरी नित्यं गलल्लावण्यबिन्दुका ।

इत्यादौ विरोधप्रतिभोत्पत्तिहेतुः श्लेषः अपि तु श्लेषप्रतिभोत्पत्तिहेतुर्विरोधः । नह्यत्रार्थद्वयप्रतिपादकः शब्दश्लेषः द्वितीयार्थस्य प्रतिभातमात्रस्य प्ररो-

---

रूप-श्लिष्ट है, ठीक नहीं क्योंकि ) यहां ऐसी भी कोई संभावना नहीं कि जहां पर साधारण धर्म के वाचक शब्द का प्रयोग न हुआ करे जैसे कि 'कमलमिव मुखम्' इत्यादि में वहीं 'उपमा' मानी जाय, क्योंकि तब तो यह भी मानना पड़ेगा कि 'पूर्णोपमा' नाम का कहीं कोई अलङ्कार ही नहीं ।

साथ ही साथ ( यहां ऐसा भी कहना कि उपमा और श्लेष के विषय के परस्पर संकीर्ण रहने के कारण उपमा के द्वारा श्लेष बाधित हो जाया करेगा, युक्तिसंगत नहीं प्रतीत होता क्योंकि ) श्लेष का क्षेत्र उपमा आदि अलंकारों के क्षेत्र से सर्वत्र संकीर्ण ही तो नहीं हुआ करता ! श्लेष का अपना भी क्षेत्र है जैसे कि यहां—

'[ विष्णु-पक्ष में ]—( देव ! त्वमेव पातालम् ) हे भगवन् ! आप ही पाताल हैं, ( त्वमेव आशानां निबन्धनम् ) आप ही भूलोक हैं, ( त्वमेवामर मरुद्भूमिश्च ) और आप ही स्वर्गलोक हैं, ( त्वमेव एको लोकत्रयात्मकः ) वस्तुतः एक ही आप भुवनत्रयात्मक हैं ।'

[ राजपक्ष में ] ( देव त्वमेव पाता+अलम् ) हे महाराज ! आप ही एक मात्र परम रक्षक हैं, ( आशानां त्वं निबन्धनम् ) आप ही याचकजन की अभिलाषाओं के निर्वाहक हैं, ( त्वं चामरमरुद्भूमिः ) चवरों की हवा आप की ही सौभाग्य-विभूति है और वस्तुतः आप ही ( एको लोकत्रयात्मकः ) अकेले सब के रक्षक, सब के दाता और सर्व सुख-सम्पन्न हैं ।, ( जहां पर एक अर्थ के नियामक प्रकरणादि के अभाव में दोनों अर्थों के वाच्यार्थ होने के कारण न तो उपमा की सम्भावना है और न तुल्ययोगिता की, अथवा और किसी अलङ्कार की ही । )

( अब यह तो सिद्ध ही हो गया कि श्लेष का विषय उपमा के विषय से संकीर्ण नहीं और इसलिये यदि यहां उपमा भी प्रतीत हो तो जो बात माननी ठीक होगी वह यही कि ) वैसे यहां एक दृष्टि से दोनों अर्थात् उपमा और श्लेष का ( इनके क्षेत्रों के पृथक्-पृथक् व्यवस्थित होने के कारण इन दोनों में बाध्य-बाधक-भाव की सम्भावना न हो सकने से ) संकर है अर्थात् दोनों सम-प्राधान्य-भाव से मिले-जुले हैं।

( इसका यह अभिप्राय नहीं कि सर्वत्र श्लेष और उपमा का संकर ही रहा करेगा क्योंकि ) वस्तुतः यदि विचार किया जाय तो वह सब क्षेत्र उपमा का ही क्षेत्र युक्तितः सिद्ध होगा जहां उपमा प्रधान हो और श्लेष उसका अङ्ग । और नहीं तो ( सर्वत्र जैसे कि 'कमलमिव मुखं मनोज्ञमेतत्' इत्यादि में भी उपमा और श्लेष का संकर मानने से ) पूर्णोपमा का क्षेत्र ही कहां रह जायगा !

इस दृष्टि से 'अविन्दुसुन्दरी नित्यं गलल्लावण्यविन्दुका'—'पार्वती जल में प्रतिबिम्बित चन्द्र के समान सुन्दर हैं जिनसे लावण्य की बूंदे टपकती रहती हैं' इत्यादि सूक्तियों में भी ऐसा नहीं कि जो श्लेष है ( अर्थात् अप्सुप्रतिबिम्बितः इन्दुस्तद्वत् सुन्दरी अविन्दुसुन्दरी किं वा अ+विन्दु+सुन्दरी अविन्दुसुन्दरी ) उससे विरोधाभास ( 'अ+विन्दुसुन्दरी'

हाभावात् । न च विरोधाभास इव विरोधः श्लेषाभासः श्लेषः । तदेवमादिषु वाक्येषु श्लेषप्रतिभोत्पत्तिहेतुरलङ्कारान्तरमेव ।

तथा च—

सद्वंशमुक्तामणिः ॥ ३८० ॥

नाल्पः कविरिव स्वल्पश्लोको देव ! महान् भवान् ॥ ३८१ ॥

अनुरागवतीसन्ध्या दिवसस्तत्पुरः सरः ।
अहो दैवगतिश्चित्रा तथाऽपि न समागमः ॥ ३८२ ॥

आदाय चापमचलं कृत्वाऽहीनं गुणं विषमदृष्टिः ।
यश्चित्रमच्युतशरो लक्ष्यमभाङ्क्षीन्नमस्तस्मै ॥ ३८३ ॥

---

भला 'गलल्लावण्य विन्दुका' कैसे ) की प्रतीति मान ली जाय क्योंकि वस्तुतः यहां जो बात है वह तो यह है कि विरोधाभास ही के द्वारा यहां श्लेष का आभास हो रहा है क्योंकि यहां जो शब्द है उसके द्वारा दोनों अर्थों का अभिधान नहीं हो रहा। यहां तो वस्तुतः ( विन्दुरहित होने पर भी विन्दुसहित होने का ) जो दूसरा अर्थ है वह ( शब्दशक्ति की महिमा से ) आपाततः प्रतीत भले ही हो जाय अन्त में शब्द-बोध का विषय कहां ? ( और इस प्रकार श्लेष ही अन्त में कहां ? ) और ऐसा भी नहीं कि जैसे विरोध के आभास में विरोधालङ्कार मान लिया जाया करता है वैसे ही श्लेष के भी आभास में श्लेषालङ्कार मान लिया जाया करे ! ( क्योंकि वास्तविक विरोध में दोष होने से विरोध के आभास में भले ही विरोधालंकार मान जाय जो कि युक्तियुक्त है किन्तु श्लेष तो यदि कहीं वस्तुतः हुआ तो वहां श्लेषालंकार माना जायगा और यदि श्लेष का आभास ही रहा तो श्लेषालंकार वहां कहां ? )

निष्कर्ष यही निकला कि ऐसे सन्दर्भों में श्लेष नहीं अपि तु श्लेष के आभास के उत्पादक दूसरे-दूसरे अलंकार ही माने जायेंगे ( क्योंकि चमत्कार उन्हीं पर निर्भर है न कि श्लेष पर ) उदाहरण के लिये यदि इन संदर्भों—

( १ ) यह राजा 'सद्वंशमुक्तामणि' है अर्थात् सद्वंश के समान सद्वंश में उत्पन्न मुक्तामणि है। ( यहां श्लेष रूपक का निर्वाहक है न कि स्वतन्त्र रूप से 'अलंकार' बन रहा है। यहां जो अलंकार है वह एकदेशविवर्त्ति रूपक है )।

( २ ) हे महाराज ! आप महान् हैं, आप भला किसी क्षुद्र कवि के समान स्वल्पश्लोक ( क्षुद्र रचनाकार-थोड़ी कीर्त्ति वाले ) कहां ? ( यहां 'स्वल्पश्लोक' में जो श्लेष है उसके द्वारा व्यतिरेकालंकार का निर्वाह हो रहा है और इस प्रकार जो अलंकार है वह श्लेष नहीं अपि तु श्लेषमूलक व्यतिरेक है ( क्योंकि यहां अन्य कविरूप उपमान की अपेक्षा राजरूप उपमेय का आधिक्य वर्णन किया जा रहा है )।

( ३ ) सन्ध्या तो अनुरागवती ( प्रेम में पगी और लाली लिये हुये ) है, और दिन है उसका पुरस्सर-उसके सदा अनुगत और आगे २ रहने वाला ) किन्तु विधाता की माया भी कैसी विचित्र है कि दोनों का समागम ( परस्पर मिलना और रतिसुख ) कभी हो ही नहीं सकता ! ( यहां जो अलंकार है वह है समासोक्ति क्योंकि यहां श्लिष्ट विशेषणों की महिमा से नायक-नायिका के व्यवहार की प्रतीति हो रही है ) न कि श्लेष जिसकी यहां अभिधा के संध्या और दिन रूप अर्थ में नियन्त्रित हो जाने के कारण, कोई सम्भावना ही नहीं।)

( ४ ) उस ( महाधनुर्धारी ) को नमस्कार है जो 'विषमदृष्टि'—'त्रिनयन' है और जिसने 'अचल चाप'-'मन्दर पर्वत रूपी धनुष' को हाथ में ले, 'अहीन'-सर्पराज वासुकि को उसमें 'गुण' प्रत्यञ्चा के रूप में कस कर, 'अच्युतशर' विष्णु को बाण बना, 'लक्ष्य'

इत्यादावेकदेशविवर्तिरूपक-श्लेष-व्यतिरेक-समासोक्ति-विरोधत्वमुचितम् न तु श्लेषत्वम् ।

शब्दश्लेष इति चोच्यते अर्थालङ्कारमध्ये च लक्ष्यते इति कोऽयं नयः । किं च वैचित्र्यमलङ्कार इति य एव कविप्रतिभासंरम्भगोचरस्तत्रैव विचित्रता इति सैवाऽलङ्कारभूमिः । अर्थमुखप्रेक्षित्वमेतेषां शब्दानामिति चेत्, अनुप्रासादीनामपि तथैवेति तेऽप्यर्थालङ्काराः किं नोच्यन्ते । रसादिव्यञ्जकस्वरूपवाच्यविशेषसव्यपेक्षत्वेऽपि ह्यनुप्रासादीनामलङ्कारता । शब्दगुणदोषाणामप्यर्थापेक्षयैव गुणदोषता अर्थगुणदोषालङ्काराणां शब्दापेक्षयैव व्यवस्थितिरिति तेऽपि शब्दगतत्वेनोच्यन्ताम् । 'विधौ वक्रे मूर्ध्नि' इत्यादौ च वर्णा-

---

त्रिपुरासुर रूप लक्ष्य का ऐसा वेधन किया कि सभी आश्चर्यचकित रह गये ! ( उस धनुर्धर को नमस्कार है जो 'विषमदृष्टि'-लक्ष्य से बहकने वाली आंखों वाला,-'अचलचाप' निष्क्रिय धनुष धारण किये, 'हीन गुण' उसमें जीर्ण-शीर्ण प्रत्यञ्चा लगाये, 'अच्युतशर' विना बाण-मोक्ष के ही लक्ष्य का वेध करने वाला हो गया ! कितना आश्चर्य है !

( यहां जो अलङ्कार है वह श्लेष नहीं अपितु श्लेषमूलक विरोधाभास है )

को देखें तो इनमें श्लेष का होना नहीं अपि तु क्रमशः एकदेशविवर्ति रूपक, श्लेषमूलक व्यतिरेक, श्लिष्ट विशेषणासमासोक्ति और श्लेषमूलक विरोधाभास का ही होना युक्तियुक्त है और यह भी कैसी बेतुकी बात कि अलंकार का नाम तो रखा जाय शब्द श्लेष ( जैसा कि 'प्रभात संध्येवाताम्रभास्वत्करविराजिनी' इत्यादि संदर्भ के सम्बन्ध में श्री इन्दुराज का निर्देश है ) और इसका लक्षण किया जाय अर्थालङ्कारों के बीच !

( यहां यह भी कहना ठीक नहीं कि नाम तो शब्द-श्लेष इसलिये रखा गया क्योंकि इसमें विजातीय शब्दों की एकरूपता की प्रतीति है और अर्थालङ्कारों में इसका लक्षण इसलिये किया गया क्योंकि वस्तुतः यह अर्थ का अलङ्कार है क्योंकि ) वस्तुतः बात ऐसी है कि जो विचित्रता है वही अलंकार है और इसप्रकार शब्द अथवा अर्थ में जहां भी कवि की प्रतिभा का संरम्भ कार्य कर दिखाई पड़े वहीं विचित्रता है और वहीं अलङ्कार है। ( इसलिये शब्द-वैचित्र्य के कारण शब्द-श्लेष को शब्दालंकार ही मानना उचित है न कि अर्थालङ्कार । )

अब यदि यहां यह आग्रह हो कि श्लिष्ट शब्द भी अर्थ सापेक्ष हुआ करते हैं ( और इसलिये शब्द-श्लेष अर्थालङ्कारों में मानना पड़ेगा ) तब तो यह भी मानना पड़ेगा कि शब्दों की अर्थ-सापेक्षता के कारण अनुप्रास आदि भी अर्थालंकार ही हैं ! अनुप्रास आदि को भी तो अलङ्कार इसीलिये माना जाया करता है क्योंकि इनमें रस-भावादि के व्यञ्जक वाच्य-विशेष की अपेक्षा रहा करती है !

( यहां यह कहना भी तो युक्ति युक्त नहीं कि अनुप्रास आदि शब्द के अलङ्कार इस लिये हुये क्योंकि इनमें वर्ण-ध्वनि-वैचित्र्य का महत्त्व है। क्योंकि )अर्थ की अपेक्षा तो सर्वत्र दिखाई देती है। शब्द के गुण अथवा दोष भी तो इसीलिये गुण अथवा दोष माने गये हैं कि इनमें भी अर्थ की अपेक्षा विद्यमान है ! ( इन्हें भी तब अर्थ का गुण अथवा दोष क्यों न मान लिया जाय ! ) और इतना ही क्यों ? जो-जो अर्थ के गुण अथवा दोष अथवा अलंकार हुआ करते हैं उनमें क्या शब्द की अपेक्षा नहीं हुआ करती ! फिर उन्हें शब्द का गुण अथवा दोष अथवा अलङ्कार क्यों नहीं माना जाया करता !

( यहां यह भी कहना ठीक नहीं कि एक प्रयत्न से शब्दों के उच्चरित होने के कारण ही अर्थश्लेष अर्थ-श्लेष हुआ करता है क्योंकि ) इन सब बातों के अतिरिक्त यह भी सोचने

दिश्लेषे एकप्रयत्नोच्चार्यत्वेऽर्थश्लेषत्वं शब्दभेदेऽपि प्रसज्यतामित्येवमादि स्वयं विचार्यम् ।

की बात है कि यदि एक प्रयत्न से शब्द के उच्चरित होने में ही अर्थश्लेष है तब 'विधौ वक्रे मूर्ध्नि' इत्यादि वर्णश्लेष भी जहां 'विधु' और 'विधि' आदि स्पष्टतया भिन्न-भिन्न शब्द हैं। अर्थश्लेष ही क्यों न कह दिये जांय।

**टिप्पणी**—(क) यद्यपि प्राचीन आलंकारिक जैसे कि भामह और दण्डी 'श्लेष' को एक अलंकार के रूप में मानते आये हैं किन्तु इसका विशद विश्लेषण उद्भट और इन्दुराज से प्रारम्भ होता है। भामह के अनुसार 'श्लेष' का यह स्वरूप है—

**'उपमानेन यत्तत्त्वमुपमेयस्य साध्यते। गुणक्रियाभ्यां नाम्ना च श्लिष्टं तदभिधीयते॥'**
(काव्यालंकार ३. १४)

जिसमें यह स्पष्ट है कि 'श्लेष' शब्दालंकार नहीं किन्तु अर्थालंकार है और उपमादि अलंकारों की पृष्ठभूमि के रूप में रहा करता है। दण्डी की श्लेष-परिभाषा यह है—

**'श्लिष्टमिष्टमनेकार्थमेकरूपान्वितं वचः। तदभिन्नपदं भिन्नपदप्रायमिति द्विधा॥'**
(काव्यादर्श २. ३१०)

जिसमें 'अभिन्नपद' तथा 'भिन्नपद' रूप से विभक्त 'श्लेष' अर्थालंकार ही माना गया है और इसलिये माना गया है क्योंकि इसके द्वारा अन्य वाच्यालंकारों की रूप-रेखा प्रकट हुआ करती है—**'श्लेषः सर्वासु पुष्णाति प्रायो वक्रोक्तिषु श्रियम्।**

आलंकारिकों में 'श्लेष' का वैज्ञानिक विश्लेषण करने वालों में सर्वप्रथम स्थान उद्भट का है। उद्भट ने श्लेष का स्वरूप और प्रकार ही निर्धारित नहीं किया, क्षेत्र भी निर्धारित कर दिया है:—

**'एकप्रयत्नोच्चार्याणां तच्छायां चैव बिभ्रताम्। स्वरितादिगुणैर्भिन्नैर्बन्धः श्लिष्टमिहोच्यते॥ अलंकारान्तरगतां प्रतिभां जनयत्पदैः। द्विविधैरर्थशब्दोक्तिविशिष्टं तत्प्रतीयताम्॥'**
(काव्यालंकारसारसंग्रह ४. ९-१०)

उद्भट के व्याख्याकार इन्दुराज ने उद्भटसम्मत 'श्लेष'-निरूपण में उद्भट की मान्यताओं की जो पुष्टि की है उससे अलंकारसर्वस्वकार 'रुय्यक' की श्लेष-मीमांसा पूर्णतया प्रभावित है। इन सभी आलंकारिकों की दृष्टि में 'श्लेष' अर्थ का अलंकार माना गया है न कि शब्द का।

(ख) 'श्लेष' को शब्द और अर्थ-दोनों के पृथक्-पृथक् अलंकार के रूप में स्वीकार करने वाले आचार्यों में रुद्रट सर्वप्रथम हैं जिनकी यह धारणा है—

**'वक्रोक्तिरनुप्रासो यमकं श्लेषस्तथा परं चित्रम्।**
**शब्दस्यालंकाराः श्लेषोऽर्थस्यापि सोऽन्यस्तु॥** (काव्यालंकार २. १३)

और जिसमें यह स्पष्ट है कि 'श्लेष' शब्द का अलंकार है और वह श्लेष जो अर्थ का अलंकार है 'अर्थ-श्लेष' कहा जाना चाहिये।

आचार्य मम्मट ने अपने श्लेष-विवेचन में रुद्रट की ही दृष्टि यथासंभव अपनायी है किन्तु उद्भट और इन्द्रराज की आलोचना में रुद्रट की भी मान्यताओं का परिष्कार कर दिया है।

(ग) मम्मट का 'श्लेष-विवेचन' रुय्यक के 'श्लेष-विवेचन' की आलोचना कहा जा सकता है। रुय्यक के अर्थालंकाररूप श्लेष के दोनों भेदों-शब्द श्लेष (सभङ्गपदश्लेष) और अर्थश्लेष (अभङ्गपदश्लेष)-को मम्मट ने शब्दालंकाररूप श्लेष के ही दो भेद के रूप में माना है। रुय्यक के अनुसार तो सभङ्ग और अभङ्गपदश्लेष इसलिये अर्थ के अलंकार हैं क्योंकि अलंकार-व्यवस्था के आश्रयाश्रयिभावरूप मौलिक सिद्धान्त की दृष्टि से यहां और कोई संभावना नहीं:—

**पूर्वत्रैकवृन्तगतफलद्वयन्यायेनार्थद्वयस्य शब्दश्लिष्टत्वम्। अपरत्र जतुकाष्ठन्यायेन स्वयमेव श्लिष्टत्वम्। पूर्वत्रान्वयव्यतिरेकाभ्यां शब्दहेतुकत्वाच्छब्दालंकारत्वमिति चेत् न—आश्रयाश्रयिभावेनाऽलंकारत्वस्य लोकवद्व्यवस्थानात्।** (अलंकारसर्वस्व पृष्ठ १२४)

किन्तु मम्मट की दृष्टि में 'सभङ्ग' और 'अभङ्ग-पद'-दोनों श्लेष-प्रकार इसलिये शब्दालंकार हैं क्योंकि अलंकार-व्यवस्था के 'अन्वय-व्यतिरेक रूप वास्तविक सिद्धान्त के अनुसार यहां अन्य कोई कल्पना नहीं हो सकती।

( चित्रालंकार )

**(१२१) तच्चित्रं यत्र वर्णानां खङ्गाद्याकृतिहेतुता ॥ ८५ ॥**

**सन्निवेशविशेषेण यत्र न्यस्ता वर्णाः खङ्ग-मुरज-पद्माद्याकारमुल्लासयन्ति तच्चित्रं काव्यम् ।**

**कष्टं काव्यमेतदिति दिङ्मात्रं प्रदर्श्यते ।**

---

( घ ) प्राचीन आलंकारिक 'श्लेष' को जहां वह अन्य अलंकारों की प्रतिभा का उत्पादक हुआ करता है, मुख्य मानते रहे हैं जिसकी अपेक्षा उससे उत्पन्न अन्य अलंकारों के आभास गौण हो जाया करते हैं। इसी दृष्टि से 'स्वयं च पल्लवाताम्र' आदि सूक्ति में 'श्लेष' को उपमा की प्रतिभा ( आभास ) का उत्पत्ति हेतु माना जाता आरहा है। मम्मट ने श्लेष को अन्य अलंकारों की प्रतिभा का उत्पत्तिहेतु तो अवश्य माना है किन्तु इसीलिये यह सिद्धान्त स्थापित किया है कि **'स्वयं च पल्लवाताम्र'** आदि जैसे प्रसङ्गों में श्लेष तो गौण रहा करता है और अन्य अलंकार जैसे कि यहां उपमालंकार मुख्यरूप से प्रतीत हुआ करता है। तात्पर्य यह है कि **'स्वयं च पल्लवाताम्र'** सरीखे प्रसङ्गों में उद्भट का 'उपमाप्रतिभोत्पत्तिहेतु श्लेष' मम्मट की दृष्टि में 'श्लेषप्रतिभोत्पत्ति हेतु उपमा' है अन्य कुछ नहीं।

( ङ ) रुय्यक तो श्लेष को 'अनवकाश' मानते हैं और अन्य उपमादिअलंकारों को 'सावकाश' और इसलिये इसे इन उपमादि अलंकारों का अपवाद कहते हैं—

**तेनालंकारान्तरविविक्तो नास्य विषयोऽस्तीति सर्वालंकारापवादोऽयम् ( श्लेषः ) इति स्थितम्** ( अलंकारसर्वस्व पृष्ठ १३२ )

किन्तु मम्मट ने श्लेष का स्वतंत्र क्षेत्र भी निश्चित रूप से सिद्ध कर दिया है। मम्मट ने श्लेष के लिये उद्भट और इन्द्रराज-सम्मत 'एक प्रयत्नोच्चार्यता' के सिद्धान्त की आवश्यकता को भी निर्मूल बताया है क्योंकि काव्य में स्वरादि-भेद की कोई विवक्षा नहीं-'काव्यमार्गे स्वरो न गम्यते'।

अनुवाद—**'चित्र' वह अलंकार है जिसे वर्ण-विन्यास में खड्गादि वस्तुओं की आकृतियों का प्रकाशन कहा करते हैं।**

**( वैसे तो अमूर्त वर्णों की कोई आकृति नहीं, किन्तु ) 'चित्र' काव्य वह काव्य है जिसमें एक रचना-विशेष में विन्यस्त वर्ण ( वर्णानुमापक लिपियां ) खड्ग, मुरज, पद्म इत्यादि की आकृतियों का निर्माण करते प्रतीत होते हैं।**

**टिप्पणी**—अग्नि पुराण ( ३४२ अध्याय ) में 'चित्र' अलंकार का यही स्वरूप निर्दिष्ट किया हुआ है—

**'अनेकधावृत्तवर्णविन्यासैः शिल्पकल्पना । तत्तत्प्रसिद्धवस्तूनां बन्ध इत्यभिधीयते ॥**

अर्थात् वर्णों के द्वारा-वर्णों के एक विशिष्टविन्यास के कारण-कविगण जो वर्णशिल्प-निर्माण किया करते हैं, जिसमें भिन्न-भिन्न आकार-प्रकार की वस्तुओं की रूपरेखा देखी जा सकती है, वह एक 'चित्र' है और एक अलंकार अथवा वैचित्र्य है। रुद्रट ने भी 'काव्यालंकार' में चित्र की ऐसी ही परिभाषा दी है—

**'भङ्ग्यन्तरकृततत्क्रमवर्णनिमित्तानि वस्तुरूपाणि ।**
**साङ्कानि विचित्राणि च रच्यन्ते यत्र तच्चित्रम् ॥'**

अर्थात् कवियों के द्वारा एक विचित्रता से बनायी गयी वर्णों की जो रचना-परिपाटी है जिसमें चक्र, पद्म, खड्ग आदि वस्तुओं की आकृति देखी जासकती है, वह 'चित्र' अलंकार है।

अनुवाद—**ऐसी काव्य-रचना कष्टसाध्य है, ( और रसभावादि की दृष्टि से अनुपयुक्त भी है ) इसलिये इसका किञ्चिन्मात्र ही निर्देश यहां अपेक्षित है। जैसे कि:—**

उदाहरणम्—

मारारिशक्ररामेभमुखैरासाररंहसा।
साराब्धस्तवा नित्यं तदार्तिहरणक्षमा ॥ ३८४ ॥

माता नतानां सङ्घट्टः श्रियां बाधितसंभ्रमा।
मान्याऽथ सीमा रामाणां शं मे दिश्यादुमादिमा ॥३८५॥ (खड्गबन्धः)

सरला बहुलारम्भतरलालिबलारवा।
वारलाबहुलामन्दकरलाबहुलामला ॥ ३८६ ॥ ( मुरजबन्धः )

भासते प्रतिभासार ! रसाभाताहताविभा।
भावितात्मा शुभा वादे देवाभा बत ते सभा ॥ ३८७ ॥ ( पद्मबन्धः )

रसासार ! रसा सारसायताक्ष ! क्षतायसा।
सातावात ! तवातासा रक्षतस्त्वस्त्वतक्षर ! ॥ ३८८ ॥ ( सर्वतोभद्रम् )

सम्भविनोऽप्यन्ये प्रभेदाः शक्तिमात्रप्रकाशका न तु काव्यरूपतां दधतीति न प्रदर्श्यन्ते।

---

१. ( खड्गबन्ध ) 'मारारिशक्ररामेभमुखैरासाररंहसा साराब्धस्तवा' मार–कामदेव, शक्र–इन्द्र, राम–रघुनन्दन अथवा परशुराम तथा इभमुख–गणेश के द्वारा अनवरत रूप से किंवा बड़े मनोयोग से रचे गये सुन्दर–सुन्दर स्तोत्रों की एक मात्र भूमि, 'नित्यं तदार्तिहरणक्षमा' सदा उन सब के ताप–संताप के निवारण करने की शक्ति रखने वाली, 'नतानां माता' प्रणतजन की जननी, 'श्रियां संघट्टः' समस्त विभूतियों की संगम–स्थली, 'बाधित-संभ्रमा' भक्तजन के भय को भगाने वाली, 'मान्या' सभी के द्वारा पूजनीय 'आदिमा' सृष्टि का परम कारण, 'अथ रामाणां सीमा' और रम्यता की पराकाष्ठा 'उमा' भगवती पार्वती 'मे शं दिश्यात्' मुझे सुख–शान्ति दे।

२. ( मुरजबन्ध ) 'सरला' मेघ–निर्मुक्त अथवा ( शरला ) कास पुष्प से शोभित, 'बहुलारम्भतरलालिबलारवा' नाना प्रकार के फूलों के लोभी किंवा इतस्ततः भ्रमण करने वाले भ्रमर–समूहों के संगीत–नाद से सुन्दर, 'वारलाबहुला' मदकल कलहंसों से व्याप्त, 'अमन्दकरला' राजाओं की ( विजय–यात्रा में ) उद्योग–शीलता का एक मात्र कारण तथा 'बहुलामला' कृष्णपक्ष की रात्रियों में भी आकाश की निर्मलता का यह निदान शरद्‌ऋतु कितनी सुहावनी लग रही है।

३. ( पद्मबन्ध ) हे 'प्रतिभासार'–हे महाप्राज्ञ महाराज ! 'रसाभाता' परस्पर प्रेम–भाव में पगी, 'अहताविभा' अप्रतिहत प्रतापवाली, 'भावितात्मा' आत्म–दर्शन में निपुण किंवा 'वादे शुभा' तत्त्वचिन्तन और तत्त्व–विचार में कुशल 'ते सभा' आप की यह राजसभा 'बत देवाभा' कितने आश्चर्य की बात है कि देवसभा सरीखी लग रही है !

४. ( सर्वतोभद्र ) 'हे रसासार'–हे पृथिवी के परम श्रेष्ठ 'सारसायताक्ष' कमल के समान विशाललोचन, 'सातावात' अज्ञानान्धकार के नाशक, 'अतक्षर' महादानी महाराज ! 'रक्षतः तव रसा' आपकी रक्षा में यह राज्य–भूमि 'क्षतायसा' सदा दुर्जनों के उपद्रव से रहित, किंवा 'अतासा' समस्त उपद्रवशून्य 'अस्तु' हो जाय।

वैसे तो इसके अन्य भी अनेकानेक भेद–प्रभेद हो सकते हैं किन्तु इनका यहां निरूपण इसलिये अपेक्षित नहीं क्योंकि ये सब के सब कविजन की ( शब्द–शिल्प की ) शक्ति के प्रकाशक भले ही हों काव्य के स्वरूप के प्रकाशक कभी नहीं हो सकते।

टिप्पणी—( क ) ये उपर्युक्त चित्र–बन्ध इस प्रकार देखे जा सकते हैं:—

(१) खड्गबन्ध



(२) मुरजबन्ध




(३) पद्मबन्ध



( पुनरुक्तवदाभास )

(१२२) पुनरुक्तवदाभासो विभिन्नाकारशब्दगा।
एकार्थतेव

भिन्नरूपसार्थकानर्थकशब्दनिष्ठमेकार्थत्वेन मुखे भासनं पुनरुक्तवदाभासः। स च—

( पुनरुक्तवदाभास के भेद )

(१२३) शब्दस्य
सभङ्गाभङ्गरूपकेवलशब्दनिष्ठः।

---

( ४ ) सर्वतोभद्र

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | सा | सा | र | र | सा | सा | र |
| सा | य | ता | क्ष | क्ष | ता | य | सा |
| सा | ता | वा | त | त | वा | ता | सा |
| र | क्ष | त | स्त्व | स्त्व | त | क्ष | र |

( ख ) मम्मट के पूर्ववर्ती आलंकारिक जैसे कि रुद्रट आदि चित्रालंकार के भेद-प्रभेदों के प्रदर्शन में पर्याप्त रुचि रख चुके हैं। रुद्रट ने स्पष्ट कहा है—

'तच्चक्रखड्गमुसलैर्बाणासनशक्तिशूलहलैः।
चतुरङ्गपीठविरचितरथतुरगगजादिपदपाठैः॥
अनुलोमप्रतिलोमैरर्द्धभ्रममुरजसर्वतोभद्रैः।
इत्यादिभिरन्यैरपि वस्तुविशेषाकृतिप्रभवैः॥
भेदैर्विभिद्यमानं संख्यातुमनन्तमस्मिन्नैवालम्।
( काव्यालंकार ५, २-४ )

किन्तु मम्मट की दृष्टि में ये सभी बन्ध नीरस होने के कारण हेय हैं और इसीलिये मम्मट ने इनकी ओर कविओं को उत्साहित भी नहीं किया जैसा कि रुद्रट ने किया है:—

'इत्थं स्थितस्यास्य दिशं निशम्य शब्दार्थवित् प्णोदितचित्रवृत्तः।
आलोच्य लक्ष्यं च महाकवीनां चित्रं विचित्रं सुकविर्विदध्यात्॥
( काव्या० ५. ३३ )

अनुवाद—'पुनरुक्तवदाभास' वह अलंकार है जिसे विभिन्न आकार वाले अर्थात् भिन्न-भिन्न वर्ण-क्रम वाले शब्दों में एकार्थकता का आभास कहा करते हैं।

परस्पर भिन्न भिन्न रूप वाले, सार्थक किंवा निरर्थक शब्दों की आपाततः जो एकार्थकता की प्रतीति है वही 'पुनरुक्तवदाभास' अलङ्कार है।

एक वह पुनरुक्तवदाभास है जो केवल शब्दगत हुआ करता है।
केवल शब्दगत जो पुनरुक्तवदाभास अलंकार है वह सभङ्ग और अभङ्ग दोनों प्रकार के

उदाहरणम्—

अरिवधदेहशरीरः सहसा रथिसूततुरगपादातः ।
भाति सदानत्यागः स्थिरतायामवनितलतिलकः ॥ ३८६ ॥
चकासत्यङ्गनारामाः कौतुकानन्दहेतवः ।
तस्य राज्ञः सुमनसो विबुधाः पार्श्ववर्तिनः ॥ ३९० ॥

(१२४) तथा शब्दार्थयोरयम् ॥ ८६ ॥

उदाहरणम्—

तनुवपुरजघन्योऽसौ करिकुञ्जररुधिररक्तखरनखरः ।
तेजो धाम महः पृथुमनसामिन्द्रो हरिर्जिष्णुः ॥ ३६१ ॥

---

शब्दों में हुआ करता है जिससे उसे सभङ्गशब्दगत और अभङ्गशब्दगत कहा जाया करता है ) जैसे कि—

( १ ) 'अरिवधदेहशरीरः' ( अरिवधदा शत्रुविनाशिनी ईहा चेष्टा येषां ते अरिवधदेहाः ये शरिणः शरयुक्ताः वाणवर्षिणो योधास्तान् ईरयति प्रेरयतीति अरवधदेहशरीरः ) शत्रु-विनाश पर दत्तचित्त अपने वीर-सैनिकों को प्रेरित करने वाला, 'सहसा रथिसूततुरगपादातः' ( सहसा शीघ्रं वलाद्वा रथिभिः सुष्ठु उताः संवद्धाः तुरगाः अश्वाः पादाताः पदातिकाश्च यस्यः सः ) वलपूर्वक अपने रथारोहिओं के साथ अपने अश्वारोहिओं और पदातियों को सन्नद्ध रखने वाला और 'स्थिरतायामगः' समरभूमि में अडिग रहने वाला पर्वत ( सदृश ) 'अवनितलतिलकः' यह पृथिवी-तिलक राजा 'सदानत्या भाति' सर्वदा अपने विनय के कारण सुशोभित हुआ करता है ।

[ यहां जो पुनरुक्तवदाभास है वह सभङ्ग शब्द-निष्ठ है क्योंकि 'देह-शरीर', 'सारथि-सूत' और 'दान-त्याग' शब्द यहां ऐसे प्रयुक्त हैं जिनमें आपाततः अर्थैक्य की प्रतीति हो रही है और जो वस्तुतः सभङ्ग हैं । यहां 'देह-शरीर' शब्द तो सार्थक और सभंग है किन्तु 'सारथि-सूत' में प्रथम निरर्थक है और अन्तिम सार्थक । वैसे ये दोनों ही सभंग शब्द हैं । 'दान-त्याग' में दोनों शब्द सभङ्ग हैं किन्तु निरर्थक हैं । ]

( २ ) 'तस्य राज्ञः' उस राजा के 'अङ्गनारामाः 'रमणिओं के साथ निरन्तर विहार करने वाले, 'कौतुकानन्दहेतवः' नाना प्रकार की क्रीडाओं के द्वारा सबको आनन्दित रखने वाले और 'सुमनसो विबुधाः' सब के शुभचिन्तक किंवा महाबुद्धिमान् 'पार्श्ववर्तिनः' पार्श्ववर्ती लोग 'चकासति' कितने शोभित हो रहे हैं ।

[ यह उदाहरण अभङ्गशब्दनिष्ठ पुनरुक्तवदाभास का है । यहां 'अङ्गना-रामा' 'कौतुक-आनन्द' और 'सुमनस्-विबुध' शब्द आपाततः एकार्थवाची प्रतीत हो रहे हैं और अभङ्ग-अखण्ड हैं । ]

और दूसरा पुनरुक्तवदाभास अलंकार वह है जो शब्दार्थोभयनिष्ठ-शब्द और अर्थ दोनों में रहने वाला-हुआ करता है ।

जैसे कि—

'असौ हरिः' यह वनराज सिंह 'तनुवपुः' कृशकाय होते हुये भी 'अजघन्यः' अमित-बलशाली है । 'करिकुञ्जररुधिररक्तखरनखरः' मारे गये गजराजों के रुधिर से सने लाल-लाल तीक्ष्ण नखों वाला है, 'तेजोधाम' एक मात्र तेज का आधार है, 'महः पृथु मनसामिन्द्रः' शक्ति के कारण स्वाभिमानी प्राणिओं में सबसे बड़ा और 'जिष्णुः ( अस्ति )' सबको पराजित करनेवाला है ।'

अत्रैकस्मिन् पदे परिवर्त्तिते नालङ्कार इति शब्दाश्रयः अपरस्मिंस्तु परिवर्ति-तेऽपि स न हीयते इत्यर्थनिष्ठ इत्युभयालङ्कारोऽयम् ।

इति काव्यप्रकाशे शब्दालंकारनिर्णयो नाम नवमोल्लासः ॥ ९ ॥

[ यहां जो पुनरुक्तवदाभास है वह शब्दार्थोभयगत है। यहां 'तनु-वपु' शब्दों की शरीरार्थकता, 'करि-कुञ्जर' की गजार्थकता, 'रुधिर-रक्त' की शोणितार्थकता, 'तेजः-धाम-महस्' शब्दों की तेजस्वितार्थकता तथा 'इन्द्र-हरि-जिष्णु' शब्दों की देवेन्द्रार्थकता आपाततः ही प्रतीत होती है वस्तुतः है नहीं । ]

इस उदाहरण में यदि 'तनु', 'कुञ्जर', 'रक्त' इत्यादि रूप शब्दों में परिवर्तन कर दिया जाय तो यह अलङ्कार ही नहीं रह सकता, इसलिये यहां यह शब्दनिष्ठ है और यदि 'वपुः', 'करि', 'रुधिर' इत्यादि रूप शब्दों को परिवर्तित भी कर दिया जाय तो यह अलंकार नष्ट भी नहीं होता, इसलिये यहां यह अर्थनिष्ठ है और इसी दृष्टि से इसे 'शब्दार्थोभयनिष्ठ' अथवा 'शब्दार्थोभयगत' भी कहा गया है।

**[ यहां तनु, कुञ्जर, रक्त, धाम, हरि और जिष्णु शब्द तो ऐसे हैं जिनमें परिवर्तन नहीं किया जा सकता अर्थात् 'परिवृत्त्यसह' हैं किन्तु वपु, करि, रुधिर और इन्द्र शब्द ऐसे हैं जिनमें परिवर्तन करने पर भी अलंकार की क्षति नहीं होती अर्थात् 'परिवृत्ति-सह' हैं। इस प्रकार अन्वय-व्यतिरेक के सिद्धान्त का अनुसरण करते हुये यहां पुनरुक्तवदाभास को शब्दार्थद्वयगत मानना सर्वथा उचित और युक्तियुक्त है। ]**

**टिप्पणी**—(क) संभवतः अलंकारशास्त्र में 'पुनरुक्तवदाभास'रूप अलंकार का निरूपण आचार्य उद्भट का ही कार्य है। आचार्य उद्भट के अनुसार अलंकार का नाम 'पुनरुक्तवदाभासम्' है जिसकी परिभाषा यह है—

**'पुनरुक्ताभासमभिन्नवस्त्विवोद्भासि भिन्नरूपपदम् ।'** ( काव्यालंकारसारसंग्रह १.१ )

जिससे यह स्पष्ट है कि भिन्नरूप दो पदों की एकार्थरूप से प्रतीति में इस अलंकार की रूप-रेखा रहा करती है। यद्यपि आचार्य उद्भट ने स्पष्टतया यह नहीं कहा कि पुनरुक्तवदाभास शब्द का अलंकार है अथवा अर्थ का अलंकार है अथवा शब्दार्थालंकार है किन्तु मम्मट ने अपनी पुनरुक्तवदाभास-समीक्षा में यहीं सिद्ध किया है कि 'पुनरुक्तवदाभास' शब्दालंकार है और है साथ ही साथ उभयालंकार। मम्मट की ही मान्यता का समर्थन उद्भट के व्याख्याकार राजानक तिलक ने अपनी 'काव्यालंकारसारसंग्रह-विवृति' में किया है।

( ख ) काव्यप्रकाशकार के 'पुनरुक्तवदाभास' के लक्षण—

**'पुनरुक्तवदाभासो विभिन्नाकारशब्दगा, एकार्थतेव'** का तात्पर्य अलंकार सर्वस्वकार की 'पुनरुक्तवदाभास' परिभाषा—**'आमुखावभासनं पुनरुक्तवाभासम्'** का खण्डन भी है। 'अलंकार सर्वस्व' के अनुसार तो 'पुनरुक्तवदाभास' अर्थ का अलंकार है—

**'अर्थपौनरुक्त्यादेवार्थाश्रितत्वादर्थालंकारत्वं ज्ञेयम् ।'**

किन्तु 'काव्यप्रकाश' के अनुसार यह 'शब्द' का अलंकार है और है साथ ही साथ उभयालंकार।

**नवम उल्लास समाप्त**

# अथ दशम उल्लासः

( अर्थालंकारनिरूपणात्मकः )

( अर्थालङ्कारःस्वरूप और प्रकार-विवेचन )

अर्थाङ्कारानाह—

( १-उपमा अलङ्कारः )

## (१२५) साधर्म्यमुपमा भेदे

---

अनुवाद—( शब्दालङ्कारों के निरूपण के बाद ) अब अर्थालङ्कारों का निरूपण किया जा रहा है—

टिप्पणी—आचार्य मम्मट के अनुसार निम्नाङ्कित अलङ्कार अर्थालङ्कार हैं जैसा कि काव्यप्रदीपकार ने संकलित किया है—

‘[१]उपमा[२]नन्वयस्तद्वदुप[३]मेयोपमा ततः । [४]उत्प्रेक्षा च [५]ससंदेहो [६]रूपका[७]पह्नुती तथा ॥
[८]श्लेषस्तथा [९]समासोक्तिः प्रोक्ता चाथ [१०]निदर्शना । [११]अप्रस्तुतप्रशंसा[१२]तिशयोक्ती परिकीर्तिते ॥
[१३]प्रतिवस्तूपमा तद्वद्[१४]दृष्टान्तो [१५]दीपकं तथा । [१६]तुल्ययोगितया चैव [१७]व्यतिरेकः प्रकीर्तितः ॥
प्रकीर्तितस्तथा[१८]क्षेपस्तथैव च [१९]विभावना । [२०]विशेषोक्ति[२१]र्यथासंख्यं तथैव परिकीर्तितम् ॥
तथा चा[२२]र्थान्तरन्यास[२३]विरोधाभाससंज्ञकौ । [२४]स्वभावोक्तिस्तथा [२५]व्याजस्तुतिः प्रोक्तं [२६]सहोक्तियुक् ॥
[२७]विनोक्ति[२८]परिवृत्ती च [२९]भाविकं [३०]काव्यलिङ्गयुक् । [३१]पर्यायोक्त[३२]मुदात्तं च [३३]समुच्चय उदीरितः ॥
[३४]पर्यायश्चा[३५]नुमानं च प्रोक्तः [३६]परिकरस्तथा । [३७]व्याजोक्ति[३८]परिसंख्ये च [३९]माला कारणपूर्विका ॥
[४०]अन्योन्य[४१]मुत्तरं [४२]सूक्ष्म[४३]सारौ तद्वद[४४]संगतिः । [४५]समाधिश्च [४६]समेन स्यात् [४७]विषमस्त्व[४८]धिकेन च ॥
[४९]प्रत्यनीकं [५०]मीलितं च स्याता[५१]मेकावली [५२]स्मृती । [५३]भ्रान्तिमांश्च [५४]प्रतीपेन [५५]सामान्यं च [५६]विशेषयुक् ॥
[५७]तद्गुणा[५८]तद्गुणौ चैव [५९]व्याघातः परिकीर्तितः । [६०]संसृष्टि[६१]संकरौ चैवमेकषष्टिः क्रमोदिता ॥’

अनुवाद—‘उपमा’ वह अलंकार है जिसे उपमान और उपमेय का, उनमें भेद होने पर भी, परस्पर साधारणधर्म से सम्वद्ध होना कहा जाता है।

टिप्पणी—( क ) ‘साधर्म्य’ का यहां मम्मट ने प्रयोग किया है ‘सादृश्य’ का नहीं। काव्यप्रकाश के अनेक टीकाकार ‘साधर्म्य पद की उपयोगिता के समर्थक हैं। किन्तु कुछ ऐसे भी टीकाकार हैं जो ‘साधर्म्य’ को ‘सादृश्य’ का ही पर्यायवाचक मानते हैं। वस्तुतः मम्मट की दृष्टि में ‘साधर्म्य’ और ‘सादृश्य’ एकार्थक शब्द नहीं अपितु भिन्न-भिन्न अभिप्राय रखने वाले शब्द हैं। हम कह सकते हैं—‘अनेनायं सदृशः-‘यह इसके सदृश-समान हैं। किन्तु जब ऐसा कहते हैं तो मन में यही रखते हैं कि इन दोनों में जो सादृश्य है वह किन-किन धर्मों के कारण है। अर्थात् दो वस्तुओं के ‘सादृश्य’ में उनका साधर्म्य-उनका परस्पर समान अथवा साधारण धर्म से सम्वन्ध-प्रयोजकरूप से दिखायी दिया करता है। उद्योतकार ने इसीलिये स्पष्ट कहा है—‘सादृश्यं च साधारणधर्मप्रयोज्यो धर्मविशेषः’ अर्थात् दो वस्तुओं जैसे कि उपमान और उपमेय का परस्पर जो ‘सादृश्य’ है वह उनका एक विशेषधर्म है जो उनमें अनुगत उनके साधारणधर्म के कारण हुआ करता है।

( ख ) सभी आलङ्कारिक अर्थालङ्कारों के निरूपण का प्रारम्भ ‘उपमा’ निरूपण से ही करते आ रहे हैं। इसका कारण है ‘उपमा’ का अनेकानेक अर्थालङ्कारों में मूलरूप से होना और

**उपमानोपमेययोरेव न तु कार्यकारणादिकयोः साधर्म्यं भवतीति तयोरेव समानेन धर्मेण सम्बन्ध उपमा।**

**भेदग्रहणमनन्वयव्यवच्छेदाय।**

काव्य-सौन्दर्य में विशेषरूप से सहायता पहुँचाना। 'अलङ्कारसर्वस्वकार' ने इसीलिये कहा है— 'उपमैवानेकप्रकारवैचित्र्येणानेकालंकारबीजभूता।'

(ग) यद्यपि द्रव्य-गुण-क्रिया और जातिरूप पदार्थ का अपना-अपना स्वरूप और अपना-अपना स्वभाव नियत है और साथ ही साथ उनकी देश-काल-व्यवस्था भी व्यवस्थित ही है और इस प्रकार उनका वर्णन उनके प्रातिस्विकस्वरूप और स्वभाव के वर्णन को ही समझना चाहिये, किन्तु यदि हृदय रसाविष्ट है तो यह स्वाभाविक है कि एक वस्तु का स्वरूप अथवा स्वभाव दूसरी वस्तु के स्वरूप अथवा स्वभाव के रूप में प्रकाशित किया जाय। उपमा' अलङ्कार की ओर जो प्रवृत्ति है उसका यही मूल कारण है। 'उपमा' भी वक्तृविशेष की वैयक्तिक विशेषताओं का ही अनुसरण किया करती है। यदि वक्ता एक रागी व्यक्ति हो तो किसी स्त्री के स्वरूप और स्वभाव का वर्णन इसी प्रकार से करना चाहेगा—

**'अमृतस्येव कुण्डानि सुखानामिव राशयः। रतेरिव निधानानि योषितः केन निर्मिताः॥'**

विरक्तप्रकृति के वक्ता के हृदय से स्त्री का स्वरूप इसी प्रकार प्रकट होगा—

**'एता हसन्ति च रुदन्ति च कार्यहेतोर्विश्वासयन्ति च नरं न च विश्वसन्ति।**
**तस्मान्नरेण कुलशीलसमन्वितेन वेश्या श्मशानसुमना इव वर्जनीयाः॥'**

और मध्यस्थ अथवा तटस्थ व्यक्तित्व इस प्रसङ्ग में इसी प्रकार अपनी अभिव्यक्ति करता दिखायी देगा—

**'दर्शनादेव नटवद् हरन्ति हृदयं स्त्रियः। सुविश्वस्तेप्यविश्वस्ताः भवन्ति च चरा इव॥'**

(घ) 'उपमा' वस्तुतः कवि की काव्य-दृष्टि है जिसके द्वारा उसे चराचर जगत् की एक मधुर झांकी मिला करती है। 'उपमा' की साधना कवि की समदृष्टि-साधना है और इस साधना में जिसकी सिद्धि होती है वह है 'सौन्दर्य'। उपमा का यह महारहस्य है।

अनुवाद—**'साधर्म्य' अथवा समानधर्मता रूप सम्बन्ध कार्य-कारण आदि में नहीं अपि तु 'उपमान' और 'उपमेय' में ही हो सकता है और इसलिये उन्हीं दोनों अर्थात् उपमान और उपमेय का ही जो समान धर्म से सम्बन्ध है उसे ही 'उपमा' कहते हैं। यहां (उपमा के लक्षण में) 'भेद' शब्द का प्रयोग इसलिये किया गया जिसमें 'उपमा' को 'अनन्वय' से (जहां उपमेय और उपमान का पारमार्थिक भेद विवक्षित नहीं रहता) पृथक् किया जा सके।**

**टिप्पणी**—(क) 'उपमा'—लक्षण-वाक्य में 'उपमान' और 'उपमेय' का उल्लेख न होने पर भी 'साधर्म्य' का जो उल्लेख है उसी के द्वारा 'उपमान' और 'उपमेय' का आक्षेप स्वभावतः हो जाता है क्योंकि 'साधर्म्य' साधारणधर्मरूप सम्बन्ध-जिन किन्हीं दो पदार्थों में होगा उनमें परस्पर उपमानोपमेयभाव रहेगा ही।

(ख) 'अनन्वय' अलङ्कार में 'उपमान' और 'उपमेय' में पारमार्थिक भेद का अभाव ही रहा करता है जैसे कि 'रामरावणयोर्युद्धं रामरावणयोरिव' इत्यादि में एक ही वस्तु उपमान और उपमेय दोनों रूपों में विद्यमान है। यहां 'उपमा' नहीं हो सकती क्योंकि यहां जो साधर्म्य अभिप्रेत है वह उतना चमत्कार जनक नहीं जितना कि वहां जहां 'उपमान' और 'उपमेय भिन्न-भिन्न हैं जैसे कि 'कमलमिव मुखं मनोज्ञमेतत्' इत्यादि में। काव्यप्रकाश की 'सुधासागर' टीका के रचयिता ने इसी लिये कहा है—

**'उपमानोपमेययोर्भेदश्चतुर्धा-उपात्तः, अनुपात्तः, आरोपितः, तिरोहितश्चेति।'**

अर्थात् उपमान और उपमेय में चार प्रकार का भेद है १ ला उपात्त जैसे कि वाच्योपमा में, २ रा अनुपात्त जैसे कि व्यङ्ग्योपमा में, ३ रा आरोपित जैसेकि अनन्वय में और ४ था तिरोहित जैसे कि रूपक में।

( उपमा के भेद-प्रभेद-१ पूर्णोपमा और उसके ६ प्रकार )

(१२६) पूर्णा लुप्ता च ।

उपमानोपमेयसाधारणधर्मोपमाप्रतिपादकानामुपादाने पूर्णा एकस्य द्वयोस्त्रयाणां वा लोपे लुप्ता ।

(१२७) साऽग्रिमा ।

श्रौत्यार्थी च भवेद्वाक्ये समासे तद्धिते तथा ॥ ८७ ॥

अग्रिमा पूर्णा ।

यथेववादिशब्दा यत्परास्तस्यैवोपमानताप्रतीतिरिति यद्यप्युपमानविशेषणान्येते तथापि शब्दशक्तिमहिम्ना श्रुत्यैव षष्ठीवत् सम्बन्धं प्रतिपादयन्तीति तत्सद्भावे श्रौती उपमा ।

तथैव 'तत्र तस्येव' इत्यनेनेवार्थे विहितस्य वतेरुपादाने ।

'तेन तुल्यं मुख'मि त्यादावुपमेये एव 'तत्तुल्यमस्य' इत्यादौ चोपमाने

---

अनुवाद—'उपमा' के ( सर्व प्रथम ) दो भेद हैं-पूर्णोपमा और लुप्तोपमा ।

'पूर्णोपमा' वह है जहां उपमान, उपमेय, साधारणधर्म और उपमावाचक शब्द-ये चारों ( उपमा के अंग ) स्पष्टतया निर्दिष्ट रहा करते हैं और 'लुप्तोपमा' वह जहां इनमें से एक अथवा दो अथवा तीन का लोप-अनिर्देश-रहा करता है ।

टिप्पणी—'पूर्णोपमा' का अर्थ है 'पूर्णावयवा उपमा' और 'लुप्तोपमा' का 'लुप्तावयवा उपमा' ।

अनुवाद—यहां जो पूर्वनिर्दिष्ट उपमा है ( अर्थात् पूर्णोपमा ) उसके ( सर्वप्रथम ) दो भेद हैं-श्रौती और आर्थी, किन्तु ये दोनों ही वाक्य, समास और तद्धित के क्षेत्र में संभव हैं ( इसलिये इस उपमा के ६ भेद हुये—(१) वाक्यगा श्रौती, (२) वाक्यगा आर्थी, (३) समासगा श्रौती, (४) समासगा आर्थी, (५) तद्धितगा श्रौती और (६) तद्धितगा आर्थी ।

( कारिका में ) 'अग्रिमा' पद का अभिप्राय है पूर्णा उपमा का ।

यहां 'उपमा' को श्रौती इसलिये कहा गया है क्योंकि यह ऐसी होती है जहां उपमानोपमेय भाव 'यथा' 'इव' 'वा' आदि शब्दों के श्रुतिमात्र से ही प्रतीत हुआ करता है । यद्यपि यह ठीक है कि 'यथा' 'इव' 'वा' आदि ( उपमा प्रतिपादक अव्यय ) शब्द जिसके आगे प्रयुक्त हुआ करते हैं उसी में उपमानता की प्रतीति करवाया करते हैं और इस दृष्टि से इन्हें 'उपमान' का विशेषण कहा जा सकता है किन्तु यह भी ठीक है कि इन शब्दों की अभिधा शक्ति ऐसी है कि इन्हीं के द्वारा, केवल इनके श्रवण-मात्र से ही, उपमान और उपमेय के 'साधर्म्य' रूप सम्बन्ध की भी उसी प्रकार प्रतीति करवायी जाया करती है जिस प्रकार षष्ठी विभक्ति के द्वारा स्व-स्वामिभाव रूप सम्बन्ध की ( क्योंकि 'राज्ञो राज्यम्' इत्यादि में जो षष्ठी विभक्ति है वह भले ही अपने प्रकृतिभूत 'राजन्' शब्द के अर्थ में स्वामित्व की प्रतीति करानेवाली होने से उसका विशेषण हो जाय किन्तु इसी के द्वारा राजा और राज्य में स्व-स्वामिभाव रूप सम्बन्ध भी तो स्वभावतः बताया जाया करता है )।

इसी प्रकार इसे 'श्रौती' वहां भी कहते हैं जहां 'तत्र तस्येव' ( अष्टाध्यायी ५.१.११६ ) सूत्र से 'इव' के अर्थ में ( अर्थात् सादृश्यप्रयोजक साधारणधर्म-सम्बन्ध रूप अर्थ में ) 'वति' प्रत्यय प्रयुक्त रहा करता है ।

अब 'उपमा' को 'आर्थी' जो कहा गया है वह इसलिये क्योंकि इस प्रकार की उपमा में 'तुल्य' आदि शब्दों का जो प्रयोग हुआ करता है उसमें 'साधर्म्य' की प्रतीति आक्षेपगम्य हुआ करती है ( शब्दलभ्य अथवा साक्षाद्गम्य नहीं ) क्योंकि तुल्य आदि शब्द ऐसे हैं

एव 'इदं च तच्च तुल्य'मित्युभयत्रापि तुल्यादिशब्दानां विश्रान्तिरिति साम्यपर्यालोचनया तुल्यताप्रतीतिरिति साधर्म्यस्यार्थत्वात्तुल्यादिशब्दोपादाने आर्थी, तद्वत् 'तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिरि'त्यनेन विहितस्य वतेः स्थितौ।

'इवेन नित्यसमासो विभक्त्यलोपः पूर्वपदप्रकृतिस्वरत्वं चे'ति नित्यसमासे इवशब्दयोगे समासगा।

क्रमेणोदाहरणम्—

१ ( वाक्यगा श्रौती पूर्णोपमा )

स्वप्नेऽपि समरेषु त्वां विजयश्रीर्न मुञ्चति।
प्रभावप्रभवं कान्तं स्वाधीनपतिका यथा॥ ३९२॥

२ ( वाक्यगा-आर्थी पूर्णोपमा )

चकितहरिणलोललोचनायाः
क्रुधि तरुणारुणतारहारिकान्ति।

---

कि जब हम कहते हैं 'तेन तुल्यं मुखम्' 'उस ( कमल ) के तुल्य मुख है' तब ये केवल उपमेय ( मुख ) का ही निर्देश कर अपना अर्थ समाप्त कर देते हैं, जब हम कहते हैं 'तत्तुल्यमस्य' 'वह ( कमल ) तुल्य है इस ( मुख ) के' तब ये उपमान ( कमल ) का ही निर्देश कर अपना सादृश्य-अभिप्राय समाप्त करते दिखायी देते हैं और जब हम कहते हैं 'इदं च तच्च तुल्यम्'–'यह ( मुख ) और वह ( कमल ) तुल्य हैं' तब ये दोनों अर्थात् उपमान और उपमेय का निर्देश कर अपना सादृश्यरूप अर्थ बता कर चुप हो जाते हैं। इस प्रकार होता यह है कि जब हम साम्य अथवा साधर्म्य ( साधारण धर्म रूप सम्बन्ध ) का अनुसन्धान कर चुकते हैं तभी तुल्यता अथवा सादृश्य को प्रतीति हुआ करती है। ( अर्थात् यहां साधर्म्य शब्द-प्रतिपाद्य नहीं अपि तु अर्थलभ्य रहा करता है। )

इसी प्रकार इसे वहां भी 'आर्थी' कहा करते हैं जहां 'तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः' ( अष्टाध्यायी ५.१.११५ ) सूत्र से 'तुल्य' के ( सामान्य सादृश्य रूप ) अर्थ में विहित 'वति' प्रत्यय का प्रयोग रहा करता है।

( श्रौती ) समासगा उपमा वहां हुआ करती है जहां 'इवेन नित्यसमासो विभक्त्यलोपः पूर्वपदप्रकृति स्वरत्वं च' इस कात्यायन-वार्तिक के द्वारा नित्यसमास होने पर 'इव' शब्द प्रयुक्त हुआ करता है ( जैसे कि 'जीमूतस्येव भवति प्रतीकम्' इस ऋचा में प्रयुक्त 'जीमूतस्येव' पद में )।

टिप्पणी—उपमा में 'श्रौती' और 'आर्थी' विभागव्यवस्था का वस्तुतः जो मूल है वह है ( श्रौती में ) साधर्म्य की शब्दलभ्यप्रतीति और ( आर्थी में ) साधर्म्य की अर्थलभ्यप्रतीति का होना।

अनुवाद—क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

'महाराज! विजय-श्री आप सरीखे प्रभुत्वसम्पन्न महापुरुष को, संग्राम में, स्वप्न में भी उसी प्रकार नहीं छोड़ना चाहती जिस प्रकार कोई स्वाधीनपतिका नायिका अपने परमानुरक्त प्रियतम को स्वप्न में भी नहीं छोड़ा करती।,

[ यहां 'विजयश्री' उपमेय है और 'स्वाधीनपतिका' है उसका 'उपमान'। 'न मुञ्चति' अर्थात् अपरित्याग 'साधर्म्य' अथवा साधारणधर्म रूप सम्बन्ध है और 'यथा' है उपमा-वाचक शब्द। उपमा के ये चारों अंग असमस्तपद द्वारा प्रतिपाद्य है और इसलिये यहां जो उपमा है उसे वाक्यगा श्रौती पूर्णोपमा समझना चाहिये। ]

'इस बात से कि कुपित होने पर चकित हरिणी के ( चञ्चल नेत्रों के ) समान चञ्चल नयनों वाली इस नायिका का औषस-राग की भांति रक्त-किं वा रमणीय मुख और यह

सरसिजमिदमाननं च तस्याः
समममिति चेतसि सम्मदं विधत्ते ॥ ३६३ ॥

३ ( समासगा श्रौती पूर्णोपमा )

अत्यायतैर्नियमकारिभिरुद्धतानां
दिव्यैः प्रभाभिरनपायमयैरुपायैः ।
शौरिर्भुजैरिव चतुर्भिरदः सदा यो
लक्ष्मीविलासभवनैर्भुवनं बभार ॥ ३६४ ॥

( उसके हाथ का ) कमल एक सरीखे लगने लगते हैं, चित्त में आनन्द का उद्रेक हो उठता है ।,

[ यहां 'आनन' है उपमेय और उपमान है 'सरसिज'। दोनों का साधारण धर्म है तरुण अरुण ( उषा की लाली ) की सी उत्कट लालिमा की रमणीयता और उपमा-वाचक शब्द है 'समम्' समान जो कि असमस्तपद है। इसलिये यहां जो उपमा है वह है वाक्यगा आर्थी पूर्णोपमा। 'आर्थी' इसलिये क्योंकि यहां साधर्म्य अथवा उपमान और उपमेय का परस्पर साधारणधर्म से सम्बद्ध होना साक्षात् शब्द-प्रतिपाद्य नहीं अपि तु अर्थ-सामर्थ्य-लभ्य है। 'सरसिजमिदमाननं च समम्' 'यह कमल और वह मुख एक सरीखे हैं' वस्तुतः जिस अभिप्राय का प्रत्यायक है वह है कमल और मुख का परस्पर सादृश्य होने से एकरूपप्रतीत होना। इस प्रतीति के बाद ही हमें इन दोनों के सादृश्य के प्रयोजक इनके पारस्परिक साधर्म्य की प्रतीति हुआ करती है जिसमें शब्द का हाथ उतना नहीं रहा करता जितना कि वाच्य-सामर्थ्य का अथवा हमारी अपनी भावना-शक्ति का। ]

उसी प्रकार 'ये महाराज परिणाम में भी विशुद्ध, दुष्ट शत्रुओं के नियन्त्रण में समर्थ महाप्रभाव, महोन्नत, चिर-स्थायी किं वा राज्य-श्री के वैभव-विलास के एकमात्र आधार अपने साम-दाम-दण्ड और भेद रूप चारों उपायों से साम्राज्य के योग-क्षेम में लगे रहा करते हैं जिस प्रकार भगवान् विष्णु ( कृष्ण ) अपने आजानु लम्बी, दानव-दमन, दिव्य, महैश्वर्यशाली, शाश्वत किं वा लक्ष्मी के विलास के एक मात्र अवलम्ब चारों भुज-दण्डों से भुवन-मण्डल के पालन-पोषण में।

[ यहां 'भुज-दण्ड' उपमान, 'उपाय-चतुष्टय' उपमेय, 'अत्यायत' आदि होना साधारण धर्म और 'इव' उपमावाचक शब्द-ये चारों उपमाङ्ग विद्यमान हैं। इसलिये यह उपमा श्रौती पूर्णोपमा है और इसे समासगा इसलिये कहा जाता है क्योंकि 'भुजैरिव' पद व्यस्त पद नहीं अपि तु समस्त पद है जहां 'इवेन समासो विभक्त्यलोपः' इत्यादि वार्तिक-नियम के अनुसार सुप्सुप् समास और विभक्ति का अलोप-दोनों हो रहे हैं।

यहां 'समासगा श्रौती पूर्णोपमा' मानने में एक आपत्ति हो सकती है वह यह है—'भुजैरिव' यह पद यदि एक समस्त पद हुआ तो 'अत्यायतैः' इत्यादि विशेषणों का अन्वय इसके एकदेश अर्थात् 'भुजैः' के साथ कैसे हो सकेगा ? अन्वय का सिद्धान्त तो यह है कि 'पदार्थः पदार्थेनान्वेति न तु पदार्थैकदेशेन' अर्थात् एक पदार्थ दूसरे पदार्थ के साथ तो अन्वित हो सकता है किन्तु दूसरे पदार्थ के एक देश-एक अंग-के साथ कभी नहीं। अब यदि 'अत्यायतैः' इत्यादि विशेषणों का 'भुजैः' के साथ अन्वय ही असंभव है तो 'अत्यायतत्व' आदि साधारण धर्म भी कैसे हो सकते हैं और तब समासगा उपमा भी यहां कैसे ?

इस आपत्ति का निराकरण इस प्रकार किया जा सकता है—यद्यपि 'भुजैः' पदार्थ नहीं अपि तु पदार्थैकदेश है क्योंकि 'भुजैरिव' इस पदार्थ का ही यह अंग है और इसलिये 'अत्यायतैः' इत्यादि विशेषणों का शाब्दिक अन्वय यहां नहीं हो सकता, किन्तु आर्थिक अन्वय में तो कोई आपत्ति नहीं हो सकती और इसलिये यहां 'समासगा श्रौती पूर्णोपमा' मानने में कोई भी दोष नहीं। वैयाकरणों की यह भी एक मान्यता है कि विशेषणों का

५ ( समासगा आर्थी पूर्णोपमा )

अवितथमनोरथपथप्रथनेषु प्रगुणगरिमगीतश्रीः ।
सुरतरुसदृशः स भवानभिलषणीयः क्षितीश्वर ! न कस्य ॥ ३६५ ॥

६ ( तद्धितगा श्रौती तथा आर्थी पूर्णोपमा )

गाम्भीर्यगरिमा तस्य सत्यं गङ्गाभुजङ्गवत् ।
दुरालोकः स समरे निदाघाम्बररत्नवत् ॥ ३६५ ॥

( एक आशंका और उसका समाधान )

स्वाधीनपतिका कान्तं भजमाना यथा लोकोत्तरचमत्कारभूः तथा जयश्रीस्त्वदासेवनेनेत्यादिना प्रतीयमानेन विना यद्यपि नोक्तेर्वैचित्र्यम् वैचित्र्यं चालङ्कारः तथापि न ध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्यव्यवहारः। न खलु व्यङ्ग्यसंस्पर्शपरामर्शादत्र चारुताप्रतीतिः अपि तु वाच्यवैचित्र्यप्रतिभासादेव । रसादिस्तु व्यङ्ग्योऽ-

शाब्दिक अन्वय उपमेय में हो और आर्थिक अन्वय हो उपमान में। यहां महाभाष्यकार के प्रयोग जैसे कि 'किमोदनः शालीनाम्' इत्यादि के अनुसार, जहां एक पदार्थ के साथ दूसरे पदार्थैकदेश का भी अन्वय स्पष्ट दिखायी दे रहा है, 'भुजैः' और उसके 'अत्यायतैः' इत्यादि विशेषणों का अन्वय शास्त्रसंमत ही है, अन्यथा नहीं। ]

'हे महाराज ! प्रजाजन के सफल मनोरथों के मार्गों का सदा विस्तार करने में अपने महनीय गुणों के कारण सर्वस्तुत्य लक्ष्मी-सम्पन्न आप भला कल्पवृक्ष की भांति किसी की अभिलाषा के पात्र नहीं !'

[ यहां उपमान 'सुरतरु' उपमेय 'भवान्'-आप साधर्म्य 'प्रगुणगरिमगीतश्रीत्व' और उपमावाचक शब्द सुरतरु-'सदृश' ये चारों उपमाङ्ग विद्यमान हैं और उपमान तथा उपमा प्रतिपादक शब्दों का समास भी है इसलिये यहां समासगा आर्थी पूर्णोपमा है। ]

'वस्तुतः इन ( महाराज ) की गाम्भीर्यगरिमा गङ्गाभुजङ्गवत् ( समुद्रवत् किंवा शन्तनुवत् ) है और समर में ये वस्तुतः निदाघाम्बररत्नवत् ( ग्रीष्मकालीन सूर्यवत् ) हैं।'

[ यहां पूर्वार्द्ध में तद्धितगता श्रौती पूर्णोपमा है क्योंकि उपमेय-'तस्य' और साधारण धर्म-'गाम्भीर्यगरिमा' तो हैं ही, साथ ही साथ उपमान 'गङ्गाभुजङ्ग' में 'गङ्गाभुजङ्गस्येव' इस अर्थ में 'तत्र तस्येव' इस तद्धित-सूत्र से 'वति' प्रत्यय भी है। इसके उत्तरार्द्ध में जो उपमा है वह है 'तद्धितगा आर्थी पूर्णोपमा' क्योंकि उपमेय 'सः' और साधारणधर्म 'दुरालोकत्व' के साथ-साथ 'निदाघाम्बररत्न' इस अर्थ में 'तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः' इस सूत्र-नियम से 'वति' प्रत्यय विद्यमान है। ]

यहां यह आशङ्का की जा सकती है कि जब 'स्वप्नेऽपि समरेषु' इत्यादि काव्य-सूक्तियों में इस प्रकार के व्यङ्ग्यार्थ अर्थात् 'जैसे स्वाधीनपतिका नायिका अपने प्रियतम के सङ्ग-सुख में एक अलौकिक चमत्कार का कारण बन जाती है वैसे ही विजय-लक्ष्मी आप ( राजा ) के संग-सुख में' इत्यादि के बिना कोई विचित्रता नहीं और जो विचित्रता है वही अलंकार है तब इन्हें 'ध्वनि' अथवा 'गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य' क्योंकर न मान लिया जाय ? किन्तु इसका समाधान यह है कि इन्हें ऐसा नहीं माना जा सकता क्योंकि इनमें जो भी चारुता की प्रतीति है वह इनके वाच्य-वैचित्र्य ( उपमा वैचित्र्य ) के ही अनुसंधान में है, न कि इनमें छिपे व्यङ्ग्यार्थ और उसके अनुसंधान में।

यहां ऐसी भी आशङ्का हो सकती है कि ( जब चित्र-काव्य के भेद-प्रभेदों का सोदाहरण लक्षण-निरूपण यहां अभिप्रेत है और 'स्वप्नेऽपि' इत्यादि काव्य-सूक्तियों में व्यङ्ग्यार्थ-चारुत्व की अपेक्षा है तो ) पहले कुछ अर्थात् चित्र ( अव्यङ्ग्य ) काव्य के

र्थोऽलङ्कारान्तरं च सर्वत्राव्यभिचारीत्यगणयित्वैव तदलङ्कारा उदाहृताः। तद्रहितत्वेन तु उदाह्रियमाणा विरसतामावहन्तीति पूर्वापरविरुद्धाभिधानमिति न चोदनीयम्।

( २ लुप्तोपमा और उसके १९ प्रकार )

**(१२८) तद्वद्धर्मस्य लोपे स्यान्न श्रौती तद्धिते पुनः।**

( धर्मलुप्तोपमा के पांच प्रकार )

धर्मः साधारणः। तद्धिते कल्पबादौ त्वार्थ्येव तेन पञ्च।

प्रकारों के निरूपण का प्रस्ताव और बाद में कुछ अर्थात् व्यङ्ग्यार्थ की अपेक्षा रखने वाले सन्दर्भों का उदाहरण-इस प्रकार परस्पर विरुद्ध बातें क्यों? किन्तु इसका समाधान यह रहा है कि यहां कोई भी बात उलटी-पुलटी नहीं कही गयी क्योंकि ये जो उदाहरण यहां दिये गये हैं वे इसलिए नहीं दिये गये कि इनमें रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ अथवा अन्य किसी अलङ्कार का अस्तित्व है—क्योंकि रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ तो सर्वत्र अव्यभिचरित सत्ता हो सकती है—अपितु इसलिये कि इनमें वाच्य-वैचित्र्य का निरूपण अभिप्रेत है। अब यहां यह कहना कि ऐसे उदाहरणों को क्यों न चुना गया जो एकमात्र चित्र-काव्य के उदाहरण हों, ठीक नहीं जँचता क्योंकि सर्वथा रसभावादिरहित अथवा अलङ्कारान्तर-शून्य संदर्भों को यदि उदाहृत किया जाय तो उनमें काव्यगत आस्वाद कहां से मिलेगा!

**टिप्पणी**—आचार्य मम्मट के मन में यहां ध्वनिकार की यह मान्यता अर्थात्—

**'रसभावादितात्पर्यमाश्रित्य विनिवेशनम्। अलंकृतीनां सर्वासामलङ्कारत्वसाधनम्॥**
**ध्वन्यात्मभूते शृङ्गारे समीक्ष्य विनिवेशितः। रूपकादिरलङ्कारवर्ग एति यथार्थताम्॥'**

( ध्वन्यालोक २ य उद्योत )

इत्यादि ओतप्रोत है जिसके कारण अलङ्कार-निरूपण के प्रसङ्ग में सर्वथा रसभावादिरूप व्यङ्ग्यार्थ-शून्य संदर्भों के उदाहरण यहां अभिप्रेत नहीं। ऐसा कहा भी गया है—

**'रसध्वनिर्न यत्रास्ति तत्र बन्ध्यं विभूषणम्। मृताया मृगशावाक्ष्याः किं फलं हारसंपदा॥'**

यदि ऐसी बात न होती तो यहां 'उपमा' के लिये 'गौरिव गवयः', 'उत्प्रेक्षा' के लिये 'नूनं स्थाणुनाऽनेन भाव्यम्', 'रूपक' के लिये 'लोष्टः पाषाणः' और इसी प्रकार अन्य अर्थालङ्कारों के लिये ऐसे ही वैचित्र्य-रहित संदर्भ क्योंकर नहीं उदाहृत किये जाते!

अनुवाद—वह **'लुप्तोपमा' जो कि धर्म ( साधर्म्य ) के लोप होने पर होती है वैसे तो पूर्णोपमा की ही भांति ( श्रौती तथा आर्थी-वाक्यगा, समासगा तथा तद्धितगा ) हुआ करती है किन्तु (इव के अर्थ में विहितवति प्रत्ययरूप) तद्धित में यह 'श्रौती' नहीं हो सकती।**

**यहां 'धर्म' का अभिप्राय है 'साधारण धर्म' का। ( 'तद्धित में-इव' के अर्थ में विहित 'वति' रूप तद्धित प्रत्यय में-श्रौती नहीं हुआ करती'-का अभिप्राय यह है कि ) 'तुल्य' के अर्थ में विहित 'कल्पप्' आदि प्रत्ययरूप तद्धित में यह आर्थी ही हो सकती है। इस प्रकार इसके ( धर्मलुप्ता उपमा के ) पांच ही प्रकार ( अर्थात् वाक्य श्रौती और आर्थी, समासगा श्रौती और आर्थी तथा तद्धितगा आर्थी ) हुआ करते हैं।**

**टिप्पणी**—'धर्मलुप्ता तद्धितगा उपमा' इसलिये श्रौती नहीं हुआ करती क्योंकि 'इव' के अर्थ में विहित तद्धितप्रत्यय के प्रयोग में ही श्रौती होना संभव है। 'इव' के अर्थ में विहित 'वति' रूप तद्धितप्रत्यय ऐसा है जो साधारणधर्म की आकांक्षा किया करता है। अब जब कि साधारणधर्म के अनुपादान में यह प्रत्यय ही असंगत है तब 'तद्धितगा धर्मलुप्ता उपमा' भी श्रौती कैसे हो सकेगी? वह 'धर्मलुप्ता उपमा' जो कि यहां 'तद्धितगा आर्थी' कही गयी है तुल्यार्थ 'वति' रूप तद्धित के प्रयोग में नहीं अपितु कल्पप्, देश्य, देशीयर् आदि तद्धित के प्रयोग में ही संभव है क्योंकि तुल्यार्थक 'वति' प्रत्यय भी वस्तुतः क्रिया-साम्य की आकांक्षा करने वाला प्रत्यय है जो कि अन्ततोगत्वा साधारण-धर्म के अनुपादान में असंगत ही है।

उदाहरणम्—

( १ धर्मलुप्ता वाक्यगा श्रौती उपमा )

धन्यस्यानन्यसामान्यसौजन्योत्कर्षशालिनः।
करणीयं वचश्चेतः सत्यंतस्यामृतं यथा ॥ ३६७ ॥

( २ धर्मलुप्ता वाक्यगा आर्थी उपमा )

आकृष्टकरवालोऽसौ संपराये परिभ्रमन्।
प्रत्यर्थिसेनया दृष्टः कृतान्तेन समः प्रभुः ॥ ३६८ ॥

( ३ धर्मलुप्ता समासगा श्रौती तथा आर्थी किंवा तद्धितगा आर्थी धर्मलुप्तोपमा )

करवाल इवाचारस्तस्य वागमृतोपमा।
विषकल्पं मनो वेत्सि यदि जीवसि तत्सखे ! ॥ ३६९ ॥

---

अनुवाद—इसके उदाहरण ये हैं—

'मेरे मन ! तुम्हें तो उस असाधारण किंवा महनीय सौजन्य वाले सज्जन पुरुष के अमृत के समान वचन का अनुसरण करना ही चाहिये।'

[ यहां उपमान 'अमृत' उपमेय 'वचन' तथा उपमावाचक शब्द 'यथा'—तीनों विद्यमान हैं किन्तु उपमान और उपमेय के साधारण धर्म जैसे कि 'परिणामसौरस्य' आदि का उपादान नहीं है। इसलिये यहां धर्मलुप्ता वाक्यगा श्रौती उपमा है। ]

'संग्राम में तलवार खींचकर सर्वत्र घूमता हुआ यह राजा शत्रुसेना को यमराज के के समान दिखायी पड़ने लगा।'

[ यहां उपमान 'कृतान्त', उपमेय 'राजा' तथा उपमावाचक शब्द—'सम' तीनों हैं किन्तु उपमान और उपमेय के साधर्म्य जैसे कि क्रूरता इत्यादि अतिप्रसिद्ध होने के कारण अनुपात्त हैं। इसलिये यहां जो उपमा है वह 'धर्मलुप्ता' है। इसे 'वाक्यगा' इसलिये मानना उचित है क्योंकि उपमावाचक शब्द 'सम' का उपमान 'कृतान्त' के साथ समास नहीं किया हुआ है। यह 'आर्थी' इसलिये है क्योंकि यहां तुल्यार्थक 'सम' शब्द प्रयुक्त है जो कि अर्थ-सामर्थ्य के द्वारा साधर्म्य का आक्षेप कराने वाला है। ]

'अरे मित्र ! यदि कहीं तुम जीवित रह सके तब यह जान लोगे कि उस दुष्ट का कर्म है कृपाण के समान, वचन है अमृत के समान और मन ! वह तो वस्तुतः विषकल्प ( विष-सदृश ) है।'

[ यहां उपमान 'करवाल', उपमेय 'आचार' तथा समस्त उपमावाचक शब्द 'इव' ( क्योंकि यहां 'इवेन नित्यसमासो विभक्त्यलोपः' इत्यादि नियम के अनुसार सुपसुप् समास और विभक्त्यलोप है ) तो हैं किन्तु साधर्म्य जैसे कि घातकता आदि का ग्रहण नहीं किया गया है जिसके कारण यहां समासगा धर्मलुप्ता श्रौती उपमा हुई। साथ ही साथ उपमेय 'वचन' और उपमावाचक तुल्यार्थक 'उपमा' शब्द के साथ समस्त उपमान-रूप 'अमृत' पद भी प्रयुक्त हैं किन्तु मधुरता आदि साधारण धर्म के अनुपादन में धर्म का भी लोप है, इसलिये यहां समासगा धर्मलुप्ता आर्थी उपमा हुई। 'मन विषकल्प है' में जो उपमा है वह है तद्धितगा आर्थी धर्मलुप्ता उपमा, क्योंकि यहां 'विषादीषन्न्यूनम्'—विष सदृश-अर्थ में 'ईषदसमाप्तौ कल्पब्देश्यदेशीयरः' इस तद्धित सूत्र से जो कल्पप् प्रत्यय विहित है वह सादृश्य अर्थ का रखने वाला है जिसमें साधर्म्य अर्थ-लभ्य रहा करता है। ]

( उपमानलुप्तोपमा के २ प्रकार )

(१२९) उपमानानुपादाने वाक्यगाऽथ समासगा ॥ ८८ ॥

सअलकरणपरवीसामसिरिविअरणं ण सरसकव्वस्स ।
दीसइ अहव णिसम्मइ सरिसं अंससमेत्तेण ॥ ४०० ॥

( सकलकरणपरविश्रामश्रीवितरणं न सरसकाव्यस्य ।
दृश्यतेऽथवा निशम्यते सदृशमंशांशमात्रेण ॥ )

कव्वस्सेत्यत्र कव्वसममिति सरिसमित्यत्र च णूणमिति पाठे एषैव समासगा ।

( वाचकलुप्ता उपमा के ६ प्रकार )

(१३०) वादेर्लोपे समासे सा कर्माधारक्यचि क्यङि ।
कर्मकर्त्रोर्णमुलि

वह 'लुप्तोपमा' जो उपमान के लोप में हुआ करती है दो प्रकार की है—१ली वाक्यगा और २री समासगा ।

टिप्पणी—उपमानलुप्ता उपमा 'तद्धितगा' इसलिये नहीं हो सकती क्योंकि उपमाप्रतिपादक जो 'वति' प्रभृति तद्धित प्रत्यय हैं वे 'उपमान'-पद से ही विहित किये जाया करते हैं । अब जब उपमान ही लुप्त हुआ तब 'वति' आदि तद्धित प्रत्यय भी कैसे हो सकते हैं ? साथ ही साथ यह उपमा 'श्रौती' भी नहीं हुआ करती क्योंकि 'इव' आदि जो साधर्म्यवाचक पद हैं वे उपमान में अन्वित होकर ही अपने अर्थ-'साधर्म्य'-का प्रतिपादन किया करते हैं । अब जब कि उपमान के लोप से इन पदों का भी उपादान असंभव है तो यहां 'श्रौती' की क्या सम्भावना ! इसलिये उपमानलुप्ता उपमा केवल 'वाक्यगा आर्थी' और 'समासगा आर्थी' दो प्रकार की ही हुआ करती है । इसीलिये प्रदीपकार ने यहां कहा है—

'अत्र तद्धितगा न संभवति उपमाप्रतिपादकस्य तद्धितस्य वतिकल्पनादेरुपमानादेव विधानेन उपमानाऽनुपादानेऽसंभवात् । न वा श्रौती इवादीनामुपमानमात्रान्विततया तदनुपादाने तेषामप्यनुपादानात् । अतो वाक्यसमासयोरेव तयोरप्यार्थ्येवेति द्विप्रकारा लुप्तोपमानोपमा ।'

अनुवाद—( इसका यह उदाहरण है )—

जो समस्त इन्द्रियों का विषयान्तर वैमुख्य और उससे उत्पन्न परमानन्द-वैभव-वितरण किसी सरस काव्य का हुआ करता है, उसके लेशमात्र के भी तुल्य न तो कहीं दिखायी देता है और न सुनायी पड़ता है ।'

[ यहां उपमेय 'काव्य', साधारण धर्म 'सकलकरणपरविश्रान्तिश्रीवितरण' तथा वाक्यगत उपमावाचक तुल्यार्थकपद 'सदृश' ये तो उपात्त हैं किन्तु उपमान का उपादान नहीं किया गया । इसलिये यहां वाक्यगा उपमानलुप्ता आर्थी उपमा हुई । ]

यही ( उपमानलुप्ता आर्थी उपमा ) यहां 'समासगा' हो जायगी यदि 'कव्वस्स'-( काव्यस्य )-के बदले 'कव्वसमम्'-'काव्यसमम्' और सरिसम्-( सदृशम् )-के बदले ( समम् और सदृशम् की पुनरुक्ति हटाने के लिये ) 'णूणम्'-नूनम्' कर दिया जाय ।

वह लुप्तोपमा 'वा' इत्यादि उपमावाचक पदों के लोप में अर्थात् समास में, कर्मकारक से विहित क्यच् प्रत्यय के प्रयोग में, अधिकरण कारक से विहित क्यच् प्रत्यय के प्रयोग में, क्यङ् प्रत्यय के प्रयोग में, कर्मोपपदक 'णमुल्' प्रत्यय के प्रयोग में और कर्तृकारकोपपदक णमुल् प्रत्यय के प्रयोग में हुआ करती है ।

वाशब्दः उपमाद्योतक इति वादेरुपमाप्रतिपादकस्य लोपे षट् समासेन कर्मणोऽधिकरणाच्चोत्पन्नेन क्यचा कर्तुः क्यङा कर्मकर्त्रोरुपपदयोर्णमुला च भवेत् ।

उदाहरणम्—

( १ समासगा वाचकलुप्ता आर्थी उपमा )

ततः कुमुदनाथेन कामिनीगण्डपाण्डुना ।
नेत्रानन्देन चन्द्रेण माहेन्द्री दिगलंकृता ॥ ४०१ ॥

तथा—

( २ बहुपदसमासगा वाचकलुप्ता आर्थी उपमा )

असितभुजगभीषणासिपत्रोरुहरुहिकाहितचित्ततूर्णचारः ।
पुलकिततनुरुत्कपोलकान्तिः प्रतिभटविक्रमदर्शनेऽयमासीत् ॥ ४०२ ॥

---

टिप्पणी—वाचक लुप्तोपमा का 'वाक्यगा' होना इसलिये असम्भव है क्योंकि ऐसे वाक्यों जैसे कि 'मुखं चन्द्रः काशते' इत्यादि में, जहां उपमावाचक पद लुप्त हैं, उपमा की प्रतीति की ही सम्भावना नहीं। साथ ही साथ इसका 'तद्धितगा' अथवा श्रौती होना भी सर्वथा असंभव है क्योंकि 'इव, आदि पद और 'वति' प्रभृति तद्धित प्रत्यय ऐसे हैं जो औपम्य के प्रतिपादक हुआ करते हैं और यदि इनका प्रयोग किया गया तो उपमावाचक पद का लोप होना असंभव हो गया। इसलिये वाचकलुप्तोपमा 'समासगा' ही हो सकती है और ६ प्रकार वाली ही है।

यहां (कारिका में) जो 'वा' शब्द है वह उपमावाचक शब्द है। इसलिये 'वा' आदि उपमावाचक शब्दों के लुप्त रहने पर यह (वाचक लुप्ता) उपमा जो हुआ करती है वह ६ प्रकार की है जैसे कि (१) 'समास' में, (२) कर्मकारक से विहित 'क्यच्' में, (३) अधिकरण कारक से विहित 'क्यच्' में, (४) कर्तृकारक से विहित 'क्यङ्' में, (५) कर्मोपपद 'णमुल्' प्रत्यय के विधान में और (६) कर्त्रुपपद 'णमुल्' प्रत्यय के प्रयोग में।

इसके उदाहरण ये हैं—

'इसके बाद ही कामिनी-कपोल-पाण्डुर नेत्रों के आनन्द-दायक और कुमुदों के विकास करने वाले चन्द्रमा ने प्राची दिशा को सुशोभित कर दिया।' (महाभारत-द्रोणपर्व अध्याय १८४)

[ यहां 'कामिनीगण्डपाण्डु' में वाचकलुप्ता समासगा उपमा है क्योंकि 'कामिनीगण्ड इव, कामिनीगण्डवद्वा पाण्डुः' इस विग्रह वाक्य में पाणिनि के सूत्र 'उपमानानि सामान्यवचनैः' से समास हो जाने पर समास के द्वारा ही उपमा की प्रतिपत्ति होने के कारण 'इव' आदि उपमाबोधक पदों का लोप हो गया है। इसे द्विपदसमासगा वाचकलुप्ता उपमा कह सकते हैं। ]

'अपने शत्रुओं के पराक्रम के दर्शन में यह (महावीर) राजा वस्तुतः कृष्णसर्प-भयङ्कर-खड्ग-धारी, संहार की अभिलाषाओं से व्याकुल चित्त होने के कारण संग्राम में सर्वत्र सत्वर संचरण करने वाला, शौर्योद्रेक से रोमाञ्चित शरीर किंवा क्रोध से लाल कपोल फलकों से भयावह लगने लगा।,

[ यहां जो वाचकलुप्ता उपमा है वह 'बहुपद समासगा' है क्योंकि 'असितभुजगः कृष्णसर्प इव भीषणः असिः खड्ग एव पत्रं यस्य' इस विग्रह वाक्य में उपमान 'असित भुजग', उपमेय 'असिपत्र' तथा साधारण धर्म 'भीषण' इन तीनों के समस्त पद बन जाने पर उपमावाचक पद 'इव' का लोप स्पष्ट दिखायी दे रहा है। ]

( ३ कर्मकारक से विहित क्यच् , अधिकरण कारक से विहित क्यच् तथा कर्तृकारक से विहित क्यङ् के प्रयोग में वाचकलुप्ता उपमा )

पौरं सुतीयति जनं समरान्तरेऽसा-
वन्तः पुरीयति विचित्रचरित्रचुञ्चुः।
नारीयते समरसीम्नि कृपाणपाणे-
रालोक्य तस्य चरितानि सपत्नसेना ॥ ४०३ ॥

( ४ कर्मोपपदक तथा कर्तृकारकोपपदक 'णमुल्' के प्रयोग में वाचकलुप्ता उपमा )

मृधे निदाघघर्मांशुदर्शं पश्यन्ति तं परे।
स पुनः पार्थसंचारं संचरत्यवनीपतिः ॥ ४०४ ॥

( द्विलुप्ता-धर्म + वाचकलुप्ता-उपमा के २ भेद )

(१३१) एतद्विलोपे क्विप्समासगा ॥ ८९ ॥

'यह राजा ऐसा विचित्र चरित्र वाला है जो पौरजन को पुत्रवत् पालता है, समराङ्गण में अन्तःपुर की भांति विचरण करता है और जिस खड्गधारी के चरित्र को देखने वाली युद्ध में पड़ी शत्रुसेना स्त्री की भांति डरती रहा करती है।'

[ यहां 'पौरं जनं सुतीयति' में 'सुतीयति' पद ऐसा है जो 'सुतमिव आचरति पालयति इस अर्थ का बोधक है और जहां 'उपमानादाचारे' इस पाणिनि-सूत्र से उपमानवाचक कर्मभूत 'सुत' पद से 'क्यच्' प्रत्यय विहित होने से उपमावाचक 'इव' पद का लोप हो गया है। इस प्रकार यहां कर्मपद से विहित क्यच् के प्रयोग में वाचकलुप्ता उपमा हुई। अब 'असौ समरान्तरेऽन्तःपुरीयति' में जो वाचकलुप्ता उपमा है वह 'अधिकरणाच्चेति वक्तव्यम्' इस वार्तिक-नियम के अनुसार अधिकरण-पद 'अन्तःपुर' से विहित ( क्योंकि यहां अर्थ है अन्तःपुरे इव आचरति स्वच्छन्दं विहरति ) क्यच् प्रत्यय के प्रयोग में है। साथ ही साथ 'सपत्नसेना नारीयते' में जो वाचकलुप्ता उपमा है वह 'कर्तुः क्यङ् सलोपश्च' इस पाणिनिसूत्र के अनुसार उपमानभूत कर्तृवाचक 'नारी' पद से आचार अर्थ में विहित ( क्योंकि यहां अर्थ है नारीव आचरति बिभेति ) क्यङ् प्रत्यय के प्रयोग में हैं।]

'संग्राम में शत्रुगण तो उस राजा को ग्रीष्मकालीन सूर्य सा देखते हैं और वहां वह अर्जुन सा निर्भय विचरण किया करता है।'

[ यहां 'निदाघघर्मांशुदर्शं पश्यन्ति' में जो उपमा है वह है वाचकलुप्ता उपमा क्योंकि 'निदाघघर्मांशुमिव पश्यन्ति' इस अर्थ में उपमानवाचक कर्मभूत 'निदाघघर्मांशुम्' इस पद के उपपद रूप से रहते 'दृश्' धातु से भाव के अर्थ में 'उपमाने कर्मणि च' इस पाणिनि-सूत्र से णमुल् प्रत्यय होने पर 'निदाघघर्मांशुदर्शम्' पद निष्पन्न हुआ है जिसमें उपमान 'निदाघघर्मांशु' उपमेय 'राजा' तथा साधारणधर्म 'पश्यन्ति' दर्शन करना-ये तीनों तो विद्यमान हैं किन्तु उपमावाचक 'इव' पद लुप्त है। साथ ही 'पार्थसञ्चारं सञ्चरति' में भी यही वाचकलुप्तोपमा दिखायी देती है क्योंकि 'पार्थ इव सञ्चरति' इस अर्थ में उपमान-वाचक कर्तृभूत 'पार्थ' पद के उपपद होने पर 'सम्' उपसर्गपूर्वक 'चर' धातु से भावमें 'णमुल्' प्रत्यय के प्रयोग में जो 'पार्थसञ्चारं' पद बनता है उसमें उपमान 'पार्थ', उपमेय 'राजा' तथा साधारण धर्म 'सञ्चरण' ये तो विद्यमान हैं किन्तु उपमावाचक 'इव' पद लुप्त है।]

वह लुप्तोपमा जो इन दोनों अर्थात् उपमावाचक तथा साधारण धर्म-के लोप में होती है दो प्रकार की है—१ ली क्विप्गा और २ री समासगा।

एतयोर्द्धर्म्मवाद्योः ।

उदाहरणम्—

( १ क्विप्गा धर्मोपमावाचक लुप्ता उपमा )

सविता विधवति विधुरपि सवितरति तथा दिनन्ति यामिन्यः ।
यामिनयन्ति दिनानि च सुखदुःखवशीकृते मनसि ॥ ४०५ ॥

( २ समासगा धर्मोपमावाचक लुप्ता उपमा )

परिपन्थिमनोराज्यशतैरपि दुराक्रमः ।
संपरायप्रवृत्तोऽसौ राजते राजकुञ्जरः ॥ ४०६ ॥

( द्विलुप्ता-धर्मोपमानलुप्ता-उपमा के २ प्रकार )

(१३२) धर्मोपमानयोर्लोपे वृत्तौ वाक्ये च दृश्यते ।

ढुण्ढुण्णन्तो मरिहसि कण्टअकलिआइँ केअइवणाइं ।
मालइकुसुमसरिच्छं भमर ! भमन्तो ण पाविसिहि ॥ ४०७ ॥

टिप्पणी—साधारण धर्म और उपमावाचक पद-इन दोनों का यदि उपादान न हो तो इस लुप्तोपमा अर्थात् धर्मोपमावाचक लुप्तोपमा का 'वाक्यगा' होना असम्भव है। क्योंकि 'मुखं चन्द्रः' इस वाक्य में उपमेय और उपमान के होने पर भी उपमा की प्रतीति असम्भव है। इसका 'तद्धितगा' होना भी असम्भव ही है क्योंकि कल्पप् प्रभृति जो तद्धित प्रत्यय हैं वे ही उपमा प्रतिपादक हैं और जब ये प्रयुक्त हुये तो धर्म+उपमावाचक लुप्तोपमा भी कैसे हो ? यहां 'श्रौती'भेद भी नहीं हो सकता क्योंकि 'इवादि' रूप उपमा वाचक के लुप्त रहने पर इसे श्रौती कैसे कहा जाय ? अन्ततोगत्वा यह द्विलुप्ता अर्थात् धर्मोपमावाचक लुप्ता उपमा केवल क्विप्गा और समासगा दो ही प्रकार की हो सकेगी।

अनुवाद—यहां 'एतयोः' का अभिप्राय है 'साधारण धर्म' और 'उपमावाचक पद' इन दोनों का। इसके उदाहरण ये हैं:—

'जब मन सुख और दुःख के वशीभूत हो तो क्रमशः सूर्य चन्द्र तुल्य लगता है और चन्द्र सूर्यतुल्य; रातें दिन के समान लगती हैं और दिन रातों के समान।'

[ यहां 'विधवति', 'सवितरति', 'दिनन्ति' तथा यामिनयन्ति'-ये चारों पद ऐसे हैं जिनमें 'सर्वप्रातिपदिकेभ्यः क्विप् वा वक्तव्यः' इस वार्तिक-नियम के अनुसार उपमानवाचक 'विधु' 'सविता', 'दिन' तथा 'यामिनी' इन कर्तृभूत प्रातिपदिकों से आचार अर्थ में ( जैसे विधवति विधुरिवाचरति इत्यादि ) क्विप् प्रत्यय प्रयुक्त हैं और क्विप् प्रत्यय ऐसा है जो तुल्याचार रूढ साधारण धर्म का वाचक है। इस प्रत्यय का 'वेरपृक्तस्य' इस पाणिनिसूत्र से नित्य लोप हुआ करता है जिसके कारण यहां 'इव' पद के लोप के साथ-साथ साधारण धर्म-जैसे कि आह्लादकत्व इत्यादि लुप्त ही हैं। इसलिये यह लुप्तोपमा यहां क्विप्गा धर्म+वाचक लुप्ता कही जाया करती हैं। ]

'संग्राम में प्रवृत्त यह राजकुञ्जर, ( गजेन्द्रपराक्रम राजा ) जिसे शत्रुओं के असंख्य मनोरथ कभी भी नहीं पा सकते वस्तुतः बड़ा सुन्दर लग रहा है।'

[ यहां जो लुप्तोपमा है वह समासगा धर्म+वाचक लुप्तोपमा है क्योंकि 'राजकुञ्जरः' ( राजाऽयं कुञ्जर इव ) पद ऐसा है जिसमें 'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याऽप्रयोगे' इस पाणिनि-सूत्र से साधारण धर्म के अप्रयोग में समास होने पर उपमावाचक 'इव' पद का भी लोप हो गया है। ]

यह लुप्तोपमा जो कि—साधारण धर्म और उपमानवाचक पद के लुप्त रहने पर होती है, समास और वाक्य-इन दोनों में देखी जा सकती है।

( टुण्टुणायमानो मरिष्यसि कण्टककलितानि केतकीवनानि ।
मालतीकुसुमसदृक्षं भ्रमर ! भ्रमन् न प्राप्स्यसि ॥ ४०७ ॥ )

कुसुमेण सममिति पाठे वाक्यगा ।

( द्विलुप्ता-उपमेयोपमावाचकलुप्ता-उपमा का १ प्रकार )

(१३३) क्यचि वाद्युपमेयासे ।

आसेनिरासे—

अरातिविक्रमालोकविकस्वरविलोचनः ।
कृपाणोदग्रदोर्दण्डः स सहस्रायुधीयति ॥ ४०८ ॥

अत्रात्मा उपमेयः ।

( त्रिलुप्ता-धर्मोपमानवाचक लुप्ता-उपमा का १ प्रकार )

(१३४) त्रिलोपे च समासगा ॥ ९० ॥

---

इसका उदाहरणः—

'अरे भ्रमर ! कांटों से भरे केतकी-वन में टुनटुनाते घूमते हुये तुम मर भले ही जाओ किन्तु मालती का सा फूल कहीं न पा सकोगे !'

[ यहां 'मालतीकुसमसरिच्छम्'—मालती कुसुम सदृक्षम् में जो लुप्तोपमा है वह है समासगा धर्मोपमानलुप्ता उपमा क्योंकि उपमेय 'मालती' और उपमावाचकपद 'सदृक्ष' ये दोनों तो विद्यमान हैं किन्तु उपमान ( कोई अन्य पुष्प ) तथा साधारण धर्म ( सौरभ आदि ) का लोप है । ]

यहां ही यदि 'मालतीकुसमसरिच्छं' के बदले 'मालतीकुसुमेण समम्' कर दिया जाय तो यही वाक्यगा ( धर्मोपमानलुप्तोपमा ) हो जायगी ।

यह लुप्तोपमा जो कि उपमेय तथा उपमावाचक पद के लोप में हुआ करती है क्यच् प्रत्यय के प्रयोग में देखी जा सकती है ।

यहां 'वाद्युपमेयासे' में 'आसे' ( असु क्षेपणे ) का अर्थ है लोप होने अथवा अनुपादान का । ( उदाहरण के लिये )—

'कृपाण धारण करने के कारण भीषण भुजदण्ड किंवा शत्रुओं के पराक्रम के दर्शन में प्रसन्न-नेत्र वह ( प्रतापी राजा ) सहस्रायुध ( कार्तवीर्य अर्जुन ) की भांति अपने आप को ( संग्राम में ) माना करता है ।'

यहां ( 'सहस्रायुधीयति'—सहस्रायुधं कार्तवीर्यमर्जुनमिव आत्मानमाचरति में ) उपमेय ( जो कि लुप्त है ) आत्म-पद है ।

इस उदाहरण में उपमान 'सहस्रायुध' और साधारण धर्म 'आचरति'—दुर्जयं मन्यते दुर्जयमानिता—तो विद्यमान हैं किन्तु उपमावाचक 'इव' तथा उपमेय-भूत कर्मपद 'आत्मानम्' लुप्त हैं जिसके कारण यह उपमेयोपमावाचकलुप्ता उपमा हुई । यहां 'उपमानादाचारे' इस पाणिनि सूत्र से उपमानवाचक 'सहस्रायुधम्' इस कर्मपद से आचार-तत्समान व्यवहार-अर्थ में क्यच् प्रत्यय हुआ है । ]

वह लुप्तोपमा जो तीन अर्थात् साधारण धर्म, उपमान और उपमावाचक पद के लोप में होती है 'समासगा' हुआ करती है ।

**टिप्पणी**—जब उपमा के तीन-तीन अंग जैसे कि साधारणधर्म, उपमान-पद तथा उपमावाचक शब्द लुप्त हो जांय तब वाक्य में अथवा तद्धित में तो यह लुप्तोपमा असंभव ही है क्योंकि वहां औपम्य की प्रतीति ही नहीं हो सकती । किन्तु समास में औपम्य की प्रतीति होने से यह 'समासगा' अवश्य हो सकती है ।

त्रयाणां वादिधर्मोपमानानाम् ।
उदाहरणम्—

तरुणिमनि कृतावलोकना ललितविलासवितीर्णविग्रहा ।
स्मरशरविसरोचितान्तरा मृगनयना हरते मुनेर्मनः ॥ ४०६ ॥

अत्र सप्तम्युपमानेत्यादिना यदा समासलोपौ भवतस्तदेदमुदाहरणम् ।

( उपमेय + वाचक + धर्मलुप्तोपमा ( प्रतीहारेन्दुराजमत ) का खण्डन )

क्रूरस्याचारस्यायः शूलतयाऽध्यवसायात् अयः शूलेनान्विच्छति आयः शूलिक इत्यतिशयोक्तिर्न्न तु क्रूराचारोपमेय-तैक्ष्ण्यधर्म-वादीनां लोपे त्रिलोपेयमुपमा ।

उपमा के २५ भेद

एवमेकोनविंशतिर्लुप्ताः पूर्णाभिः सह पञ्चविंशतिः ।
अनयेनेव राज्यश्रीर्दैन्येनेव मनस्विता ।
मम्लौ साऽथ विषादेन पद्मिनीव हिमाम्भसा ॥ ४१० ॥

---

अनुवाद—यहां 'त्रयाणाम्' का अभिप्राय है—उपमावाचक पद, साधारण धर्म और उपमान–इन तीनों का । जैसे कि—

'अपने तारुण्य का अनुभव करने वाली, ललित हावभावों के लिये अपने अंग-प्रत्यङ्ग को समर्पित कर चुकने वाली और काम के बाणों से विद्ध हृदय वाली मृगनयना मुनि का भी मन चुरा ही लेती है ।'

यहां 'सप्तम्युपमान पूर्वपदस्य बहुव्रीहि उत्तर पदलोपश्च' इस कात्यायन-वार्तिक के अनुसार जब ( मृगनयना में ) समास तथा उत्तर पद लोप होंगे तब यह उदाहरण संगत समझा जायगा ।

[ 'मृगनयना' पद में यदि 'मृग' शब्द को लाक्षणिक मान कर मृग का अर्थ 'मृगलोचन' समझा जाय तब ( मृग इव नयने यस्या सा मृगनयना इस अभिप्राय में ) यह उदाहरण संगत नहीं होगा क्योंकि यहां उपमानवाचक मृग पद तो विद्यमान ही है। इसलिये 'मृगलोचने इव ( चञ्चले ) नयने यस्या' इस अभिप्राय में यहां 'अनेकमन्यपदार्थे' इस पाणिनिसूत्र से 'सम्बद्ध सप्तम्युपमान पूर्वपदस्य बहुव्रीहिरुत्तरपदलोपश्च' इस कात्यायन-वार्तिक के अनुसार जब समास किया जायगा तब उपमानवाचक 'मृगलोचन' इस पूर्वपद के उत्तर पदभूत 'लोचन' शब्द का लोप और केवल उपमेय भूत 'नयन' का उपादान दोनों स्पष्ट प्रतीत होंगे। इसी नियमानुसार समास होने पर यहां उपमानवाचक 'लोचन' पद, साधारण धर्म 'चञ्चलता' तथा उपमावाचक शब्द 'इव' के लोप में त्रिलुप्ता-धर्मोपमान वाचकलुप्ता-उपमा होगी ।

( आलङ्कारिक प्रतीहारेन्दुराज के अनुसार ) यहां यह मानना कि त्रिलुप्ता उपमा ( जैसे उपमान और धर्म और वाचक शब्द-इन तीनों के लोप में हो सकती है वैसे ही ) उपमेय, धर्म और वाचक शब्द के भी लोप में संभव है जैसे कि 'आयः शूलिकः' में जहां ( अयःशूलदण्डाजिनाभ्याम् ठक्ठञौ ( पाणिनिसूत्र ५.२.७६ ) से ठक् विधान है और 'अयःशूल' रूप उपमान मात्र तो शब्दतः उपात्त है किन्तु ) 'क्रूराचरण' रूप उपमेय, तीक्ष्णत्वादि रूप साधारण धर्म और 'इवादि' रूप उपमावाचक तीनों लुप्त हैं, वस्तुतः युक्ति-संगत नहीं क्योंकि 'आयः शूलिकः' में ( उपमानोपमेयभाव की प्रतीति कहां ? यहां ) तो 'क्रूराचरण' का 'अयः शूल' से सर्वथा तादात्म्य-स्थापन और स्वरूप-निगरण है जो कि 'अतिशयोक्ति' का विषय है ( न कि उपमा का ) ।

इस प्रकार 'पूर्णोपमा' के ६ भेदों के साथ 'लुप्तोपमा' के १९ भेदों को मिला देने से उपमा के २५ भेद हुये ।

**टिप्पणी**—( क ) अलंकार शास्त्र में 'सादृश्य' ( भरतमुनि और दण्डी ), 'साम्य' ( भामह, वामन तथा रुद्रट-'समान गुणादि'=साम्य ) तथा 'साधर्म्य' ( उद्भट, रुय्यक और मम्मट ) इन तीन शब्दों द्वारा औपम्य के अभिप्राय प्रकाशन की परम्परा रही है। दण्डी के 'सादृश्य' और भामह के 'साम्य' के बदले मम्मट ने 'साधर्म्य' का प्रयोग उद्भट की उपमा-मीमांसा की दृष्टि से किया है। भामह की उपमा-परिभाषा तो यह थी—

**'विरुद्धेनोपमानेन देशकालक्रियादिभिः। उपमेयस्य यत्साम्यं गुणलेशेन सोपमा ॥'**

( काव्यालंकार २. ३० )

और 'उद्भट' की उपमा-समीक्षा थी यह—

**'यच्चेतोहारि साधर्म्यमुपमानोपमेययोः। मिथोविभिन्नकालादि शब्दयोरुपमा तु तत् ॥'**

मम्मट ने इन दोनों का सार अपने 'साधर्म्यमुपमाभेदे' इस उपमा-लक्षण में संचित और सुरक्षित किया। मम्मट के 'भेदे' इस एक शब्द में भामह के 'देशकालक्रियादि विरोध' और उद्भटके 'मिथोविभिन्नकालादि वाच्यत्व' इन दोनों अभिप्रायों का समन्वय स्पष्टतया प्रतीत होता है। इस प्रकार मम्मट की उपमा-परिभाषा जितनी संक्षिप्त है उतनी सारगर्भित भी। 'साधर्म्यमुपमाभेदे' इन तीन शब्दों में उपमा का वास्तविक स्वरूप झलक उठता है।

( ख ) मम्मट के उपमा-प्रकार-निरूपण पर उद्भट का प्रभाव स्पष्ट दिखायी देता है। उद्भट के अनुसार उपमा का श्रेणी-विभाग यह है:—




किन्तु मम्मट ने 'उपमा' का विभाग इस प्रकार किया है:—





तथा लुप्तोपमा–( एकोनविंशतिविधा )
एकलुप्ता
द्विलुप्ता
त्रिलुप्ता
धर्मलुप्ता
उपमानलुप्ता
वाचकलुप्ता
धर्मवाचकलुप्ता
धर्मोपमानलुप्ता
धर्मोपमेयलुप्ता
धर्मोपमान-वाचकलुप्ता १९ समासगा ( आर्थी )
वाक्यगा
समासगा
तद्धितगा × ५ आर्थी
६ वाक्यगा (आर्थी)
७ समासगा (आर्थी)
क्विपगा १४ (आर्थी)
समासगा १५ (आर्थी)
१६ वाक्यगा (आर्थी)
समासगा १७ (आर्थी)
१८ क्यज्गा ( आर्थी )
१ श्रौती २ आर्थी
३ श्रौती ४ आर्थी
८ समासगा ( आर्थी )
सुब्धातुप्रत्ययगा
क्यज्गा
क्यङ्गा
णमुल्गा
९ कर्मोपपद-क्यज्गा ( आर्थी )
१० अधिकरणोपपद-क्यज्गा ( आर्थी )
११ कर्त्रुपपदक्यङ्गा ( आर्थी )
१२ कर्मोपपद-णमुल्गा ( आर्थी )
१३ कर्त्रुपपद-णमुल्गा ( आर्थी )


३०, ३१ का०

इत्यभिन्ने साधारणे धर्मे।

ज्योत्स्नेव नयनानन्दः सुरेव मदकारणम्।
प्रभुतेव समाकृष्टसर्वलोका नितम्बिनी ॥ ४११ ॥

इति भिन्ने च तस्मिन् एकस्यैव बहूपमानोपादाने मालोपमा।

मम्मट के उपमा-विभाग से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि इन्हें उद्भट की उपमा विभाजन-प्रणाली मान्य है। 'उद्भट' के उपमा-विभाग से 'मम्मट' के उपमा-विभाग में जो भेद है वह यह है:—

| उद्भटसम्मत उपमा विभाग | मम्मटसम्मत उपमा-विभाग |
|---|---|
| १ प्रतीहारेन्दुराज की समीक्षा में उदभट के अनुसार 'पूर्णोपमा' के ५ प्रकार हैं क्योंकि 'समासगा' पूर्णोपमा में 'श्रौती'-भेद नहीं हो सकता। राजानक तिलक की समीक्षा में उद्भट के अनुसार भी पूर्णोपमा के ६ ही भेद हैं। | १ मम्मट के अनुसार 'पूर्णोपमा' के ६ प्रकार हैं। मम्मट के अनुसार पूर्णोपमा के 'समासगा-भेद' में श्रौती और आर्थी दोनों रूप संभव हैं। |
| २ उद्भट के अनुसार लुप्तोपमा १२ प्रकार की है जैसा कि प्रतीहारेन्दुराज का मत है। किन्तु राजानक तिलक के अनुसार उद्भटमत में लुप्तोपमा १५ प्रकार की है। | २ मम्मट के अनुसार लुप्तोपमा १९ प्रकार की है। |

(ग) मम्मट ने उद्भट की ही भांति 'पूर्णोपमा' और 'लुप्तोपमा' के विभाग में व्याकरण सम्बन्धी व्युत्पत्ति का प्रदर्शन किया है। उद्भट के लिये तो ऐसा करना ठीक भी कहा जा सकता है क्योंकि वे अलंकार-वाद के समर्थक थे, किन्तु ध्वनि-वाद के महान् समर्थक होने पर भी मम्मट ने ऐसा क्यों किया? समझ में नहीं आता। ऐसा प्रतीत होता है कि अलंकारवादी आचार्य उद्भट के उपमा-निरूपण का ही परिष्कार मम्मट ने यहां उचित समझा और इसलिये उद्भट के ही निर्दिष्ट उपमा-प्रकारों की संख्या को १७ या २१ से २५ कर दिया। मम्मट की की हुई उपमा की भेद संख्या-वृद्धि इस दृष्टि से तो सर्वथा युक्ति संगत है कि इसमें संस्कृत काव्य-साहित्य की उपमाओं के वैचित्र्य का एक वैज्ञानिक वर्गीकरण सम्पन्न हो जाता है। मम्मट ने अलंकार की दृष्टि से संभवतः उपमा का भेद-प्रभेद निरूपण इसलिये नहीं किया कि या तो ऐसा किया ही नहीं जा सकता क्योंकि ऐसा करने से अनेकों अर्थालंकार उपमा के भेद-रूप में अन्तर्भूत हो जायेंगे या ऐसा करने से उपमा-योजना की संस्कृतभाषा-संबन्धी विशेषताओं का पता नहीं चल पायेगा।

अनुवाद—**ऐसे संदर्भ जैसे कि—**

**'विरह-व्यथा के कारण वह (नायिका) इस प्रकार मुरझाई हुई है जिस प्रकार अनीति के कारण राज्यश्री, दीनता के कारण मनस्विता और हिमजलवर्षा के कारण पद्मिनी (मुरझा जाय)।' इत्यादि में,**

**जहां एक ही साधारण धर्म (म्लानता) का उपादान है, अथवा ऐसे संदर्भ जैसे कि— 'यह नितम्बिनी चन्द्र-चन्द्रिका की भांति नेत्रों को आनन्दित करने वाली, मदिरा की भांति उन्मत्त बनाने वाली और प्रभुता की भांति सब को वश में रखने वाली है।' इत्यादि में।**

**जहां भिन्न २ साधारण धर्म उपात्त हैं एक और प्रकार की उपमा हो सकती है जिसे, एक ही उपमेय के लिये अनेक उपमानों के (सजातीय और विजातीय पुष्पों के से) गुम्फन के कारण 'मालोपमा' कहा गया है और इसी प्रकार ऐसे संदर्भ, जैसे कि—**

यथोत्तरमुपमेयस्योपमानत्वे पूर्ववदभिन्नाभिन्नधर्मत्वे—

अनवरतकनकवितरणजललवभृतकरतरङ्गितार्थिततेः।
भणितिरिव मतिर्मतिरिव चेष्टा चेष्टेव कीर्तिरतिविमला ॥ ४१२ ॥
मतिरिव मूर्त्तिर्मधुरा मूर्त्तिरिव सभा प्रभावचिता।
तस्य सभेव जयश्रीः शक्या जेतुं नृपस्य न परेषाम् ॥ ४१३ ॥

इत्यादिका रशनोपमा च न लक्षिता एवंविधवैचित्र्यसहस्रसंभवात् उक्तभेदानतिक्रमाच्च।

( २ अनन्वय अलङ्कार )

(१३५) उपमानोपमेयत्वे एकस्यैवैकवाक्यगे।

'निरन्तर स्वर्ण-दान के लिये हाथ में रखे संकल्प-जल की बूंदों से याचकों को उद्वेलित-उच्छ्वसित करने वाले ( महादानी ) इस राजा की बुद्धि, इसकी वाणी जैसी; चेष्टा, इसकी बुद्धि जैसी और कीर्ति, इसकी चेष्टा जैसी विमल है। और साथ ही साथ इसकी मूर्ति ऐसी मधुर है जैसी इसकी मति ( बुद्धि ), इसकी सभा ऐसी प्रभावशालिनी है जैसी इसकी मूर्ति और इसकी जयश्री-वह तो इसकी सभा की ही भांति शत्रुओं के लिये अजेय है।, इत्यादि में, जहां मालोपमा की ही भांति अभिन्न किं वा भिन्न २ साधारण धर्म का उपादान है किन्तु जिसमें पूर्व पूर्ववर्त्ती उपमेय उत्तरोत्तर ( जैसे रशना-करधनी की एक किंकिणी और दूसरी किंकिणी में क्रमशः पूर्वपर सम्बन्ध चलता रहता है वैसे ही ) उपमान के रूप में जुड़े दिखाई देते हैं, एक ऐसी भी उपमा संभव है' जिसे 'रशनोपमा' कहा गया है, किन्तु इन दोनों का और ऐसे ही अन्यान्य संभाव्य उपमा-प्रकारों का यहां निरूपण इसलिये अभिप्रेत नहीं क्योंकि सब से पहले तो ये पूर्वोक्त उपमा-प्रकारों में ही यथासंभव अन्तर्भूत हैं और साथ ही साथ यहां यह बात भी है कि इस प्रकार के विचित्र उपमा-बन्ध की कोई इयत्ता ही नहीं हो सकती।

**टिप्पणी**—उपमा के प्रकार-निरूपण में मम्मट ने आचार्य भामह की सी दृष्टि रखी है। 'माला', 'रशना' आदि के गुम्फनवैचित्र्य के आधार पर उपमा के विचित्र २ बन्धों की न तो कोई इयत्ता है और न इनमें उपमा के सामान्य अभिप्राय से अतिरिक्त कोई अन्य विशेपता है—इसलिये 'मालोपमा' 'रशनोपमा' आदि २ उपमा-प्रकारों का विवेचन और विश्लेषण, निरर्थक प्रयास मात्र मानकर, मम्मट ने नहीं किया है। भामह की भी यही धारणा रही है जैसा कि इस पंक्ति अर्थात्—

'मालोपमादिः सर्वोऽपि न ज्यायान् विस्तरो मुधा। ( काव्यालङ्कार २.३८ )

में स्पष्ट है। उद्भट ने भी 'मालोपमा' आदि का निरूपण इसीलिये नहीं किया। उपमा के बन्ध-वैचित्र्य के आधार पर तो उपमा-विभाग सर्वप्रथम दण्डी का ही उपलब्ध होता है आचार्य दण्डी ने धर्मोपमा, वस्तूपमा, विपर्यासोपमा, नियमोपमा, अनियमोपमा, अतिशयोपमा, उत्प्रेक्षितोपमा, मोहोपमा, चटूपमा आदि अनेकानेक उपमा-भेदों का विवेचन किया है। मम्मट की दृष्टि में 'उपमा-चक्र' का ऐसा वर्णन इसलिये युक्तियुक्त नहीं कि इसमें उपमा के मूलभूत सिद्धान्त के आधार पर उपमालङ्कार का कक्षा-विभाग नहीं देखा जा सकता।

अनुवाद—**'अनन्वय' वह अलङ्कार है जिसमें एक ही वस्तु एक ही ( औपम्य-प्रतिपादक ) वाक्य में उपमान और उपमेय दोनों रूपों में प्रतीत होती है।**

**टिप्पणी**—'अनन्वय' का शब्दार्थ है—'न विद्यतेऽन्वयः सम्बन्धोऽर्थादुपमानान्तरेण यत्र सोऽनन्वयः' अर्थात् किसी उपमेय का अपने से भिन्न किसी उपमान से साधारणधर्मतारूप सम्बन्ध का न रखना। अभिप्राय यह है कि किसी प्रकार के भेद के अभाव में भी भेदमूलक सादृश्य का उपचार करके जहां एक ही धर्मी ( वस्तु ) में उपमानोपमेय भाव प्रतिपादित किया जाय जिससे

**अनन्वयः ।**

उपमानान्तरसम्बन्धाभावोऽनन्वयः ।

उदाहरणम्—

न केवलं भाति नितान्तकान्तिर्नितम्बिनी सैव नितम्बिनीव ।
यावद्विलासायुधलास्यवासास्ते तद्विलासा इव तद्विलासाः ॥ ४१४ ॥

( ३ उपमेयोपमा अलंकार )

**(१३६) विपर्यास उपमेयोपमा तयोः ।**

तयोरुपमानोपमेययोः परिवृत्तिः अर्थाद्वाक्यद्वये इतरोपमानव्यवच्छेदपरा उपमेयेनोपमा इति **उपमेयोपमा** ।

---

यह प्रतीत हो कि उसके सदृश अन्य कोई वस्तु नहीं और न उसका अन्यत्र कोई साधर्म्य है तो वहां जो अलङ्कार होता है वह 'अनन्वय' है । निष्कर्ष यह निकला कि 'स्वेन स्वस्योपमाऽनन्वयः' अर्थात् अपने से ही अपनी उपमा रखना 'अनन्वय' है । 'अन्वय' कहते हैं सम्बन्ध को । और अनन्वय ! यत्र अन्वयः उपमानान्तरसम्बन्धो नास्ति स अनन्वयः' । अर्थात् जहां अपने से भिन्न किसी उपमान से साधर्म्य स्थापित न किया जाय वहां 'अनन्वय' अलङ्कार है । 'उपमा' का सौन्दर्य तो साम्य की प्रतीति में है किन्तु 'अनन्वय' का भी एक वैचित्र्य है और वह है अन्य उपमानों से साधर्म्य-संबन्ध के व्यवच्छेद में । 'अनन्वय' होने के लिये यह आवश्यक है कि उपमान रूप पद भी एक ही हो भिन्न नहीं क्योंकि 'अस्याः वदनमिवास्याः वक्त्रम्' इसका मुख इसके मुंह की भांति है-अनन्वय नहीं । इसीलिये काव्यप्रकाश के एक व्याख्याकार ( चक्रवर्ति भट्टाचार्य ) ने कहा है—'एवकारेण भिन्नशब्दबोध्यत्वव्यवच्छेदः शब्दतोऽर्थतश्चैकत्वस्य विवक्षितत्वात् ।' यदि 'शब्दभेद' कर दिया जाय तो कहीं 'अर्थभेद' के अवभास की संभावना न हो जाय इसलिये 'अनन्वय' में उपमेय और उपमान वाचक पद अभिन्न रखे जाते हैं । 'उपमा' में उपमान और उपमेय का वास्तविक भेद और अनन्वय में आहर्य भेद होने से दोनों का चमत्कार पृथक् २ है ।

अनुवाद—**'अनन्वय' ( शब्द ) का अभिप्राय है ( उपमेय का ) अपने से भिन्न किसी उपमान के साथ साधर्म्य-सम्बन्ध का न रखना । जैसे कि :—**

**'परम सुन्दरी यह नितम्बिनी इसी नितम्बिनी की ( अपनी ही ) भांति सुन्दर नहीं लगती अपि तु काम-केलि के आवास इसके विलास भी इसी के विलास सरीखे हैं ।'**

**[ यहां 'वह नितम्बिनी अपने ही समान है और उसके हाव-भाव भी उसी के हाव-भाव के समान हैं' यह प्रतीति 'अनन्वय'-उपमानान्तरसम्बन्धाभाव-की प्रतीति है जिसके कारण यहां 'अनन्वय' अलङ्कार है । ]**

**'उपमेयोपमा' वह अलंकार है जहां दोनों ( अर्थात् उपमान और उपमेय ) की परस्पर परिवृत्ति प्रतिपादित की जाय ( अर्थात् जहां 'उपमान' और 'उपमेय' उपमेय और उपमान बनते दिखाई दें । ) ।**

**यहां 'दोनों' का अभिप्राय है 'उपमान' और 'उपमेय' का । ( विपर्यास का अर्थ है ) परिवृत्ति अथवा परिवर्तन ( उपमानोपमेयभाव का उपमेयोपमानभाव के रूप में बदलना ) जो कि तभी सम्भव है जब दो वाक्य में उपमाबन्ध हो ( क्योंकि एक वाक्य में परिवर्तन की सम्भावना नहीं ) । इस प्रकार 'उपमेयोपमा' का अभिप्राय हुआ उपमेय के द्वारा उपमा, जिसका अभिप्राय है किसी एक उपमान के अतिरिक्त अन्य उपमानों का व्यवच्छेद । जैसे कि :—**

उदाहरणम्—

कमलेव मतिर्मतिरिव कमला तनुरिव विभा विभेव तनुः ।
धरणीव धृतिधृतिरिव धरणी सततं विभाति बत यस्य ॥ ४१५ ॥

( ४ उत्प्रेक्षा अलङ्कार )

(१३७) संभावनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत् ।

समेन उपमानेन ।

उदाहरणम्—

उन्मेषं यो मम न सहते जातिवैरी निशाया-
मिन्दोरिन्दीवरदलदृशा तस्य सौन्दर्यदर्पः ।
नीतः शान्तिं प्रसभमनया वक्त्रकान्त्येति हर्षा-
ल्लग्ना मन्ये ललिततनु ! ते पादयोः पद्मलक्ष्मीः ॥ ४१६ ॥

---

'कैसी विचित्र बात है कि इस ( राजा ) की बुद्धि इसकी लक्ष्मी की भांति, लक्ष्मी बुद्धि की भांति, शोभा रूप-रेखा की भांति, रूप-रेखा शोभा की भांति, धृति धरणी की भांति और धरणी धृति की भांति निरन्तर विराजती रहा करती है ।'

टिप्पणी—यहां यह शंका हो सकती है कि जब काव्यप्रकाशकार ने उपमा के मूलभूत सिद्धान्त के आधार पर ही उपमाप्रकारों का निरूपण अभिप्रेत समझा जिससे 'मालोपमा', 'रशनोपमा' आदि अगणित उपमा-बन्धों की पृथक् गणना अनावश्यक हो गयी तब 'उपमेयोपमा' को 'उपमा' से पृथक् अलंकार क्यों मान लिया ? किन्तु इसका समाधान यह है कि 'उपमेयोपमा' में उपमानान्तर ( उपमेयभिन्न अन्य उपमान ) का जो तिरस्कार रहा करता है वह 'उपमा' से, जहां दो भिन्न वस्तुओं में उपमानोपमेयभाव विवक्षित है, एक विलक्षण ही चमत्कार है । मम्मट ने जैसे उपमा से 'अनन्वय' को पृथक् माना क्योंकि 'इसे 'अनन्वयोपमा' मान कर, जैसा कि रुद्रट ने माना है, 'उपमा' में इसलिये समाविष्ट नहीं किया जा सकता क्योंकि जहां 'उपमा' के लिये उपमेय से भिन्न उपमान के रहने पर ही औपम्य-प्रतीति अपेक्षित हो वहां 'अनन्वय' में एक ही वस्तु में उपमानोपमेयभाव रहे, वैसे ही उन्होंने 'उपमा' से 'उपमेयोपमा' को एक पृथक् वाच्य-सौन्दर्य माना और अतिरिक्त अलंकार के रूप में स्वीकार किया ।

अनुवाद—'उत्प्रेक्षा' वह अलंकार है जिसे प्रकृत (उपमेय) की उसके समान (अप्रकृत) उपमान-के साथ तादात्म्य-सम्भावना कहा करते हैं ।

यहां 'समेन' ( संभावनम् ) का अभिप्राय है 'उपमानेन' उपमान के साथ ( एकरूपता की संभावना ) का । जैसे कि:—

१. 'अरी सुन्दरी ! प्रतीत तो ऐसा होता है कि कमल की सुन्दरता इसलिये प्रसन्नतापूर्वक तुम्हारे पैरों में आ विराजी है कि इन्दीवरनयनी तुम्हीं ऐसी रही जिसने अपनी मुखशोभा से बलात्कारपूर्वक उस चन्द्रमा का सौन्दर्य-दर्प चूर कर दिया जो कि रात में उस ( कमल की सुन्दरता ) का सहज-शत्रु बना उस ( कमल-शोभा ) के उल्लास को सहन नहीं कर सकता रहा ।'

[ यहां नायिका के चरणों में स्वभावतः लिपटी पद्मशोभा तो प्रकृत ( उपमेय रूप ) है और इसकी तादात्म्य-संभावना जिससे की गयी है वह है उस नायिका की मुख-शोभा से चन्द्रमा के सौन्दर्य-दर्प के दमन किये जाने के कारण प्रसन्नतापूर्वक उस ( नायिका ) के पैरों में लिपटने वाली पद्म-शोभा । 'प्रदीपकार' ने इसीलिये कहा है-'अत्र पद्मलक्ष्म्याः कामिनीचरणयोः स्वभावलग्नत्वं यथोक्तहर्षहेतुकलग्नत्वतादात्म्येन संभावितमिति हेतूत्प्रेक्षेयम् ।' ]

लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः ।
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता ॥ ४१७ ॥

इत्यादौ व्यापनादिलेपनादिरूपतया संभावितम् ।

( ५ ससंदेह अलंकार )

## (१३८) ससन्देहस्तु भेदोक्तौ तदनुक्तौ च संशयः ॥ ९२ ॥

भेदोक्तौ यथा—

अयं मार्तण्डः किं ? स खलु तुरगैः सप्तभिरितः
कृशानुः किं ? सर्वाः प्रसरति दिशो नैष नियतम् ।
कृतान्तः किं ? साक्षान्महिषवहनोऽसाविति चिरं
समालोक्याजौ त्वां विदधति विकल्पान्प्रतिभटाः ॥ ४१८ ॥

---

२. 'ऐसा प्रतीत हो रहा है जैसे अंधेरा अंग-अंग में लेप लगा रहा हो, आकाश का-(काजल) जल बरसा रहा हो और आँखें दुष्ट-सेवा की भांति व्यर्थ हो गयी हों।'

यहां पर ( उपमेयभूत ) अन्धकार के प्रसर की ( उपमानभूत ) लेपन-अञ्जन-वर्षण आदि के साथ एकरूपता की संभावना की गयी है।

टिप्पणी—(क) आचार्य मम्मट ने अपने उत्प्रेक्षा-लक्षण में भामह के इस उत्प्रेक्षा-निरूपण अर्थात्-

अविवक्षितसामान्या किञ्चिचोपमया सह ।
अतद्गुणक्रियायोगादुत्प्रेक्षाऽतिशयान्विता ॥' ( काव्यालंकार २. ९० )

और उद्भट के इस उत्प्रेक्षा-समीक्षण अर्थात्—

'साम्यरूपाविवक्षायां वाच्येवाद्यात्मभिः पदैः । अतद्गुणक्रियायोगादुत्प्रेक्षाऽतिशयान्विता ॥
लोकातिक्रान्तविषया भावाभावाभिमानतः । संभावनेयमुत्प्रेक्षा'

( काव्यालंकारसारसंग्रह ३. ३-४ )

का एक सुन्दर संक्षेप किया है।

( ख ) मम्मट को रुय्यक-संमत उत्प्रेक्षा-प्रकार निरूपण अभीष्ट नहीं। रूय्यक ने तो उत्प्रेक्षा के भेद-प्रभेदों को अनन्त कह कर छोड़ा है—'**एषा गतिर्वाच्योत्प्रेक्षायाः।'''अतश्चोक्तवक्ष्यमाणप्रकारवैचित्र्येणानन्त्यमस्याः।**' ( अलंकारसर्वस्व ७२-७३ पृष्ठ ) किन्तु मम्मट ने 'सम्भावन' अथवा 'उत्प्रेक्षण' के असीम वैचित्र्य की दृष्टि से उत्प्रेक्षा के वर्गीकरण को अनावश्यक समझा है।

अनुवाद—**'ससंदेह' अलंकार वह है जिसमें (उपमेय की उपमान के साथ एकरूपता में) एक ( सादृश्यमूलक ) संशय अथवा संदेह रहा करता है जो कि 'भेदोक्ति' ( उपमेय और उपमान में किसी वैधर्म्य के स्पष्ट कथन ) और 'भेदानुक्ति' ( उपमेय और उपमान में किसी वैधर्म्य के अकथन ) दोनों प्रकार से संभव है।**

**टिप्पणी**—यद्यपि 'उत्प्रेक्षा' अथवा संभावना भी एक प्रकार की संशयात्मक प्रतीति ही है किन्तु 'उत्प्रेक्षा' और 'ससंदेह' पृथक् पृथक् अलंकार है। कारण यह है कि 'उत्प्रेक्षा' में तो संभावना का पलड़ा एक पक्ष में ( उपमेय की उपमानरूपता-प्रतीति में ) भारी रहा करता है। किन्तु 'ससंदेह' में उपमेय और उपमान की परस्पर तादात्म्य-प्रतीति के दोनों पलड़े बराबर रहा करते हैं। इसीलिये कहा गया है—'संशयश्चात्र समकोटिको ग्राह्यः इत्युत्प्रेक्षाव्युदासः।' 'प्रकृत' और 'अप्रकृत' में ऐकरूप्य की संदिग्ध प्रतीति कविप्रतिभोत्थापित ही होनी चाहिये अन्यथा 'स्थाणुर्वा पुरुषो वा' भी 'ससंदेह' अलङ्कार हो जायगा।

अनुवाद—**जहां भेद ( वैधर्म्य ) की उक्ति हो ( वहां ससंदेह ) जैसे कि—**

**'क्या यह सूर्य तो नहीं ? किन्तु उसके रथ में तो सात घोड़े जुते रहते हैं! क्या यह अग्नि तो नहीं ? किन्तु वह तो सर्वत्र एक साथ व्याप्त नहीं। तब क्या यह कृतान्त रहा ?**

भेदोक्तावित्यनेन न केवलमयं निश्चयगर्भो यावन्निश्चयान्तोऽपि सन्देहः स्वीकृतः।

यथा—

इन्दुः किं क कलङ्कः सरसिजमेतत्किमम्बु कुत्र गतम्।
ललितसविलासवचनैर्मुखमिति हरिणाक्षि! निश्चितं परतः॥ ४१६॥

किन्तु निश्चयगर्भ इव नात्र निश्चयः प्रतीयमान इति उपेक्षितो भट्टोद्भटेन। तदनुक्तौ यथा—

अस्याः सर्गविधौ प्रजापतिरभूच्चन्द्रो नु कान्तिप्रदः
शृङ्गारैकरसः स्वयं नु मदनो मासो नु पुष्पाकरः।

---

किन्तु वह तो महिषवाहन है! इस प्रकार, हे महाराज! आपके शत्रु–सैनिक आपको संग्राम में देख-देख कर संकल्प–विकल्प किया करते हैं।'

[ यहां 'क्या यह सूर्य है या कुछ और?' यह है संशयात्मक प्रतीति का स्वरूप। प्रकृत (उपमेय–राजा) और सम (उपमान–सूर्य) की इस संदिग्ध तादात्म्य–प्रतीति का जो मूलकारण है वह है प्रताप की दुर्निरीक्ष्यता। इसी प्रकार 'क्या यह अग्नि है या अन्य कोई वस्तु? 'यमराज है या और कोई?' इन संशयात्मक प्रतीतियों में जो मूलहेतु है वह है दुराधर्षता और सर्वसंहारिता। साथ ही साथ यहां भेद की भी उक्ति है क्योंकि 'सात घोड़ों के रथ का होना' इत्यादि उपमानभूत सूर्य की तो विशेषता है किन्तु उपमेयभूत राजा की नहीं। ]

'भेद–वैधर्म्य–की उक्ति में' (संशय के होने) का अभिप्राय यह है कि यह (ससंदेह–प्रकार) केवल निश्चय गर्भ नहीं (जैसा कि उपर्युक्त उदाहरण–'अयं मार्तण्डः किम्' आदि में स्पष्ट है जहां उपमेय–राजा–का पहले सूर्य–रूप उपमान से वैधर्म्य प्रदर्शित करके भी बाद में कृशानुरूप उपमान के साथ तादात्म्य–संशय किया गया है) अपितु निश्चयान्त भी हुआ करता है जैसे कि—

'क्या यह चन्द्रमा तो नहीं? किन्तु इसमें कलङ्क कहां! तब क्या यह कमल रहा? किन्तु फिर जल कहां चला गया!–इस प्रकार अन्त में कहीं, अरी मृगनयनी! तुम्हारे मधुर विलास–पूर्ण वचनों से यह निश्चय हो पाया कि यह तुम्हारा मुख है।'

[ यहां जो 'ससंदेह' अलंकार है वह निश्चयान्त है क्योंकि चन्द्र और कमल रूप उपमानों से, ललित सविलास वचन के कारण, वैधर्म्य के दर्शन के हो चुकने पर, मुख का अन्य किसी उपमान से तादात्म्य–संदेह नहीं किया गया है। ]

किन्तु इस (निश्चयान्त ससंदेह–प्रकार) को भट्ट उद्भट ने नहीं माना क्योंकि 'निश्चय–गर्भ' में निश्चय के व्यङ्ग्य होने से जो चमत्कार है वह यहां (निश्चयान्त में, जहां निश्चय वाच्य रहा करता है जैसे कि 'इन्दुः किं क्व कलङ्कः' इत्यादि में) नहीं प्रतीत हुआ करता। किन्तु वस्तुतः बात यह है कि इसे भी 'ससंदेह' का प्रकार मानना कोई अनुचित नहीं क्योंकि निश्चय भले ही वाच्य हो कविप्रतिभा तो वैधर्म्य बता कर भी साधर्म्य–संशय यहां कर ही रही है।

भेद–वैधर्म्य–की अनुक्ति में (ससंदेह) जैसे कि:—

'क्या इस सुन्दरी (उर्वशी) की सृष्टि का प्रजापति कान्तिदायक चन्द्रमा है? अथवा साक्षात् शृङ्गारमय कामदेव है? या मधुमास है? क्योंकि वेदाभ्यास के कारण कुण्ठित बुद्धि, संसार के सुन्दर विषयों में निरुत्सुक तथा एक मात्र मनन–रत बुड्ढे ब्रह्मा का सामर्थ्य कहां जो इस मनोहर रूप को रच दे!'

वेदाभ्यासजडः कथन्नु विषयव्यावृत्तकौतूहलो
निर्मातुं प्रभवेन्मनोहरमिदं रूपं पुराणो मुनिः ॥ ४२० ॥

( ६ रूपक अलङ्कार )

## (१३९) तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः।

अतिसाम्यादनपह्नुतभेदयोरभेदः।

[ कालिदास के 'विक्रमोर्वशीयम्' की इस उक्ति में जो 'ससंदेह' अलंकार है उसमें उपमेय-प्रजापति का उपमान चन्द्र आदि से वैधर्म्य प्रतिपादित नहीं। यहां उपमेय की उपमानरूपता की प्रतीति में जो कविप्रतिभोत्थापित संशय है उसका स्वरूप यह है—सृष्टिकर्ता चतुर्मुख ब्रह्मा तो वेदाभ्यास जड़ रहे वे भला उर्वशी की सृष्टि कैसे कर सकें! तब उर्वशी का सृष्टिकर्ता कौन ? क्या चन्द्रमा ? क्या मदन ? अथवा क्या वसन्त ?

**टिप्पणी**—( क ) मम्मट ने इस 'ससंदेह' अलंकार का 'ससंदेह' नाम भामह और उद्भट का अनुसरण करते हुये माना है। रुद्रट के अनुसार इस अलंकार का नाम 'संशय' है जैसा कि इस उक्ति अर्थात्—

'वस्तुनि यत्रैकस्मिन्ननेकविषयस्तु भवति संदेहः।
प्रतिपत्तुः सादृश्यादनिश्चयः संशय स इति ॥' ( काव्यालंकार ८.५९ )

से स्पष्ट है। रुय्यक ने इसका नामकरण 'संदेह' किया है। ऐसा प्रतीत होता है कि रुद्रट के 'संशय' और रुय्यक के 'संदेह' इन दो-दो नामों का भेद-भाव मिटाने के ही लिये मम्मट ने इसका भामह-सम्मत नाम ही ठीक समझा है।

( ख ) मम्मट की निश्चयान्त-संदेह-सम्बन्धी इस युक्ति अर्थात्—

'किं तु निश्चयगर्भ इव नात्र निश्चयः प्रतीयमान इति उपेक्षितो भट्टोद्भटेन।'

का क्या आधार है ? पता नहीं चलता। न तो उद्भट के 'काव्यालंकारसारसंग्रह' में निश्चयान्त संदेह का कोई खण्डन है और न उद्भट के दोनों टीकाकारों-इन्दुराज और तिलक-में से ही किसी ने इस सम्बन्ध की उद्भट की मान्यता का कोई उल्लेख किया है। संभवतः मम्मट का यह उल्लेख भट्टोद्भट के 'भामहकाव्यालङ्कारविवरण' नामक आज कल अप्राप्य ग्रन्थ के आधार पर हो। वैसे 'निश्चयान्तसंदेह' मम्मट ने 'रुद्रट' के अनुसार स्वीकार किया है।

अनुवाद—**उपमेय और उपमान का जो अभेद-अभेदारोप अथवा काल्पनिक अभेद-है उसे 'रूपक' अलङ्कार कहा जाता है।**

**टिप्पणी**—'रूपक' शब्द का अर्थ है—रूपयति एकतां नयतीति रूपकम्—अर्थात् एकता अथवा अभेद की प्रतीति का उत्पादन। अभिप्राय यह है कि उपमान और उपमेय के भिन्न स्वरूप में प्रकाशित होने पर भी दोनों में अत्यन्त साम्य के प्रदर्शन के लिये काल्पनिक अभेद का किया जाना 'रूपक' है। जैसे कि 'मुखं चन्द्रः'-'मुख चन्द्र है'-इत्यादि में मुख और चन्द्र के अपने-अपने स्वरूप में प्रकाशित होने पर भी दोनों में अभेद का आरोप किया गया है। अभेद के आरोप का 'रूपक' अलङ्कार होना तभी संभव है जब यह कविप्रतिभाप्रसूत हो क्योंकि 'लोष्ठः पाषाणः' इत्यादि में जैसा आरोपित अभेद है वह रूपक नहीं।

अनुवाद—**अभेद के आरोप का हेतु है ( उपमेय और उपमान में ) अतिसाम्य अथवा धर्मबाहुल्य और यह 'अभेद' वहां संभव है जहां उपमान और उपमेय अपने वैधर्म्य में प्रकाशित हो रहे हों। ( क्योंकि यहां भेद का अपह्नव नहीं अपितु भेद होने पर भी अभेद की कल्पना हुआ करती है। )**

( रूपक के भेद-प्रभेद )

( १ साङ्गरूपक-समस्तवस्तुविषय-प्रकार )

**(१४०) समस्तवस्तुविषयं श्रौता आरोपिता यदा ॥ ९३ ॥**

आरोपविषया इव आरोप्यमाणा यदा शब्दोपात्तास्तदा समस्तानि वस्तूनि विषयोऽस्येति समस्तवस्तुविषयम्। आरोपिता इति बहुवचनमविवक्षितम्।

यथा—

ज्योत्स्नाभस्मच्छुरणधवला बिभ्रती तारकास्थी-
न्यन्तर्द्धानव्यसनरसिका रात्रिकापालिकीयम्।
द्वीपाद् द्वीपं भ्रमति दधती चन्द्रमुद्राकपाले
न्यस्तं सिद्धाञ्जनपरिमलं लाञ्छनस्य च्छलेन ॥ ४२१ ॥

अत्र पादत्रये अन्तर्द्धानव्यसनरसिकत्वमारोपितधर्म एवेति रूपकपरिग्रहे साधकमस्तीति तत्संकराशङ्का न कार्या।

( साङ्गरूपक-एकदेशविवर्ति-प्रकार )

**(१४१) श्रौता आर्थाश्च ते यस्मिन्नेकदेशविवर्ति तत्।**

---

जहां आरोपित अर्थात् उपमान शब्द-प्रतिपाद्य रहे वह रूपक 'समस्तवस्तुविषय' कहा जाता है।

'समस्तवस्तुविषय' का अभिप्राय है 'समस्तानि वस्तूनि विषयोऽस्य' अर्थात् वह रूपक जिसमें सभी (आरोपित) वस्तु अर्थात् उपमान शब्द-विषय अथवा शब्द-प्रतिपाद्य हुआ करें। इस प्रकार 'समस्तवस्तुविषय' रूपक तब होता है जब आरोप-विषय (उपमेय) की भांति आरोप्यमाण ( उपमान ) भी शब्द-प्रतिपाद्य रहा करते हैं। यहां 'आरोपिताः' में जो बहुवचन है वह विवक्षित नहीं ( क्योंकि सूत्र में वचन किसी विशेष अभिप्राय का बोधक नहीं हुआ करता—सूत्रे लिङ्गवचनमतन्त्रम्। ) उदाहरण के लिये—

'चांदनी का भस्म लपेटे उजली बनी, तारों की अस्थियां सम्हाले, अपने अन्तर्धान के कौतुक में लगी यह रात की योगिनी अपने चन्द्रमारूपी मुद्राकपाल ( खप्पर ) में लाञ्छन के बहाने सिद्धाञ्जन का चूर्ण धरे सर्वत्र स्वच्छन्द विचरती दिखाई दे रही है।'

यहां यह शङ्का कि ( 'कापालिकी की भांति रात्रि भस्म की भांति ज्योत्स्ना के अंगलेप से शुभ्र बनी' इत्यादि अभिप्राय में 'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे' इस सूत्र से 'रात्रिकापालिकी' इत्यादि में उपमित समास मान कर उपमा क्यों नहीं ? और मयूरव्यंसकादि समास मान कर रूपक तो है ही, जिससे ) उपमा के साथ रूपक का संदेह-संकर क्यों नहीं ? ठीक नहीं जँचती क्योंकि 'अन्तर्धानव्यसनरसिकता' रूप धर्म ऐसा है जो ( आरोपविषय अर्थात् उपमेयभूत रात्रि का धर्म नहीं अपितु ) वस्तुतः आरोपित-उपमान का ही धर्म है ( अर्थात् चेतन कापालिकी में ही संभव है ) जिससे इस सूक्ति के तीनों चरणों में वस्तुतः रूपक-बन्ध का ही समर्थन किया जा रहा है ( न कि उपमा का क्योंकि उपमा होने से इस धर्म को अचेतन रात्रि में भी समन्वित होना चाहिये जो कि असंभव है। )

'एकदेशविवर्ति' रूपक वह है जिसमें आरोपित अर्थात् उपमान शब्दगम्य तथा अर्थगम्य दोनों प्रकार का हुआ करता है।

केचिदारोप्यमाणाः शब्दोपात्ताः केचिदर्थसामर्थ्यादवसेयाः इत्येकदेशविवर्त्तनात् एकदेशविवर्त्ति ।

तथा—

जस्स रणन्तेउरए करे कुणन्तस्स मण्डलग्गलअम् ।
रससंमुहीवि सहसा परंमुही होइ रिउसेणा ॥ ४२२ ॥
( यस्य रणान्तःपुरे करे कुर्वतो मण्डलाग्रलताम् ।
रससंमुख्यपि सहसा पराङ्मुखी भवति रिपुसेना ॥ )

अत्र रणस्यान्तःपुरत्वमारोप्यमाणं शब्दोपात्तम् मण्डलाग्रलतायाः नायिकात्वम् रिपुसेनायाश्च प्रतिनायिकात्वम् अर्थसामर्थ्यादवसीयते इत्येकदेशे विशेषेण वर्त्तनादेकदेशविवर्ति ।

(१४२) साङ्गमेतत् ।

उक्तद्विभेदं सावयवम् ।

---

रूपक के 'एकदेशविवर्ति' होने का अभिप्राय है उसका ( किसी रूपक-संघात के ) किसी एक अवयव में विशेषरूप से अर्थात् शब्दतः स्फुटरूप से प्रकाशित होते रहना और यह तब संभव है जब कुछ आरोप्यमाण-उपमान-तो शब्द-प्रतिपाद्य हों और कुछ ऐसे हों जो अर्थ-सामर्थ्य के द्वारा प्रतीत हुआ करें ( अर्थात् अर्थगम्य हों । ) जैसे कि—

'रणरूपी अन्तःपुर में ( प्रियारूप ) खड्गलता का पाणिग्रहण करने वाले जिस ( राजा ) की ( प्रतिनायिकारूप ) शत्रुसेना वीररसरंग में पगी होने पर भी ( प्रेमाविष्ट होती हुई भी ) सहसा ( संग्राम से-प्रियमिलन से ) पराङ्मुख होती हुई ही दिखाई दिया करती है ।'

यहां जो रूपक है वह 'एकदेशविवर्ति'रूपक है क्योंकि (आरोपविषय अथवा उपमेय) 'रण' का अन्तःपुररूप जो आरोप्यमाण-उपमान है वह तो है साक्षात् शब्द-प्रतिपाद्य किन्तु 'खड्गलता' के लिये नायिकारूप और रिपुसेना के लिये प्रतिनायिकारूप आरोप्यमाण-उपमान ऐसे हैं जो अर्थसामर्थ्य के कारण ( रण के अन्तःपुर-रूपण की उपपत्ति के द्वारा ) प्रतीत होते हैं ।

यह रूपक 'साङ्ग' सावयवरूपक है (क्योंकि यहां अङ्गभूत रूपकों के साथ अङ्गी अथवा प्रधान का रूपण हुआ करता है ।)

उपर्युक्त दोनों प्रकार के अर्थात् 'समस्तवस्तुविषय' और 'एकदेशविवर्ति' जो रूपक हैं वे 'साङ्ग' अर्थात् सावयवरूपक कहे जाते हैं ।

**टिप्पणी**—रूपक के 'साङ्ग' अथवा 'सावयव' होने का अभिप्राय है एक ऐसे रूपक-समुदाय के होने का जिसमें एक प्रधान रूपक अपने अनेक सहायक रूपकों के साथ विराजमान हो । यह तब संभव है जब एक रूपक में दूसरे रूपक अङ्ग बन जांय-एक आरोप में दूसरे आरोप सहायक हो जांय । 'समस्तवस्तुविषय' और 'एकदेशविवर्ति' रूपक ऐसे हैं जहां एक आरोप अनेक अन्य आरोपों के द्वारा परिपुष्ट हुआ करता है । उदाहरण के लिये 'ज्योत्स्नाभस्मच्छुरणधवला' इत्यादि में कवि की प्रतिभा यदि रात्रि को कापालिकी के रूप में प्रस्तुत करती है तो उसका पूर्ण-चित्र प्रदर्शित करने के लिये अन्य सहायक रूपणों ( ज्योत्स्ना के भस्मरूपण इत्यादि ) की भी रचना कर डालती है । इसी प्रकार 'जस्स रणन्ते उरए' आदि में 'मण्डलाग्रलता' का व्यङ्ग्य 'नायिका' रूप रूपण ऐसा है जो कि प्रधान है और 'रण' के अन्तःपुररूप में रूपण इत्यादि ऐसे हैं जो अप्रधान है और इसलिये उसी के मुखापेक्षी हैं । 'रूपक' के साङ्ग होने में एक पृथक् चमत्कार है और 'मालारूप' होने में पृथक् । मालारूपक को यदि रूपण-मौक्तिकों की माला कहें तो साङ्गरूपक को रूपण-मौक्तिकों की मञ्जरियों का समन्वय कहेंगे ।

- ( २ निरङ्गरूपक-शुद्धनिरङ्ग-प्रकार )

(१४३) निरङ्गन्तु शुद्धम्

यथा—

कुरङ्गीवाङ्गानि स्तिमितयति गीतध्वनिषु यत्
सखीं कान्तोदन्तं श्रुतमपि पुनः प्रश्नयति यत्।
अनिद्रं यच्चान्तः स्वपिति तदहो वेद्म्यभिनवां
प्रवृत्तोऽस्याः सेक्तुं हृदि मनसिजः प्रेमलतिकाम् ॥ ४२३ ॥

( निरङ्गरूपक-मालानिरङ्ग-प्रकार )

(१४४) माला तु पूर्ववत् ॥ ९४ ॥

मालोपमायामिवैकस्मिन् बहव आरोपिताः।

यथा—

सौन्दर्यस्य तरङ्गिणी तरुणिमोत्कर्षस्य हर्षोद्गमः
कान्तेः कार्मणकर्म नर्मरहसामुल्लासनावासभूः।
विद्या वक्रगिरां विधेरनवधिप्रावीण्यसाक्षात्क्रिया
बाणाः पंच शिलीमुखस्य ललनाचूडामणिः सा प्रिया ॥४२४॥

---

अनुवाद—वह रूपक जो कि 'निरङ्ग' रूपक कहलाता है शुद्ध अर्थात् रूपकान्तर से अमिश्रित ( अङ्गाङ्गिभावरहित ) हुआ करता है।

जैसे कि—'इस बात से कि यह गीत की ध्वनियों के सुनते ही कुरङ्गी की भांति अपने अङ्गों को निश्चल बना देती है, पहले सुने हुये भी अपने प्रियतम का हाल बार बार अपनी सहेली से पूछती रहती है और पलकों के खुले रहने पर भी सोती रहा करती है, यही प्रतीत होता है कि मनसिज ( काम ) ने इसके हृदय में नयी २ निकली प्रेम-लता का पटाना प्रारम्भ कर रखा है।

[ यहां केवल 'प्रेम' में 'लता' का आरोप कविकल्पना ने किया है न कि उसके परि-पोषण के लिये अन्यत्र कहीं किसी दूसरे का आरोप। इसीलिये यह रूपक 'निरङ्ग' ( केवल-अङ्गाङ्गिभावशून्य ) रूपक है। ]

यही रूपक पूर्वप्रतिपादित ( मालोपमा ) की भांति 'मालारूपक' भी हुआ करता है।

**टिप्पणी**—निरङ्गरूपक के भी दो प्रकार संभव है १ला केवल निरङ्गरूपक और २रा माला-निरङ्गरूपक। इसीलिये प्राचीन आचार्यों का यहां कथन है—'निरङ्गस्यैव वैचित्र्यान्तरमाह माला त्विति'। जिस प्रकार एक उपमेय के अनेक उपमानों से साम्य-प्रदर्शन में 'मालोपमा' संभव है उसी प्रकार एक उपमेय में अनेक उपमानों के आरोप में 'मालारूपक' भी संभव है।

अनुवाद—मालोपमा ( में एक उपमेय के अनेक उपमानों से साम्य-प्रदर्शन ) की भांति इस रूपक में एक उपमेय में अनेक उपमानों का आरोप हुआ करता है जिससे इसे 'माला-रूपक' कहते हैं। जैसे कि—

'यह ( मेरी ) प्रेयसी सौन्दर्य की तरङ्गिणी है, यौवनोद्गम का आनन्द है, कान्ति की वशीकरण-क्रिया है, रतिविलास की निवासभूमि है, वक्रोक्तियों की विद्या है, विधाता की निस्सीम निर्माण-कला की प्रत्यक्ष अनुभूति है, पञ्चबाण की शर-समष्टि है और है स्त्री जाति की शिरोमणि।'

[ यहां जो रूपक है वह मालारूपक ( निरङ्ग ) है क्योंकि एक उपमेयभूत प्रेयसी में अनेक उपमान आरोपित किये गये हैं। यह निरङ्ग इसलिये है क्योंकि यहां 'तरङ्गिणी' आदि के रूपण के परिपोषक अन्य रूपण नहीं हैं। ]

( ३ परम्परित रूपक-श्लिष्ट परम्परित-प्रकार )

(१४५) नियतारोपणोपायः स्यादारोपः परस्य यः।
तत्परम्परितं श्लिष्टे वाचके भेदभाजि वा ॥ ९५ ॥

यथा—

( श्लिष्टशब्दनिबन्धन परम्परित )

विद्वन्मानसहंस ! वैरिकमलासंकोचदीप्तद्युते !
दुर्गामार्गणनीललोहित ! समित्स्वीकारवैश्वानर !।
सत्यप्रीतिविधानदक्ष ! विजयप्राग्भावभीम ! प्रभो !
साम्राज्यं वरवीर ! वत्सरशतं वैरिञ्चमुच्चैः क्रियाः ॥ ४२५ ॥

अत्र मानसमेव मानसम् कमलायाः संकोच एव कमलानामसंकोचः दुर्गाणाममार्गणमेव दुर्गायाः मार्गणम् समितां स्वीकार एव समिधां स्वीकारः सत्ये प्रीतिरेव सत्यामप्रीतिः विजयः पराभव एव विजयोऽर्जुनः एवमारोपणनिमित्तो हंसादेरारोपः।

यद्यपि शब्दार्थालंकारोऽयमित्युक्तं वक्ष्यते च तथापि प्रसिद्धानुरोधादत्रोक्तः एकदेशविवर्त्ति हीदमन्यैरभिधीयते। भेदभाजि यथा—

'परम्परित' रूपक वह रूपक है जिसमें किसी प्रमुख रूपण के निमित्तभूत अन्य ( आनुषङ्गिक ) रूपण रहा करते हैं। यह दो प्रकार का होता है १ला जिसमें ( निमित्तभूत रूपक के उपमेय और उपमानवाचक ) पद श्लिष्ट हों ( श्लिष्टशब्दनिबन्धन परम्परित ) और २रा जिसमें ( इस प्रकार के ) पद अश्लिष्ट हों ( अश्लिष्टशब्दनिबन्धन परम्परित )।

टिप्पणी—'परम्परित' रूपक का अभिप्राय है—'परम्परा सञ्जाता यस्य तत्परम्परितम्' अर्थात् वह रूपक जिसमें आरोप की एक परम्परा प्रतीत हो अर्थात् जहां एक प्रमुख रूपक और उसके अन्य आनुषङ्गिक रूपकों में कार्यकारणभाव अवभासित हुआ करे। परम्परित रूपक और साङ्गरूपक एक नहीं अपितु परस्पर भिन्न हुआ करते हैं क्योंकि पहले में तो वर्णनीय ( मुख्य ) आरोप के लिये अन्य ( आनुषङ्गिक ) आरोप उसके कारण रूप से रहा करते हैं किन्तु दूसरे में ( अर्थात् साङ्गरूपक में ), जो अङ्गरूपक हैं, वे अङ्गिरूपक ( मुख्यरूपक ) के परिपोषण के लिये पड़े रहते हैं।

अनुवाद—उदाहरण के लिये—'हे महाप्रतापी महाराज ! विद्वानों के ( मानसरूप ) मानस के राजहंस, शत्रुओं के ( कमल-असंकोच-विकास-रूप ) कमला ( लक्ष्मी ) संकोच के सूर्य, ( दुर्गा-मार्गण-पार्वती अनुनय-रूप ) दुर्गों के अमार्गण ( अननुसंधान ) के महादेव, ( समिधा-कवलनरूप ) संग्राम के अङ्गीकरण के वैश्वानर ( अग्निदेव ), ( सत्या-दुर्गा-की अप्रीति के विधानरूप ) सत्य की प्रीति के विधान के दक्ष ( प्रजापति ) और ( विजय-अर्जुन के प्रथम जन्मरूप ) विजय-प्रारम्भ के भीम ( भीमसेन ) आप अपने साम्राज्य का अनन्त काल तक शासन करते रहें।' यहां ( उपमेयभूत राजा में ) 'हंस' सूर्य, शिव आदि के जो आरोप हुये हैं उनमें निमित्तरूप से रहने वाले आरोप हैं—'मानस' पर मानस ( मानसरोवर ) का आरोप, 'कमला-संकोच' पर कमल-असंकोच का आरोप, 'दुर्ग-अमार्ण (अनन्वेषण )' पर दुर्गा-मार्गण का अरोप, 'समित्-( संग्राम )-स्वीकार' पर समित्-( समिधा )-स्वीकार का आरोप, 'सत्य-प्रीति' पर सत्या-अप्रीति का आरोप और 'विजय' ( शत्रुपराभव-प्रारम्भ ) पर विजय-अर्जुन-जन्म का आरोप।

यद्यपि अन्य ( प्राचीन ) आलङ्कारिकों ने इस( श्लिष्टशब्दनिबन्धन-परम्परित ) रूपक को उभयालङ्कार कहा है और आगे चल कर यहां ( काव्यप्रकाश के संकरालंकार निरूपण प्रकरण में ) भी ऐसा ही कहा जायगा किन्तु यहां इसे अर्थालङ्कार प्रकरण में इसीलिये

( अश्लिष्टशब्दनिबन्धन माला-परम्परित रूपक )

आलानं जयकुञ्जरस्य दृषदां सेतुर्विपद्वारिधेः
पूर्वाद्रिः करवालचण्डमहसो लीलोपधानं श्रियः ।
संग्रामामृतसागरप्रमथनक्रीडाविधौ मन्दरो
राजन् ! राजति वीरवैरिवनितावैधव्यदस्ते भुजः ॥ ४२६ ॥

अत्र जयादेर्भिन्नशब्दवाच्यस्य कुञ्जरत्वाद्यारोपे भुजस्य आलानत्वाद्यारोपो युज्यते ।

( अमाला-( केवल ) परम्परित रूपक )

अलौकिकमहालोकप्रकाशितजगत्त्रयः ।
स्तूयते देव ! सद्वंशमुक्तारत्नं न कैर्भवान् ॥ ४२७ ॥

गिनाया गया है क्योंकि प्राचीन ( भामह आदि ) आचार्यों की दृष्टि में यह अर्थालङ्काररूप से ही प्रसिद्ध है और संभवतः इसीलिये अन्य आलंकारिक इसे एकदेशविवर्ति रूपक कहा करते हैं ( जो कि स्पष्टरूप से अर्थालंकार है क्योंकि कुछ उपमान इसमें शब्दप्रतिपाद्य जैसे कि 'विद्वन्मानसहंस' इत्यादि में 'हंस'आदि और कुछ अर्थ गम्य जैसेकि 'मानस-( मानसरोवर ) आदि हैं । )

**टिप्पणी**—जिस 'विद्वन्मानसहंस' आदि सूक्ति को, श्लिष्टपरम्परित रूपक के उदाहरण के रूप में, रुय्यक ने उद्धृत किया था उसी को मम्मट ने भी उद्धृत किया है। मम्मट की दृष्टि से तो यह उभयालंकार है किन्तु रुय्यक की इस मान्यता—**'श्लेषगर्भे तु रूपके रूपकहेतुकस्य श्लेषस्य तृतीयकक्षायां रूपक एव विश्रान्तिरिति रूपकेण श्लेषो बाध्यते ।** ( अलंकारसर्वस्व पृष्ठ १२६–काव्यमाला ) का सम्मान करते हुये मम्मट ने इसे अर्थालंकार-प्रकरण में स्थान दिया है।

अनुवाद—( प्रधान रूपण के निमित्तभूत रूपण में आरोप्यमाण-उपमान और आरोप-विषय-उपमेय के ) वाचक पदों के भिन्न रूप-अश्लिष्ट होने में ( माला ) परम्परित रूपक, जैसे कि:—

'हे महाराज ! शत्रुओं की स्त्रियों के वैधव्य-दान में दक्ष आपका यह भुजदण्ड जय-कुञ्जर का बन्धन स्तम्भ है, विपत्ति-सागर का संतरण-सेतु है, करवाल-सूर्य का उदयाचल है, राजलक्ष्मी का लीलोपधान ( सुख की नींद सोने का तकिया ) है, और है संग्रामरूपी अमृतसागर की मन्थन-विधि का मन्दराचल ।'

वहां अश्लिष्ट शब्दों द्वारा प्रतिपाद्य 'जय' आदि अर्थों पर अश्लिष्ट शब्दों द्वारा ही प्रतिपाद्य 'कुञ्जर' आदि अर्थों के जो आरोप किये गये हैं वे 'भुजदण्ड' पर 'आलान'-( गज बन्धनस्तम्भ ) आदि के आरोप के लिये सर्वथा युक्तियुक्त निमित्त हैं ( जिससे कि यहां अश्लिष्टशब्दनिबन्धन परम्परित रूपक है और जैसा कि यहां धागे में पिरोये फूलों की भांति एक भुजरूप उपमेय में अनेक उपमान आरोपित हैं इसे माला-परम्परित रूपक कहा करते हैं । )

'हे महाराज ! अपने अलौकिक यश से तीनों लोकों को प्रकाशित करने वाले, 'सद्वंश-मुक्तारत्न'-महान् राजवंश के मौक्तिकमणि-आप की प्रशंसा, भला कौन है जो नहीं किया करता !'

[ यहां श्लिष्टशब्दनिबन्धन अमाला ( केवल ) परम्परित रूपक है क्योंकि आरोप विषय ( उपमेय-राजकुल ) तथा आरोप्यमाण ( उपमान-प्रशस्त वेणु ) दोनों एक ही श्लिष्ट 'सद्वंश' शब्द द्वारा प्रतिपाद्य हैं। साथ ही साथ 'राजा' पर 'मौक्तिक' के आरोप का निमित्त भी दिया गया है जो कि 'राजकुल' पर 'प्रशस्त वेणु' के आरोप में स्पष्ट है। यहां एक उपमेय में अनेक रूपणों का गुम्फन नहीं इसलिये इसे केवल ( अमाला ) परम्परित रूपक कहा जाता है। ]

निरवधि च निराश्रयं च यस्य स्थितमनिवर्त्तितकौतुकप्रपञ्चम् ।
प्रथम इह भवान् स कूर्ममूर्त्तिर्जयति चतुर्दशलोकवल्लिकन्दः ॥ ४२८ ॥
इति च अमालारूपकमपि परम्परितं द्रष्टव्यम् ।

( रशनारूपक ? )

किसलयकरैर्लतानां करकमलैः कामिनां मनो जयति ।
नलिनीनां कमलमुखैर्मुखेन्दुभिर्योषितां मदनः ॥ ४२९ ॥
इत्यादिरशनारूपकं न वैचित्र्यवदिति न लक्षितम् ।

---

तथा 'हे भगवान् ! अनन्त आश्चर्यों से भरे कालातीत किं वा देशातीत अस्तित्व वाले आदि कूर्मावतार आप ही एकमात्र चतुर्दश भुवनवल्ली के कन्दरूप से विराजमान हैं ।'

[ यहां अश्लिष्टशब्दनिबन्धन अमाला परम्परित रूपक है । 'अश्लिष्ट' इसलिये क्योंकि 'चतुर्दशलोकवल्लिकन्दः' में आरोपविषय 'लोक' पद तथा आरोप्यमाण–'वल्लि' पद श्लिष्ट नहीं हैं । 'अमाला' इसलिये क्योंकि विष्णुरूप उपमेय–सूत्र में 'कन्द' के अतिरिक्त अन्य उपमान–पुष्प नहीं गूंथे गये । और परम्परित' इसलिये क्योंकि 'विष्णु' में 'कन्द' के आरोप के निमित्तरूप से 'लोक' में 'वल्ली'–( लता )–का आरोप स्पष्ट दिखाई दे रहा है । ]

ये उपर्युक्त जो उदाहरण हैं उनमें परम्परित रूपक का वह स्वरूप दिखाई दे सकता है जिसे अमाला परम्परित ( अर्थात् केवल परम्परित ) कहा गया है ।

ऐसे प्रसङ्ग जैसे कि—

'कामदेव कामियों का मन जीतने लगा है—लताओं के किशलय–करों से, रमणियों के कर–कमलों से, नलनियों के कमल–मुखों से और युवतियों के मुख–चन्द्रों से सब को वशीभूत करने लगा है ।'

इत्यादि में ( जहां पूर्वपूर्ववर्ती उपमान जैसे कि 'कर', 'कमल' और 'मुख' उत्तरोत्तर उपमेय के रूप में परिणत होते हुये किसी करधनी की किङ्किणियों की भांति आगे–पीछे होते दिखाई देते हैं ) एक और प्रकार का भी रूपक, जिसे रशनारूपक कहा करते हैं, दिखाई दे सकता है किन्तु इसका यहां पृथक् निरूपण इसलिये अपेक्षित नहीं क्योंकि इसमें कोई ऐसा अभिनव चमत्कार नहीं जो पूर्वनिर्दिष्ट रूपक–प्रकारों में न हो ।

टिप्पणी—मम्मट का रूपक–लक्षण–'तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः' वस्तुतः भामह के इस रूपक लक्षण अर्थात्—

'उपमानेन यत्तत्त्वमुपमेयस्य रूप्यते ।
गुणानां समतां दृष्ट्वा रूपकं नाम तद्विदुः ॥' ( काव्यालङ्कार २.२१ )

और उद्भट के इस रूपक–निरूपण अर्थात्—

'श्रुत्या संबन्धविरहाद् यत्पदेन पदान्तरम् ।
गुणवृत्तिप्रधानेन युज्यते रूपकं तु तत् ॥' ( काव्यालङ्कारसारसंग्रह १.११ )

का सारगर्भित संक्षेप है । 'उपमानोपमेययोः अभेदः' इन दो शब्दों में भामह के 'गुणानां समतां दृष्ट्वा उपमानेन यदुपमेयस्य तत्त्वं रूप्यते' और उद्भट के 'श्रुत्या संबन्धविरहाद् यद् गुणवृत्तिप्रधानेन पदेन पदान्तरं युज्यते' का निष्कर्ष निकाल लिया गया है ।

( ख ) मम्मट ने रूपक के भेद–प्रभेद की व्यवस्था रूय्यक के अनुसार स्वीकार की है । रुय्यक का रूपक–विभाग यह हैः—

( ७ अपह्नुति अलंकार )

**(१५६) प्रकृतं यन्निषिध्यान्यत्साध्यते सा त्वपह्नुतिः।**

**उपमेयमसत्यं कृत्वा उपमानं सत्यतया यत्स्थाप्यते सा त्वपह्नुतिः। उदाहरणम्—**




और मम्मट का रूपक-विभाग यह:—




मम्मट ने 'मालोपमा' को उपमा का अतिरिक्त प्रकार न मानकर भी 'मालारूपक' को रूपक का अवान्तर भेद तो मान लिया है, किन्तु रशना-रूपक को रूपक का भेद नहीं माना है। यहां वस्तुतः रुद्रट की रशना रूपकसम्बन्धी मान्यता का मम्मट ने खण्डन किया है।

अनुवाद—**अपह्नुति अलंकार वह है जहां प्रकृत का निषेध करके ( उपमेय को असत्य प्रतिपादित करके ) अन्य अर्थात् अप्रकृत-उपमान-( की सत्यता ) की सिद्धि की जाती है।**

**टिप्पणी**—मम्मट का अपह्नुति-निरूपण वस्तुतः रुद्रट के इस अपह्नुति-लक्षण अर्थात्—

**'अतिसाम्यादुपमेयं यस्यामसदेव कथ्यते सदपि।**
**उपमानमेव सदिति च विज्ञेयापह्नुतिः सेयम्॥** ( काव्यालङ्कार ८.५७ )

का संक्षेप है। एक प्रकार से मम्मट ने अपने इस लक्षण में रुय्यक के अपह्नति-लक्षण—'विषयस्यापह्नवेऽपह्नुतिः' की, जिसमें अप्रकृत के साधन अथवा स्थापन का स्पष्ट निर्देश नहीं है, आलोचना भी कर दी है। अपह्नुति के भेद-प्रभेद-निरूपण का कोई विशिष्ट सैद्धान्तिक आधार न होने से मम्मट ने 'एवमियं भङ्ग्यन्तरैरप्यूह्या' कह कर वही बात कही है जो दण्डी ने 'इत्यपह्नुतिभेदानां लक्ष्यो लक्ष्येषु विस्तरः' ( काव्यादर्श २.३०९ ) कहकर प्रकट की थी।

अनुवाद—**'अपह्नुति' का अभिप्राय है 'उपमेय' की असत्यता का ( शब्दतः अथवा अर्थतः ) प्रतिपादन और उपमान की सत्यता कीस्थापना। उदाहरण के लिये—**

अवाप्तः प्रागल्भ्यं परिणतरुचः शैलतनये !
कलंको नैवायं विलसति शशांकस्य वपुषि ।
अमुष्येयं मन्ये विगलदमृतस्यन्दशिशिरे
रतिश्रान्ता शेते रजनिरमणी गाढमुरसि ॥ ४३० ॥

इत्थं वा—

बत सखि ! कियदेतत् पश्य वैरं स्मरस्य
प्रियविरहकृशेऽस्मिन् रागिलोके तथा हि ।
उपवनसहकारोद्भासिभृङ्गच्छलेन
प्रतिविशिखमनेनोट्टङ्कितं कालकूटम् ॥ ४३१ ॥

अत्र हि न सभृङ्गाणि सहकाराणि अपि तु सकालकूटाः शरा इति प्रतीतिः ।

एवं वा—

अमुष्मिँल्लावण्यामृतसरसि नूनं मृगदृशः
स्मरः शर्वप्लुष्टः पृथुजघनभागे निपतितः ।
यदङ्गाङ्गाराणां प्रशमपिशुना नाभिकुहरे
शिखाधूमस्येयं परिणमति रोमावलिवपुः ॥ ४३२ ॥

अत्र न रोमावलिः धूमशिखेयमिति प्रतिपत्तिः एवमिय भङ्ग्यन्तरैरप्यूह्या ।

---

( पार्वती के प्रति भगवान् शङ्कर की उक्ति )

शैलतनये ! सकलकलापूर्ण इस चन्द्रमा के बिम्ब पर स्पष्टरूप से प्रकट होने वाला यह कलङ्क नहीं विराज रहा, यह तो वस्तुतः निशा–नायिका है जो सुधास्यन्द से शीतल उसके वक्षःस्थल पर रति–क्रीडा से शिथिल हुई गाढ निद्रा में पड़ी सो रही है ।'

[ यहां उपमेयभूत 'कलङ्क' की 'नैवायम्' इस नकारात्मक शब्द द्वारा असत्यता की व्यवस्था और •उपमानभूत रात्रि की सत्यता की स्थापना होने से ( शाब्द ) अपह्नुति है।]

अथवा इस प्रकार से—

'अरी सखी ! कितने दुःख की बात है कि प्रियविरह से खिन्न हम सरीखे प्रेमी जन पर कामदेव इतना द्वेष रख रहा है कि अपने बाणों–उपवनों की आम्रमञ्जरियों को उन पर मडराते भौंरों के बहाने कालकूट में डुबा २ कर सजा रहा है ।'

यहां जो चमत्कार प्रतीत हो रहा है वह ( उपमेय ) भौंरों से भरी सहकार–मंजरिओं के निषेध द्वारा ( उपमान ) कालकूट में डुबाये काम–बाण के स्थापन में है ।

[ यहां उपमेयभूत भृङ्गों की सत्यता का 'छल' शब्द से आक्षिप्त निषेध और उपमान–भूत कालकूट की सत्यता का स्थापन होने से ( आर्थी ) अपह्नुति हुई । ]

अथवा इस प्रकार से भी—

'अरे रसिक ! इस मृगनयनी के सौन्दर्यसुधा–सरोवर मांसल जघन–भाग में, हो न हो, मदन ही, महादेव की नेत्रवह्नि से जला–झुलसा ( अपनी संताप–शान्ति के लिये ) डुबकी लगा रहा है क्योंकि उसके अंगों के अंगारों के बुझने की सूचना देने वाली यह धूमशिखा ही है जो कि इस ( मृगनयनी ) के ।नाभिगह्वर में रोमावलि के रूप में प्रकट हो रही है ।'

यहां जो बात प्रतीत हो रही वह यह है कि ( इस मृगनयनी के नाभिगह्वर में ) यह रोमावलि नहीं अपितु ( झुलसे मदन के अङ्ग के अङ्गारों से निकलती ) धूमशिखा है ।

[ यहां 'धूमशिखा रोमावलिवपुः परिणमति' में 'परिणाम' शब्द के अर्थ–सामर्थ्य से

( ८ श्लेष अलङ्कार )

(१४७) श्लेषः स वाक्ये एकस्मिन् यत्रानेकार्थता भवेत् ॥९६॥

एकार्थप्रतिपादकानामेव शब्दानां यत्रानेकोऽर्थः स श्लेषः।

उदाहरणम्—

उदयमयते दिङ्मालिन्यं निराकुरुतेतरां
नयति निधनं निद्रामुद्रां प्रवर्त्तयति क्रियाः।
रचयतितरां स्वैराचारप्रवर्त्तनकर्त्तनं
बत बत लसत्तेजःपुंजो विभाति विभाकरः॥ ४३३॥

अत्राभिधाया अनियन्त्रणात् द्वावप्यर्कभूपौ वाच्यौ।

---

उपमेय-'रोमावलिका' अपह्नव तथा उपमान-'धूमशिखा' का समर्थन प्रतीत होता है और इसलिये यह ( आर्थी ) अपह्नुति है। ]

इसी प्रकार अन्य अनेक विचित्र ढंग हैं जिनमें अपह्नुति का स्वरूप देखा जा सकता है।

'श्लेष' अलङ्कार वहां होता है जहां एक वाक्य में अनेक अर्थ अभिहित हुआ करते हैं।

टिप्पणी—शब्दालङ्कारों में जिस 'श्लेष' का परिगणन है वह तो है शब्द-श्लेष, किन्तु अर्थालङ्कार-प्रकरण का यह अलङ्कार अर्थ-श्लेष अलङ्कार है। शब्द-श्लेष में तो शब्द ऐसे हुआ करते हैं जिनमें परिवृत्ति-परिवर्तन होने से अलङ्कार का स्वरूप ही नष्ट हो जाता है किन्तु अर्थ-श्लेष में बात ऐसी नहीं क्योंकि यहां जो शब्द अनेकार्थ प्रतिपादक हुआ करते हैं उनमें परिवर्तन भी संभव है। 'श्लेष' का यहां अभिप्राय है 'श्लिष्यतोऽर्थौ यत्र' अर्थात् वह अलंकार जहां दो अर्थ एक शब्द के आधार पर परस्पर संपृक्त हों। एक वृन्त पर लटके दो फलों की भांति एक शब्द पर अवलम्बित दो अर्थ जहां हों वहां जो अलङ्कार समझा जाता है वह है अर्थ-श्लेष।

अनुवाद—( 'वाक्ये एकस्मिन्ननेकार्थता यत्र स श्लेषः' का ) यहां जो अभिप्राय है वह यह है:—यदि एक अर्थ के बोधक शब्दों का ( प्रकरण आदि के नियन्त्रण से परे और साथ ही साथ कुछ वैचित्र्य-पूर्ण) अनेक अर्थ हो तो वह अलङ्कार (अर्थ) 'श्लेष' है। उदाहरण के लिये:—

( सूर्य-पक्ष में )

'कितनी प्रसन्नता की बात है कि भगवान् भास्कर अपने तेजःपुञ्ज में विराजमान उदित हो रहे हैं, चारों ओर का अन्धकार दूर कर रहे हैं, प्रणिमात्र की निद्रा-तन्द्रा का नाश कर रहे हैं, आह्निक कर्मों में सब को प्रेरित कर रहे हैं और कर रहे हैं उन प्रवृत्तियों का उच्छेद जो रात की शरण में पनपा करती हैं।'

( राज-पक्ष में )

'कितनी प्रसन्नता की बात है कि हमारे महाराज विभाकर अपने राजतेज में विराजमान सभी समृद्धियों से सुशोभित हो रहे हैं, प्रजाजन के दुःख-दारिद्रय को दूर भगा रहे हैं, उनके आलस्य किंवा निरुत्साह का नाश कर रहे हैं, उन्हें अपने-अपने आचार-व्यवहार में प्रवृत्त कर रहे हैं और कर रहे हैं उन प्रवृत्तियों का मूलोच्छेद जो स्वच्छन्दता और उद्दण्डता में पनपा करती है।'

यहां ( 'उदयमयते' इत्यादि शब्दों की ) अभिधा का ( प्रकरण आदि अभिधा-नियामकों में से किसी के द्वारा भी ) नियन्त्रण नहीं हो रहा और इसलिये दोनों-सूर्यगत तथा राजगत-अर्थ स्पष्ट प्रतिपादित किये जा रहे हैं।

टिप्पणी—मम्मट ने यहां 'श्लेष' का स्वरूप तो रुद्रट के इस अर्थ-श्लेष-लक्षण अर्थात्—

'यत्रैकमनेकार्थैर्वाक्यं रचितं पदैरनेकस्मिन्।
अर्थे कुरुते निश्चयमर्थश्लेषः स विज्ञेयः॥' ( काव्यालङ्कार १०.१ )

( ९ समासोक्ति अलङ्कार )

(१४८) परोक्तिर्भेदकैः श्लिष्टैः समासोक्तिः

प्रकृतार्थप्रतिपादकवाक्येन शिलष्टविशेषणमाहात्म्यात् न तु विशेष्यस्य सामर्थ्यादपि यत् अप्रकृतस्यार्थस्याभिधानं सा समासेन संक्षेपेणार्थद्वयकथनात्समासोक्तिः।

उदाहरणम्—

लहिऊण तुज्झ बाहुप्फंसं जीए स कोवि उल्लासो
जअलच्छी तुह विरहे ण हूज्जला दुव्वला णं सा ॥ ४३४ ॥
( लब्ध्वा तव बाहुस्पर्शं यस्याः स कोऽप्युल्लासः ।
जयलक्ष्मीस्तव विरहे न खलूज्ज्वला दुर्बला ननु सा ॥ ४३४ ॥ )

अत्र जयलक्ष्मीशब्दस्य केवलं कान्तावाचकत्वं नास्ति।

---

के आधार पर निर्धारित किया है किन्तु रुद्रट द्वारा प्रतिपादित अर्थश्लेष के शुद्ध भेदों जैसे कि विरोध, वक्रोक्ति, व्याजोक्ति इत्यादि और संकीर्ण-भेदों को इसलिये नहीं माना है क्योंकि रुय्यक ने अपनी श्लेष-मीमांसा में यह पहले ही सिद्ध कर दिया था कि श्लेष का न तो अन्य अलङ्कारों से सर्वथा पृथक् कोई विषय है और न ऐसा ही है कि इसे अन्य किसी अलङ्कार में अन्तर्भूत ही किया जा सके—**तेनालङ्कारान्तरविविक्तो नास्य विषयोऽस्तीति सर्वालंकारापवादोऽयम् ( श्लेष ) इति स्थितम्**– ( अलंकारसर्वस्व काव्यमाला १३२ पृष्ठ )।

अनुवाद—**'समासोक्ति' वह अलङ्कार है जिसे श्लिष्ट-प्रकृत तथा अप्रकृत दोनों अर्थों में संगत-विशेषणों की 'परोक्ति' ( पर-अप्रकृत अर्थ अर्थात् अप्रकृत वस्तुगत व्यवहाररूप अर्थ की बोधकता ) कहा करते हैं।**

**'समासोक्ति' का अभिप्राय है समासतः अर्थात् संक्षपतः दो उपमानोपमेयभूत अर्थों का अभिधान। यह तब संभव है जब एक प्रस्तुतार्थबोधक वाक्य के द्वारा किसी दूसरे अप्रस्तुत अर्थ का ( वस्तुतः अप्रकृत वस्तुगत व्यवहाररूप अर्थ का ) अभिधान ( व्यञ्जना द्वारा बोधन ) हुआ करे और ऐसी बात हो यहां प्रयुक्त विशेष्यवाचक पद के सामर्थ्य से नहीं अपितु ऐसे विशेषणवाचक पदों की महिमा से जो कि श्लिष्ट हों, प्रकृत तथा अप्रकृत दोनों अर्थों के प्रतिपादन में समर्थ हों। उदाहरण के लिये—**

**'हे वीर ! वह जय-श्री जो कि कभी तुम्हारे वाहु-स्पर्श को पाकर एक अनिर्वचनीय आनन्द मनाया करती थी, अब जब कि तुम चल बसे, सुन्दर भला क्या लगे, अत्यन्त दीन-हीन हो रही है।'**

**यहां पर ( विशेष्यवाचक ) 'जयलक्ष्मी'-'जयश्री'-शब्द केवल ऐसा है जो 'कामिनी' रूप ( अप्रकृत ) अर्थ का वाचक नहीं ( किन्तु अन्य जो विशेषण-वाचक पद हैं वे तो उस अप्रकृत कामिनी-व्यवहाररूप अर्थ के अभिव्यञ्जक हैं ही जो कि प्रकृत 'जयलक्ष्मी' के व्यवहाररूप वाच्यार्थ का उत्कर्षाधायक बन रहा है जिसमें कि 'समासोक्ति' का चमत्कार है। )**

**टिप्पणी**—'समासोक्ति' भी एक प्राचीन अलंकार है। भामह और उद्भट के अनुसार 'समासोक्ति' कहते हैं समान विशेषण के सामर्थ्य से प्रकृतपरक वाक्य द्वारा अप्रकृत अर्थ के अभिधान को—**'प्रकृतार्थेन वाक्येन तत्समानैर्विशेषणैः। अप्रस्तुतार्थकथनं समासोक्तिः॥'** काव्यालंकारसारसंग्रह २. १०। मम्मट ने अपना समासोक्ति लक्षण रुय्यक के समासोक्ति-लक्षण—

**'विशेषणानां साम्यादप्रस्तुतस्य गम्यत्वे समासोक्तिः।** ( अलंकारसर्वस्व पृष्ठ १०७ )

से प्रभावित होकर किया है क्योंकि 'विशेषणसाम्य' का जो अभिप्राय रुय्यक का है, जैसा कि इन पंक्तिओं अर्थात्—

( १० निदर्शना-अलंकार )

## (१४६) निदर्शना।

**अभवन् वस्तुसम्बन्ध उपमापरिकल्पकः ॥ ९७ ॥**

निदर्शनं दृष्टान्तकरणम्।

उदाहरणम्—

क सूर्यप्रभवो वंशः क चाल्पविषया मतिः।
तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम् ॥ ४३५ ॥

अत्रोडुपेन सागरतरणमिव मन्मत्या सूर्यवंशवर्णनमित्युपमायां पर्यवस्यति।

यथा वा—

उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम्।
वहति गिरिरयं विलम्बिघण्टाद्वयपरिवारितवारणेन्द्रलीलाम् ॥ ४३६ ॥

---

'गम्यत्वं अप्रस्तुतनिष्ठं तु समासोक्तिविषयः। तत्र च निमित्तं विशेषणसाम्यम्। विशेष्यस्यापि साम्ये श्लेषप्राप्तेः। विशेषणसाम्याद्धि प्रतीयमानमप्रस्तुतं प्रस्तुतस्यावच्छेदकया प्रतीयते। अवच्छेदकत्वं च व्यवहारसमारोपो न तु रूपसमारोपः (अलंकारसर्वस्व, पृष्ठ १०९) में स्पष्ट है, वही अभिप्राय मम्मट का है जो कि 'श्लिष्टविशेषणमाहात्म्यात् न तु विशेष्यस्य सामर्थ्यादपि' इस वृत्ति-वाक्यांश में प्रतीत होता है।

अनुवाद—'निदर्शना' अलंकार कहते हैं वस्तुओं अर्थात् वाक्यार्थों अथवा पदार्थों के ऐसे सम्बन्ध अथवा समन्वय को जो ( आपाततः ) भले ही अनुपपन्न हो किन्तु ( अन्त में ) उपमानोपमेयभाव में परिणत हो जाय।

'निदर्शन' का अभिप्राय है—'दृष्टान्तकरण' अथवा उदाहरण-प्रदर्शन। जैसे कि—

'कहां तो सूर्य-संभूत रघुवंश! और कहां हमारी सीमित बुद्धि!! मैं जो मोहवश करना चाह रहा हूं ( अर्थात् रघु-वंश की रचना ) वह तो बस उडुप ( डेंगी, छोटी नाव ) के द्वारा दुस्तर पारावार का तैरना है।'

यहां जो 'निदर्शना' है वह 'वाक्यार्थ-निदर्शना' है क्योंकि 'तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम्' का वाक्यार्थ ( अर्थात् उडुप के द्वारा दुस्तर सागर का तैरना ) ऐसा है जिसका 'क सूर्यप्रभवो वंशः क चाल्पविषया मतिः' के वाक्यार्थ ( अर्थात् कहां तो सूर्यवंश और कहां हमारी बुद्धि ) से कोई सम्बन्ध तो नहीं दिखाई देता किन्तु अप्रकृत वाक्यार्थ ( तितीर्षुर्दुस्तरम् आदि ) का प्रकृत वाक्यार्थ ( क सूर्यप्रभावः आदि ) के साथ औपम्य-उपमानोपमेयभाव-मान लेने पर दोनों की असम्बद्धार्थता समाप्त हो जाती है और एक दूसरे का निदर्शन ( उदाहरण ) बन जाता है ]

यहां ( वाक्यार्थों की असम्बद्धार्थकता में ) जो उपमानोपमेयभाव अन्ततः प्रतीत होता है वह यह है—'मेरी बुद्धि के द्वारा सूर्य-वंश का वर्णन उडुप के द्वारा सागर के संतरण के समान है।'

अथवा जैसे कि—

'उस समय ( पूर्णिमा की तिथि में ), जब कि अपनी-अपनी रश्मि-रज्जुओं को दूर ऊपर फैलाये सूर्य तो उदित हो रहा हो और चन्द्रमा अस्त, यह ( रैवतक ) पर्वत ऐसा लगता है कि दोनों ओर लम्बे लटकने वाले दो घंटों से सुशोभित किसी गजराज की शोभा को धारण कर रहा हो।'

[यहां जो निदर्शना है वह पदार्थ-निदर्शना है क्योंकि एक पदार्थ अर्थात् 'वारणेन्द्रलीला' दूसरे पदार्थ अर्थात् 'रैवतक पर्वत' से असम्बद्ध होकर अन्ततोगत्वा परस्पर एक उपमानोपमेयभाव में परिणत हो जाता है।]

अत्र कथमन्यस्य लीलामन्यो वहतीति तत्सदृशीमित्युपमायां पर्यवसानम्।

दोर्भ्यां तितीर्षति तरङ्गवतीभुजङ्ग-
मादातुमिच्छति करे हरिणाङ्कबिम्बम्।
मेरुं लिलङ्घयिषति ध्रुवमेष देव!
यस्ते गुणान् गदितुमुद्यममादधाति ॥ ४३७ ॥

इत्यादौ मालारूपाऽप्येषा द्रष्टव्या।

( निदर्शना का एक अन्य प्रकार )

(१५०) स्वस्वहेत्वन्वयस्योक्तिः क्रिययैव च साऽपरा।

क्रियैव स्वस्वरूप-स्वकारणयोः सम्बन्धो यदवगम्यते साऽपरा निदर्शना, यथा—

उन्नतं पदमवाप्य यो लघुर्हेलयैव स पतेदिति ब्रुवन्।
शैलशेखरगतो दृषत्कणश्चारुमारुतधुतः पतत्यधः ॥ ४३८ ॥

अत्र पातक्रियया पतनस्य लाघवे सति उन्नतपदप्राप्तिरूपस्य च सम्बन्धः ख्याप्यते।

---

यहां यह अनुपपत्ति कि एक ( गजराज ) की लीला दूसरा ( पर्वत ) कैसे धारण करले, अन्ततः जहां समाप्त होती है वह एक औपम्य है जिसका रूप है—'एक ( गजराज ) की लीला के समान जो लीला है उसका धारण दूसरा ( पर्वत ) कर रहा है।'

ऐसे प्रसङ्ग जैसे कि—

'हे महाराज! जो व्यक्ति आपके गुणों का वर्णन करना चाहता है वह चाहता है सरित्पति ( सागर ) को अपने हाथों से तैरना, चन्द्र-बिम्ब को हथेली में पकड़ना और मेरु पर्वत को लांघ कर पार कर जाना।' इत्यादि में यह निदर्शना माला-निदर्शना के रूप में भी देखी जा सकती है।

[ यहां 'यः तव गुणान् गदितुमिच्छति' का वाक्यार्थ 'दोर्भ्यां तरङ्गवतीभुजङ्गं तितीर्षति' इत्यादि के वाक्यार्थों से असम्बद्ध होकर अन्ततः 'सागर-तरण आदि के समान तुम्हारा गुण-वर्णन है' इत्यादि मालारूप उपमानोपमेयभाव में परस्पर सम्बद्ध हो रहा है। ]

दूसरे ढंग की 'निदर्शना' वह है जिसे क्रिया के द्वारा कार्य और कार्य-हेतु में सम्बन्ध ( कार्यकारण भावरूप सम्बन्ध ) का अभिधान कहते हैं।

क्रिया के द्वारा ही अपने स्वरूप और अपने कारण में सम्बन्ध का जो अवगमन है वह है एक और प्रकार की निदर्शना। जैसे कि—

'पर्वत-शिखर पर आरुढ शैलकण मन्दमारुत के झोंके से भी जो नीचे गिर पड़ता है वह यह बताया जाता है कि जो क्षुद्र है उसे ऊंचे पद पर बैठ जाने पर भी शीघ्र ही नीचे गिर जाना पड़ता है।'

यहां 'पतति' ( नीचे गिरने ) की क्रिया के द्वारा पतन रूप कार्य और उसके कारण अर्थात् क्षुद्रता होने पर उन्नत पद की प्राप्ति का जो परस्पर सम्बन्ध ( कार्य कारण भाव रूप ) है वह प्रतिपादित हो रहा है ( जो कि 'क्षुद्रता रहने पर उन्नत पद प्राप्ति किसी के पतन का उसी प्रकार कारण है जिस प्रकार शैलकण का' इस निदर्शन में परिणत हो जाता है। )

टिप्पणी—मम्मट ने अपने निदर्शना-लक्षण में उद्भट के इस निदर्शना-लक्षण अर्थात्—

'अभवन् वस्तु संबन्धो भवन्वा यत्र कल्पयेत्।
उपमानोपमेयत्वं कथ्यते सा निदर्शना ॥' ( काव्यालङ्कार सारसंग्रह ५.१० )

( ११ अप्रस्तुत प्रशंसा अलंकार )

(१५१) अप्रस्तुतप्रशंसा या सा सैव प्रस्तुताश्रया ॥ ९८ ॥

अप्राकरणिकस्याभिधानेन प्राकरणिकस्याक्षेपोऽप्रस्तुतप्रशंसा ।

( अप्रस्तुत प्रशंसा के भेद-प्रभेद )

(१५२) कार्ये निमित्ते सामान्ये विशेषे प्रस्तुते सति ।
तदन्यस्य वचस्तुल्ये तुल्यस्येति च पञ्चधा ॥ ९९ ॥

तदन्यस्य कारणादेः ।

क्रमेणोदाहरणम्—

( १ 'कार्य' प्रस्तुत रहने पर अप्रस्तुत कारण का वर्णन )

याताः किन्न मिलन्ति सुन्दरि ! पुनश्चिन्ता त्वया मत्कृते
नो कार्या नितरां कृशाऽसि कथयत्येवं सबाष्पे मयि ।
लज्जामन्थरतारकेण निपतत्पीताश्रुणा चक्षुषा
दृष्ट्वा मां हसितेन भाविमरणोत्साहस्तया सूचितः ॥ ४३९ ॥

---

का संक्षेप किया है। साथ ही साथ वामन के द्वारा निर्दिष्ट निदर्शन-अलङ्कार के इस स्वरूप अर्थात्—'क्रियैव स्वतदर्थान्वयख्यापनं निदर्शनम् (काव्यालंकार सूत्रवृत्ति ४.२०) को निदर्शना के एक प्रकार के रूप में माना है।

मम्मट की माला—निदर्शना सम्बन्धी मान्यता का आधार रुय्यक की यह उक्ति अर्थात्—

'इयमपि क्वचिन्मालयापि भवन्ती दृश्यते । यथा—
अरण्यरुदितं कृतं शवशरीरमुद्वर्तितम् स्थलेऽब्जमवरोपितं सुचिरमूषरे वर्षितम् ।
श्वपुच्छमवनामितं बधिरकर्णजापः कृतः धृतोऽन्धमुखदर्पणो यदबुधो जनः सेवितः ॥'

इत्यादि है।

अनुवाद—'अप्रस्तुत प्रशंसा' वह अलंकार है जिसे अप्रस्तुत अथवा अप्रकृत ( वस्तु ) की ऐसी प्रशंसा अथवा वर्णना कहते हैं जो कि प्रस्तुत ( अर्थात् प्रकृत ) अर्थ की प्रतिपत्ति का आश्रय ( निमित्त ) हुआ करती है।

'अप्रस्तुतप्रशंसा' का अभिप्राय है अप्राकरणिक अर्थात् अप्रस्तुत ( विषय ) के प्रतिपादन के द्वारा प्राकरणिक ( प्रस्तुत ) विषय का आक्षेप अथवा प्रत्यायन।

यह ( अप्रस्तुत प्रशंसा ) पांच प्रकार की है:—१ली–यदि 'कार्य' प्रस्तुत ( प्राकरणिक ) हो तो अप्रस्तुत 'कारण' का वर्णन। २री–यदि 'कारण' प्रस्तुत रहे तो अप्रस्तुत 'कार्य का निरूपण। ३री–यदि प्रस्तुत विषय 'सामान्य' हो तो अप्रस्तुत 'विशेष' का अभिधान। ४थी–यदि 'विशेष' प्रस्तुत हो तो अप्रस्तुत 'सामान्य' का कथन, और ५वीं–यदि परस्पर तुल्य वस्तुओं में से एक प्रस्तुत रहे तो दूसरी का, जो कि अप्रस्तुत है, प्रतिपादन।

'तदन्यस्य' उस ( अर्थात् प्रकृत कार्य आदि ) से भिन्न के वर्णन का यहां अभिप्राय है ( अप्रकृत ) कारण आदि के वर्णन का। इनके क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

'किसी प्रेमी का, अपने मित्र के प्रति, अपनी प्रिया का वृतान्त-वर्णन ) जैसे ही आंखों से आंसू बहाते मैंने अपनी प्रियतमा से कहा—'प्रिये ! जाने वाले लोग तो लौट कर आया ही करते हैं। तब मेरे लौट आने की चिन्ता में क्यों घुलो ! क्यों अपनी देह गलाओ !' कि वह अपनी आंखों में आंसुओं को गिरने से रोकती हुई लज्जित हो एकटक मुझे देखने लगी और एक दम हँस पड़ी जिससे यही पता चला कि उसका ( मेरे वियोग में ) अपने न बचने का निश्चय पक्का हो चुका है।'

अत्र प्रस्थानात्किमिति निवृत्तोऽसीति कार्ये पृष्टे कारणमभिहितम् ।

( २ 'कारण' प्रस्तुत रहने पर अप्रस्तुत कार्य का वर्णन )

राजन् ! राजसुता न पाठयति मां देव्योऽपि तूष्णीं स्थिता:
कुब्जे ? भोजय मां कुमार ! सचिवैर्नाद्यापि किं भुज्यते ।
इत्थं नाथ ! शुकस्तवारिभवने मुक्तोऽध्वगैः पञ्जरात्
चित्रस्थानवलोक्य शून्यवलभावेकैकमाभाषते ॥ ४४० ॥

अत्र प्रस्थानोद्यतं भवन्तं ज्ञात्वा सहसैव त्वदरयः पलाय्य गता इति कारणे प्रस्तुते कार्यमुक्तम् ।

( ३ 'सामान्य' के प्रस्तुत रहने पर 'विशेष' का वर्णन )

एतत्तस्य मुखात्कियत् कमलिनीपत्रे कणं वारिणो
यन्मुक्तामणिरित्यमंस्त स जडः शृण्वन् यदस्मादपि ।
अङ्गुल्यग्रलघुक्रियाप्रविलयिन्यादीयमाने शनैः
कुत्रोड्डीय गतो ममेत्यनुदिनं निद्राति नान्तः शुचा ॥ ४४१ ॥

अत्रास्थाने जडानां ममत्वसंभावना भवतीति सामान्ये प्रस्तुते विशेषः कथितः ।

( ४ 'विशेष' के प्रस्तुत रहने पर 'सामान्य' का वर्णन )

सुहृद्वधूबाष्पजलप्रमार्जनं करोति वैरप्रतियातनेन यः ।
स एव पूज्यः स पुमान् स नीतिमान् सुजीवितं तस्य स भाजनं श्रियः ॥४४२॥

अत्र कृष्णं निहत्य नरकासुरवधूनां यदि दुःखं प्रशमयसि तत् त्वमेव श्लाघ्य इति विशेषे प्रकृते सामान्यमभिहितम् ।

---

यहाँ प्रस्तुत विषय है 'प्रस्थान करने वाले थे, क्या रुक गये ?' यह ( प्रस्थान-निवृत्तिरूप ) कार्य-विषयक प्रश्न किन्तु वर्णन किया गया है ( अप्रस्तुत ) कारण ( अर्थात् प्रिया के भावी मरणोत्साह ) का ।

'महाराज ! ( आपके आक्रमण के भय से शून्य पड़े ) आपके शत्रु-प्रासाद में पथिकों के द्वारा पिंजड़े से छुड़ाया गया पालतू सुग्गा ऊपर की सूनी अटारी पर उड़ कर वहां चित्रित लोगों को देख एक-एक कर पूछ बैठता है—'राजन् ! राजकुमारी मुझे पढ़ाती नहीं', 'रानियां मुझसे कुछ बोलती नहीं', 'अरी कुबड़ी दासी ! मुझे खिलाती क्यों नहीं !' और 'क्या राजकुमार और उनके साथी कुछ खाये-पीये नहीं ?'

यहां जो प्रस्तुत विषय है वह तो है कारण अर्थात् विजय-यात्रा के लिये सन्नद्ध ( यहां वर्णन के विषय ) राजा का पता लगा कर उसके शत्रुओं का सहसा घरबार छोड़ कर भाग खड़ा होना, किन्तु जिसका अभिधान किया गया है वह है ( अप्रस्तुत ) कार्य ( अर्थात् शून्यभवन में चित्रलिखित राजवर्ग से पालतू सुग्गे का बोलना । )

'यह कौन सी बड़ी बात कि 'वह मूढ़ कमल के पत्ते पर पानी की बूँदों को मोती के दाने मान बैठा' ! अरे ! इससे भी बढ़ कर तो यह है कि 'उसने उन पानी की बूँदों को अपनी अँगुली से उठाते ही उन्हें विलीन होते देख 'मेरा मोती कहां उड़ गया' कह-कह कर अपना मन मसोस लिया और चिन्ता के मारे सोना भी भूल गया !'

यहां जो प्रस्तुत है वह तो है एक सामान्य विषय अर्थात् मूढ़ों की यों ही किसी वस्तु में ममता किन्तु जिसका वर्णन है वह है एक विशेष विषय ( अर्थात् एक निर्दिष्ट मूढ़ की कमल-पत्र पर पड़े जलकण में मुक्ता की ममता, जो कि अप्रस्तुत है । )

'वही पूजा के योग्य है, वही पुरुष कहे जाने योग्य है, वही नीति निपुण है, वही

तुल्ये प्रस्तुते तुल्याभिधाने त्रयः प्रकाराः श्लेषः समासोक्तिः सादृश्यमात्रं वा तुल्यात्तुल्यस्य हि आक्षेपे हेतुः।

क्रमेणोदाहरणम्—

( १ श्लेष हेतुका अप्रस्तुतप्रशंसा )

पुंस्त्वादपि प्रविचलेद्यदि यद्यधोऽपि
यायाद्यदि प्रणयने न महानपि स्यात्।
अभ्युद्धरेत्तदपि विश्वमितीदृशीयं
केनापि दिक् प्रकटिता पुरुषोत्तमेन ॥ ४४३ ॥

( २ समासोक्ति हेतुका अप्रस्तुतप्रशंसा )

येनास्यभ्युदितेन चन्द्र ! गमितः क्लान्तिं रवौ तत्र ते
युज्येत प्रतिकर्त्तुमेव न पुनस्तस्यैव पादग्रहः।

---

लक्ष्मी का भाजन है और है उसी का जीवन वस्तुतः जीवन जो कि शत्रुओं से वैर का बदला लेकर अपने मित्रों की स्त्रियों के आंसू पोंछा करता है।'

यहां जो प्रस्तुत है वह तो है एक विशेष विषय अर्थात् ( नरकासुर के मित्र शाल्व के प्रति उसके मंत्री की यह उक्ति कि ) कृष्ण को मार कर यदि नरकासुर की रानियों का दुःख उसने दूर कर दिया तभी वह सब का प्रशंसनीय है ( अन्यथा नहीं ), किन्तु जिसका वर्णन किया गया है वह है एक सामान्य विषय ( अर्थात् जो भी वैर का बदला लेता है वह प्रशंसनीय है इत्यादि )।

तुल्य विषय के प्रस्तुत रहने पर तत्तुल्य अप्रस्तुत विषय के वर्णन के तीन प्रकार संभव हैं क्योंकि श्लेष ( अर्थात् विशेषण और विशेष्यवाची सभी पदों की उभयार्थकता ), समासोक्ति ( अर्थात् विशेषणवाची पद की उभयार्थ बोधकता और ( श्लेष के अभाव में भी ) सादृश्यमात्र के सद्भाव से ही ऐसा संभव है कि एक ( प्रस्तुत ) तुल्य विषय के अभिधान से उसके तुल्य अन्य ( अप्रस्तुत ) विषय का आक्षेप अथवा प्रत्यायन हो जाय। इसके क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

'( प्रस्तुत राजविषयक अर्थ ) शौर्य से भी च्युत हो जाय, वैभव से भी हाथ धोले और सहायता की याचना से तुच्छ भी बन जाय किन्तु तब भी शत्रुओं से छीना गया अपना राज्य पुनः हस्तगत कर ले—यह है वही रीति जो कि किसी महापुरुष राजा ने प्रदर्शित की है ! ( तब भला महाराज ! आप इसे क्योंकर नहीं कर दिखाते ? )'

और इससे आक्षिप्त—

[ '( अप्रस्तुत विष्णुविषयक अर्थ ) मोहिनीरूप में पुरुषत्व से भी रहित हो जांय, कूर्मावतार में पातालगमन भी कर लें और वामनरूप में बलि के आगे याचक भी बन बैठे किन्तु तब भी समस्त विश्व का भरण-पोषण करते रहे—यह है वह रीति जो उस अलौकिक विष्णुमूर्ति परमपुरुष ने प्रकट कर दिखायी है !' यहां जो अप्रस्तुत प्रशंसा है वह श्लेपहेतुका अप्रस्तुतप्रशंसा है क्योंकि वर्णन के लिये प्रस्तुत जो विषय है वह तो है एक राजा और उसके तुल्य भगवान् विष्णु का जो वर्णन हो रहा है वह है एक अप्रस्तुत विषय। अब यहां विशेष्यवाचक पद 'पुरुषोत्तम' तथा विशेषणवाचक अन्य समस्त पद श्लिष्ट है इसलिए इसे श्लेषहेतुका अप्रस्तुत प्रशंसा कहा जाता है।]

'अरे चन्द्र ! जिस सूर्य के उदय में तुम ज्योत्स्ना-हीन हो जाया करते हो उसके प्रति जहां तुम्हें प्रतीकार की भावना उचित है वहां तुम उलटे उसका पादग्रहण-उसकी किरणों का अपने में आधान-किया करते हो ! यदि यह कहो कि क्षीण-कलाहीन होने के कारण ऐसा हुआ तब तो तुम्हें लज्जित होना चाहिये न कि व्योम-मण्डल में अभिमान के साथ

क्षीणेनैतदनुष्ठितं यदि ततः किं लज्जसे नो मना-
गस्त्येवं जडधामता तु भवतो यद्व्योम्नि विस्फूर्जसे ॥ ४४४ ॥

( ३ सादृश्यमात्र हेतुका अप्रस्तुतप्रशंसा )

आदाय वारि परितः सरितां मुखेभ्यः
किन्तावदर्जितमनेन दुरर्णवेन ।
क्षारीकृतं च वडवादहने हुतं च
पातालकुक्षिकुहरे विनिवेशितं च ॥ ४४५ ॥

इयं च काचित् वाच्ये प्रतीयमानार्थाऽनध्यारोपेणैव भवति यथा—

अब्धेरम्भः स्थगितभुवनाभोगपातालकुक्षेः
पोतोपाया इह हि बहवो लंघनेऽपि क्षमन्ते ।
आहो रिक्तः कथमपि भवेदेष दैवात्तदानीं
को नाम स्यादवटकुहरालोकनेऽप्यस्य कल्पः ॥ ४४६ ॥

क्वचिदध्यारोपेणैव यथा—

---

उदित दिखाई देना चाहिये ! यह सब तुम्हारी जडधामता–शीतचन्द्रिका–का प्रभाव नहीं तो और क्या है ?'

[ यहां जो अप्रस्तुत प्रशंसा है वह है समासोक्ति–हेतुका अप्रस्तुतप्रशंसा क्योंकि अप्रस्तुत विशेष्यवाचक 'चन्द्र' और 'रवि' पद के अश्लिष्ट होने पर भी विशेषणवाचक अन्य पदों के श्लेष–माहात्म्य से एक प्रस्तुत विषय का आक्षेप हो रहा है जो कि किसी निर्धन और सधन व्यक्ति का वृत्तान्त है । ]

'इस क्षार–सागर ने सभी ओर से सरिताओं के संगमों से पानी ले–ले कर क्या कर लिया ! मीठे पानी को या तो खारा कर दिया या वड़वाग्नि में जला दिया या पाताल के पेट में पहुँचा दिया !'

[ यहां सादृश्यमात्र हेतुका अप्रस्तुतप्रशंसा इसलिये है क्योंकि अप्रस्तुत क्षारसागर के वर्णन से, एक प्रस्तुत असत्पुरुष का वर्णन हो रहा है जिसमें न तो विशेष्य और विशेषण वाचक पद ही श्लिष्ट हैं और न श्लिष्ट विशेषण की ही महिमा छिपी है । ]

( तुल्य विषय के प्रस्तुत रहने पर तत्तुल्य अप्रस्तुत विषय के वर्णन में होने वाली ) यही अप्रस्तुतप्रशंसा एक और ही प्रकार की तब हो जाती है जब कि :—

( १ ) एक वाच्य अप्राकरणिक अर्थ पर, उसके उपपन्न रहने के कारण, किसी व्यङ्ग्य प्राकरणिक अर्थ का आरोप न किया जाय । जैसे कि:—

'यह तो संभव है कि एक को कौन कहे अनेकों सामुद्रिक व्यवसायी उस समुद्र को पार कर जांय जिसकी जलराशि पृथिवी के विस्तार और पाताल के पेट पर एक साथ छा सकती है किन्तु ऐसा कौन है जो उसके विशाल गम्भीर गर्त को उस समय देख सके जब कि दैववश उसका पानी कहीं सूख जाय !'

[ यहां एक प्रतीयमान अर्थ है जो कि यह है—किसी अत्याचारी दुष्ट राजा का दरिद्र हो जाने की अपेक्षा समृद्ध रहना कहीं अच्छा है । किन्तु इस प्रतीयमान अर्थ का यहां वाच्यार्थ पर कोई आरोप इसलिये नहीं किया गया क्योंकि वह ( वाच्यार्थ ) स्वतः ही संभाव्यमान अथवा उपपन्न है । ]

( २ ) यही ( अप्रस्तुत प्रशंसा ) तब भी संभव है जब कि वाच्यार्थ पर उसके अनुपपन्न हो सकने के कारण व्यङ्ग्यार्थ का आरोप कर दिया जाय । जैसे कि:—

कस्त्वं भोः ? कथयामि दैवहतकं मां विद्धि शाखोटकं
वैराग्यादिव वक्षि साधु विदितं कस्मादिदं कथ्यते।
वामेनात्र वटस्तमध्वगजनः सर्वात्मना सेवते
न च्छायाऽपि परोपकारकरणे मार्गस्थितस्यापि मे ॥ ४४७ ॥

क्वचिदंशेष्वध्यारोपेण यथा—

सोऽपूर्वो रसनाविपर्ययविधिस्तत्कर्णयोश्चापलं
दृष्टिः सा मदविस्मृतस्वरपरदिक् किंभूयसोक्तेन वा।
सर्वं विस्मृतवानसि भ्रमर ! हे यद्वारणोऽद्याप्यसौ
अन्तः शून्यकरो निषेव्यत इति भ्रातः ! क एष ग्रहः ॥ ४४८ ॥

अत्र रसनाविपर्यासः शून्यकरत्वं च भ्रमरस्यासेवने न हेतुः कर्णचापलं तु हेतुः मदः प्रत्युत सेवने निमित्तम्।

'( पथिक पूछता है ) अरे ! कौन हो तुम ? ( श्मशान का पेड़ उत्तर देता है ) भाई क्या बताऊँ ! यही समझ लो कि मैं दुर्भाग्य का मारा कोई हूँ। ( पथिक ) बड़े विरक्त होकर बोल रहे हो ? ( वृक्ष ) तब तो तुम मुझे जान ही गये किन्तु ऐसा क्यों है ? यह तो सुन लो—हमारी बांयी ओर जो वट-वृक्ष है उसकी छाया का सहारा तो पथिकजन बड़े आदर से लिया करते हैं किन्तु रास्ते में खड़े हुये भी मेरी छाया ऐसी है जिसका कोई भी उपयोग नहीं, जिससे किसी का कुछ भला नहीं।'

[ यहां जो प्रतीयमान अर्थ है वह है किसी अधम जाति के दानी का, किसी सत्पात्र के द्वारा, उसका दिया कुछ न लेने से, निर्वेद। यहां इस प्रतीयमान अर्थ का आरोप इसलिये आवश्यक है क्योंकि अचेतन वाच्यार्थभूत शाखोटक के साथ किसी चेतन व्यक्तिकी उक्ति-प्रत्युक्ति की उपपत्ति नहीं हो सकती। प्रदीपकार का इसीलिये यहां यह कहना है—'अत्र वाच्यशाखोटके संबोध्यत्वोच्चारयितृत्वादिकमनुपपन्नमिति प्रतीयमानाध्यारोपः।' ]

( ३ ) यही ( अप्रस्तुत प्रशंसा ) कभी कहीं वाच्यार्थ पर व्यङ्ग्यार्थ के अंशतः आरोप में भी हुआ करती है। जैसे कि:—

'अरे भ्रमर ! क्या यह सब कुछ भूल पड़े कि जिसकी जिह्वा भी अपूर्वरूप से विपर्यस्त ( उलटी—अभिशाप से हाथी की जिह्वा-परिवृत्ति पुराणों में वर्णित ) है ( अर्थात् जिसके कुछ बोलने का कोई ठिकाना नहीं ), जिसके कान सदा चंचल रहा करते हैं ( जो किसी के कुछ भी कहने से अपना मन बदल डालता है ) और वस्तुतः अधिक कुछ कहने-सुनने से क्या ! जिसकी आंखें निरन्तर मदजल के गिरते रहने से अपने-पराये का मार्ग नहीं देख पातीं ( जो मदावलेप के कारण अच्छे-बुरे की पहचान नहीं कर पाता ) उसी अस्थि मांसरहित शुण्डादण्ड वाले ( निर्धन ) वारण ( मत्त गजराज-सेवक के निरादर करने वाले स्वामी ) की सेवा में अपने आपको खपाये जा रहे हो ! यह सब तुम्हारा कैसा दुराग्रह !'

[ यहां अप्रस्तुत प्रशंसा इस प्रकार है—'गज' और 'भ्रमर' का वृत्तान्त, जिसका यहां वर्णन हो रहा है, अप्रस्तुत है और इसके सदृश निरादरकर्त्ता और भक्त-स्वामी और सेवक-का जो वृत्तान्त है वह श्लेष की महिमा से आक्षिप्त है। ]

यहां 'रसनाविपर्यय' ( जिह्वा के विपर्यस्त होने ) 'अन्तःशून्यकरत्व' ( सूंड़ के भीतर से खोखले होने ) को तो भ्रमर के लिये गज-सेवा से मुँह मोड़ने का हेतु कहा नहीं जा सकता ( और इसलिये इस अंश में वाच्य-गज-भ्रमररूप अर्थ पर व्यङ्ग्य सेव्य-सेवकरूप अर्थ का अध्यारोप अपेक्षित है। ) किन्तु 'कर्णचापल' ( कानों का बार-बार फटफटाते रहना ) तो इसका हेतु अवश्य है ( जिससे इस अंश में वाच्यार्थ पर व्यङ्ग्यार्थ

( १२ अतिशयोक्ति-अलंकार )

(१५३) निगीर्याध्यवसानन्तु प्रकृतस्य परेण यत् ।
प्रस्तुतस्य यदन्यत्वं यद्यर्थोक्तौ च कल्पनम् ॥ १०० ॥
कार्यकारणयोर्यश्च पौर्वापर्यविपर्ययः ।
विज्ञेयाऽतिशयोक्तिः सा

का आरोप आवश्यक नहीं )। अब 'मद' के सम्बन्ध में तो यह ठीक ही है कि यह भ्रमर की गज-सेवा का हेतु है ( और ऐसा होने से यहां भी गज-भ्रमररूप वाच्यार्थ में सेव्य-सेवकरूप व्यङ्ग्यार्थ का अध्यारोप उचित ही है )।

**टिप्पणी**—मम्मट ने अपने अप्रस्तुत प्रशंसा-लक्षण में उद्भट की इस अप्रस्तुत प्रशंसा-परिभाषा अर्थात्—

**'अधिकारादपेतस्य वस्तुनोऽन्यस्य या स्तुतिः। अप्रस्तुतप्रशंसेयं प्रस्तुतार्थानुबन्धिनी ॥'**

( काव्यालंकारसारसंग्रह ५.८ )

का परिष्कार किया है। यद्यपि भामह अथवा उद्भट ने अप्रस्तुत की प्रशंसा द्वारा प्रस्तुत के अभिधान में कोई कारण-गवेषणा नहीं की है किन्तु उद्भट के व्याख्याकार श्री प्रतीहार इन्दुराज ने, जैसा कि काव्यालंकारसारसंग्रहवृत्ति की इन पंक्तियों—

**'अधिकारादुपवर्णनावसरादपगतस्य प्राकरणिकादपरस्य वस्तुनो यत्रोपनिबन्धः सा अप्रस्तुतप्रशंसा। न चैवमपि तस्या उन्मत्तप्रलापप्रख्यता यतः सा केनचित् स्वाजन्येन ( सम्बन्धेन ) प्रस्तुतमर्थमनुबध्नाति।'**

से स्पष्ट है, अप्रस्तुत-वर्णन से प्रस्तुत के प्रत्यायन में एक सम्बन्ध का उल्लेख अवश्य किया है। यह सम्बन्ध क्या है ? इसका विशद निरूपण तो अलंकारसर्वस्वकार का किया हुआ है जैसा कि इन पंक्तिओं अर्थात्—

**'न चाऽप्रस्तुतादसंबन्धे प्रस्तुतप्रतीतिः अतिप्रसङ्गात्। संबन्धे तु भवन्ती न त्रिविधं संबन्धमतिवर्त्तते। तस्यैवार्थान्तरप्रतीतिहेतुत्वोपपत्तेः। त्रिविधश्च संबन्धः-सामान्य-विशेषभावः, कार्यकारणभावः, सारूप्यं चेति।'**

में स्पष्ट है। अप्रस्तुत-प्रशंसन से प्रस्तुत की प्रतीति में यही त्रिविध सम्बन्ध 'अप्रस्तुतप्रशंसा' के भेद-निर्णय का भी आधार है। इसी सम्बन्ध की दृष्टि से 'अप्रस्तुत प्रशंसा' के ये भेद रुय्यक ने गिनाये हैं:—

( क ) सामान्यविशेषभावरूप सम्बन्ध में:—
१. सामान्य से विशेष की प्रतीति। २. विशेष से सामान्य की प्रतीति।

( ख ) कार्यकारणभावरूप सम्बन्ध में:—
१. कार्य से कारण की प्रतीति। २. कारण से कार्य की प्रतीति।

( ग ) सारुप्य सम्बन्ध में:—
१. साधर्म्य पूर्वक-तुल्य से तुल्य की प्रतीति। २. वैधर्म्य पूर्वक-तुल्य से तुल्य की प्रतीति।

मम्मट ने यद्यपि अप्रस्तुत प्रशंसा के ही भेद बताये हैं जो कि रुय्यक के अनुसार सिद्ध हैं किन्तु अप्रस्तुत से प्रस्तुत के अभिधान में विभाजकरूप से उपर्युक्त त्रिविध सम्बन्ध का उल्लेख नहीं किया है। तुल्य से तुल्य की प्रतीति में अप्रस्तुतप्रशंसा के विवेचन में मम्मट ने कुछ और विशेषता दिखायी है जो कि रुय्यक के अलंकारसर्वस्व में अस्पष्ट है।

अनुवाद—**'अतिशयोक्ति' वह अलंकार है जिसमें ( १ ) उपमेय का ऐसा अध्यवसान-काल्पनिक अभेद-निश्चय किया जाय कि वह उपमान से पृथक् निर्दिष्ट न दिखाई दे ( अर्थात् उपमेय का उसके वाचक शब्द से ग्रहण न हो ), ( २ ) वर्ण्य विषय का उससे**

( १ली अतिशयोक्ति )

उपमानेनान्तर्निगीर्णस्योपमेयस्य यदध्यवसानं सैका, यथा—

कमलमनम्भसि कमले च कुवलये तानि कनकलतिकायाम् ।
सा च सुकुमारसुभगेत्युत्पातपरम्परा केयम् ॥ ४४६ ॥

अत्र मुखादि कमलादिरूपतयाऽध्यवसितम् ।

( २री अतिशयोक्ति )

यच्च तदेवान्यत्वेनाध्यवसीयते साऽपरा यथा—

अण्णं लडहत्तणअं अण्ण विआ का वि वत्तणच्छाआ ।
सामा सामण्णपआवइणो रेह च्चिअ ण होई ॥ ४५० ॥

( अन्यं यत्सौकुमार्यमन्यैव च काऽपि वर्तनच्छाया ।
श्यामा सामान्यप्रजापतेः रेखैव च न भवति ॥ )

( ३ री अतिशयोक्ति )

'यद्यर्थस्य' यदिशब्देन चेच्छब्देन वा उक्तौ यत्कल्पनम् ( अर्थादसम्भविनोऽर्थस्य ) सा तृतीया । यथा—

राकायामकलङ्कं चेदमृतांशोर्भवेद्वपुः ।
तस्या मुखं तदा साम्यपराभवमवाप्नुयात् ॥ ४५१ ॥

---

भिन्न प्रकार से वर्णन किया जाय, ( ३ ) 'यदि' शब्द के अभिप्राय में किसी असंभाव्य अर्थ की कल्पना की जाय और ( ४ ) कार्य तथा कारण के पौर्वापर्य-पूर्वापरभाव-का वैपरीत्य प्रदर्शित किया जाय ।

वह अर्थात् पहली अतिशयोक्ति, जिसमें उपमान में अन्तर्मग्न ( अर्थात् अपने स्वरूप में अनुपस्थित अथवा अपने वाचक शब्द के द्वारा अनुपात्त ) उपमेय का अध्यवसान अथवा काल्पनिक अभेद-निश्चय किया हुआ रहता है जैसे कि:—

'विचित्रता की यह बाढ़ कैसी ! बिना जल के कमल ( नायिका का मुख ) खिल उठा, कमल पर नीलोत्पल युगल ( नायिका के दोनों नेत्र ) निकल पड़े, ये कमल और कुवलय कनकलता ( नायिका की अंगयष्टि ) पर आ विराजे और यह कनकलता भी ऐसी-वैसी नहीं अपितु सुन्दर और सुकुमार, कोमल और मनोहर !'

यहां कमल इत्यादि ( उपमानों ) के साथ मुख इत्यादि ( उपमेयों ) के तादात्म्य का अध्यवसान-काल्पनिक दृढनिश्चय किया गया है ( अर्थात् उपमान और उपमेय के परस्पर भिन्न होने पर भी उपमान का तादात्म्य उपमेय में प्रदर्शित हुआ है । )

दूसरी अतिशयोक्ति, जिसमें प्रस्तुत विषय अपने भिन्नरूप में वर्णित हुआ करे, जैसे कि—

'इसकी सुकुमारता कुछ और ! शरीर-शोभा भी कुछ और ! इस नवयौवना को उसने नहीं रचा जो सबको रचा करता है !'

[ यहां अभेद में भेद का अध्यवसान है क्योंकि प्रस्तुत नायिका-सौन्दर्य के लोक प्रसिद्ध स्त्री-सौदर्य होने पर भी प्रस्तुत नायिका-सौन्दर्य को स्त्री-सौन्दर्य से भिन्न भेद प्रदर्शित किया गया है । ]

तीसरी अतिशयोक्ति, जिसमें 'यदि' अथवा 'चेत्' शब्द के द्वारा किसी ऐसे अर्थ की कल्पना की जाय जिसकी संभावना न हो, जैसे कि:—

'यदि पूर्णिमा की रात में ऐसा चन्द्र निकले जिसमें कोई कलङ्क न हो, तब कहीं उससे अपनी समानता देख इस ( अद्भुत सुन्दरी ) का मुख अपना कोई अपमान समझे !'

[ यहां पूर्वार्द्ध में जो पूर्णिमा के चन्द्र में कलङ्क के अभाव की कल्पना है वह तो

( ४ थी अतिशयोक्ति )

कारणस्य शीघ्रकारितां वक्तुं कार्यस्य पूर्वमुक्तौ चतुर्थी यथा—

हृदयमधिष्ठितमादौ मालत्याः कुसुमचापबाणेन ।
चरमं रमणीवल्लभ ! लोचनविषयं त्वया भजता ॥ ४५२ ॥

( १३ प्रतिवस्तूपमा अलंकार )

(१५४) प्रतिवस्तूपमा तु सा ॥ १०१ ॥
सामान्यस्य द्विरेकस्य यत्र वाक्यद्वये स्थितिः ।

असम्बन्ध में सम्बन्ध की कल्पना है और उत्तरार्द्ध में नायिका के मुख और चन्द्रमा के पूर्ण बिम्ब में साम्यरूप सम्बन्ध होने पर भी जो असम्बन्ध की कल्पना है वह है सम्बन्ध में असम्बन्ध की कल्पना । ]

चौथी अतिशयोक्ति वह है जिसमें कारण की कार्यकारिता की शीघ्रता बताने के लिये कार्य का कारण के पहले ही निष्पन्न होना बता दिया जाय। जैसे कि—

'नायिकाओं के प्रेमी नवयुवक ! यह रही मालती जिसके हृदय पर पहले तो उसका अधिकार हुआ जिसके धनुष और बाण दोनों कुसुम के हैं और बाद में उसका जिस पर उसकी निगाह पड़ी और वह हो तुम !' ( दामोदर गुप्त, कुट्टनीमत १६ )

[ यहां कारण तो है नवयुवक का मालती के द्वारा देखा जाना और कार्य है मालती के हृदय में उसके प्रति प्रेम का उत्पन्न होना, किन्तु कारण की कार्यकारिता की शीघ्रता बताने के लिये वर्णन किया गया कार्य का ही पहले हो चुकना अर्थात् मालती के हृदय में इस नवयुवक के देखने के पहले ही उसके प्रति प्रेम का उत्पन्न हो जाना । ]

टिप्पणी—'अतिशयोक्ति' के स्वरूप तथा भेद-निर्णय में सर्वप्रथम महत्त्व उद्भट का है। 'भामह' के इस अतिशयोक्ति-लक्षण अर्थात्—

'निमित्ततो वचो यत्तु लोकातिक्रान्तगोचरम् । मन्यन्तेऽतिशयोक्तिं तामलंकारतया बुधाः ॥'
( काव्यालंकार २. ८१ )

अथवा दण्डी के इस अतिशयोक्ति-निरूपण अर्थात्—

'विवक्षा या विशेषस्य लोकसीमातिवर्तिनी । असावतिशयोक्तिः स्यादलंकारोत्तमा ॥'
( काव्यादर्श २. २१४ )

में 'अतिशयोक्ति' का वह रूप स्पष्ट नहीं जो कि उद्भट ने अपनी इस परिभाषा अर्थात्—

'निमित्ततो वचो यत्तु लोकातिक्रान्तगोचरम् । मन्यन्तेऽतिशयोक्तिं तामलंकारतया बुधाः ॥
भेदेऽनन्यत्वमन्यत्र नानात्वं यत्र बध्यते । तथा संभाव्यमानार्थनिबन्धेऽतिशयोक्तिगीः ॥
कार्यकारणयोर्यत्र पौर्वापर्यविपर्ययात् । आशुभावं समालम्ब्य बध्यते सोऽपि पूर्ववत् ॥'
( काव्यालंकारसारसंग्रह २. ११-१३ )

द्वारा स्पष्ट किया है ।

मम्मट ने उद्भट की ही दृष्टि अपनायी है किन्तु 'निगीर्याध्यवसानं तु प्रकृतस्य परेण यत्' की अतिशयोक्ति-धारणा मम्मट की अपनी है जिसका आगे के आलंकारिकों ने स्वागत किया है। मम्मट का यही 'निगीर्याध्यवसान' मम्मट के बाद अलंकारशास्त्र में अतिशयोक्ति की रूप-रेखा के रूप में माना गया है जो कि पण्डितराज जगन्नाथ के इस अतिशयोक्ति-लक्षण अर्थात्—

'विषयिणा विषयस्य निगरणमतिशयः, तस्योक्तिः ( अतिशयोक्तिः ),

में स्पष्ट झलक रहा है।

अनुवाद—'प्रतिवस्तूपमा' वह अलंकार है जिसमें एक ही साधारण धर्म का, उपमानवाक्य और उपमेयवाक्य-दोनों वाक्यों में, दो बार उपादान ( 'कथितपदता' दोष के निवारण के लिये भिन्न-भिन्न शब्द द्वारा कथन ) हुआ करता है।

साधारणो धर्मः उपमेयवाक्ये उपमानवाक्ये च कथितपदस्य दुष्टतयाऽभिहितत्वात् शब्दभेदेन यदुपादीयते सा वस्तुनो वाक्यार्थस्योपमानत्वात् प्रतिवस्तूपमा । यथा—

देवीभावं गमिता परिवारपदं कथं भजत्वेषा ।
न खलु परिभोगयोग्यं दैवतरूपाङ्कितं रत्नम् ।। ४५३ ।।
यदि दहत्यनलोऽत्र किमद्भूतं यदि च गौरवमद्रिषु किन्ततः ।
लवणमम्बु सदैव महोदधेः प्रकृतिरेव सतामविषादिता ।। ४५४ ।।

इत्यादिका मालाप्रतिवस्तूपमा द्रष्टव्या । एवमन्यत्राप्यनुसर्त्तव्यम् ।।

( १४ दृष्टान्त अलंकार )

**(१५५) दृष्टान्तः पुनरेतेषां सर्वेषां प्रतिबिम्बनम् ।। १०२ ।।**

'प्रतिवस्तूपमा' का अभिप्राय है वस्तु अर्थात् वाक्यार्थ का उपमानरूप से उपस्थित रहना और यह तब संभव है जब कि उपमेयवाक्य और उपमानवाक्य-दोनों वाक्यों में एक ही साधारण धर्म का भिन्न भिन्न शब्दों द्वारा कथन किया जाय जिसमें 'कथितपदता' जिसे एक दोष कहा गया है, न हो सके । उदाहरण के लिये :—

'महाराज ! जिसे आपकी महारानी होने का सौभाग्य प्राप्त है वह अब अन्तःपुर की सामान्य रमणी कैसे बन जाय । वह रत्न, जिस पर देवता की मूर्ति अंकित हो, भला आभूषण के काम में कभी कैसे लाया जाय !' प्रतिवस्तूपमा की मालारूप से भी रचना दिखाई देती है । जैसे कि :—

'यदि अग्नि में दाह है तो आश्चर्य क्या ! यदि पर्वतों में गौरव है तो क्या हुआ ! यदि महासागर का जल खारा है तो कौन सी नयी बात ! और यदि विषण्ण नहीं होना महापुरुषों का स्वभाव है तो संदेह क्या !'

इत्यादि प्रसङ्गों में स्पष्ट है । यही माला-प्रतिवस्तूपमा अन्यत्र भी ( जैसे कि वहां जहां वैधर्म्य विवक्षित है ) देखी जा सकती है ।

[ यहां उपमेय वाक्य है—'प्रकृतिरेव सतामविसादिता' और उपमानवाक्य एक नहीं तीन २ है-'यदि दहत्यनलोऽत्र किमद्भुतम्', 'यदि च गौरवमद्रिषु किं ततः', और 'लवणमम्बु सदैव महोदधेः' । इस प्रकार यहां एक उपमेय वाक्य का तीन उपमान वाक्यों से औपम्य प्रदर्शित किया जा रहा है । यहां जो साधारण धर्म है वह तो एक प्रकार का ही है अर्थात् वस्तुओं के स्वभाव के सम्बन्ध में किसी प्रकार का आश्चर्य न करना, किन्तु इसका चारों वाक्यों में भिन्न-भिन्न शब्दों जैसे कि 'किमद्भुतम्', 'किं ततः', 'सदैव' और 'प्रकृतिरेव' के द्वारा कथन किया जा रहा है । ]

**टिप्पणी—**'प्रतिवस्तूपमा' का शब्दार्थ है 'प्रतिवस्तु प्रतिवाक्यार्थमुपमा साधर्म्यं साधारणधर्मो वाऽस्याम्' अर्थात् वह अलङ्कार जिसमें प्रत्येक वाक्यार्थ ( उपमेय विषयक किंवा उपमानविषयक ) में उपमा अर्थात् साधर्म्य का कथन हो । तात्पर्य यह है कि उपमा में पदार्थों का वाच्यरूप से साम्य विवक्षित है किन्तु प्रतिवस्तूपमा में वाक्यार्थों का जो साम्य अभिप्रेत है वह वाच्यरूप से नहीं अपितु गम्यरूप से अभिप्रेत है । उपमा में पदार्थों का औपम्य शाब्दिक है और प्रतिवस्तूपमा में जो वाक्यार्थों का औपम्य है वह है आर्थिक । यह प्रतिवस्तूपमा 'केवल' और 'माला' दोनों प्रकार से रची जाया करती है और जैसे यह साधर्म्य में संभव है वैसे ही वैधर्म्य में भी ।

अनुवाद—**दृष्टान्त वह अलङ्कार है जिसमें उपमेय वाक्य और उपमान वाक्य-दोनों वाक्यों में इन सबका अर्थात् उपमान, उपमेय और साधारण धर्म का बिम्बप्रतिबिम्बभाव झलका करता है ।**

एतेषां साधारणधर्मादीनाम् दृष्टोऽन्तो निश्चयो यत्र स दृष्टान्तः।
त्वयि दृष्ट एव तस्या निर्वाति मनो मनोभवज्वलितम्।
आलोके हि हिमांशोर्विकसति कुसुमं कुमुद्वत्याः॥ ४५५॥
एष साधर्म्येण, वैधर्म्येण तु—
तवाहवे साहसकर्मशर्मणः करं कृपाणान्तिकमानिनीषतः।
भटाः परेषां विशरारुतामगुः दधत्यवाते स्थिरतां हि पांसवः॥ ४५६॥

यहां 'एतेषाम्'–'इन सबका' का अभिप्राय है साधारण धर्म आदि का और 'दृष्टान्त' कहते हैं दृष्टान्तभूत वाक्यार्थ में दार्ष्टान्तिक वाक्यार्थ के अन्त अथवा प्रामाण्य निश्चय को और ऐसा जहां हो वह अलंकार है दृष्टान्त अलंकार। जैसे कि:—

'काम-संतप्त उस (नायिका) का मन तुम्हारे दर्शनमात्र से शान्त हो जाता है क्योंकि चन्द्र के देखने मात्र से ही तो कुमुदिनी का फूल खिल उठता है।'

[ यहां नायक और चन्द्र, नायिका और कुमुदिनी, मन और कुसुम, मनोभवसंतप्त और सूर्यकिरण दग्ध तथा प्रसन्नता और विकास में बिम्बप्रतिबिम्बभाव झलक रहा है। साथ ही साथ दृष्टान्त वाक्यार्थ अर्थात् 'आलोके हि हिमांशोर्विकसति कुसुमं कुमुद्वत्याः' में दार्ष्टान्तिक वाक्यार्थ अर्थात् 'त्वयि दृष्ट एव तस्या निर्वाति मनो मनोभवज्वलितम्' का प्रामाण्य निश्चय भी हो रहा है क्योंकि नायकदर्शन और काम-संताप-निर्वाण में जो कार्य-कारणभाव अभिप्रेत है उसकी व्याप्ति का निश्चय दृष्टान्तवाक्य में अभिप्रेत हिमांशुदर्शन और कुमुद्वती-विकास में स्पष्ट हो जाता है। ]

यहां जो दृष्टान्त अलङ्कार है उसमें साधर्म्य अथवा साधारण धर्म रूप सम्बन्ध का कथन है।

अब वैधर्म्य अथवा विरुद्ध धर्म सम्बन्ध के द्वारा भी 'दृष्टान्त' संभव है जो कि इस उदाहरण से स्पष्ट है—

'महाराज ! जब रणाङ्गण में साहसिक कर्मों में ही संतुष्ट होने वाले आप अपना हाथ अपनी तलवार के पास ले जाना चाहते हैं तब यही होता है कि शत्रुओं के सैनिक भाग खड़े होते हैं क्योंकि वायु के न बहने पर ही तो धूलिकण इधर-उधर नहीं उड़ा करते !'

[ यहां 'दधत्यवाते स्थिरतां हि पांसवः' इस दृष्टान्त वाक्य और 'तवाहवे' इत्यादि दार्ष्टान्तिक वाक्य में साधर्म्य का नहीं अपितु वैधर्म्य का प्रदर्शन है किन्तु 'दधत्यवाते स्थिरतां हि पांसवः' का वैधर्म्य 'वाते तु पांसवः स्थिरतां न दधति' इस साधर्म्य में ही अन्त होता है और इस प्रकार यहां 'दृष्टान्त' अलंकार दिखाई देता है। यहां बिम्बप्रतिबिम्ब भाव भी स्पष्ट प्रतीत होता है क्योंकि शत्रुसैनिक और धूलिकण किंवा पलायन और अस्थैर्य में परस्पर जो सम्बन्ध है वह उपमानोपमेयभाव का ही सम्बन्ध है। ]

**टिप्पणी**—दृष्टान्त में भी वाक्यार्थों का ही औपम्य अभिप्रेत रहा करता है और यह शब्द-बोध्य नहीं अपितु अर्थ-गम्य हुआ करता है। यहां दृष्टान्त वाक्य के उपमान, उपमेय और साधारण धर्म के दार्ष्टान्तिक वाक्य में प्रतिबिम्बित होने का अभिप्राय है दृष्टान्त वाक्य के उपमानादि और दार्ष्टान्तिक वाक्य के उपमानादि में बिम्बप्रतिबिम्बभाव का होना। इनमें बिम्बप्रतिबिम्बभाव होने का तात्पर्य है इनका भिन्न-भिन्न होना न कि एकरूप से रहना। 'बिम्बप्रतिबिम्बभाव' कहते हैं दो वस्तुओं (दो अर्थों) के दो बार उपादान-कथन को—'द्वयोरर्थयोर्द्विरुपादानं बिम्बप्रतिबिम्बभावः (प्रतापरुद्रयशोभूषण)। 'बिम्बप्रतिबिम्बभाव' तभी संभव है जब विशेष्य और विशेषण दोनों में सादृश्य का निर्देश हो न कि एकत्व का। आचार्य अप्पयदीक्षित का इसीलिये कथन है—'वस्तुतो भिन्नयोरप्युपमानोपमेयधर्मयोः परस्परसादृश्यादभिन्नयोः पृथगुपादानं बिम्बप्रतिबिम्बभावः।' 'दृष्टान्त' में तो 'बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव' अपेक्षित है किन्तु प्रतिवस्तूपमा में 'वस्तु-प्रतिवस्तुभाव' और इसीलिये

( १५ दीपक अलंकार )

(१५६) सकृद्वृत्तिस्तु धर्मस्य प्रकृताप्रकृतात्मनाम् ।
सैव क्रियासु बह्वीषु कारकस्येति दीपकम् ॥ १०३ ॥

( १ क्रियादीपक )

प्राकरणिकाप्राकरणिकानामर्थादुपमानोपमेयानां धर्मः क्रियादिः एकवारमेव यदुपादीयते तत् एकस्थस्यैव समस्तवाक्यदीपनादीपकम्, यथा—

किवणाणं धणं णाआणं फणमणी केशराई सीहाणं ।
कुलवालिआणं त्थणआ कुतो छिप्पन्ति अमुआणम् ॥ ४५७ ॥

( कृपणानां धनं नागानां फणमणिः केसराः सिंहानाम् ।
कुलबालिकानां स्तनाः कुतः स्पृश्यन्तेऽमृतानाम् ॥ )

( २ कारकदीपक )

कारकस्य च बह्वीषु क्रियासु सकृद्वृत्तिर्दीपकम् , यथा—

---

ये दोनों दो भिन्न-भिन्न स्वरूप के अलंकार हैं। 'वस्तु-प्रतिवस्तुभाव' का अर्थ है एक अर्थ का दो शब्दों के द्वारा अभिधान अथवा कथन—'एकस्यार्थस्य शब्दद्वयेनाभिधानं वस्तुप्रतिवस्तुभावः।'

अनुवाद—'दीपक' वह अलंकार है जिसमें ( १ ) प्रकृत ( उपमेय ) और अप्रकृत ( उपमान ) के ( गुणक्रियादि रूप ) धर्म का एक बार उपादान अथवा कथन हुआ करता है और ( २ ) साथ ही साथ वह भी 'दीपक' ही है जिसमें एक ही कारक ( कर्ता, कर्म, करण, संप्रदान, अपादान और अधिकरण में से किसी एक ) का अनेकों क्रियाओं से सम्बन्ध विवक्षित रहा करता है।

यहां 'प्रकृताप्रकृतात्मनाम्' का अभिप्राय है प्रकृत-प्राकरणिक और अप्रकृत-अप्राकरणिक का अर्थात् उपमेय और उपमान का। 'धर्म' से यहां जो विवक्षित है वह है क्रिया आदि ( अर्थात् क्रिया और गुण ) और 'सकृद्वृत्ति' का तात्पर्य है ( इस धर्म का ) एक ही बार उपादान अथवा ग्रहण। इस प्रकार 'दीपक' को दीपक इसिलये कहते हैं क्योंकि यहां एक स्थान पर ही उपस्थित ( एक बार ही उपात्त ) क्रियारूप अथवा गुणरूप धर्म समस्त ( प्रकृत तथा अप्रकृतगत ) वाक्य का प्रकाशक हुआ करता है अर्थात् दोनों में समन्वित हो जाया करता है। इसका उदाहरण यह है:—

'जीते जी कृपणों का धन, सर्पों का फण-रत्न, सिंहों का केसर और सती-साध्वी कुलवधुओं का स्तन, भला कैसे संभव है कि कोई हाथ लगा ले!'

[ यहां प्रकृत अथवा प्राकरणिक तो है 'कुलवधुओं का स्तन' जिसके लिये 'कृपणों के धन' 'सर्पों के फण-रत्न' और 'सिंहों के केसर' को अप्रकृत ( उपमान ) के रूप में कवि ने उपस्थित किया है। अब इनमें अर्थात् प्रकृत ( उपमेय ) और अप्रकृत ( उपमान ) में स्पर्श की क्रिया के रूप में जो साधारण धर्म वर्णित है वह एक बार ही वर्णित है किन्तु सर्वत्र समन्वित है। इसलिये यहां क्रियादीपक अलंकार है। इसी प्रकार गुणदीपक भी हो सकता है जैसे कि यहां—

'श्यामलाः प्रावृषेण्याभिर्दिशो जीमूतपंक्तिभिः। भुवश्च सुकुमाराभिर्नवशाद्वलराजिभिः॥'
जहां श्यामगुणरूप साधर्म्य एकत्र विराजमान होने पर भी प्रकृत तथा अप्रकृत दोनों में अन्वित दिखाई देता है। ]

कारक का अनेकों क्रियाओं से सम्बन्ध होने पर जो दीपक अलंकार हुआ करता है (जिसे 'कारकदीपक' कहा जाता है) वह इस प्रकार के उदाहरणों में (दिखाई देता) है:—

स्विद्यति कूणति वेल्लति विचलति निमिषति विलोकयति तिर्यक्।
अन्तर्नन्दति चुम्बितुमिच्छति नवपरिणया वधूः शयने ॥ ४५८ ॥

( दीपक का एक और प्रकार-मालादीपक )

(१५७) मालादीपकमाद्यं चेद्यथोत्तरगुणावहम् ।

पूर्वेण पूर्वेण वस्तुना उत्तरमुत्तरं चेदुपक्रियते तन्मालादीपकं, यथा—

संग्रामाङ्गणमागतेन भवता चापे समारोपिते
देवाकर्णय येन येन सहसा यद्यत्समासादितम् ।
कोदण्डेन शराः शरैररिशिरस्तेनापि भूमण्डलं
तेन त्वं भवता च कीर्त्तिरतुला कीर्त्या च लोकत्रयम् ॥ ४५६ ॥

'नवोढ़ा वधू जब पति के पर्यङ्क पर जाती है तब पसीने-पसीने हो जाया करती है, संकोच में आ जाया करती है, मुँह घुमा लिया करती है, सामने नहीं लेटा करती, आंखे बन्द कर लिया करती है, तिरछी निगाह से देखा करती है, मन ही मन प्रसन्न हुआ करती है और साथ ही साथ पति के मुख का भी चुम्बन करना चाहती है।'

[ यहां एक ही वधूरूप कर्तृकारक अथवा एक ही शयनरूप अधिकरणकारक अनेकों क्रियाओं जैसे कि पसीने-पसीने होना इत्यादि से सम्बद्ध वर्णित किया गया है। इसलिये यहां 'कारकदीपक' अलंकार है। यहां तो सभी क्रियायें प्रकृत हैं किन्तु ऐसा भी संभव है कि अप्रकृत क्रियाओं से भी एक ही कारक का सम्बन्ध प्रदर्शित किया जाय। जैसे कि यहां:—

'दूरीकरोति कुमतिं विमलीकरोति चेतश्चिरन्तनमघं चुलुकीकरोति ।
भूतेषु किं च करुणां बहुलीकरोति सङ्गः सतां किमु न मङ्गलमातनोति ॥'

जहां पर क्रियायें तो सभी अप्रकृत हैं किन्तु सत्संगरूप कर्तृकारक सभी में समन्वित है। इसी प्रकार यही कारकदीपक वहां भी होता है जहां कुछ क्रियायें प्रकृत और कुछ अप्रकृत हों। ]

यही दीपक अलंकार तब 'मालादीपक' कहा जाता है जब पूर्व-पूर्व-वर्णित वस्तु उत्तरोत्तर-वर्ण्य वस्तु में उत्कर्ष का आधान करती प्रतीत होती है।

यहां ( आद्यवस्तु के यथोत्तर गुणावह होने का ) जो अभिप्राय है वह है पूर्ववर्णित वस्तु का आगे वर्णन की जाने वाली वस्तु के प्रति उपकारक-उत्कर्षाधायक होते चलने का और ऐसी विशेषता जिस दीपक में हुआ करती है वह दीपक 'मालादीपक' कहा जाता है। जैसे कि:—

'महाराज! संग्रामाङ्गण में धनुष पर प्रत्यञ्चा चढ़ाये आपके पहुंच जाने पर जिस जिस ने सहसा जो जो पाया वह सुनिये-आपके धनुष ने बाण पाया, बाणों ने शत्रुओं का मस्तक पाया, शत्रुओं के मस्तक ने भूमि पायी, भूमि ने आपको पाया, आपने कीर्ति पायी और कीर्ति ने पाया त्रैलोक्य।'

[ यहां पूर्व-पूर्व वर्णित वस्तु उत्तरोत्तर वर्ण्य वस्तु के उत्कर्ष में उपकारक सिद्ध हो रही है जिससे अन्त में कवि के मुख्य विषय राज-यश का उत्कर्ष और भी अधिक चमत्कारजनक हो रहा है। जिस प्रकार किसी माला में पहले-पहले गुँथे फूलों के द्वारा बाद में पिरोये जाने वाले फूलों के गूंथने में सहायता मिला करती है उसी प्रकार इस दीपक-प्रभेद में भी पहले वर्णित वस्तुएं आगे आने वाली वस्तुओं के वर्णन में एक विशेषता का ही आधान किया करती हैं। ]

**टिप्पणी**—आचार्य मम्मट ने 'दीपक' की रूप-रचना का जैसा विश्लेषण किया है उसमें प्राचीन आलंकारिकों जैसे कि उद्भट और रुद्रट की मान्यताओं का समन्वय तो है ही किन्तु साथ ही साथ अपनी भी मान्यता का उद्घाटन है। उद्भट की 'दीपक' की परिभाषा यह थी—

( १६ तुल्ययोगिता-अलंकार )

(१५८) नियतानां सकृद्धर्मः सा पुनस्तुल्ययोगिता ॥ १०४ ॥

नियतानां प्राकरणिकानामेव अप्राकरणिकानामेव वा, क्रमेणोदाहरणम्—

पाण्डुक्षामं वदनं हृदयं सरसं तवालसं च वपुः ।
आवेदयति नितान्तं क्षेत्रियरोगं सखि ! हृदन्तः ॥ ४६० ॥

कुमुदकमलनीलनीरजालिर्ललितविलासजुषोर्दृशोः पुरः का ।
अमृतममृतरश्मिरम्बुजन्म प्रतिहतमेकपदे तवाननस्य ॥ ४६१ ॥

---

'आदिमध्यान्तविषयाः प्राधान्येतरयोगिनः । अन्तर्गतोपमा धर्मा: यत्र तद्दीपकं विदुः ॥'
( काव्यालंकारसारसंग्रह १.१४)

और रुद्रट की यह—

'यत्रैकमनेकेषां वाक्यार्थानां क्रियापदं भवति । तद्वत्कारकपदमपि तदेतदिति दीपकं द्वेधा ॥'
( काव्यालंकार ७.६४ )

उद्भट से तो यह पता लगता है कि दीपक अलंकार में उपमानोपमेयभाव का अन्तर्गत-अन्तर्भूत होना उसकी रूपनिष्पत्ति के लिये आवश्यक है और रुद्रट से पता चलता है दीपक के बन्ध-विन्यास का अर्थात् अनेक वाक्यार्थों में एक क्रियापद अथवा उनमें एक कारकपद की रचना के चमत्कार का । रुद्रट की दीपक-परिभाषा में जो कमी थी वह थी दीपक में, इसे 'वास्तव'-प्रकार के अलंकार मानने के कारण, औपम्य-उपमानोपमेयभाव की अन्तर्व्याप्ति न मानने की । मम्मट ने वस्तुतः रुद्रट की परिभाषा को ही उद्भट के विश्लेषण की दृष्टि से अपनी परिभाषा में परिमार्जित कर दिखाया है । मम्मट को प्राचीन आलंकारिकों के निरूपित दीपक-प्रभेद जैसे कि आदिदीपक, मध्यदीपक आदि इसलिये ठीक नहीं जंचे क्योंकि क्रियापद अथवा कारकपद के स्थान-निर्णय की और भी दृष्टियां हो सकती हैं और इन दृष्टियों से दीपक अलंकार की यदि भेद-प्रभेद-मीमांसा की जाय तब तो दीपक में भी चित्रालंकार सरीखी की ही विचित्रतायें होने लगें । मम्मट ने 'दीपक' की परिभाषा में इस बात का ध्यान रखा है कि प्रतिवस्तूपमा से दीपक का स्वरूप पृथक् झलक जाय । प्रतिवस्तूपमा में तो प्रकृत तथा अप्रकृत-गत धर्म असकृत् निर्दिष्ट रहा करते हैं किन्तु दीपक में इनका सकृत् निर्देश ही एक अलग चमत्कार है ।

अनुवाद—'तुल्ययोगिता' वह अलंकार है जिसमें नियत अर्थात् वर्णनीयरूप से स्वीकृत प्रकृत अथवा अप्रकृत के ( गुण अथवा क्रिया रूप ) साधारण धर्म का एक बार उपादान ( ग्रहण ) किया जाय ।

यहां 'नियतानाम्' का अभिप्राय है ( कवि के द्वारा वर्णनीय रूप से निश्चित ) केवल प्राकरणिक का अथवा केवल अप्राकरणिक का । क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

१. 'अरी सखी ! तुम्हारा यह पीला-दुबला मुँह, यह प्रेम में पगा मन, यह शिथिल पड़ा शरीर जिस बात की वस्तुतः सूचना दे रहा है वह है तुम्हारे हृदय का असाध्य ( प्रेम ) रोग !'

[ यहां पाण्डु-वदन इत्यादि विरह के अनुभाव के रूप में कवि के द्वारा निर्धारित विषय हैं और प्रकृत हैं । इन केवल प्रस्तुत अथवा प्राकरणिक विषयों के लिये एक ही साधारण धर्म-आवेदन अथवा सूचन ( आवेदयति ) एक ही बार उपात्त है जो कि सब में अन्वित है । इसलिये यहां जो तुल्ययोगिता है उसमें केवल प्रकृत वस्तुओं के धर्म का सकृत् निर्देश दिखाई दे रहा है । ]

२. 'अरी सुन्दरी ! इन सुन्दर-मनोहर हाव-भावों वाली तुम्हारी आंखों के आगे कुमुद और कमल और नीलोत्पल क्या है ! और तुम्हारे मुंह के सामने अमृत और अमृतांशु ( चन्द्र ) और अम्बुज तो एक साथ ही हार खाये पड़े हैं ।'

( १७ व्यतिरेक अलंकार )

(१५९) उपमानाद्यदन्यस्य व्यतिरेकः स एव सः ।

अन्यस्योपमेयस्य व्यतिरेक आधिक्यम् ।

क्षीणः क्षीणोऽपि शशी भूयो भूयोऽभिवर्धते सत्यम् ।
विरम प्रसीद सुन्दरि ! यौवनमनिवर्ति यातं तु ॥ ४६२ ॥

इत्यादावुपमानस्योपमेयादाधिक्यमिति केनचिदुक्तं तदयुक्तमत्र यौवनगतास्थैर्याधिक्यं हि विवक्षितम् ।

( व्यतिरेक के भेद-प्रभेद )

(१६०) हेत्वोरुक्तावनुक्तीनां त्रये साम्ये निवेदिते ॥ १०५ ॥
शब्दार्थाभ्यामथाक्षिप्ते श्लिष्टे तद्वत्त्रिरष्ट तत् ।

---

[ यहां जो तुल्ययोगिता है उसमें केवल अप्रकृतवस्तुओं के धर्म का सकृत्-निर्देश प्रतीत हो रहा है क्योंकि पूर्वार्द्ध में कुमुद, कमल और नीलनीरज, जिनके धर्म का अर्थात् प्रकृतनायिका के मुख-सौन्दर्य से अधिक्षिप्त होने का 'का' पद के प्रयोग द्वारा, एक बार ही निर्देश हुआ है, सब के सब अप्रकृत हैं—उपमान हैं। यही बात उत्तरार्द्ध में आनन के उपमानभूत अमृत, अमृतांशु और अम्बुज के सम्बन्ध में 'प्रतिहतम्' के सकृत् निर्देश में प्रतीत होती है । ]

टिप्पणी—'तुल्ययोगिता' का अभिप्राय है-तुल्य अर्थात् परस्पर समान योग अर्थात् सम्बन्ध अथवा अन्वय का होना । जिस अलंकार में प्रस्तुत अथवा अप्रस्तुत में एक धर्म का अन्वय-संबन्ध प्रदर्शित हो वह अलंकार तुल्ययोगिता अलंकार है । दीपक ( प्रथम प्रकार ) में भी एक धर्म का सकृत् निर्देश अभिप्रेत है किन्तु वहां प्रकृत और अप्रकृत दोनों में ऐसी बात होती है । यहां तुल्ययोगिता में एक धर्म का अन्वय या तो केवल प्राकरणिक में विवक्षित है या केवल अप्राकरणिक में । उपमानोपमेय भाव का अन्तर्भाव यहां भी है किन्तु यहां साधारण धर्म उभयगत-उपमानगत तथा उपमेयगत नहीं, अपि तु या तो केवल प्रकृतगत है या केवल अप्रकृतगत ।

अनुवाद—'व्यतिरेक' वह अलंकार है जिसमें उपमान की अपेक्षा उपमेय का व्यतिरेक ( गुणविशेष के कारण आधिक्य अथवा उत्कर्ष ) बताया जाय ।

यहां 'अन्यस्य'-'दूसरे का' का अभिप्राय है 'उपमेय का' और 'व्यतिरेक' कहते हैं आधिक्य-उत्कर्ष को । ऐसे प्रसङ्ग जैसे कि:—

'अरी सुन्दरी ! अब तो प्रसन्न हो । देखो—चन्द्रमा चाहे जितना भी क्षीण-कला-रहित क्यों न हो जाय, सच तो यह है कि, फिर वह कला-पूर्ण हो जाया करता है किन्तु यह यौवन! यदि एक बार यह चला गया तो फिर कभी लौटने का नहीं ।'

इत्यादि के लिये किसी ने ( अलंकारसर्वस्व के रचयिता रुय्यक ने ) जो यह कहा कि यहां भी ( एक प्रकार का ) व्यतिरेक है क्योंकि उपमेय ( यौवन ) की अपेक्षा उपमान ( चन्द्रमा ) का उत्कर्ष प्रतिपादित किया गया है, वह वस्तुतः उचित नहीं किया क्योंकि यहां भी जो बात है वह ( उपमेयभूत ) यौवनसम्बन्धी अस्थिरता के ही व्यतिरेक-उत्कर्ष की है ( न कि उपमानभूत चन्द्रमा के व्यतिरेक अथवा उत्कर्ष की ) ।

'व्यतिरेक' चौबीस प्रकार का होता है—(१) व्यतिरेक के दोनों हेतुओं अर्थात् उपमेयगत उत्कर्ष और उपमानगत अपकर्ष के हेतुओं के स्पष्ट प्रतिपादन में, (२-३-४) उत्कर्षहेतु के अप्रतिपादन में, अपकर्षहेतु के अकथन में और इन दोनों की अनुक्ति में, और इन्हीं चारों भेदों में प्रत्येक में तीन प्रकार जैसे कि (१) साधर्म्य के ( इवादि ) शब्द द्वारा निवेदन (२) साधर्म्य के अर्थ-सामर्थ्य द्वारा अभिधान ( तुल्यादि शब्द द्वारा प्रतिपादन और

व्यतिरेकस्य हेतुः उपमेयगतमुत्कर्षनिमित्तम् उपमानगतमपकर्षकारणम् तयोर्द्वयोरुक्तिः एकतरस्य द्वयोर्वा अनुक्तिरित्यनुक्तित्रयम्। एतद्भेदचतुष्टयमुपमानोपमेयभावे शब्देन प्रतिपादिते आर्थेन च क्रमेणोक्ताश्चत्वार एव भेदाः आक्षिप्ते चौपम्ये तावन्त एव, एवं द्वादश। एते श्लेषेऽपि भवन्तीति चतुर्विंशतिर्भेदाः। क्रमेणोदाहरणम्—

( १ उत्कर्षनिमित्त की उक्ति में शब्द-साधर्म्य-प्रयोज्य अश्लिष्ट शब्दनिबन्धन व्यतिरेक )

असिमात्रसहायस्य प्रभूतारिपराभवे।
अन्यतुच्छजनस्येव न स्मयोऽस्य महाधृतेः॥ ४६३॥

अत्रैव तुच्छेति महाधृतेरित्यनयोः पर्यायेण युगपद्वाऽनुपादानेऽन्यत् भेदत्रयम्। एवमन्येष्वपि द्रष्टव्यम् अत्रेवशब्दस्य सद्भावाच्छाब्दमौपम्यम्।

---

(३) साधर्म्य के आक्षेप अथवा अभिव्यञ्जन होने से यह १२ प्रकार का हो जाता है (जिसमें शब्द अश्लिष्ट रहा करते हैं) और इन बारहों प्रकारों में यदि शब्द श्लिष्ट रहे तो इसके (श्लिष्टशब्द निबन्धन) बारह भेद और मिलाकर इसके २४ प्रकार हो जाते हैं।

यहां 'हेत्वोः उक्तौ' का तात्पर्य है–व्यतिरेक के जो हेतु हैं जैसे कि (१ ला) उपमेयगत व्यतिरेक (उत्कर्ष) के हेतु और (२ रा) उपमानगत व्यतिरेक (अपकर्ष) के हेतु-उन दोनों के स्पष्ट कथन का। 'अनुक्तीनां त्रये' का अभिप्राय है व्यतिरेक निमित्तों का तीन प्रकार से यदि अप्रतिपादन हो तब, जैसे कि किसी एक का अप्रतिपादन (जिसके दो प्रकार हैं जैसे कि) या तो केवल उत्कर्षनिमित्त का अप्रतिपादन या केवल अपकर्ष निमित्त का अप्रतिपादन और दोनों का ही अप्रतिपादन। इस प्रकार व्यतिरेक के (उत्कर्ष निमित्त की उक्ति के एक भेद और उसकी अनुक्ति के तीन भेदों को मिला कर) ये चारों भेद ऐसे हैं जिनमें उपमानोपमेयभाव उपमावाचक (इवादि शब्द द्वारा स्पष्ट प्रतिपादित हुआ करता है। यहीं यदि उपमानोपमेयभाव अर्थसामर्थ्य के द्वारा (तुल्यादि शब्द प्रयोग द्वारा, जहां औपम्य शब्द न होकर आर्थ हुआ करता है) प्रतिपादित रहे तो इसके चार भेद और हो गये। और यहीं चार प्रकार तब और हो गये जब उपमानोपमेय भाव (न तो शब्द–वाच्य हो और न अर्थलभ्य हो अपितु) आक्षेप के द्वारा–व्यञ्जना के द्वारा–प्रतीत हुआ करे। इस प्रकार (इन सब को मिला देने पर) इस (व्यतिरेक) के बारह भेद हुये (जहां यह स्पष्ट है कि शब्द श्लिष्ट नहीं हैं)। अब जब कि ये बारहों भेद वहां भी संभव हैं जहां श्लिष्ट शब्द का प्रयोग है तब (श्लिष्ट-शब्द–निबन्धन व्यतिरेक के १२ प्रकारों को मिला कर) इसके चौबीस (२४) भेद स्पष्ट हो गये। क्रमशः इनके उदाहरण दिये जा रहे हैं:—

'महाधीर किंवा खड्गमात्रसहाय इस राजा को, जब कि इसने अनेकों प्रबल शत्रुओं को पराजित किया, अन्य तुच्छ राज–गण की भांति कोई भी गर्व न हुआ!'

[ यहां कोई भी शब्द श्लिष्ट नहीं, अरिपराभवरूप साधर्म्य शब्द–लभ्य है, उपमावाचक 'इव' शब्द के प्रयोग में उपमानोपमेयभाव शब्द-वाच्य है और साथ ही साथ है उपमेयगत उत्कर्ष (महाधैर्य) और उपमानगत अपकर्ष (तुच्छता) की उक्ति। ]

इसी उदाहरण में यदि केवल तुच्छतारूप उपमानगत अपकर्ष की उक्ति न हो, या केवल महाधैर्यरूप उपमेयगत उत्कर्ष की उक्ति न रहे अथवा एक ही साथ इन दोनों (अर्थात् उत्कर्ष–हेतु और अपकर्ष–हेतु) का कथन न किया जाय तो व्यतिरेक-निमित्त की अनुक्ति के तीनों भेदों का लक्षण घटित हो जायगा। जैसे कि

(१) उपमानगत अपकर्ष की अनुक्ति में:—

'नान्यराजजनस्येव स्मयोऽस्य महाधृतेः।'

( २ उत्कर्ष निमित्त की उक्ति में आर्थ साधर्म्य-प्रयोज्य अश्लिष्ट शब्दनिबन्धन व्यतिरेक )

असिमात्रसहायोऽपि प्रभूतारिपराभवे ।
नैवान्यतुच्छजनवत्सगर्वोऽयं महाधृतिः ॥ ४६४ ॥

अत्र तुल्यार्थे वतिरित्यार्थमौपम्यम् ।

( ३ उत्कर्ष-हेतु की उक्ति में, व्यङ्ग्य साधर्म्य-प्रयोज्य, अश्लिष्ट शब्द-निबन्धन व्यतिरेक)

इयं सुनयना दासीकृततामरसश्रिया ।
आननेनाकलङ्केन जयतीन्दुं कलङ्किनम् ॥ ४६५ ॥

अत्रेवादितुल्यादिपदविरहेण आक्षिप्तैवोपमा ।

---

( २ ) उपमेयगत उत्कर्ष की अनुक्ति में :—

'अन्यतुच्छजनस्येव न स्मयोऽस्य महीपतेः ।'

( ३ ) दोनों को अनुक्ति में :—

'नूनमन्यजनस्येव न स्मयोऽस्य महीपतेः ।'

आगे के उदाहरणों में भी यही बात ( अर्थात् क्रमशः उत्कर्ष निमित्त के अनुपादान, अपकर्षनिमित्त के अनुपादान और एक ही साथ दोनों के अनुपादान की बात ) देख कर अनुक्ति के तीन प्रकारों का ( एक ही उदाहरण में ) स्वरूप पहचान लेना चाहिये। उपर्युक्त उदाहरण में जो उपमानोपमेयभाव है वह शब्द-लभ्य है क्योंकि ( उपमावाचक ) 'इव' शब्द प्रयुक्त हुआ है ।

'यह महाधीर राजवीर, जो केवल अपने खड्ग का सहारा लिया करता है, अनेकों प्रबल शत्रुओं को पराजित करने में, अन्य तुच्छ राजगण के तुल्य कभी भी दर्पान्ध नहीं दिखाई देता ।'

[ यहां शब्दों में श्लेष नहीं, अरिपराभवरूप साधर्म्य शब्द-प्रतिपाद्य है, उपमानगत अपकर्ष 'तुच्छत्व' और उपमेयगत उत्कर्ष 'महाधैर्य', जो व्यतिरेक के निमित्त हैं, स्पष्ट प्रतिपादित हैं और जो औपम्य है वह आर्थ-अर्थबललभ्य है क्योंकि 'अन्यतुच्छजनवत्' में जो 'वति' प्रत्यय प्रयुक्त है वह 'तुल्य' के अर्थ में विहित है । ]

यहां जो औपम्य-उपमानोपमेयभाव-है वह ( शब्द-लभ्य नहीं अपितु ) 'तुल्य' के अर्थ में 'वति' प्रत्यय के विधान होने के कारण आर्थ है-अर्थ सामर्थ्य के द्वारा प्रतीत होता है। ( यहां भी पहले उदाहरण की भांति उत्कर्ष और अपकर्ष के हेतु की अनुक्ति में व्यतिरेक के तीन प्रकारों का स्वरूप स्वयं देख लेना चाहिये, जैसे कि:—

( १ ) उपमानगत अपकर्ष की अनुक्ति में:—

'नैवान्यराजजनवत् सगर्वोऽयं महाधृतिः ।'

( २ ) उपमेयगत उत्कर्ष की अनुक्ति में:—

'नैवान्यतुच्छजनवत् सगर्वोऽयं महीपतिः ।'

( ३ ) दोनों की अनुक्ति में :—

'नूनं नैवान्यजनवत् सगर्वोऽयं महीपतिः ।'

'यह सुनयना कमल को भी दास बना देने वाले अपने अकलङ्क ( अत्यन्त सुन्दर ) मुख से उस चन्द्र को तो पराजित कर ही दिया करती है जो कलङ्क-युक्त है ।'

[ यहां भी कोई श्लिष्ट शब्द नहीं, उत्कर्ष और अपकर्ष के निमित्तों का भी अभिधान है किन्तु जो उपमानोपमेयभाव है वह आक्षिप्त-व्यङ्ग्य रखा गया है । ]

यहां जो औपम्य-उपमानोपमेयभाव-है वह आक्षिप्त-व्यङ्ग्य है क्योंकि यहां न तो इवादि शब्द का प्रयोग है ( जहां साधर्म्य शब्द-लभ्य रहा करता है ) और न तुल्यादि शब्द का ( जहां साधर्म्य अर्थ-लभ्य हुआ करता है )। ( यहां भी पहले उदाहरणों की भांति

( ४ उत्कर्ष-निमित्त की उक्ति में, शाब्द-साम्य-प्रयोज्य, श्लिष्ट-शब्द-निबन्धन व्यतिरेक )

जितेन्द्रियतया सम्यग्विद्यावृद्धनिषेविणः ।
अतिगाढगुणस्यास्य नाब्जवद्भङ्गुरा गुणाः ॥ ४६६ ॥

अत्रेवार्थे वतिः गुणशब्दः श्लिष्टः शाब्दमौपम्यम् ।

( ५ उत्कर्षनिमित्त की उक्ति में आर्थ-साम्य-प्रयोज्य श्लिष्टशब्दनिबन्धन व्यतिरेक )

अखण्डमण्डलः श्रीमान् पश्यैष पृथिवीपतिः ।
न निशाकरवज्जातु कलावैकल्यमागतः ॥ ४६७ ॥

---

व्यतिरेक-निमित्त की अनुक्ति के तीन प्रकारों को स्वयं समझ लेना चाहिये। जैसे कि

( १ ) उपमानगत अपकर्ष की अनुक्ति में :—

'आननेनाकलङ्केन जयत्यमृतदीधितिम् ।'

( २ ) उपमेयगत उत्कर्ष की अनुक्ति में :—

'आननेन मनोज्ञेन जयतीन्दुं कलङ्किनम् ।'

( ३ ) दोनों की अनुक्ति में :—

'आननेन मनोज्ञेन जयत्यमृतदीधितम् ।' )

'जितेन्द्रिय होने के कारण विद्यावृद्धों—बड़े-बड़े विद्वानों—के सत्संग में लगे और अत्यन्त प्रबल ( धैर्यादि ) गुणों वाले ( बलवान् तन्तुओं से बने ) इस ( राजा के जो गुण 'तन्तुसंघात' हैं ( जैसे कि विद्या, बुद्धि आदि ) वे कमल की भांति क्षणभंगुर नहीं ( अपितु दृढ़ हैं । )

[ यहां 'गुण' शब्द श्लिष्ट शब्द है, उपमानगत अपकर्ष जैसे कि भङ्गुरता और उपमेयगत उत्कर्ष जैसे कि दृढ़ता-दोनों का उपादान है और 'इव' के अर्थ में 'वति' प्रत्यय भी 'अब्जवत्' में प्रयुक्त है जिससे साम्य यहां शब्द-लभ्य प्रतीत हो रहा है। यहां भी व्यतिरेक-निमित्त की अनुक्ति के तीनों प्रकारों का स्वरूप यथास्थान पद-परिवर्तन के द्वारा स्वयं देखा जा सकता है। जैसे कि—

( १ ) उपमानगत अपकर्ष की अनुक्ति में :—

'अतिगाढगुणस्यास्य न तामरसवद्गुणाः ।'

( २ ) उपमेयगत उत्कर्ष की अनुक्ति में :—

'सत्कर्मनिरतस्यास्य नाब्जवद्भङ्गुराः गुणाः ।'

( ३ ) इन दोनों की अनुक्ति में :—

'सत्कर्मनिरतस्यास्य न तामरसवद्गुणाः ।' ]

यहां जो उपमानोपमेयभाव है वह शब्द-वाच्य है क्योंकि यहां ( जैसे कि अब्जवत् में ) जो 'वति' प्रत्यय विहित है वह 'इव' शब्द के अभिप्राय में विहित है। 'गुण' शब्द यहां श्लिष्ट शब्द है ( जिससे यहां जो व्यतिरेकालंकार है वह श्लिष्ट शब्द-निबन्धन है )।

'देखिये कितने आश्चर्य की बात है कि अखण्ड मण्डल ( द्वादशविध राजमण्डल से समृद्ध किंवा पूर्ण-बिम्ब ) किंवा श्रीसम्पन्न ( राज्यश्री से समन्वित तथा शोभायुक्त ) यह राजा कभी भी चन्द्रमा की भांति कला-विकल ( ललित कलाओं के ज्ञान से रहित तथा षोडश कलाओं से शून्य ) नहीं हुआ करता !'

[ यहां व्यतिरेक के हेतुओं का अभिधान है क्योंकि उपमेय 'राज' गत उत्कर्ष अखण्ड मण्डलता तथा उपमान 'चन्द्र'गत अपकर्ष-कला-विकलता दोनों का कथन किया गया है, श्लिष्ट 'कला' शब्द का प्रयोग है और जो उपमानोपमेयभाव है वह अर्थ-लभ्य रखा गया है । ]

अत्र तुल्यार्थे वतिः कलाशब्दः श्लिष्टः ।

मालाप्रतिवस्तूपमावत् मालाव्यतिरेकोऽपि सम्भवति तस्यापि भेदा एवमूह्याः दिङ्मात्रमुदाह्रियते यथा—

हरवन्न विषमदृष्टिर्हरिवन्न विभो विधूतविततवृषः ।
रविवन्न चातिदुःसहकरतापितभूः कदाचिदसि ॥ ४६८ ॥

अत्र तुल्यार्थे वतिः विषमादयश्च शब्दाः श्लिष्टाः ।

नित्योदितप्रतापेन त्रियामामीलितप्रभः ।
भास्वताऽनेन भूपेन भास्वानेष विनिर्जितः ॥ ४६९ ॥

---

यहां 'निशाकरवत्' में जो 'वति' प्रत्यय प्रयुक्त है वह 'तुल्य' के अर्थ में है ( जिससे यहां औपम्य शाब्द नहीं अपितु अर्थ-लभ्य है ) और जो 'कला' शब्द प्रयुक्त है वह श्लिष्ट शब्द है ( जिससे यहां व्यतिरेक, श्लिष्ट-शब्द-निबन्धन बन रहा है )। यहां भी व्यतिरेक-निमित्त की अनुक्ति के तीनों भेदों को स्वयं विचारपूर्वक देख लेना चाहिये। जैसा कि:—

( १ ) उपमानगत अपकर्ष की अनुक्ति में:—

'अखण्डमण्डलो ह्येष श्रीमानुद्धतविक्रमः । न निशाकरवज्जातु दृश्यतां वसुधाधिपः ॥'

( २ ) उपमेयगत उत्कर्ष की अनुक्ति में:—

'बहुलारिगतोऽप्येष श्रीमानुद्धतविक्रमः । न निशाकरवज्जातु कलावैकल्यमागतः ॥'

( ३ ) दोनों की अनुक्ति में:—

'बहुलारिगतोऽप्येष श्रीमानुद्धतविक्रमः । न निशाकरवज्जातु दृश्यतां वसुधाधिपः ॥'

इसी व्यतिरेक का, मालाप्रतिवस्तूपमा की भांति, मालाव्यतिरेकरूप भी संभव है और उसके जो भेद-प्रभेद हैं उन्हें स्वयं समझ लेना चाहिये। केवल निदर्शन के लिये यही पर्याप्त है, जैसे कि:—

'महाराज ! आप ( अद्भुत हैं क्योंकि ) महादेव के समान विषमदृष्टि ( त्रिलोचन तथा असमदर्शी ) नहीं, विष्णु भगवान् के समान 'विधूतविततवृष'-( अरिष्टासुरहन्ता तथा अधर्मपरायण ) नहीं और न सूर्य के समान 'अतिदुःसहकरतापितभू'-( असह्य उष्णकिरणों से पृथिवी को संताप पहुँचाने वाले तथा असह्य राज-कर से प्रजाजन को दुःखित करने वाले ) हैं।'

यहां ( हरवत्, हरिवत् और रविवत् प्रयोगों में ) जो 'वति' प्रत्यय है वह 'तुल्य' के अर्थ में विहित है ( जिससे औपम्य शाब्द न होकर आर्थ हो गया है ) और 'विषम' आदि जो शब्द हैं वे श्लिष्ट शब्द हैं ( जिनके कारण यहां श्लिष्टशब्दनिबन्धन मालाव्यतिरेक का स्वरूप झलक रहा है )।

इस उदाहरण ( अर्थात् उत्कर्ष-हेतु की उक्ति में, व्यङ्ग्य-साम्य-प्रयोज्य, श्लिष्टशब्द-निबन्धन व्यतिरेक के उदाहरण ) जैसे कि:—

'तेजस्वी किंवा सूर्यरूप इस राजा ने, जिसमें पराक्रम किंवा प्रखरताप निरन्तर विराजमान है, उस ( आकाशवर्ती ) सूर्य को जीत रखा है जिसकी प्रभा रात में प्रायः नष्ट रहा करती है।'

[ यहां 'भास्वता' तथा 'प्रताप' शब्द श्लिष्ट हैं, व्यतिरेक के दोनों निमित्त जैसे कि उपमानगत अपकर्ष-रात में सूर्यरश्मियों का नष्टप्राय हो जाना और उपमेयगत प्रकर्ष-नित्योदित प्रताप स्पष्ट निर्दिष्ट हैं। यहां भी, पहले की भांति, व्यतिरेक-निमित्त की अनुक्ति में जो तीन व्यतिरेक-भेद हैं उनका स्वरूप देखा जा सकता है। जैसे कि ( १ ) उपमानगत अपकर्ष की अनुक्ति में—

'नित्योदितप्रतापेन पंकजावलिनन्दनः । भास्वतानेन भूपेन भास्वानेष विनिर्जितः ॥'

अत्र ह्याक्षिप्तैवोपमा भास्वतेति श्लिष्टः ।

यथा वा—

स्वच्छात्मतागुणसमुल्लसितेन्दुबिम्बं
बिम्बप्रभाधरमकृत्रिमहृद्यगन्धम् ।
यूनामतीव पिबतां रजनीषु यत्र
तृष्णां जहार मधु नाननमङ्गनानाम् ॥ ४७० ॥

अत्रेवादीनां तुल्यादीनां च पदानामभावेऽपि श्लिष्टविशेषणैराक्षिप्तैवोपमा प्रतीयते एवञ्जातीयकाः श्लिष्टोक्तियोग्यस्य पदस्य पृथगुपादानेऽन्येऽपि भेदाः सम्भवन्ति तेऽप्यनयैव दिशा द्रष्टव्याः ।

---

( २ ) उपमेयगत प्रकर्ष की अनुक्ति में—
'समरासक्तमनसा त्रियामामीलितप्रभः । भास्वतानेन भूपेन भास्वानेष विनिर्जितः ॥'

( ३ ) इन दोनों व्यतिरेक-निमित्तों की अनुक्ति में—
'समरासक्तमनसा पंकजावलिनन्दनः । भास्वतानेन भूपेन भास्वानेष विनिर्जितः ॥' ]
में जो उपमानोपमेयभाव है वह ( न तो शब्द-प्रतिपाद्य है और न अर्थसामर्थ्यलभ्य, अपितु ) आक्षिप्त-व्यङ्ग्य है और 'भास्वता' पद ऐसा है जो श्लिष्ट है ( क्योंकि इसके कान्तिसम्पन्न और सूर्य दोनों अर्थ वाच्यरूप से यहां अभिप्रेत हैं )।

अथवा यहां जैसे कि—'यही वह वसन्त है जब रात्रियों में पान-क्रीडासक्त प्रेमी युवकों की मधुपान-लालसा तो अपनी निर्मलता के कारण अपने में चन्द्रबिम्ब को प्रतिबिम्बित करने में समर्थ, अत्यन्त रक्तवर्ण किंवा स्वाभाविक सौरभ से मनोहर मद्य के द्वारा दूर कर दी जाया करती है किन्तु उनकी अधरपान-लालसा को युवतियों के वे मुख नहीं दूर कर पाते जो अत्यन्त सुन्दर होने के कारण पूर्णचन्द्र की भांति मनोरम, बिम्बाधरयुक्त किंवा बिना किसी मुखवास आदि के ही एक नैसर्गिक सुगन्ध से भरे रहा करते हैं ।'
में न तो इवादि पदों का ( जहां औपम्य शाब्द हुआ करता है ) प्रयोग है और न तुल्यादि पदों का ही ( जिनमें औपम्य आर्थ रहा करता है )। यहां जो उपमानोपमेयभाव है वह श्लिष्टविशेषणपदों के द्वारा आक्षिप्त-व्यङ्ग्यरूप से प्रतीत हो रहा है ।

इस प्रकार के व्यतिरेक के अन्य भी भेद-प्रभेद संभव हैं जिनमें श्लिष्टार्थकपद पृथक् पृथक् रूप से ( जैसे कि केवल उपमान के विशेषण के रूप से अथवा केवल उपमेय के विशेषण के रूप से ) प्रयुक्त हुआ करें। इन भेद-प्रभेदों के उदाहरण इसी ( पूर्वप्रतिपादित ) दृष्टि से स्वयं ढूंढे जा सकते हैं ।

टिप्पणी—'व्यतिरेक' के स्वरूप और भेद—निरूपण में मम्मट ने प्राचीन आलङ्कारिकों की अपेक्षा एक भिन्न दृष्टि रखी है। 'भामह' का 'व्यतिरेक' इस रूप का था—
'उपमानवतोऽर्थस्य यद्विशेषनिदर्शनम् । व्यतिरेकं तमिच्छन्ति विशेषापादनाद्यथा ॥
( काव्यालंकार २. ७५ )
जिसमें उपमान की अपेक्षा उपमेय में 'विशेषापादन'-अपेक्षित था। दण्डी ने 'व्यतिरेक' का यह स्वरूप देखा था—
'शब्दोपात्ते प्रतीते वा सादृश्ये वस्तुनोर्द्वयोः । तत्र यद्भेदकथनं व्यतिरेकः स कथ्यते ॥'
( काव्यादर्श २. १८० )
जिसमें उपमेय का स्पष्टतः उत्कर्षापादन और उपमान का यथाकथञ्चित् अपकर्षापादन—दोनों अभिप्रेत थे। उद्भट ने व्यतिरेक में स्पष्टतया उपमान और उपमेय दोनों के विशेषापादन का उल्लेख किया था—

( १८ आक्षेप अलंकार और उसके भेद )

**(१६१) निषेधो वक्तुमिष्टस्य यो विशेषाभिधित्सया ॥ १०६ ॥**
**वक्ष्यमाणोक्तविषयः स आक्षेपो द्विधा मतः ।**

विवक्षितस्य प्राकरणिकत्वादनुपसर्जनीकार्यस्य अशक्यवक्तव्यत्वमतिप्रसिद्धत्वं वा विशेषं वक्तुं निषेधो निषेध इव यः स वक्ष्यमाणविषय उक्तविषयश्चेति द्विधा आक्षेपः ।

---

'विशेषापादनं यत्स्यादुपमानोपमेययोः । निमित्तादृष्टिदृष्टिभ्यां व्यतिरेको द्विधा तु सः ॥'
( काव्यालंकारसारसंग्रह २.६ )

'रुद्रट' की दृष्टि में 'व्यतिरेक' अलंकार की रूप-रेखा में उपमेय किं वा उपमान दोनों के यथासंभव आधिक्य का वर्णन अभीष्ट था–जैसा कि इन पंक्तियों से स्पष्ट है :—

( १ ) यो गुण उपमेये स्यात्तत्प्रतिपन्थी च दोष उपमाने ।
व्यस्तसमस्तन्यस्तौ तौ व्यतिरेकं त्रिधा कुरुतः ॥ ( काव्यालंकार ७. ८६ )
( २ ) यो गुण उपमाने वा तत्प्रतिपन्थी च दोष उपमेये ।
भवतो यत्र समस्तौ व्यतिरेकोऽयमन्यस्तु ॥'

रुय्यक ने भी रुद्रट की ही भांति व्यतिरेक का यही लक्षण निर्धारित किया था—

'भेदप्राधान्ये उपमानादुपमेयस्याधिक्ये विपर्यये वा व्यतिरेकः ।'

किन्तु मम्मट ने इस प्राचीन दृष्टि के वदले अपनी नवीन दृष्टि रखी और 'व्यतिरेक' में उपमान की अपेक्षा उपमेय के आधिक्य अथवा उत्कर्ष के आपादन का ही निर्धारण किया और इसी की विविध संभावनाओं जैसे कि उपमेय के उत्कर्ष और उपमान के अपकर्ष के निमित्तों के उपादान और अनुपादान आदि के विश्लेषण के आधार पर व्यतिरेक का २४ प्रकार वताया। राजानक तिलक ने अपनी काव्यालंकारसारसंग्रहविवृति में मम्मट का ही अनुसरण करते हुये व्यतिरेक का स्वरूप तथा प्रकार–विवेचन किया । मम्मट ने 'क्षीणः क्षीणोऽपि शशी' आदि में रुद्रट–निर्दिष्ट 'उपमानाधिक्य'रूप व्यतिरेक का ही खण्डन किया और संभवतः इस खण्डन में ही उन्हें व्यतिरेक-निरूपण की नयी प्रेरणा भी मिली ।

अनुवाद—**'निषेध' वह अलंकार है जिसमें किसी विशेष बात की विवक्षा ( जैसे कि जिस वस्तु का वर्णन करना है उसके वर्णन की अशक्यता अथवा जिस वस्तु का वर्णन किया जा चुका हो उसकी अत्यन्त प्रसिद्धि ) की दृष्टि से, उस विषय का वर्णन निषिद्ध किया जाय जो प्राकरणिक होने के कारण वर्णन के योग्य हो ( अथवा वर्णन के अयोग्य ही क्यों न हो )। यह आक्षेप दो प्रकार का हुआ करता है—( १ला ) वक्ष्यमाणविषयक आक्षेप और ( २रा ) उक्तविषयक आक्षेप ।**

**यहां 'निषेध' का अभिप्राय वस्तुतः निषेध नहीं अपितु निषेध का आभास है (क्योंकि आपाततः यहां जो निषेध की प्रतीति होती है वह अन्त में एक विशेष उद्देश्य के लिये, विधि के रूप में ही परिणत हो जाती है । ) 'वक्तुमिष्टस्य' का तात्पर्य है उस विषय का जो विवक्षित हो, प्राकरणिक–प्रस्तुत होने के कारण ऐसा हो जिसकी उपेक्षा न की जा सके, 'विशेषाभिधित्सया' का अर्थ है किसी विशेष उद्देश्य के प्रकट करने की इच्छा से और यहां जो विशेष उद्देश्य है वह या तो किसी कारणवश किसी विषय के वर्णन का अशक्य–असंभाव्य होना है या किसी विषय का अत्यधिक प्रसिद्ध होना है ( जिससे उसके कथन की आवश्यकता नहीं )। यह इस प्रकार का निषेध दो रूपों में हो सकता है—( १ला ) वक्ष्यमाण–विषय–निषेध ( जिसमें विशेष उद्देश्य 'अशक्यवक्तव्यता'–वर्णन की असंभाव्यता है। और ( २रा ) उक्तविषयनिषेध ( जिसमें विशेष उद्देश्य 'अतिप्रसिद्धि' वर्णनीय विषय की सर्वजनसंवेद्यता है )। 'आक्षेप' अलंकार के जो दो प्रकार हैं ( अर्थात् वक्ष्यमाण**

क्रमेणोदाहरणम्—

ए एहिं किंपि कीएवि कएण णिक्किव भणामि अलमहवा।
अविआरिअकज्जारम्भआरिणी मरउ ण भणिस्सम्॥ ४७१॥
( ए एहि किमपि कस्या अपि कृते निष्कृप ! भणामि अलमथवा।
अविचारितकार्यारम्भकारिणी म्रियतां न भणिष्यामि॥ ४७१॥ )

ज्योत्स्ना मौक्तिकदाम चन्दनरसः शीतांशुकान्तद्रवः
कर्पूरं कदली मृणालवलयान्यम्भोजिनीपल्लवाः।
अन्तर्मानसमास्त्वया प्रभवता तस्याः स्फुलिंगोत्कर-
व्यापाराय भवन्ति हन्त किमनेनोक्तेन न ब्रूमहे॥ ४७२॥

( १९ विभावना अलंकार )

**(१६२) क्रियायाः प्रतिषेधेऽपि फलव्यक्तिर्विभावना॥ १०७॥**

विषयक आक्षेप और उक्तविषयक आक्षेप ) वे निषेध के इन दो रूपों के ही कारण हैं। क्रमशः आक्षेप के ( द्विविध भेदों के ) ये उदाहरण हैं:—

( १ ) 'अरे निठुर ! यहां तो आओ, मुझे तुमसे किसी के लिये कुछ कहना है, या रहने दो तुमसे यह सब क्या कहूं ! बिना कुछ सोचे-समझे मनमाना करने वाली, अच्छा है, यही मर जाय !'

[ यहां विरहिणी नायिका का विरह-दुःख वर्णन का विषय अवश्य है किन्तु इसका वर्णन किया जाना निषिद्ध कर दिया गया है और ऐसा इसलिये जिससे इसकी मर्मान्तिकता की अभिव्यक्ति हो जाय। यहां निषेध में जो उद्देश्य-विशेष छिपा है वह है विरहिणी की विरहपीडा के मर्मान्तक होने के कारण उसके वर्णन की अशक्यता (अशक्यवक्तव्यता) और इसलिये यहां जो आक्षेप है वह वक्ष्यमाणविषयक आक्षेप है। ]

( २ ) 'क्या चांदनी, क्या मौक्तिकमाला, क्या चन्दनलेप, क्या चन्द्रकान्तमणिशीतल जल, क्या घनसार, क्या कदली, क्या मृणालमलय और क्या कमलदल—अरे ये सब के सब, उस ( नायिका ) के लिये, जिसके हृदय में तुम आ विराजे हो ( और जिसे इस प्रकार संतप्त कर रहे हो ), केवल आग की चिनगारिओं का ही काम करते दीख पड़ रहे हैं। ओह ! इन सब बातों से क्या ! अच्छा है मैं कुछ न कहूं !'

[ यहां विरह-वेदना में चांदनी आदि से संतप्त होने का वर्णन करके भी जो इस वर्णन का निषेध किया जा रहा है वह उक्तविषयक निषेध है क्योंकि विरहिणी के लिये इन वस्तुओं से संतप्त होना सर्वजनविदित है—अतिप्रसिद्ध है। इसलिये यहां जो आक्षेप है वह उक्तविषयक आक्षेप है।]

**टिप्पणी**—मम्मट का आक्षेप-लक्षण भामह ( काव्यलङ्कार २.६८ ) और उद्भट ( काव्यालंकारसार संग्रह २.२ ) के आक्षेप-लक्षण का अनुसरण करता है। उद्भट ने आक्षेप अलंकार का स्वरूप इस प्रकार बताया है—

**'प्रतिषेध इवेष्टस्य यो विशेषाभिधित्सया। आक्षेप इति तं सन्तः शंसन्ति कवयः सदा॥'**

जिसका अभिप्राय यह है कि कवियों की एक ऐसी भी भङ्गीभणिति-विचित्र उक्ति-हुआ करती है जिसमें वह अर्थ, जिसका विधान करना आवश्यक हो, एक ऐसे निषेध के व्याज से वर्णित किया जाता है कि निषेध होने पर भी अन्त में विधिरूप में ही परिणत हो जाया करता है और इस प्रकार एक चमत्कार का जनक बन जाता है। यद्यपि मम्मट की कारिका में 'निषेध' का स्पष्ट उल्लेख है किन्तु वृत्ति में 'निषेधो निषेध इव' कहकर निषेध को निषेधाभास के रूप में स्वीकार किया गया है क्योंकि बिना इसके 'आक्षेप' का अलंकार-वाच्यवैचित्र्य होना असंभव ही है।

अनुवाद—**'विभावना' वह अलंकार है जिसमें क्रिया ( क्रियतेऽनयेति क्रिया कारणम् )**

हेतुरूपक्रियाया निषेधेऽपि तत्फलप्रकाशनं विभावना यथा—

कुसुमितलताभिरहताऽप्यधत्तरुजमलिकुलैरदष्टाऽपि।
परिवर्त्तते स्म नलिनीलहरीभिरलोलिताऽप्यघूर्णत सा ॥ ४७३ ॥

( २० विशेषोक्ति अलङ्कार )

**(१६३) विशेषोक्तिरखण्डेषु कारणेषु फलावचः।**

( विशेषोक्ति के तीन भेद )

मिलितेष्वपि कारणेषु कार्यस्याकथनं विशेषोक्तिः। अनुक्तनिमित्ता उक्तनिमित्ता अचिन्त्यनिमित्ता च।

---

अर्थात् किसी ( प्रसिद्ध ) कारण का प्रतिषेध करके भी ( उसके फलस्वरूप ) कार्य की उत्पत्ति का वर्णन किया जाय।

यहां 'क्रियायाः' का अभिप्राय है ( उस क्रिया का नहीं, जो कि धातु का अर्थरूप हुआ करती है अपितु ) हेतुरूप क्रिया का ( जैसा कि वैयाकरणों का मत है )। इस प्रकार इस हेतुरूप क्रिया के निषेध अथवा प्रतिषेध के होने पर भी जो उसके फल-उसके कार्य-का प्रकाशन है वह विभावना ( प्रसिद्ध कारण के निषेध में कारणान्तर की कल्पना-विभाव्यते कल्प्यते कारणमस्यामिति विभावना ) है। जैसे किः—

'वह ( विरहिणी ) कुसुमित लता की चोट के बिना ही पीडित होती रही, भ्रमरों के काटने के बिना ही लोट-पोट जाती रही, और नलिनी-पत्र की ( मन्द-समीर की ) लहरियों के बिना ही चकरा जाती रही।'

[ यहां पीडा के हेतु लता के आघात, लोट-पोट के हेतु भ्रमर के दंश और चकरा जाने के हेतु नलिनी-लहरियों के अभाव में भी जो इन हेतुओं के पीडा आदि फलों का प्रकाशन है वह इसलिये विभावना है क्योंकि इससे विरहाधिक्यरूप हेतु की कल्पना हो जाती है।]

**टिप्पणी**—काव्यप्रकाशकार ने विभावना की जो परिभाषा की है उस पर भामह और उद्भट ( काव्यालंकारसारसंग्रह २.९ ) की इस परिभाषा अर्थात्—

'क्रियायाः प्रतिषेधे या तत्फलस्य विभावना।
ज्ञेया विभावनैवाऽसौ समाधौ सुलभे सति ॥'

का प्रभाव स्पष्ट परिलक्षित हो रहा है। कारण के अभाव में भी कार्य की उत्पत्ति का जो वर्णन है वह वस्तुतः एक ऐसी भावना अथवा उत्पत्ति का वर्णन है जो कि आपाततः विरुद्ध सा आभासित होता है।

अनुवाद—'विशेषोक्ति' वह अलंकार है जिसमें समस्त प्रसिद्ध कारण के सद्भाव में भी उसके फल-उसके कार्य-का असद्भाव वर्णित हो।

यहां 'अखण्ड' का अभिप्राय है 'सम्मिलित' अथवा समस्त का। और ऐसे कारणों के ( वस्तुतः कारण के क्योंकि यहां बहुवचन विवक्षित नहीं, जैसा कि कहा गया है—सूत्रे लिङ्गवचनमतन्त्रम् ) रहने पर भी कार्य के न होने का जो कथन है वह विशेषोक्ति ( किसी विशेष बात की उक्ति या किसी विशेष प्रकार की उक्ति ) है। ( कारण के होने पर भी कार्य के न होने का जो कथन है उसके तीन निमित्त हैं जिनके कारण ) यह 'विशेषोक्ति' तीन प्रकार की हुआ करती है-१ली-अनुक्तनिमित्ता ( वह, जिसमें प्रकरण आदि के द्वारा अज्ञात निमित्त का अकथन हो ), २री-उक्तनिमित्ता ( वह, जिसमें निमित्त का कथन कर दिया जाय ) और ३री-अचिन्त्यनिमित्ता ( वह, जिसमें निमित्त ऐसा हो जो अचिन्त्य रहे )। इसके क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

क्रमेणोदाहरणम्—

( १ अनुक्तनिमित्ता विशेषोक्ति )

निद्रानिवृत्तावुदिते द्युरत्ने सखीजने द्वारपदं पराप्ते ।
श्लथीकृताश्लेषरसे भुजंगे चचाल नालिङ्गनतोऽङ्गना सा ॥ ४७४ ॥

( २ उक्तनिमित्ता विशेषोक्ति )

कर्पूर इव दग्धोऽपि शक्तिमान् यो जने जने ।
नमोऽस्त्ववार्यवीर्याय तस्मै मकरकेतवे ॥ ४७५ ॥

( ३ अचित्यनिमित्ता विशेषोक्ति )

स एकस्त्रीणि जयति जगन्ति कुसुमायुधः ।
हरताऽपि तनुं यस्य शंभुना न बलं हृतम् ॥ ४७६ ॥

( २१ यथासंख्य अलङ्कार )

(१६४) यथासंख्यं क्रमेणैव क्रमिकाणां समन्वयः ॥ १०८ ॥

'वह नायिका नींद के टूटने पर भी, भगवान् सूर्य के उदित होने पर भी, सखियों के शयन-मन्दिर के द्वार पर पहुचने पर भी और आलिङ्गन के आनन्द में अपने प्रेमी के ढीले पड़ जाने पर भी, ऐसा न कर पायी कि आलिङ्गन करना छोड़ दे।'

[ यहां आलिङ्गन के परित्याग के कारण जैसे कि निद्रा-भंग, सूर्योदय आदि के सद्भाव में भी आलिङ्गन-परित्याग-रूप कार्य के अभाव का कथन है जिसमें विशेषोक्ति अलङ्कार है। यह विशेषोक्ति अनुक्तनिमित्ता यहां इसलिये है क्योंकि अनुरागाधिक्यरूप निमित्त की यहां उक्ति नहीं है। ]

'उस अकुण्ठितशक्ति मकरकेतन ( कामदेव ) को नमस्कार है जो कपूर की भांति ( भगवान् शिव की नेत्र-वह्नि में ) जल जाने पर भी सर्वत्र जन-जन में अपनी शक्ति से व्याप्त हैं।'

[ कविराज राजशेखर की इस उक्ति ( बालरामायण ३य अङ्क ) में उक्तनिमित्ता विशेषोक्ति है क्योंकि शक्तिध्वंस के कारण शरीरदाह के होने पर भी शक्तिध्वंसरूप कार्य का अभाव वर्णित है और इस वर्णन का निमित्त भी यहां प्रतिपादित है जो कि काम की अवार्यवीर्यता-अकुण्डितशक्ति है। ]

'तीनों लोकों को वही अकेला कुसुमायुध ( कामदेव ) जीता करता है जिसके शरीर का नाश कर देने वाले भी शिव ने बल का नाश नहीं किया।'

[ यहां बलनाश के कारण शरीर-नाश के सद्भाव में भी बलनाशरूप कार्य का अभाव वर्णित है जिसका निमित्त अचिन्त्य है। इसलिये यहां अचिन्त्यनिमित्ता विशेषोक्ति है। ]

टिप्पणी—भामह और उद्भट ने 'विशेषोक्ति' की जो समीक्षा की है वह इस प्रकार है—

'यत्सामग्र्येऽपि शक्तीनां फलानुत्पत्तिबन्धनम्। विशेषस्याभिधित्सातस्तद्विशेषोक्तिरुच्यते ॥'

यहां जो शक्तियों का ( कारकशक्तियों का ) सामग्र्य अथवा सामस्त्य है वही मम्मट की कारिका में कारणों की अखण्डता ( अखण्डेषु कारणेषु ) है।

अनुवाद—'यथासंख्य' वह अलङ्कार है जिसमें पदार्थों का, जिस क्रम से वे उपनिबद्ध हों, उसी क्रम से ( आगे उपनिबद्ध होने वाले पदार्थों के साथ ) समन्वय अथवा सम्बन्ध हुआ करता है। ( जैसे पहले निर्दिष्ट प्रथम पदार्थ का, बादमें निर्दिष्ट प्रथम पदार्थ से दूसरे का दूसरे से आदि )।

एकस्त्रिधा वससि चेतसि चित्रमत्र
देव ! द्विषां च विदुषां च मृगीदृशां च ।
तापं च सम्मदरसं च रतिं च पुष्णन्
शौर्योष्मणा च विनयेन च लीलया च ॥ ४७७ ॥

( २२ अर्थान्तरन्यास अलङ्कार और उसके चार प्रकार )

(१६५) सामान्यं वा विशेषो वा तदन्येन समर्थ्यते ।
यत्तु सोऽर्थान्तरन्यासः साधर्म्येणेतरेण वा ॥ १०६ ॥

साधर्म्येण वैधर्म्येण वा सामान्यं विशेषेण यत् समर्थ्यते विशेषो वा सामान्येन सोऽर्थान्तरन्यासः ।

क्रमेणोदाहरणम्—

( १ साधर्म्य हेतु के द्वारा विशेष से सामान्य का समर्थन )

निजदोषावृतमनसामतिसुन्दरमेव भाति विपरीतम् ।
पश्यति पित्तोपहतः शशिशुभ्रं शंखमपि पीतम् ॥ ४७८ ॥

---

जैसे कि—'महाराज ! एक ही आप, कितने आश्चर्य की बात है कि शत्रुओं, विद्वानों और रमणियों के हृदय में अपने प्रखर पराक्रम विनय और विलास के द्वारा सन्ताप, आनन्द और प्रेम उत्पन्न करते हुये विराजमान रहा करते हैं ।'

टिप्पणी—'यथासंख्य' को अलंकार इसीलिये माना गया है क्योंकि यहां पहले-पीछे वर्णन किये गये पदार्थों के यथाक्रम सम्बन्ध में एक वैचित्र्य प्रतीत हुआ करता है। वैसे यहां कवि-प्रतिभा का कोई हाथ नहीं, यहां जो कुछ भी है वह केवल एक बाह्य वैचित्र्य का अनुभव है जो कि रचना-कौशल का परिणाम है। यहां पदार्थों में किसी प्रकार का उपमानोपमेयभाव विवक्षित नहीं। इसीलिये उद्भट ने कहा है—

भूयसामुपदिष्टानामर्थानामसधर्मणाम् । क्रमशो योऽनुनिर्देशो यथासंख्यं तदुच्यते ॥
( काव्यालङ्कारसारसंग्रह ३·२ )

अनुवाद—'अर्थान्तरन्यास' वह अलंकार है जिसे साधर्म्य और वैधर्म्य की दृष्टि से 'सामान्य' का विशेष द्वारा और विशेष का सामान्य द्वारा समर्थन अथवा उपपादन कहते हैं। ( सामान्य का साधर्म्य द्वारा विशेष से समर्थन, सामान्य का वैधर्म्य द्वारा विशेष से समर्थन, विशेष का साधर्म्य द्वारा सामान्य से समर्थन और विशेष का वैधर्म्य द्वारा सामान्य से समर्थन–इस प्रकार दोनों समर्थन हेतुओं के दोनों प्रकारों के समर्थनों में अनुगत होने के कारण यह अर्थान्तरन्यास चार प्रकार का हुआ करता है )।

यहां 'साधर्म्य' और साधर्म्य से इतर अर्थात् 'वैधर्म्य' का अभिप्राय है समानधर्मता और विरुद्धधर्मता का। 'अर्थान्तरन्यास' का तात्पर्य है साधर्म्यरूप समर्थन हेतु अथवा वैधर्म्यरूप समर्थन हेतु के द्वारा 'सामान्य' का 'विशेष' से समर्थन और 'विशेष' का 'सामान्य' से समर्थन किया जाना। क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

'अपने ही दोषों से जिनका मन आक्रान्त है उन्हें सुन्दर से सुन्दर भी वस्तु बुरी ही लगा करती है। उस मनुष्यको, जिसके शरीर में पित्त का उपद्रव बढ़ा रहता है' चन्द्रमा की भांति श्वेत शङ्ख भी पीला ही दिखाई दिया करता है।

[ यहां 'अपने ही दोषों से······लगा करती है' इत्यादि एक सामान्य विषय है जिसकी उपपत्ति के लिये 'उस मनुष्य को······दिखाई दिया करता है' इत्यादि रूप एक अन्य विशेष अर्थ का न्यास किया गया है। यहां जो समर्थन-हेतु है वह साधर्म्य है।]

( २ साधर्म्य हेतु के द्वारा 'सामान्य' से 'विशेष' का समर्थन )

सुसितवसनालंकारायां कदाचन कौमुदी-
महसि सुदृशि स्वैरं यान्त्यां गतोऽस्तमभूद्विधुः ।
तदनु भवतः कीर्तिः केनाप्यगीयत येन सा
प्रियगृहमगान्मुक्ताशंका क नासि शुभप्रदः ॥ ४७९ ॥

( ३ वैधर्म्य के द्वारा विशेष से सामान्य का समर्थन )

गुणानामेव दौरात्म्यात् धुरि धुर्यो नियुज्यते ।
असंजातकिणस्कन्धः सुखं स्वपिति गौर्गलिः ॥ ४८० ॥

( ४ वैधर्म्य के द्वारा सामान्य से विशेष का समर्थन )

अहो हि मे बह्वपराद्धमायुषा यदप्रियं वाच्यमिदं मयेदृशम् ।
त एव धन्याः सुहृदः पराभवं जगत्यदृष्ट्वैव हि ये क्षयं गताः ॥ ४८१ ॥

---

'महाराज ! कभी ऐसा हुआ कि चांदनी के छिटकते कोई श्वेतवसाना किं वा उज्ज्वल आभरणों से सजी नायिका अभिसार के लिये निकली और मार्ग में ही चांद डूब गया किन्तु जैसे ही किसी ने आपका कीर्तिगान गाया कि ( चारों ओर चांदनी देख ) वह नायिका निःशङ्क होकर अपने प्रियतम के घर पहुंच गयी–भला कहां और कब आप लोगों के लिये कल्याणकारी नहीं !'

[ यहां 'सुसितवसनालङ्कारायाम्' आदि में एक विशेष विषय का अभिधान किया जा रहा है जिसे 'क नासि शुभप्रदः' इत्यादि एक सामान्य विषय से समर्थित किया गया है। यहां जो समर्थन हेतु है वह 'समानधर्मता' है। ]

'यह तो गुणों का अपराध है कि कार्यकुशल मनुष्य ही कार्य में नियुक्त किया जाता है क्योंकि जो बैल, जुआ रखते ही बैठ जाता है वह भला आराम से क्यों नहीं सोवे और उसके कंधे पर जुए का चिन्ह क्यों कर हो !'

[ यहां 'धुरि धुर्यो नियोज्यते' इत्यादि एक सामान्य विषय के रूप में प्रतिपादित है जिसका समर्थन 'सुखं स्वपित्ति गौर्गलिः' इस विशेष विषय के द्वारा, वैधर्म्य की दृष्टि से किया जा रहा है। ]

'ओह ! यह तो मेरे दीर्घजीवी होने का ही पाप है कि ऐसी अप्रिय बात मुझे ही कहनी पड़े। सचमुच वे ही लोग धन्य हैं जो इस संसार में अपने मित्र का दुःख देखने के पहले ही मर चुके होते हैं।'

[ यहां 'त एव धन्याः' इत्यादि रूप सामान्य विषय द्वारा 'अहो हि में बह्वपराद्धमायुषा' इत्यादि रूप एक विशेष विषय का समर्थन किया जा रहा है। यहां जो समर्थन-हेतु है वह वैधर्म्य रूप है। ]

**टिप्पणी**—'अर्थान्तरन्यास' का अभिप्राय है अनुपपन्न होने के कारण सम्भाव्यमान एक अर्थ की उपपत्ति के लिये किसी दूसरे अर्थ का न्यास अथवा स्थापन करना। यहां दो अर्थों में जो परस्पर सम्बन्ध है वह समर्थ्य-समर्थकभावरूप सम्बन्ध है। समर्थ्य-समर्थकभावरूप सम्बन्ध तो 'दृष्टान्त' अलङ्कार में भी है किन्तु वहां सामान्य का समर्थन सामान्य से और विशेष का समर्थन विशेष से हुआ करता है। 'अर्थान्तरन्यास' में ऐसी बात नहीं क्योंकि यहां सामान्य का समर्थन विशेष से और विशेष का समर्थन सामान्य से किया जाता है। 'काव्यलिङ्ग' अलंकार में भी दो अर्थों में समर्थ्य-समर्थक भाव रहा करता है किन्तु यहां कार्य का समर्थन कारण से और कारण का समर्थन कार्य से किया जाया करता है। विवरणकारने इसीलिये ऐसा कहा है—

'अनुपपद्यमानतया संभाव्यमानयोः सामान्यविशेषयोरुपपादनार्थं तयोरन्यतररूपोदाहरणोपन्यासः अर्थान्तरन्यासः। कार्यकारणयोः परस्परं दृष्टान्तदार्ष्टान्तिकभावविरहात् नैव

( २३ विरोध-विरोधाभास अलंकार )

**(१६६) विरोधः सोऽविरोधेऽपि विरुद्धत्वेन यद्वचः ।**

वस्तुवृत्तेनाविरोधेऽपि विरुद्धयोरिव यदभिधानं स विरोधः ।

( विरोधाभास के १० भेद )

**(१६७) जातिश्चतुर्भिर्जात्याद्यैर्विरुद्धा स्याद्गुणस्त्रिभिः ॥ ११० ॥**

**क्रिया द्वाभ्यामपि द्रव्यं द्रव्येणैवेति ते दश ।**

क्रमेणोदाहरणम्—

अभिनवनलिनीकिसलयमृणालवलयादि दवदहनराशिः ।
सुभग ! कुरंगदृशोऽस्या विधिवशतस्त्वद्वियोगपविपाते ॥ ४८२ ॥

तयोः समर्थ्य-समर्थकभावः सम्भवतीति न तत्कृत प्रभेदः स्वीकृतः । अर्थात् 'अर्थान्तरन्यास' वस्तुतः सामान्य अथवा विशेष अर्थ की उपपत्ति के लिये दृष्टान्त का उपन्यास है । यहां कार्य की उपपत्ति का समर्थन कारण से और कारण की उपपत्ति का समर्थन कार्य से इसलिये अभिप्रेत नहीं क्योंकि कार्य और कारण में वह सम्बन्ध नहीं हो सकता जो दार्ष्टान्तिक और दृष्टान्त में हुआ करता है । 'अर्थान्तरन्यास' में जो बात है वह कवि की कल्पना के द्वारा किसी वस्तु की ऐसी काव्यात्मक सिद्धि है जिसमें 'व्याप्ति' और 'पक्षसत्त्व' के प्रतिपादन की इसलिये कोई आवश्यकता नहीं क्योंकि कवि के दिये दृष्टान्त में ही ये अन्तर्व्याप्त रहा करते हैं ।

अनुवाद—'विरोध' (विरोधाभास) वह अलंकार है जहां दो वस्तुओं का, उन में वस्तुतः किसी प्रकार के विरोध के न होने पर भी, ऐसा वर्णन किया जाय जिससे उनमें विरोध की प्रतीति उत्पन्न हो जाय ।

यहां 'अविरोधेऽपि'–'अविरोध में भी' का तात्पर्य है वस्तु स्थिति की दृष्टि से किसी प्रकार के विरोध के न रहने पर भी । 'विरुद्धत्वेन यद्वचः' का अभिप्राय है दो ( अविरुद्ध भी ) वस्तुओं का ऐसा प्रतिपादन मानो वे परस्पर विरुद्ध हों । इस प्रकार 'विरोध' कहते हैं वस्तुतः अविरुद्ध वस्तुओं का ऐसा वर्णन जिसमें विरोध का आभास अथवा प्रतिभास मिला करे ।

वस्तुओं में ये १० प्रकार के विरोध संभव है ( जिनके कारण विरोधाभास १० प्रकार का हुआ करता है ):—

१. जाति का जाति से विरोध
२. जाति का गुण से विरोध
३. जाति का क्रिया से विरोध
४. जाति का द्रव्य से विरोध
५. गुण का गुण से विरोध
६. गुण का क्रिया से विरोध
७. गुण का द्रव्य से विरोध
८. क्रिया का क्रिया से विरोध
९. क्रिया का द्रव्य से विरोध
१०. द्रव्य का द्रव्य से विरोध

इनके क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

१ ( जाति का जाति से विरोध-प्रतिभास ) अरे प्रेमी युवक ! दुर्भाग्यवश तुम्हारे वियोग के वज्रपात में इस मृगनयनी के लिये कोमल कमलिनी के किशलय और मृणाल के वलय इत्यादि सभी के सभी दावाग्निपुंज हो रहे हैं ।'

[ यहां 'नलिनीपल्लव' आदि में नलिनीपल्लवता आदि रूप जाति का 'दावाग्नि' में अनुगत 'दावाग्नित्व' रूप जातिभूत धर्म से विरोध है और इस प्रकार नलिनीपल्लव आदि दावाग्नि नहीं हो सकते किन्तु विरह की उद्दीपकता के कारण यहां परस्पर विरुद्ध जातिओं का उपचारतः विरोध दूर किया जारहा है जिससे विरोधाभास की प्रतीति हो जाती है । यहां 'रूपक' का भ्रम नहीं हो सकता क्योंकि रूपक के प्रसङ्ग जैसे कि 'मुखं चन्द्रः'

( २ जाति का गुण से विरोध )

गिरयोऽप्यनुन्नतियुजो मरुदप्यचलोऽब्धयोऽप्यगम्भीराः।
विश्वंभराऽप्यतिलघुर्नरनाथ ! तवान्तिके नियतम् ॥ ४८३ ॥

( ३ जाति का क्रिया से विरोध )

येषां कण्ठपरिग्रहप्रणयितां संप्राप्य धाराधर-
स्तीक्ष्णः सोऽप्यनुरज्यते च कमपि स्नेहं पराप्नोति च।
तेषां संगरसंगसक्तमनसां राज्ञां त्वया भूपते !
पांसूनां पटलैः प्रसाधनविधिर्निर्वर्त्यते कौतुकम् ॥ ४८४ ॥

( ४ जाति का द्रव्य से विरोध )

सृजति च जगदिदमवति च संहरति च हेलयैव यो नियतम्।
अवसरवशतः शफरो जनार्दनः सोऽपि चित्रमिदम् ॥ ४८५ ॥

( ५ गुण का गुण से विरोध )

सततं मुसलासक्ता बहुतरगृहकर्मघटनया नृपते !।
द्विजपत्नीनां कठिनाः सति भवति कराः सरोजसुकुमाराः ॥ ४८६ ॥

---

इत्यादि में चन्द्र और मुख में जो अभेद है वह चमत्कारजनक है। विरोधाभास में जैसे कि 'अभिनवनलिनीकिसलयमृणालवलयादि द्रवदहनराशिः' जैसे प्रसङ्ग में जो चमत्कार है वह अभेद में नहीं अपि तु अभेद से उत्थापित विरोध के प्रतिभास में है। यहां अभेद में विरोध के प्रतिभास से जो अभिप्राय प्रकाशित करना अभिप्रेत है वह है विरह की अवस्था का अत्यन्त अद्भुत होना। ]

'महाराज ! आप के समीप यही निश्चित है कि पर्वत भी ऊँचे नहीं, वायु भी वेगवाली नहीं, समुद्र भी गंभीर नहीं और पृथिवी भी बड़ी नहीं।'

[ यहां पर्वत आदि में 'उन्नतत्व' आदि गुणों से जो विरोध विवक्षित है उसका परिहार कवि-वर्णन के विषय राज-प्रभाव की महनीयता के द्वारा किया जारहा है जिससे विरोधाभास की प्रतीति हो रही है। ]

'महाराज ! यह आश्चर्य है कि संग्राम की रंगभूमि में आसक्तचित्त जिन प्रतिपक्षी राजगण के कण्ठालिङ्गनलीला में आपका तीक्ष्ण कृपाण इतना अनुरक्त ( रक्त से लाल ) हुआ करता है और इतना अनिर्वचनीय स्नेह भाव ( रक्त से चिकनापन ) प्रदर्शित किया करता है उन्हीं का प्रसाधन आप धूलिकणों से किया करते हैं ( उन्हीं का मस्तक काट काट कर आप उन्हें धूलिधूसरित बना दिया करते हैं )।'

[ यहां 'खड्गत्व' जाति का अनुरक्त होने और स्नेह प्राप्त करने की क्रिया से जो विरोध है उसका परिहार रुधिर संपर्क से लालिमा और चिकनापन के अभिप्राय द्वारा किया गया है जिसमें 'विरोधाभास' स्पष्ट हो रहा है। ]

'यह आश्चर्य है कि जो जनार्दन ( भगवान् विष्णु ) अनायास इस जगत् की रचना किया करें, अनायास रक्षा किया करें और अन्त में अनायास इसे नष्ट भी किया करें वेही कालवश मत्स्य के रूप में परिवर्तित हो जांय।'

[ यहां 'मत्स्यत्व' जाति का जनार्दन रूपी द्रव्य से जो विरोध है उसका परिहार जनार्दन की लीला-महिमा के द्वारा अभिप्रेत है जिससे यहां 'विरोधाभास' है। ]

'महाराज ! यह तो आप जैसे महादानी की महिमा है कि ब्राह्मण-गृहिणियों के वे हाथ जो सदा मूसर पकड़ने और नाना प्रकार के गृहस्थी के कामों के करने-धरने के कारण कड़े हुआ करते हैं, कमल के समान कोमल हो रहे हैं।'

( ६ गुण का क्रिया से विरोध )

पेशलमपि खलवचनं दहतितरां मानसं सतत्त्वविदाम् ।
परुषमपि सुजनवाक्यं मलयजरसवत् प्रमोदयति ॥ ४८७ ॥

( ७ गुण का द्रव्य से विरोध )

क्रौञ्चाद्रिरुद्दामदृषद्दृढोऽसौ यन्मार्गणानर्गलशातपाते ।
अभून्नवाम्भोजदलाभिजातः स भार्गवः सत्यमपूर्वसर्गः ॥ ४८८ ॥

( ८ क्रिया का क्रिया से विरोध )

परिच्छेदातीतः सकलवचनानामविषयः
पुनर्जन्मन्यस्मिन्ननुभवपथं यो न गतवान् ।
विवेकप्रध्वंसादुपचितमहामोहगहनो
विकारः कोऽप्यन्तर्जडयति च तापं च कुरुते ॥ ४८९ ॥

( ९ क्रिया का द्रव्य से विरोध )

अयं वारामेको निलय इति रत्नाकर इति
श्रितोऽस्माभिस्तृष्णातरलितमनोभिर्जलनिधिः ।
क एवं जानीते निजकरपुटीकोटरगतं
क्षणादेनं ताम्यत्तिमिमकरमापास्यति मुनिः ॥ ४९० ॥

---

[ यहां कठिनता और सुकुमारता के गुणों का जो विरोध प्रदर्शित है वह दानमहिमा के द्वारा परिहृत हो रहा है जिससे यहां 'विरोधाभास' स्पष्ट है । ]

'खलों के कोमल भी वचन तत्त्वज्ञानियों के हृदय जलाया करते हैं और सज्जनों की कठोर भी बातें उन्हें चन्दनरस की भांति आनन्दित किया करती हैं ।'

[ यहां कोमलता के गुण का दाह की क्रिया से और कठोरता के गुण का आनन्दित करने की क्रिया से जो विरोध है वह खलता और सुजनता की महिमा से दूर किया जा रहा है जिससे यहां 'विरोधाभास' स्पष्ट है ]

'वे परशुराम वस्तुतः एक अलौकिक अवतार हैं जिनके बाणों के अनवरत किंवा अत्यन्त तीक्ष्ण आघात से बड़ी-बड़ी शिलाओं से सुदृढ़ भी क्रौंच पर्वत नये कमल के किशलय के समान कोमल बना दिया गया ।'

[ यहां कोमलता के गुण का क्रौञ्चपर्वतरूपी द्रव्य से जो विरोध है उसका उपशमन भार्गव के बाणों की शक्ति के द्वारा किया जारहा है जिससे 'विरोधाभास' की प्रतीति हो रही है। ]

'कोई विचित्र मनोभाव, जिसका विश्लेषण संभव नहीं, जिसे शब्दों से प्रकट नहीं किया जा सकता, जिसका इस जन्म में कौन कहे' पहले जन्मों में भी कोई अनुभव न हो सका होगा और जिसके कारण विवेक का ऐसा ध्वंस हो रहा है कि मन में महामोह सर्वथा व्याप्त है, मेरे हृदय को मुग्ध ( शीतल ) भी बना रहा है और सन्तप्त भी करता जा रहा है। ( मालतीमाधव १० )

[ यहां माधव के विरह की विचित्रता से शीतल बनाने और संतप्त करने की क्रियाओं का विरोध परिहृत किया जा रहा है जिसमें 'विरोधाभास' झलक उठता है ]

'तृष्णा के कारण विक्षिप्तचित्त हम लोग इस समुद्र का इसलिये आश्रय लिया करते हैं कि यह जल और रत्नों का एकमात्र निधान है तथा रत्नों का एकमात्र आकर है, किन्तु यह किसे पता है कि क्षणभर में ही महामत्स्यों और मकरों से विक्षुब्ध यह जलराशि महामुनि अगस्त्य के चुल्लू में आकर उनके पेट में पहुंच जायगी । ( भल्लटशतक-श्लोक १०८ )

( १० द्रव्य का द्रव्य से विरोध )

समदमतंगजमदजलनिस्यन्दतरङ्गिणीपरिष्वङ्गात् ।
क्षितितिलक ! त्वयि तटजुषि शंकरचूडापगाऽपि कालिन्दी ॥ ४६१ ॥

( २४ स्वभावोक्ति अलंकार )

**(१६८) स्वभावोक्तिस्तु डिम्भादेः स्वक्रियारूपवर्णनम् ॥१११॥**

स्वयोस्तदेकाश्रययोः । रूपं वर्णः संस्थानं च । उदाहरणम्—

पश्चादंघ्री प्रसार्य त्रिकनतिविततं द्राघयित्वाऽङ्गमुच्चै-
रासज्याभुग्नकण्ठो मुखमुरसि सटां धूलिधूम्रां विधूय ।
घासग्रासाभिलाषादनवरतचलत्प्रोथतुण्डस्तुरङ्गो
मन्दं शब्दायमानो विलिखति शयनादुत्थितः क्ष्मां खुरेण ॥४६२॥

[ यहां जो विरोध है वह पान की क्रिया और उसके कर्तृकारक अगस्त्यरूप द्रव्य और कर्मकारक समुद्ररूप द्रव्य में है किन्तु तपस्या के प्रभाव से इसके परिहार में 'विरोधाभास' स्पष्ट हो रहा है । ]

'हे महाराज ! हे पृथिवीतिलक । आप जब तट पर खड़े हैं तब मदोन्मत्त सैन्यगज-समूह की मदजल-धाराओं के सम्पर्क से यह ( हर-जटा-सुन्दरी ) गंगा भी यमुना न हो जाय तो और क्या हो !,

[ यहां गङ्गा और जमुनारूप द्रव्यों का परस्पर विरोध गजमदधार की श्यामता से परिहृत है और विरोधाभास का स्वरूप उन्मीलित हो रहा है । ]

टिप्पणी—'विरोध' अलंकार को वाच्य का अलंकार इसलिये कहा जाता है कि यहां यथाश्रुत शब्द से विरोध प्रतीत तो हुआ करता है किन्तु इस शब्द के अन्यत्र तात्पर्य होने के कारण इसका परिहार हो जाया करता है और यह विरोध के प्रतिभास में परिवर्तित होकर चमत्कार-जनक बन जाया करता है । यह विरोध तभी वाच्यालंकार है जब कि वाच्यार्थ में विरोध प्रतीत हुआ करता है जिसके लिये विरोध सूचक 'अपि' 'च' आदि शब्द सहायक रहा करते हैं । किन्तु यदि व्यङ्ग्यार्थ में विरोध प्रतीत हो तो वहां 'विरोधालंकार ध्वनि हुआ करती है न कि विरोधा-लंकार । 'विरोध' अलंकार वस्तुतः कवि की उस कल्पना का शब्दमय अवतार है जो किसी विशेष विवक्षा के कारण प्रजापति की सृष्टि में परिवर्तन किया करती है, नीरस को सरस बनाया करती है और जो परुष है उसे बनाया करती है कोमल ।

अनुवाद—'स्वभावोक्ति' वह अलंकार है जिसे ( पदार्थों जैसे कि ) बालक आदि की प्रकृतिसिद्ध क्रिया अथवा उनके रूप का वर्णन कहा करते हैं ।

यहां 'स्वक्रियारूप वर्णनम्' में 'स्व'–'अपने' का अभिप्राय है 'स्वयोः' का–एक मात्र अपने में समवेत अथवा समाश्रित रहने वालों का ( अर्थात् क्रिया का और रूप का )। 'रूप' का यहां जो तात्पर्य है वह 'वर्ण'–'रंग' का है और है साथ ही साथ 'संस्थान'–'अंग-प्रत्यंग विन्यास' का भी । उदाहरण के लिये—

'सोकर उठा हुआ घोड़ा पिछले दोनों पैरों को फैलाये, पीठ के झुकाने के कारण लम्बी देह किये, गर्दन टेढ़ी करने से छाती पर मुंह सटाकर धूलि धूसर केसर को हिलाते हुये घास खाने की इच्छा से दोनों ओठों को चलाते, धीरे २ हिनहिनाते अपने अगले खुरों से नीचे की जमीन खोदता जा रहा है ।'

[ यहां 'स्वभावोक्ति' है क्योंकि अश्वमात्र की स्वाभाविक क्रिया किंवा इसके अंग-प्रत्यंग विन्यास का जो वर्णन है उसका चमत्कार स्पष्ट प्रतीत हो रहा है । ]

टिप्पणी—आचार्य भामह के पहले से ही 'स्वभावोक्ति' को अलंकार माना जाता आ रहा है । भामह का यह कथन—

( २५ व्याजस्तुति अलंकार )

## (१६९) व्याजस्तुतिर्मुखे निन्दास्तुतिर्वा रूढिरन्यथा ।

व्याजरूपा व्याजेन वा स्तुतिः ।

क्रमेणोदाहरणम्—

हित्वा त्वामुपरोधवन्ध्यमनसां मन्ये न मौलिः परः
लज्जावर्जनमन्तरेण न रमामन्यत्र संदृश्यते ।
यस्त्यागं तनुतेतरां मुखशतैरेत्याश्रितायाः श्रियः
प्राप्य त्यागकृतावमाननमपि त्वय्येव यस्याः स्थितिः ॥ ४६३ ॥

---

'स्वभावोक्तिरलंकार इति केचित् प्रचक्षते ।
अर्थस्य तदवस्थत्वं स्वभावोऽभिहितो यथा ॥' ( काव्यालंकार २.९३ )

इस बात का सूचक है कि 'स्वभावोक्ति' में भी एक चमत्कार है। किन्तु भामह की इस मान्यता अर्थात्—

'सैषा सर्वैव वक्रोक्तिरनयाऽर्थो विभाव्यते ।
यत्नोऽस्यां कविना कार्यः कोऽलङ्कारोऽनया विना ॥' ( काव्यालंकार २.८५ )

से कुछ भ्रम में पड़ कर अन्य आलङ्कारिक जैसे कि आचार्य कुन्तक आदि इसे अलङ्कार नहीं मान सके ! आचार्य कुन्तक का स्पष्ट कथन है:—

'अलङ्कारकृतां येषां स्वभावोक्तिरलंकृतिः । अलङ्कार्यतया तेषां किमन्यदवशिष्यते ॥'

बाद के आलङ्कारिकों में एक प्रबल पक्ष 'स्वभावोक्ति' को एक वाङ्मय-प्रकार मानने के लिये उत्सुक है और इसकी यही धारणा है कि—**भिन्नं द्विधा स्वभावोक्तिर्वक्रोक्तिश्चेति वाङ्मयम्** । आचार्य अभिनव गुप्त ने इसी धारणा का इस सुन्दरता से समर्थन किया है:—

'काव्ये च लोकनाट्यधर्मिस्थानीयेन स्वभावोक्तिवक्रोक्तिप्रकारद्वयेनालौकिकप्रसन्नमधुरौजस्विशब्दसमर्प्यमाणविभावादियोगादियमेव रसवार्ता ।'

यद्यपि काव्यप्रकाशकार ने 'स्वभावोक्ति' में वाङ्मय की किसी विभाजक उपाधि का दर्शन नहीं किया, किन्तु इसे वाच्य का एक वैचित्र्य तो अवश्य ही स्वीकार किया। काव्यप्रकाशकार का स्वभावोक्ति-निरूपण वस्तुतः उद्भट के इस स्वभावोक्ति-लक्षण अर्थात्—

'क्रियायां संप्रवृत्तस्य हेवाकानां निबन्धनम् । कस्यचिन्मृगडिम्भादेः स्वभावोक्तिरुदाहृता ॥'
( काव्यालंकारसारसंग्रह ३. ५ )

का अनुसरण करता है। काव्यप्रकाशकार की दृष्टि में 'रसवत्' के अलंकार न होने के कारण स्वभावोक्ति-रसवत् और भाविक के—

'वस्तुनश्चित्तवृत्तेश्च संवादः स्फुटता प्रथा । स्वभावोक्ते रसवतो भाविकस्य च लक्षणम् ॥'

इस प्रकार के सूक्ष्म-विश्लेषण की कोई आवश्यकता ही नहीं थी।

अनुवाद—'व्याजस्तुति' वह अलंकार है जिसे आपाततः ( किसी वस्तु की ) निन्दा किन्तु अन्ततोगत्वा ( उसकी ) स्तुति अथवा आपाततः ( किसी वस्तु की ) स्तुति किन्तु अन्त में ( उसकी ) निन्दा कहा करते हैं।

'व्याजस्तुति' का अभिप्राय है व्याजरूपा स्तुति ( अर्थात् ऐसी स्तुति जो निन्दा का एक बहाना हो ) अथवा व्याज-बहाने से स्तुति ( अर्थात् ऐसी स्तुति जो आपाततः तो निन्दा प्रतीत हो किन्तु अन्त में स्तुति में परिणत हो जाय। )

इसके क्रमशः ( कारिकानिर्दिष्ट क्रम से ) उदाहरण ये हैं:—

'राजन् ! मुझे तो यही स्पष्ट लग रहा है कि आपको छोड़कर न तो आश्रितों के अनुरोध से रिक्तहृदय आश्रयदाताओं का कोई दूसरा शिरोमणि है और न लक्ष्मी को छोड़ कर कहीं अन्यत्र ( स्त्री जाति में ) कोई निर्लज्जता दिखाई देती है क्योंकि आप तो

( २ निन्दापर्यवसायिनी स्तुति )

हे हेलाजितबोधिसत्त्व ! वचसां किं विस्तरैस्तोयधे !
नास्ति त्वत्सदृशः परः परहिताधाने गृहीतव्रतः ।
तृष्यत्पान्थजनोपकारघटनावैमुख्यलब्धायशो-
भारप्रोद्वहने करोषि कृपया साहायकं यन्मरोः ॥ ४६४ ॥

( २६ सहोक्ति अलंकार )

(१७०) सा सहोक्तिः सहार्थस्य बलादेकं द्विवाचकम् ॥ ११२ ॥

एकार्थाभिधायकमपि सहार्थबलात् यत् उभयस्याप्यवगमकं सा सहोक्तिः। यथा—

सह दिअहणिसाहिं दीहरा सासदण्डा
सह मणिवलयेहिं वाप्पधारा गलन्ति ।
तुह सुहअ विओए तीश उव्विग्गिरीए
सह अ तणुलदाए दुव्वला जीविदासा ॥ ४६५ ॥

ऐसे ठहरे जो नानाविध उपायों से आप पर आश्रित लक्ष्मी का सदा परित्याग ( दान ) किया करते हैं और लक्ष्मी ठहरी ऐसी जो आपके परित्याग ( दान ) से अपमानित हो हो कर भी सदा आप ही के साथ रहना चाहती है ।'

[ यहां निन्दापूर्वक व्याजस्तुति है । राजा की आपाततः निन्दा उसके महादान किंवा श्री-समृद्धि की स्तुति में परिणत हो रही है । ]

'हे महाकारुणिक भगवान् बुद्ध के विजेता ! महासागर ! विशेष कुछ कहने से क्या, बस इतना ही कहना है कि परोपकार-व्रत का तुम्हारे समान कोई दूसरा व्रती नहीं हो सकता ! क्योंकि यह तो तुम्हारी अनुकम्पा है जो तुम उस मरुस्थल की सहायता किया करते हो जिसे प्यासे पथिकों के अपकार करने के अयश-भार को सदा ढोना पड़ा करता है।'

[ यहां स्तुति के व्याज से समुद्र की, उसके खारे और पीने के अयोग्य जल के कारण, निन्दा का प्रतिपादन है जिसका चमत्कार स्पष्ट प्रतीत हो रहा है । ]

**टिप्पणी**—आचार्य मम्मट के अनुसार 'व्याजस्तुति' अलंकार दो प्रकार का है क्योंकि यहां केवल स्तुतिपर्यवसायिनी निन्दा ही विवक्षित नहीं अपितु निन्दापर्यवसायिनी स्तुति भी अभिप्रेत है । किन्तु प्राचीन आलङ्कारिक भामह और उद्भट की दृष्टि में 'व्याजस्तुति' एक मात्र निन्दा के व्याज के द्वारा स्तुति ही है । उद्भट ने इसीलिये 'व्याजस्तुति' का यह स्वरूप बताया है—

**शब्दशक्तिस्वभावेन यत्र निन्देव गम्यते । वस्तुतस्तु स्तुतिः श्रेष्ठा व्याजस्तुतिरसौ मता ॥**

जिसका तात्पर्य यह है कि 'व्याजस्तुति' का चमत्कार इसी में है कि शब्दों की अभिधायक शक्ति भले ही 'निन्दा' का बोध करावे किन्तु पदार्थ-पर्यालोचन के द्वारा जो वाक्यार्थ निकले वह स्तुतिपरक ही हो । इस प्रकार मम्मट के अनुसार तो व्याजस्तुति दो प्रकार की है—१ व्याजरूपा स्तुति और २ व्याज से ( निन्दाव्याज से ) स्तुति किन्तु भामह और उद्भट आदि प्राचीन आलंकारिकों की दृष्टि में यह केवल एक प्रकार की ही है और वह प्रकार है-व्याज से-निन्दा के बहाने स्तुति का ।

अनुवाद—'सहोक्ति' वह अलंकार है जिसे सह ( साथ ) आदि शब्द के अर्थसामर्थ्य से एक पद की अनेकार्थबोधकता कहा करते हैं ।

'सहोक्ति' का अभिप्राय है (सहभाव की उक्ति अर्थात्) एक अन्वित अर्थ के अभिधायक भी पद की, 'सह' शब्द के अर्थसामर्थ्य से, दो अन्वित अर्थ की बोधकता। इसका उदाहरण यह है—

( सह दिवसनिशाभिर्दीर्घाः श्वासदण्डाः
सह मणिवलयैर्बाष्पधारा गलन्ति ।
तव सुभगवियोगे तस्या उद्विग्नायाः
सह च तनुलतया दुर्बला जीविताशा ॥ ४६५ ॥ )

श्वासदण्डादिगतं दीर्घत्वादि शाब्दम् दिवसनिशादिगतं तु सहार्थसामर्थ्यात्प्रतिपद्यते ।

( २७ विनोक्ति अलंकार )

**(१७१) विनोक्तिः सा विनाऽन्येन यत्रान्यः सन्न नेतरः ।**

**क्वचिदशोभनः क्वचिच्छोभनः ।**

**क्रमेणोदाहरणम्—**

( १ अशोभनबोधक विनोक्ति अलंकार )

**अरुचिर्निशया विना शशी शशिना सापि विना महत्तमः ।**
**उभयेन विना मनोभवस्फुरितं नैव चकास्ति कामिनोः ॥ ४६६ ॥**

---

'अरे प्रेमी युवक ! तुम्हारे वियोग में व्याकुल उस नायिका की सांसें दिन-रात के साथ-साथ लम्बी-लम्बी होती जा रही हैं, आंसुओं की धारायें मणिवलयों के साथ-साथ नीचे गिरा करती है और जीवन की आशा ! वह तो उसकी तनुलता के साथ-साथ दुर्बल ही होती जा रही है ।'

यहां 'श्वास-प्रश्वास' आदि में 'दीर्घत्व' आदि का अन्वय तो शाब्द है ( क्योंकि दोनों में सामाधिकरण्य है—दोनों प्रथमान्त होने से विशेषण-विशेष्यभाव से सम्बद्ध है ) किन्तु 'दिवस-निशा' आदि में 'दीर्घत्व' आदि का अन्वय 'सह' शब्द के अर्थ के अन्वय के सामर्थ्य से प्रतीत होता है ( अर्थात् अर्थबल-लभ्य है ) ।

**टिप्पणी**—यद्यपि 'सहोक्ति' की रूप-रचना में भगवान् पाणिनि के सूत्र-'सह युक्तेऽप्रधाने' ( २. ३. १९ ) से 'सह' अर्थ के योग में, तृतीया-विधान आवश्यक है और इसलिये यह वहां संभव है जहां गुण और प्रधानभाव से रहने वाले दो पदार्थ, कुछ तो शब्द की मर्यादा से और कुछ अर्थ के सामर्थ्य से, एक धर्म से अन्वित प्रतीत हुआ करते हैं किन्तु इसका अलंकार होना-चमत्काराधायक बनना तब युक्तियुक्त हुआ करता है जब इसे-अभेदाध्यवसान ( अतिशयोक्ति ) का अनुप्राणन मिला करता है । इसीलिये 'पुत्रेण सहागतः पिता' आदि चमत्कारहीन वाक्यों में 'सहोक्ति' अलंकार नहीं हुआ करता । काव्यप्रकाश के व्याख्याकार माणिक्यचन्द्र का भी इसीलिये कहना है—

'सहोक्तौ द्वयोरपि प्रकृतयोरप्रकृतयोर्वा ग्रहणात् काल्पनिकमौपम्यं तत्र तृतीयान्तस्य गुणभावादुपमानत्वं शेषस्य प्राधान्यादुपमेयत्वम् ।'

अनुवाद—'विनोक्ति' वह अलंकार है जिसमें एक के बिना दूसरे के अशोभन होने अथवा शोभन होने का वर्णन अभिप्रेत हुआ करता है ।

यहां कारिका के 'सन् न' का अभिप्राय है कहीं ( एक के बिना दूसरे का ) असुन्दर लगना और 'नेतरः' का तात्पर्य है कहीं ( एक के बिना दूसरे का ) सुन्दर लगना । क्रमशः इन दोनों प्रकारों के उदाहरण ये हैं:—

'रात के बिना तो चन्द्रमा कान्तिहीन ( अशोभन ) है और चन्द्रमा के बिना रात अंधेरी ( असुन्दर ) है और इन दोनों के बिना प्रेमिका और प्रेमिकाओं की प्रणयलीला अच्छी नहीं लगती ।'

[ यहां एक अर्थात् रात आदि के बिना दूसरे अर्थात् चन्द्रमा आदि के अशोभन-असुन्दर लगने का प्रतिपादन है जिससे यहां अशोभन-प्रतिपादिका विनोक्ति-विनाभाव की

( २ शोभनबोधक 'विनोक्ति' अलंकार )

मृगलोचनया विना विचित्रव्यवहारप्रतिभाप्रभाप्रगल्भः।
अमृतद्युतिसुन्दराशयोऽयं सुहृदा तेन विना नरेन्द्रसूनुः॥ ४६७॥

( २८ परिवृत्ति अलंकार )

(१७२) परिवृत्तिर्विनिमयो योऽर्थानां स्यात्समासमैः॥ ११३॥

परिवृत्तिरलङ्कारः।

उदाहरणम्—

( १ सम के सम से और साथ ही साथ न्यून के उत्तम से विनिमय में परिवृत्ति )

लतानामेतासामुदितकुसुमानां मरुदयं
मतं लास्यं दत्त्वा श्रयति भृशमामोदमसमम्।
लतास्त्वद्ध्वन्यानामहह दृशमादाय सहसा
ददत्याधिव्याधिभ्रमिरुदितमोहव्यतिकरम्॥ ४६८॥

अत्र प्रथमेऽर्धे समेन समस्य द्वितीये उत्तमेन न्यूनस्य।

( २ न्यून से उत्तम के विनिमय में परिवृत्ति )

नानाविधप्रहरणैर्नृप ! संप्रहारे
स्वीकृत्य दारुणनिनादवतः प्रहारान्।

---

उक्ति है। इसे सहोक्ति अलंकार की ध्वनि इसलिये नहीं कहा जा सकता क्योंकि 'विना भाव' की उक्ति में एक पृथक् ही चमत्कार है।]

'यह राजकुमार उस मृगनयनी प्रेमिका के बिना तो नाना प्रकार के ( शासन-सम्बन्धी ) कार्यकलाप में एक अद्भुत प्रतिभा के प्रदर्शन से अत्यन्त निपुण ( सुन्दर ) लगा करता है और उस ( नीच ) मित्र के न रहने पर चन्द्र के समान स्वच्छ हृदय दिखाई दिया करता है।'

[ यहां किसी राजकुमार की किसी प्रेमिका और किसी दुष्ट मित्र के बिना शोभनता-सुन्दरता का प्रतिपादन है जिसमें शोभनताबोधक विनोक्ति अलंकार है।]

टिप्पणी—यद्यपि 'विनोक्ति' के बन्ध में पृथक्, बिना आदि के योग में विहित तृतीया विभक्ति ही अपेक्षित है किन्तु इसके अलंकार होने के लिये यह आवश्यक है कि वर्ण्य वस्तु की स्वाभाविक सुन्दरता अथवा असुन्दरता, जो कि किसी अन्य वस्तु के संपर्क से निखरती नहीं प्रतीत होती, निखरी हुई प्रतिपादित की जाय।

अनुवाद—'परिवृत्ति' वह अलंकार है जिसमें किसी एक समान वस्तु का दूसरी समान वस्तु से विनिमय अथवा किसी एक असमान वस्तु का दूसरी असमान वस्तु से विनिमय ( परिवर्तन ) वर्णित किया जाय।

यहां जो अलंकार का नाम है वह 'परिवृत्ति' है (न कि विनिमय) उदाहरण के लिये—

'यह वायु फूलों से भरी लताओं को तो एक सुन्दर लास्यनृत्य ( का उपदेश ) दे रही है और उनसे उनकी अनुपम सुरभि लेती जा रही है और ये लतायें क्या कर रही है ? लेती तो ये हैं सहसा विरहियों की दृष्टि ( अपनी ओर उनके ध्यान का आकर्षण ) और देती हैं उन्हें पीड़ा, रोग, दिग्भ्रम, रोना-धोना और मनोमोह का सम्पर्क।'

यहां प्रथमार्ध में तो लास्य के बदले सौरभ के विनिमय में सम का सम से विनिमय है और उत्तरार्ध में आकर्षण के बदले आधि-व्याधि आदि के विनिमय में उत्तम से न्यून का विनिमय है।

'राजन्! आपके वीर शत्रु-सैनिकों ने आपसे जो लिया है वह तो है संग्राम में आपके

दृष्टारिवीरविसरेण वसुन्धरेयं
निर्विप्रलम्भपरिरम्भविधिर्वितीर्णा ॥ ४६६ ॥

अत्र न्यूनेनोत्तमस्य ।

( २९ भाविक अलंकार )

(१७३) प्रत्यक्षा इव यद्भावाः क्रियन्ते भूतभाविनः ।
तद्भाविकम् ।

भूताश्च भाविनश्चेति द्वन्द्वः । भावः कवेरभिप्रायोऽत्रास्तीति भाविकम् । उदाहरणम्—

आसीदञ्जनमत्रेति पश्यामि तव लोचने ।
भाविभूषणसंभारां साक्षात्कुर्वे तवाकृतिम् ॥ ५०० ॥

आद्ये भूतस्य द्वितीये भाविनो दर्शनम् ।

---

नाना प्रकार के अस्त्र-शस्त्रों का भयङ्कर प्रहार और आपको जो दिया है वह है आपका प्रगाढ़ आलिङ्गन करने वाली यह वसुन्धरा।'

यहां न्यून से ( अर्थात् प्रहार से ) उत्तम का ( अर्थात् वसुन्धरा का जो ) विनिमय विवक्षित है ( उसके कारण परिवृत्ति का एक और ही प्रकार का चमत्कार अभिप्रेत है।

टिप्पणी—आचार्य मम्मट ने 'परिवृत्ति' के दो मुख्य प्रकार अर्थात् 'समपरिवृत्ति' और 'असमपरिवृत्ति' बताये हैं। इन दोनों प्रकारों में जो वाच्य-विच्छित्ति है वह वस्तुतः एक प्रकार के उपमानोपमेयभाव की अभिव्यक्ति है क्योंकि दी जाने वाली ( त्यज्यमान ) और ली जाने वाली ( आदीयमान ) वस्तुओं में यदि यह सम्बन्ध न प्रतीत हो तो केवल विनिमय के कारण इसे परिवृत्ति अलंकार नहीं कहा जा सकता। 'परिवृत्ति' में जो विनिमय है वह त्याग और आदान से सम्बद्ध वस्तुओं में परस्पर औपम्य का अवगम्क है। लौकिक लेन-देन विनिमय भले ही हो 'परिवृत्ति' अलंकार नहीं।

अनुवाद—'भाविक' अलंकार वह है जिसे भूत और भविष्य काल से सम्बद्ध पदार्थों का ऐसा वर्णन कहा जाता है जिसमें वे प्रत्यक्षवत् प्रतीत होने लगते हैं।

यहां कारिका में 'भूतभाविनः' का अभिप्राय है भूत और भविष्य काल के पदार्थों का क्योंकि यहां भूताश्च ( भूतकालवर्ती ) और भाविनश्च ( भविष्यकालवर्ती ) में द्वन्द्व समास है ( न कि कर्मधारय )। 'भाविक' का शब्दार्थ है वह ( अर्थात् उस प्रकार का वर्णन ) जिसमें कवि ( अथवा कविनिबद्ध वक्ता ) का भाव अर्थात् अभिप्राय अनुस्यूत रहा करता है। उदाहरण के लिये—

'प्रिये ! मैं तुम्हारी वे आंखे देख रहा हूँ जिनमें कभी अञ्जन तू ने लगाया था ! मेरी आँखों के आगे तुम्हारा वह रूप झलक रहा है जो कभी पहने जाने वाले अलङ्कारों से चमक उठेगा !'

यहां पूर्वार्ध में तो अतीत के अञ्जन और उत्तरार्ध में भविष्य के भूषणसंभार के सौन्दर्य का एक ( भावनामय ) साक्षात्कार ( स्पष्ट प्रतिपादित ) हो रहा है।

टिप्पणी—'भाविक' अलंकार की रूप-रेखा का दर्शन अलंकारशास्त्र की प्राचीनतम परम्परा है। आचार्य भामह ने सबसे पहले इसका स्वरूप-दर्शन इस प्रकार किया—

'भाविकत्वमिति प्राहुः प्रबन्धविषयं गुणम् । प्रत्यक्षा इव दृश्यन्ते यत्रार्थाः भूतभाविनः ॥'

( काव्यालङ्कार ३.५३ )

यहां 'भाविक' को वाच्यालङ्कार की सीमा का अतिक्रमण करने वाला एक प्रबन्धव्यापी काव्य-सौन्दर्य माना गया है। क्योंकि भामह के अनुसार भाविक अलङ्कार वस्तुतः काव्य का एक ऐसा सौन्दर्य है जिसमें शब्द की अनाकुलता, अर्थ की विचित्रता और उदात्तता तथा कथावस्तु की

( ३० काव्यलिङ्ग अलङ्कार )

(१७८) काव्यलिङ्गं हेतोर्वाक्यपदार्थता ॥ ११४ ॥

( प्रथम प्रकार )

वाक्यार्थता यथा—

वपुः प्रादुर्भावादनुमितमिदं जन्मनि पुरा
पुरारे न प्रायः क्वचिदपि भवन्तं प्रणतवान् ।
नमन्मुक्तः संप्रत्यहमतनुरग्रेऽप्यनतिभाक
महेश ! क्षन्तव्यं तदिदमपराधद्वयमपि ॥ ५०१ ॥

---

निपुण वर्णना सब कुछ ओतप्रोत है। आचार्य दण्डी की दृष्टि में भी 'भाविक' का वही स्वरूप है जो आचार्य भामह की दृष्टि में है क्योंकि दण्डी के अनुसार 'भाविक' का जो स्वरूप—

'तद्भाविकमिति प्राहुः प्रबन्धविषयं गुणम् । भावः कवेरभिप्रायः काव्येष्वासिद्धिसंस्थितः ।
परस्परोपकारित्वं सर्वेषां वस्तुपर्वणाम् । विशेषणानां व्यर्थानामक्रिया स्थानवर्णना ॥
व्यक्तिरुक्तिक्रमबलाद् गंभीरस्यापि वस्तुनः । भावायत्तमिदं सर्वमिति तद्भाविकं विदुः ।'

( काव्यादर्श २.३६४–३६६ )

इन उपर्युक्त पंक्तियों से प्रतीत होता है वह भामह का ही देखा-दिखाया है। आचार्य उद्भट ने भी 'भाविक' का जो साक्षात्कार किया है—

'प्रत्यक्षा इव यत्रार्था दृश्यन्ते भूतभाविनः । अत्यद्भुताः स्यात्तद्वाचामनाकुल्येन भाविकम् ॥'

(काव्यालंकारसारसंग्रह ६.६ )

वह पहले से ही किया जाता आ रहा है। इन प्राचीन आचार्यों की ही भाविक-सम्बन्धी मान्यता का स्पष्टीकरण आलंकारिक इन्दुराज की ये पंक्तियां—

'वाचामनाकुलता व्यस्तसम्बन्धरहितलोकप्रसिद्धशब्दोपनिबन्धनात् झगित्यर्थप्रतीतिकारिता । तस्यां हि सत्यां कवेः सम्बन्धी यो भाव आशयः शृङ्गारादिरससंवलितचतुर्वर्गोपायभूतविशिष्टार्थोल्लेखी स कविनेव सहृदयैः श्रोतृभिः स्वाभिप्रायाभेदेन तत्तत्काव्यप्रतिबिम्बितरूपतया साक्षात्क्रियते ।······तदेवंविधहेतुनिबन्धनं कविश्रोतृभावद्वितयसंमीलनात्मकं भाविकं द्रष्टव्यम् । ( काव्यालङ्कारसारसंग्रह, पृष्ठ ७९–८० ), कर रही हैं।

यद्यपि आचार्य मम्मट ने 'भाविक' अलंकार के लक्षण में वही बात रखी है—जो कि आचार्य भामह की परम्परा से चली आ रही है किन्तु जहां प्राचीन काव्याचार्य 'भाविक' में एक काव्य-रहस्य देखते आ रहे हैं वहां आचार्य मम्मट ने इसमें वाच्य-सौन्दर्य का साक्षात्कार किया है क्योंकि काव्य-रहस्य तो कुछ और है—'काव्यस्यात्मा ध्वनिः'। 'भाविक' के सम्बन्ध में जो रहस्य-भावना इन प्राचीन पंक्तिओं अर्थात्—

'रसोल्लासी कवेरात्मा स्वच्छे शब्दार्थदर्पणे । माधुर्यौजोयुतंप्रौढे प्रतिविम्ब्य प्रकाशते ॥
संपीतस्वच्छशब्दार्थद्रावितार्भ्यन्तरस्ततः । श्रोता तत्साम्यतः पुष्टिं चतुर्वर्गे परां व्रजेत् ॥'

में अभिव्यक्त हुई है उनका विश्लेषण ध्वनि-तत्व के द्रष्टा आचार्यों ने काव्य में रसभावादि के स्वरूपोन्मीलन में स्पष्ट कर दिया है और इसीलिये मम्मट ने 'भाविक' के महत्त्व से प्रभावित होते हुये भी उसे अलंकार की कोटि में स्थान दिया है जिसमें प्राचीन परम्परा की रक्षा के साथ साथ नवीन मान्यता की पुष्टि भी प्रतीत हो रही है।

अनुवाद– 'काव्यलिङ्ग' वह अलङ्कार है जिसमें वाक्यार्थरूप से तथा पदार्थरूप से हेतु का अर्थात् स्वतः अनुपपन्न प्रतीत होने वाले अर्थ के उपपादक का अभिधान अथवा प्रतिपादन हुआ करता है।

हेतु की वाक्यार्थरूपता ( और उसमें काव्यलिङ्ग अलंकार ) जैसे कि:—

'हे त्रिपुरान्तक महादेव ! मुझे मेरे इन दो अपराधों के लिये क्षमा करें। मेरा पहला

( द्वितीय प्रकार )

अनेकपदार्थता यथा—

प्रणयिसखीसलीलपरिहासरसाधिगतै-
ललितशिरीषपुष्पहननैरपि ताम्यति यत् ।
वपुषि वधाय तत्र तव शस्त्रमुपक्षिपतः
पततु शिरस्यकाण्डयमदण्ड इवैष भुजः ।। ५०२ ।।

( तृतीय प्रकार )

एकपदार्थता यथा—

भस्मोद्धूलन ! भद्रमस्तु भवते रुद्राक्षमाले ! शुभं
हा सोपानपरम्परां गिरिसुताकान्तालयालंकृतिम् ।
अप्याराधनतोषितेन विभुना युष्मत्सपर्यासुखा-
लोकोच्छेदिनि मोक्षनामनि महामोहे निधीयामहे ।। ५०३ ।।

---

अपराध यह कि मैंने कभी भी अपने पूर्वजन्मों में आपकी भक्ति न की, जिसका प्रमाण इस जन्म के अतिरिक्त और क्या ! और मेरा दूसरा अपराध ! वह है आगे भी आपकी भक्ति का मुझसे न हो सकना क्योंकि अब जब आपका भक्त मैं मुक्त हुआ तो इस शरीर-संपर्क के छूटे भक्ति कहां !'

[ यहां आर्तभक्त की भगवान् शिव से जो क्षमा-याचना है वह एक अपराध के लिये है और उस अपराध का जो हेतु है वह है 'अनमन' भक्ति न करना। यह हेतु वाक्यार्थरूप से यहां प्रकाशित हुआ है क्योंकि यह 'पुरा क्वचिदपि नाहं प्रणतवान् भवन्तम्' और 'अग्रेऽप्यहमनतिभाग' इन अवान्तर वाक्यों के अर्थ के रूप में यहां अभिप्रेत है । ]

हेतु की अनेक पदार्थरूपता ( और उसमें काव्यलिङ्ग ) जैसे कि:—

'अरे पापाधम ! जिस मालती की देह, प्रेमरसमाती सखियों के हास-परिहास के प्रसंग में शिरीष के कोमल फूल की हलकी मार से भी व्यथित हो उठती है, उस पर, उसका वध करने के लिये, इस शस्त्र का प्रहार करने वाले तेरे सिर पर, देख, मेरा यह भुजदण्ड अचानक यमदण्ड के समान बस अब गिरना ही चाहता है !'

( मालतीमाधव ५ )

[ यहां महाकवि भवभूति ने माधव के भुजदण्ड के अघोरघण्ट के सिर पर गिरने का जो हेतु प्रतिपादित किया है वह है अघोरघण्ट के द्वारा मालती के शरीर पर शस्त्र-पात। यह शस्त्रपातरूप हेतु न तो यहां वाक्यार्थ-प्रतिपाद्य है और न एकपदार्थलभ्य है अपितु अनेक पदों के जैसे कि 'वपुषि शस्त्रमुपक्षिपतः' आदि के अभिप्राय के रूप में अभिहित है।]

हेतु की एकपदार्थता ( और उसमें काव्यलिङ्ग ) जैसे कि:—

'अरे भस्म के लेप ! अरी रुद्राक्ष की माला ! अरी शिव-मन्दिर की सुन्दर सोपान-पंक्तियां ! अब मैं कहां और तुम सब कहां ! जाओ, तुम्हारा कल्याण हो। अब तो आज से मुझे भक्तभावन भगवान् की आराधना की दया से उस मोक्षरूप महामोह में पड़े रहना है जिसमें तुम सबके संग-साथ के सुख का प्रकाश कहां से रह सकता है !'

[ यहां मोक्ष के महामोह होने का जो हेतु है वह है भस्म आदि के सुखालोक का उच्छेद और यह हेतु एक पद के अर्थात् एक समस्त 'युष्मत्सपर्यासुखालोकोच्छेदिनि' पद के अर्थ के रूप में उपस्थित है। ]

एषु अपराधद्वये पूर्वापरजन्मनोरनमनम्, भुजपाते शस्त्रोपक्षेपः महामोहे सुखालोकोच्छेदित्वं च यथाक्रममुक्तरूपो हेतुः ।

( ३१ पर्यायोक्त अलंकार )

(१७५) पर्यायोक्तं विना वाच्यवाचकत्वेन यद्वचः ।

वाच्यवाचकभावव्यतिरिक्तेनावगमनव्यापारेण यत्प्रतिपादनं तत्पर्यायेण भङ्ग्यन्तरेण कथनात्पर्यायोक्तम् ।

उदाहरणम्—

यं प्रेक्ष्य चिररूढाऽपि निवासप्रीतिरुज्झिता ।
मदेनैरावणमुखे मानेन हृदये हरेः ॥ ५०४ ॥

इन उपर्युक्त उदाहरणों में, जैसा कि क्रमशः यथास्थान प्रतिपादित किया जा चुका है, जो हेतु विवक्षित है वह यह है—पहले में, दोनों अपराधों का हेतु पूर्वजन्म और भावी जन्म में शिव की भक्ति का न हो सकना, दूसरे में, (माधव के) भुजपात का हेतु (अघोरघण्ट का मालती पर) शस्त्र-प्रहार और तीसरे में, मोक्ष के महामोहरूप होने का हेतु भक्ति-सुख के आलोक की उच्छिन्नता ।

टिप्पणी—'काव्यलिङ्ग' आलंकारिकों की एक प्राचीन मान्यता है। 'काव्यलिङ्ग' का अभिप्राय है कवि की कल्पना के द्वारा वर्ण्य अर्थ की उपपत्ति के लिये एक ऐसे लिङ्ग अथवा हेतु का उपनिबन्ध जो लौकिक अथवा तार्किक हेतु से सर्वथा भिन्न हो। लौकिक अथवा तार्किक हेतु जैसे कि 'दण्डेन घटः' इत्यादि में चमत्कार कहां! चमत्कार तो काव्य-लिङ्ग (हेतु) में है और इसीलिये इसे अलंकार माना गया है। हेतु दो प्रकार का हो सकता है—

'सिसाधयिषितार्थस्य हेतुर्भवति साधकः । कारको ज्ञापकश्चेति द्विधा सोऽप्युपदिश्यते ॥'

यहां 'काव्यलिङ्ग' अलंकार में जो हेतु अभिप्रेत है वह 'कारक' हेतु है न कि 'ज्ञापक' हेतु। उद्योतकार ने इसीलिये कहा है—'काव्यलिङ्गजानुमितिस्तु न कविना श्रोतुर्बुबोधयिषिता किन्तु श्रोतर्युत्पिपादयिषिता ।' जिसका अभिप्राय यह है कि काव्यलिङ्ग अलङ्कार में अभिप्रेत अनुमिति ऐसी नहीं हुआ करती जो काव्य के श्रोता को कवि द्वारा बोधित करायी जाय अपितु ऐसी जिसे कवि श्रोता के मन में उत्पन्न कराया करे। 'काव्यलिङ्ग' की कल्पना यद्यपि आलंकारिकों ने शास्त्रलिङ्ग के आधार पर ही की है किन्तु इसे काव्य का अलंकार इसलिये माना है क्योंकि यहां कवि-कल्पना का हाथ रहा करता है जैसा कि आलंकारिक इन्दुराज का कथन है:—

'पक्षधर्मतान्वयव्यतिरेकानुसरणगर्भतया यथा तार्किकप्रसिद्धा हेतवो लोकप्रसिद्धवस्तुविषयत्वेनोपनिबध्यमाना वैरस्यमावहन्ति न तथा काव्यहेतुः, अतिशयेन सर्वेषां जनानां योऽसौ हृदयसंवादी सरसः पदार्थस्तन्निष्ठतया उपनिबध्यमानत्वात् । अतः काव्यलिङ्गमिति काव्यग्रहणमुपात्तम् ।' ( काव्यालंकारसारसंग्रह, पृष्ठ ८१ )

अनुवाद—'पर्यायोक्त' वह अलंकार है जिसे वाच्यार्थ का एक ऐसा प्रतिपादन कहा करते हैं जो वाच्य-वाचकभाव से भिन्न प्रकार का हुआ करता है।

'पर्यायोक्त' का अभिप्राय है पर्याय के द्वारा अर्थात् एक अन्य प्रकार की विचित्रता के द्वारा (वाच्यार्थ का) कथन अथवा प्रतिपादन। यहां जिस पर्याय अथवा प्रकार से वाच्यार्थ का प्रतिपादन विवक्षित है वह है अवगमन-व्यापार अर्थात् व्यञ्जनव्यापार का प्रकार क्योंकि यही वह प्रकार है जो वाच्यवाचकभाव से सर्वथा भिन्न है। उदाहरण के लिये:—

'जिस (दानवराज हयग्रीव) को देखकर मद ने तो ऐरावत के मुखमण्डल में निवास करने का पुराना प्रेम छोड़ दिया और अभिमान ने छोड़ा देवराज इन्द्र के हृदय में डेरा जमाये रहने का मोह !'

अत्रैरावणशक्रौ मदमानमुक्तौ जाताविति व्यंग्यमपि शब्देनोच्यते तेन यदेवोच्यते तदेव व्यंग्यम् यथा तु व्यंग्यन्न तथोच्यते तथा गवि शुक्ले चलति दृष्टे गौः शुक्लश्चलति इति विकल्पः यदेव दृष्टं तदेव विकल्पयति न तु यथादृष्टं तथा यतोऽभिन्नासंसृष्टत्वेन दृष्टं भेदसंसर्गाभ्यां विकल्पयति।

---

यहां जो अर्थ वाच्यार्थरूप से विवक्षित था अर्थात् (दानवराज हयग्रीव के डर से) ऐरावत की मद-हानि और इन्द्र की मान-हानि, उसका एक भिन्न प्रकार से अर्थात् मद का ऐरावत के मुख में निवास करने का प्रेम छोड़ देना और मान का इन्द्र के हृदय में रहने का मोह छोड़ देना-इस प्रकार से प्रतिपादन किया जा रहा है। अब यह जो प्रतिपादन-प्रकार है उसमें 'ऐरावत और इन्द्र मदरहित और मानरहित हो गये' यह व्यङ्ग्यार्थ प्रतीत हो रहा है किन्तु यह व्यङ्ग्यार्थ (गूढ़ नहीं क्योंकि) साक्षात् शब्द द्वारा प्रतिपादित प्रतीत हो रहा है जिससे यही निष्कर्ष निकलता है कि जो अर्थ यहां शब्दतः अभिहित है वही व्यङ्ग्य (व्यञ्जना-प्रतिपाद्य) भी है क्योंकि इस अर्थ का उस रूप से प्रतिपादन नहीं किया जा रहा जिस रूप से यह व्यङ्ग्यार्थ बना रहता। एकरूप अर्थ में भिन्न प्रकार से प्रतिपादन वैसे ही संगत है जैसे एकरूप वस्तु में निर्विकल्पक और सविकल्पक ज्ञान का होना संगत है क्योंकि जब कहीं किसी मनुष्य को गोत्व-शुक्लत्व-चलनक्रिया और उनके आश्रय का (एक प्रकार का ज्ञान) निर्विकल्पक ज्ञान हो चुकता है तब वहीं उसे 'गौः शुक्लश्चलति' इस भिन्न प्रकार का ज्ञान-सविकल्पक ज्ञान हो जाया करता है। यहां इन दोनों प्रकार के अनुभवों में वस्तु तो एकरूप ही है क्योंकि जिसका निर्विकल्पक प्रत्यक्ष हुआ है उसी का सविकल्पक प्रत्यक्ष हो रहा है। यहां ऐसा नहीं कि जिस प्रकार से निर्विकल्पक अनुभव हुआ उसी प्रकार से सविकल्पक अनुभव भी किया गया क्योंकि निर्विकल्पक अनुभव में न तो भेद अथवा अतद्व्यावृत्ति (बौद्धदर्शन की ज्ञानमीमांसा के अनुसार) ही विषय रूप से अवस्थित है और न संसर्ग अथवा नामरूप जात्यादि विशेषण ही (जैसा कि व्याकरणदर्शन का मत है)। यह तो सविकल्पक अनुभव में संभव है कि भेद (अतद्व्यावृत्ति) अथवा संसर्ग (नामरूपजात्यादिविशेषण) के अवगाहन से विशिष्ट ज्ञान हो। (क्योंकि निर्विकल्पक ज्ञान में गोत्व तथा उसके आश्रय, शुक्लत्व तथा उसके आश्रय, और चलनक्रिया तथा उसके आश्रय का जो अनुभव है वह परस्पर असंबद्धरूप से है किन्तु सविकल्पक ज्ञान में इन्हीं गोत्वादि का जो अनुभव हुआ करता है वह परस्पर संसृष्ट-विशेषणविशेष्यभाव से विशिष्ट-रूप से हुआ करता है।

**टिप्पणी**—'पर्यायोक्त' एक प्राचीन अलंकार है। भामह की दृष्टि में इसका स्वरूप यह है—

'पर्यायोक्तं यदन्येव प्रकारेणाभिधीयते' (काव्यालंकार ३. ८)

और उद्भट ने इसे इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'पर्यायोक्तं यदन्येन प्रकारेणाभिधीयते। वाच्यवाचकवृत्तिभ्यां शून्येनावगमात्मना॥'

(काव्यालंकारसारसंग्रह ४. ६)

'अर्थमिष्टमनाख्याय साक्षात्तस्यैव सिद्धये। यत् प्रकारान्तराख्यानं पर्यायोक्तं तदिष्यते॥'

(काव्यादर्श २. २९५)

यहां काव्यप्रकाशकार ने 'पर्यायोक्त' अलंकार का जो स्वरूप बताया है वह इन प्राचीन अलंकारिकों के अनुसार ही है। भेद इतना ही है कि भामह और दण्डी में 'अन्य प्रकार' अथवा 'प्रकारान्तर' का जो स्वरूप अस्पष्ट है वह मम्मट में 'अवगमन-व्यापार'-'व्यञ्जन-व्यापार' के रूप में स्पष्ट हो गया है। तात्पर्य यह है कि व्यञ्जना के द्वारा वाच्यार्थ का अभिधान 'पर्यायोक्त' अलंकार है। व्यञ्जना के द्वारा वाच्यार्थ का अभिधान 'ध्वनि' नहीं क्योंकि यहां जो चमत्कार है वह व्यङ्ग्यार्थ का नहीं अपितु उक्तिवैचित्र्य का है।

( ३२ उदात्त अलंकार )

(१७६) उदात्तं वस्तुनः सम्पत् ।

सम्पत्समृद्धियोगः यथा—

मुक्ताः केलिविसूत्रहारगलिताः सम्मार्जनीभिर्हृताः
प्रातः प्राङ्गणसीम्नि मन्थरचलद्बालांघ्रिलाक्षारुणाः ।
दूराद्दाडिमबीजशङ्कितधियः कर्षन्ति केलीशुकाः
यद्विद्वद्भवनेषु भोजनृपतेस्तत् त्यागलीलायितम् ॥ ५०५ ॥

( उदात्त का एक अन्य प्रकार )

(१७७) महतां चोपलक्षणम् ॥ ११५ ॥

उपलक्षणमङ्गभावः अर्थादुपलक्षणीयेऽर्थे । उदाहरणम्—

तदिदमरण्यं यस्मिन्दशरथवचनानुपालनव्यसनी ।
निवसन् बाहुसहायश्चकार रक्षःक्षयं रामः ॥ ५०६ ॥

न चात्र वीररसः, तस्येहाङ्गत्वात् ।

---

अनुवाद—'उदात्त' वह अलंकार है जिसे वस्तु की समृद्धि का वर्णन कहा करते हैं।

यहां 'संपत्' का अभिप्राय है ( वस्तु के ) समृद्धियोग का अर्थात् वस्तु की ऐश्वर्यशालिता का। जैसे कि—

'पण्डितजनों के घरों में, जो रतिलीला में टूटे मौक्तिक-मालाओं के मोती प्रातःकाल आंगन में झाड़ से बहारे हुये होने और अलसायी चाल से चलने वाली नवयौवना युवतियों के पैर में लगी महावर से लाल दीखने के कारण दूर से अनार के दानों के संदेह में क्रीडाशुकों के द्वारा चोंच से इधर उधर पकड़े जाते दिखायी दिया करते हैं वह सब महाराज भोज की महादानलीला नहीं तो और क्या है ?'

[ यहां पण्डितों के भवनों की उत्कट समृद्धि का जो वर्णन है और इसके द्वारा महाराज भोज की ऐश्वर्यशालिता का जो प्रतिपादन है उसमें 'उदात्त' अलंकार की छटा दिखायी दे रही है। वस्तुओं के समृद्धि-सम्बन्ध के इस प्रकार के वर्णनों में अतिशयोक्ति ( सम्बन्धातिशयोक्ति ) का अनुप्राणन स्पष्ट है। ]

यही 'उदात्त' अलंकार वहां भी होता है जहां किसी वर्ण्यवस्तु के प्रसंग में ( उसके विशेषण रूप से ) महापुरुषों का वर्णन किया जाया करता है।

यहां 'उपलक्षण' का अभिप्राय है उपलक्षणीय होने अर्थात् मुख्यरूप से वर्णनीय विषय में अङ्गरूप से रहने का। उदाहरण के लिये—

'यही वह अरण्य ( दण्डकारण्य ) है जहां महाराज दशरथ की आज्ञा के पालन में दत्तचित्त किंवा अपने बाहुबल पर ही निर्भर राम कभी निवास करते रहे हैं और ( खर-दूषण आदि ) राक्षसों का संहार कर चुके हैं।'

यहां (बाहुबल पर निर्भर राम के द्वारा राक्षस-विध्वंस आदि अनुभावों की वर्णना से) वीररस की अभिव्यक्ति मानना ठीक नहीं क्योंकि यह सब अङ्गरूप से विवक्षित है ( और जिसका यह अंग है वह है दण्डकारण्य का वर्णन और इसलिये राम के उदात्तचरित के इस वर्णन में 'उदात्त' अलंकार है। )

टिप्पणी—'भामह' ने जो 'उदात्त' का स्वरूप बताया है उसमें महापुरुषों की महत्ता का प्रतिपादन प्रतीत होता है। भामह के समकालवर्ती अज्ञातनामा कुछ आलंकारिक उदात्त से 'विभूतिमहत्त्व' समझते रहे हैं। दण्डी ने उदात्त-सम्बन्धी इन दोनों मान्यताओं को 'उदात्त' अलंकार के स्वरूप-निरूपण में स्थान दिया है—

( ३३ समुच्चय अलङ्कार )

(१७८) तत्सिद्धिहेतावेकस्मिन् यत्रान्यत्तत्करं भवेत् ।
समुच्चयोऽसौ,

तस्य प्रस्तुतस्य कार्यस्य एकस्मिन्साधके स्थिते साधकान्तराणि यत्र सम्भवन्ति स समुच्चयः । उदाहरणम्—

दुर्वाराः स्मरमार्गणाः प्रियतमो दूरे मनोऽत्युत्सुकं
गाढं प्रेम नवं वयोऽतिकठिनाः प्राणाः कुलं निर्म्मलम् ।
स्त्रीत्वं धैर्यविरोधि मन्मथसुहृत् कालः कृतान्तोऽक्षमो
नो सख्यश्चतुराः कथन्नु विरहः सोढव्य इत्थं शठः ॥ ५०७ ॥

अत्र विरहासहत्वं स्मरमार्गणा एव कुर्वन्ति तदुपरि प्रियतमदूरस्थित्यादि उपात्तम् ।

---

'आशयस्य विभूतेर्वा यन्महत्त्वमनुत्तरम् । उदात्तं नाम तं प्राहुरलङ्कारं मनीषिणः ॥
गुरोः शासनमत्येतुं न शशाक स राघवः । यो रावणशिरश्छेद-कार्यभारेष्वविक्लवः ॥
रत्नभित्तिषु संक्रान्तैः प्रतिबिम्बशतैर्वृतः । ज्ञातो लङ्केश्वरः कृच्छ्रादाञ्जनेयेन तत्त्वतः ॥
पूर्वत्राशयमाहात्म्यमत्राभ्युदयगौरवम् । सुव्यञ्जितमिति प्रोक्तमुदात्तद्वयमप्यदः ॥'
(काव्यादर्श २.३०१-३०३)

बाद के आलङ्कारिक जैसे कि उद्भट 'उदात्त' से इसी द्विविध प्रकार का प्रतिपादन मानते हैं:-
उदात्तमृद्धिमद्वस्तु चरितं च महात्मनाम् । उपलक्षणतां प्राप्तं नेतिवृत्तत्वमागतम् ॥
( काव्यालंकारसारसंग्रह, पृष्ठ ५७ )

यहां काव्यप्रकाशकार का 'उदात्त'-लक्षण उद्भट की 'उदात्त'-परिभाषा का ही अनुसरण करता है। 'उदात्त' अलङ्कार में जो वस्तु-वर्णन अभिप्रेत है वह आरोपित वस्तु-वर्णन है और इसलिये इसका 'स्वभावोक्ति' से, जहां यथावद्वस्तु-वर्णन हुआ करता है और 'भाविक' से, जहां यथावद्वस्तु-वर्णन में कवि का हृदय-संवाद भी प्रकाशित हुआ करता है, भेद स्पष्ट है ।

---

अनुवाद— 'समुच्चय' वह अलङ्कार है जिसमें किसी प्रस्तुत कार्य की सिद्धि के वर्णन में किसी एक कारण के रहते, अन्य कारण की भी साधकता का समावेश प्रतिपादित किया जाया करता है ।

यहां 'तत्सिद्धि हेतौ' का अभिप्राय है उस अर्थात् प्रस्तुत रूप से वर्ण्य कार्य के किसी एक साधक ( कारण ) की उपस्थिति का 'अन्यत्तत्करं' का तात्पर्य है 'अन्य साधकों अथवा कारणों' का । इस प्रकार 'समुच्चय' वह हुआ जहां एक कार्य-साधन में अन्य कारणों का समुद्योग प्राप्त हो जाय । उदाहरण के लिये—

'काम के बाणों का सहना असम्भव, प्रियतम पास में नहीं, मन है अत्यन्त उत्सुक, प्रेम इतना अधिक बढ़ा है कि कुछ कहा नहीं जा सकता, जवानी चढ़ती पर है, प्राण निकलने से रहे, कुल रहा अत्यन्त विशुद्ध, स्त्री होने के नाते धैर्य-धारण सरल नहीं, समय है वसन्त का-काम के परममित्र का, मौत भी असमय में नहीं मिल सकती और सखियों में कोई भी ऐसी नहीं जो प्रियतम से मिला दे—ओह ! अब भला यह मर्मान्तिक विरह कैसे सहा जय !'

यहां 'समुच्चय' अलंकार इसलिये हैं क्योंकि विरह की असह्यतारूप कार्य-सिद्धि में काम के बाणों की दुर्वारता के कारणरूप से उपस्थित रहने पर भी 'प्रियतम के प्रवास' इत्यादि रूप अनेक कारणों का वर्णन किया जा रहा है ।

समुच्चय के सम्बन्ध में अन्यमत और उसका खण्डन

एष एव समुच्चयः सद्योगेऽसद्योगे च पर्यवस्यतीति न पृथक् लक्ष्यते, तथाहि—

कुलममलिनं भद्रा मूर्तिर्मतिः श्रुतिशालिनी
भुजबलमलं स्फीता लक्ष्मीः प्रभुत्वमखण्डितम् ।
प्रकृतिसुभगा ह्येते भावा अमीभिरयं जनो
व्रजति सुतरां दर्पं राजन् ! त एव तवांकुशाः ॥ ५०८ ॥

अत्र सतां योगः । उक्तोदाहरणे त्वसतां योगः ।

शशी दिवसधूसरो गलितयौवना कामिनी
सरो विगतवारिजं मुखमनक्षरं स्वाकृतेः ।
प्रभुर्धनपरायणः सततदुर्गतः सज्जनो
नृपाङ्गणगतः खलो मनसि सप्त शल्यानि मे ॥ ५०९ ॥

अत्र शशिनि धूसरे शल्ये शल्यान्तराणीति शोभनाशोभनयोगः ।

( समुच्चय का एक अन्य प्रकार )

(१७९) स त्वन्यो युगपत् या गुणक्रियाः ॥ ११६ ॥

ऊपर ( 'तत्सिद्धिहेतौ' इत्यादि कारिका में ) 'समुच्चय' का जैसा स्वरूप बताया जा चुका है वह ( प्राचीन काव्याचार्यों द्वारा पृथक् पृथक् निर्दिष्ट ) सद्योग, असद्योग किंवा सदसद्योगरूप समुच्चय में स्पष्टतया घटित होता है जिससे यहां 'समुच्चय' अलङ्कार का त्रिविध (सद्योगादिरूप) समुच्चय की दृष्टि से लक्षण अभिप्रेत नहीं माना गया । उदाहरण के लिये ( निम्नाङ्कित पङ्क्तियों अर्थात् )—

'राजन् ! कुल का महान् होना, शरीर का सुन्दर होना, बुद्धि का शास्त्राभ्यास से विशद होना, बाहुबल की विपुलता, धन-सम्पत्ति की समृद्धि और अकुण्ठित प्रभुता—ये ही वे स्वभावतः सौभाग्य-सूचक पदार्थ हैं जिनसे और लोग तो अभिमान में चूर रहा करते हैं, किन्तु आप ऐसे हैं जिनके लिये ये सब के सब निरभिमानिता के ही कारण हैं ।'

में जो सद्योग अर्थात् प्रस्तुत नृपविषयक विनयरूप कार्य की सिद्धि में कुलवैमल्यादि रूप स्वभावसुन्दर समीचीन साधनों का उपादान है उसमें भी 'समुच्चय' का पूर्वोक्त लक्षण ही संगत है । 'दुर्वाराः स्मरमार्गणाः' इत्यादि, जो यहां 'समुच्चय' के उदाहरणरूप में उद्धृत हैं वहां 'स्मरमार्गण' आदि असमीचीन पदार्थों का योग अथवा सम्बन्ध स्पष्ट देखा जा सकता है । और इसी प्रकार यहां अर्थात्—

'वह चन्द्रमा जो दिन के कारण कान्तिहीन लगे, वह युवती जिसका यौवन चल बसे, वह सरोवर जिसके कमल उजड़ जांय, वह मुख जिसमें जैसा रूप हो वैसी विद्या नहीं, वह स्वामी जो धन के लोभ में पड़ा रहे, वह सज्जन जो सदा दुर्दशाग्रस्त हो और वह दुष्ट जो राजप्रासाद में सदा विचरता रहे—ये हैं वे सात तीर जो मेरे हृदय में चुभते रहा करते हैं ।'

में भी समुच्चय ही है जहां सत्-शोभन किंवा असत्-अशोभन का योग विवक्षित है क्योंकि स्वतः शोभन चन्द्र की दिवस-धूसरतारूप अशोभनता जिस हृदय-व्यथा के कारणरूप से वर्णित की गयी उसी के लिये अन्य शोभन वस्तु जैसे कि कामिनी आदि का उनकी अशोभनता जैसे कि यौवन-हानि आदि से सम्बन्ध भी कारणरूप से समुचित प्रतिपादित किया गया ।

यही 'समुच्चय' एक और प्रकार का भी हुआ करता है जहां 'गुण-क्रिया' का यौगपद्य-एक समय में सहभाव-प्रतिपादित किया जाया करता है ।

गुणौ च क्रिये च गुणक्रिये च गुणक्रियाः। क्रमेणोदाहरणम्—

( १ गुण-यौगपद्य में 'समुच्चय' )

विदलितसकलारिकुलं तव बलमिदमभवदाशु विमलं च।
प्रखलमुखानि नराधिप ! मलिनानि च तानि जातानि ॥ ५१० ॥

( २ क्रिया-यौगपद्य में 'समुच्चय' )

अयमेकपदे तया वियोगः प्रियया चोपनतः सुदुःसहो मे।
नववारिधरोदयादहोभिर्भवितव्यं च निरातपत्वरम्यैः ॥ ५११ ॥

( ३ गुण और क्रिया के यौगपद्य में 'समुच्चय' )

कलुषं च तवाहितेष्वकस्मात्सितपङ्केरुहसोदरश्रि चक्षुः।
पतितं च महीपतीन्द्र ! तेषां वपुषि प्रस्फुटमापदां कटाक्षैः ॥ ५१२ ॥

( परमत का निराकरण )

धुनोति चासिं तनुते च कीर्तिमित्यादेः,
कृपाणपाणिश्च भवान् रणक्षितौ स साधुवादाश्च सुराः सुरालये।

---

यहां 'गुण और क्रिया के यौगपद्य' का अभिप्राय है—१ गुणों का यौगपद्य, २ क्रियाओं का यौगपद्य और ३ गुण और क्रिया का यौगपद्य क्योंकि गुणौ च ( गुण और गुण ) क्रिये च ( क्रिया और क्रिया ) गुणक्रियाः-द्वन्द्वसमास तथा गुणश्च क्रिया च ( गुण और क्रिया-द्वन्द्व समास ) और तदनन्तर 'गुणकियाश्च गुणक्रिये च गुणक्रियाः' ( एकशेष ) इस प्रकार 'गुणक्रियाः' शब्द की निष्पत्ति यहां अभिप्रेत है। क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

'राजन् ! आपके शत्रुकुल का संहार करने वाली आपकी यह सेना तो शीघ्र ही निर्मल हो गई और उन खलजनों के मुख भी मलिन ही पड़ गये।'

[ यहां दो बार 'च' 'और' के प्रयोग से विमलता और मलिनता रूप गुणों का यौगपद्य-एक समय में सहभाव-स्पष्ट प्रतिपादित है। ]

'प्रिया उर्वशी से मेरा जैसे ही यह अकस्मात् दारुण वियोग आ पहुंचा वैसे ही नये-नये मेघों के घिर आने में वर्षा के सुहावने दिन भी आधमके।' ( विक्रमोर्वशीयम् ४ )

[ यहां वियोग के 'आ पहुंचने' ( उपनतः ) और वर्षा के दिनों के 'आधमकने' (भवितव्यम्) की क्रियाओं का एक समय सहभाव दो 'च' के द्वारा स्पष्ट प्रतीत हो रहा है।]

'राजन् ! एक ओर तो श्वेत कमल की सी शोभा वाली आपकी दृष्टि शत्रुओं पर अकस्मात् ( क्रोध से ) लाल हो गयी और दूसरी ओर उन शत्रुओं के शरीर पर गिरीं विपत्तियों की तिरछी निगाहें।'

[ यहां दृष्टि का 'कलुपता' ( लालिमा ) रूपी गुण और विपत्तियों के कटाक्षों की 'पतन'-रूप क्रिया-दोनों का समुच्चय दो चकार के प्रयोग से, स्पष्ट पता चल रहा है। ]

अनुवाद—कुछ काव्याचार्यों का यह कहना कि केवल 'वैयधिकरण्य'-भिन्न-भिन्न अधिकरण-आधार के होने पर ही ( गुण-क्रिया का यौगपद्य ) समुच्चय माना जाय, ठीक नहीं जंचता क्योंकि 'धुनोति चासिं तनुते च कीर्त्तिम्'-यह राजा अपनी तलवार तो चला ही रहा है अपनी कीर्ति भी साथ ही साथ फैला रहा है' इत्यादि में सामानाधिकरण्य—एक ही राजरूप आधार-में भी समुच्चय स्पष्ट दिखायी दे रहा है। इसी प्रकार कुछ का यह मानना भी कि समानाधिकरण्य-एक ही देश में ( गुण-क्रिया का सहभाव ) समुच्चय है ( वैयधिकरण्य में नहीं ) उचित नहीं प्रतीत होता क्योंकि 'कृपाणपाणिश्च भवान् रणक्षितौ ससाधुवादाश्च सुराः सुरालये'-राजन् ! यहां तो संग्राम में आप हाथ में खड्ग लिये विराज रहे हैं और वहां स्वर्ग में देवगण आप की जय मनाते खड़े हैं।, इत्यादि में भी

इत्यादेश्च दर्शनात् व्यधिकरणे इति एकस्मिन्देशे इति च न वाच्यम्।

( ३४ पर्याय अलंकार )

## (१८०) एकं क्रमेणानेकस्मिन् पर्यायः।

एकं वस्तु क्रमेणानेकस्मिन्भवति क्रियते वा स पर्यायः। क्रमेणोदाहरणम्-

( १ वस्तु के वास्तविक एकत्व में भी उसके अनेक स्थान पर रहने के क्रम में 'पर्याय' )

नन्वाश्रयस्थितिरियं तव कालकूट !
केनोत्तरोत्तरविशिष्टपदोपदिष्टा।
प्रागर्णवस्य हृदये वृषलक्ष्मणोऽथ
कण्ठेऽधुना वससि वाचि पुनः खलानाम् ॥ ५१३ ॥

---

अलंकार तो 'समुच्चय' ही है। किन्तु यहां वैयधिकरण्य-भिन्न देश में क्रिया का यौगपद्य विवक्षित है ( सामानाधिकरण्य-एक देश में नहीं। )

टिप्पणी—प्राचीन काव्याचार्यों जैसे कि भामह, दण्डी, उद्भट आदि के अलंकार-ग्रन्थों में 'समुच्चय' अलंकार का विश्लेषण नहीं किया गया हैं। 'समुच्चय' का स्वरूप-निरूपण रुद्रट के काव्यालंकार और रुय्यक के अलंकार सूत्र तथा सर्वस्व में स्पष्ट किया हुआ है। यहां काव्यप्रकाश-कार ने 'समुच्चय' के अपने लक्षण-विश्लेषण में रुद्रट और रुय्यक के ही मत का परिष्कार किया है। रुद्रट की ही 'सद्योग', असद्योग' और 'सदसद्योग' में त्रिविध समुच्चय की मान्यता, जो कि काव्यालंकार ( ७. १९ ) की इन पंक्तियों:—

**'यत्रैकत्रानेकं वस्तु परं स्यात्सुखावहाद्येव। ज्ञेयः समुच्चयोऽसौ त्रेधान्यः सदसतोर्योगः॥'**

में स्पष्ट है, काव्यप्रकाशकार के **'एष एव समुच्चयः सद्योगेऽसद्योगे सदसद्योगे च पर्यवस्यतीति न पृथक् लक्ष्यते'** इस प्रकार के खण्डन का विषय है। साथ ही साथ केवल 'व्यधिकरण' में अथवा केवल 'समानाधिकरण' में समुच्चय की धारणा भी रुद्रट की ही है जैसा कि काव्यालंकार ( ७. २७ ) का कथन है:—

**'व्यधिकरणे वा यस्मिन् गुणक्रिये चैककालमेकस्मिन्। उपजायेते देशे समुच्चयः स्यात्तदन्योऽसौ॥'**

जिसकी आलोचना मम्मट ने **'व्यधिकरणे' इति 'एकास्मन देशे' इति च न वाच्यम्**—इस रूप से की है।

मम्मट ने 'सद्योग', 'असद्योग' तथा 'सदसद्योग' में त्रिविध समुच्चय अलंकार के जो उदाहरण दिये हैं जिनमें 'समुच्चय' की अपनी परिभाषा संगत बतायी है वे रुय्यक के अलंकार सर्वस्व के हैं। इस प्रकार यहां 'रुय्यक' की समुच्चय-संबन्धी धारणा की भी स्पष्ट आलोचना है। 'समुच्चय' अलंकार के मूल में कार्य-कारण की एक कालात्मक विपर्ययरूपा अतिशयोक्ति है। समुच्चय' में अनेक कारणों की एक कार्यसिद्धि में स्पर्द्धा रहा करती हैं और इसीलिये यहां 'खलेकपोतन्याय' की संगति मानी जाया करती है। ऐसी बात 'समाधि' अलंकार में नहीं होती क्योंकि वहां 'काकतालीयन्याय' से एक कारण की कार्यसिद्धि में अन्यकारणों की सहायता रहा करती है।

अनुवाद—**'पर्याय' वह अलंकार है जहाँ एक वस्तु का क्रम से ( कालभेद से ) अनेक वस्तुओं से सम्बन्ध प्रतिपादित हो अथवा किया जाय।**

**'पर्याय' का अभिप्राय है 'क्रम' का अर्थात् एक वस्तु के अनेक अधिकरण में ( काल क्रम से ) होने का अथवा किये जाने का। क्रमशः जैसे कि:—**

**'अरे कालकूट ! किसने तुम्हें इस प्रकार से रहना, जिसमें क्रमशः एक के बाद एक उँचा स्थान ही तुम्हें मिलता गया, सिखा दिया क्योंकि कहाँ तो पहले तुम रहे समुद्र के पेट में, फिर रहने लगे महादेव के कण्ठ में और अब रह रहे हो दुष्टों के मुँह में !'**

( भल्लटशतक ४ )

**[ यहां कालकूटरूप एक वस्तु का अनेक स्थान पर कालक्रम से रहना बिना किसी**

यथा वा—

( वस्तु के आरोपित एकत्व में भी अनेक स्थान पर उसकी स्थिति में 'पर्याय' )

बिम्बोष्ठ एव रागस्ते तन्वि ! पूर्वमदृश्यत ।
अधुना हृदयेऽप्येष मृगशावाक्षि ! लक्ष्यते ॥ ५१४ ॥

रागस्य वस्तुतो भेदेऽप्येकतयाऽध्यवसितत्वादेकत्वमविरुद्धम् ।

( २ एक वस्तु की अनेकत्र स्थिति की व्यवस्था करने में 'पर्याय' )

तं ताण सिरिसहोअररअणाहरणम्मि हिअअमेक्करसम् ।
बिम्बाहरे पिआणं णिवेसिअं कुसुमवाणेण ॥ ५१५ ॥

( तत्तेषां श्रीसहोदररत्नाभरणे हृदयमेकरसम् ।
बिम्बाधरे प्रियाणां निवेशितं कुसुमबाणेन ॥ )

( अन्य प्रकार का 'पर्याय' )

(१८१) अन्यस्ततोऽन्यथा ।

अनेकमेकस्मिन् क्रमेण भवति क्रियते वा सोऽन्यः ।

क्रमेणोदाहरणम्—

( १ अनेक वस्तु की एक आधार पर क्रम से अवस्थिति के होने में पर्याय )

मधुरिमरुचिरं वचः खलानाममृतमहो प्रथमं पृथु व्यनक्ति ।

---

हेतु के ही प्रतिपादित है जिसमें 'पर्याय' अलंकार स्पष्ट प्रतीत हो रहा है। यद्यपि समुद्र आदि आधारों के भिन्न-भिन्न होने से वस्तुतः कालकूट रूप एक आधेय वस्तु भी भिन्न-भिन्न है किन्तु इसका अभेदाध्यवसान विवक्षित है क्योंकि कालक्रम से एक वस्तु की एक स्थान के अतिरिक्त अन्यत्र भी स्थिति संभव है। ]

'अरी कृशाङ्गी ! पहले तो यह राग ( लाली और प्रेम ) तुम्हारे बिम्बाधर में ही दिखाई देता रहा और अब ! अब तो अरी मृगनयनी ! इसे तुम्हारे हृदय में स्पष्ट देखा जा सकता है !' ( नवसाहसाङ्कचरित ६.६० )

[ यहां बिना किसी हेतु-निर्देश के एक ही रागरूप वस्तु की क्रम से ओठ और हृदय में स्थिति प्रतिपादित है जिसमें 'पर्याय' का चमत्कार स्पष्ट है। ]

यहां यद्यपि ओष्ठ में राग से 'लाली' और हृदय में राग से 'स्नेह' का अर्थ ही विवक्षित है और इस प्रकार रागरूप पदार्थ एकरूप नहीं अपितु परस्पर भिन्नरूप है किन्तु श्लेष के कारण दोनों में अभेद का अध्यवसान होने से एक वस्तु की अनेकत्र स्थिति में 'पर्याय' की रूपरेखा यहां भी दिखाई देती है।

'राक्षसों का वह मन जो पहले भगवान् विष्णु के आभूषण-कौस्तुभमणि के अपहरण में लगा था अन्त में कामदेव द्वारा लगा दिया गया मोहिनी के बिम्बाधर में !'

( विषम बाणलीला-आनन्दवर्धन )

[ यहां कामदेव के द्वारा एक हृदयरूप वस्तु की कौस्तुभ के अपहरण और मोहिनी के ओष्ठ में जो स्थिति-व्यवस्था वर्णित है उसमें पर्याय स्पष्ट है। ]

पर्याय एक और प्रकार का भी हो सकता है जिसे पूर्वोक्त पर्याय का वैपरीत्य कहा करते हैं।

यहां पूर्वोक्त पर्याय से वैपरीत्य का अभिप्राय है अनेक वस्तु की एक आधार पर क्रम से ( कालभेद से ) अवस्थिति के होने का अथवा किये जाने का। जैसे कि क्रमशः,

'कितने आश्चर्य की बात है कि पहले तो ( सुनने पर ) दुष्टों की चिकनी-चुपड़ी बातें अमृत की मिठास सी टपका देती हैं और बाद में ( सोचने पर ) ऐसा करती हैं कि हालाहल की कटुता से हृदय ही मूर्च्छित हो जाय।'

अथ कथयति मोहहेतुमन्तर्गतमिव हालहलं विषं तदेव ॥ ५१६ ॥

( २ अनेक वस्तु की एक आधार पर क्रम से अवस्थिति के सम्पादन में पर्याय )

तद्गेहं नतभित्ति मन्दिरमिदं लब्धावकाशं दिवः
सा धेनुर्जरती नदन्ति करिणामेता घनाभा घटाः ।
स क्षुद्रो मुसलध्वनिः कलमिदं संगीतकं योषिता-
माश्चर्यं दिवसैर्द्विजोऽयमियतीं भूमिं समारोपितः ॥ ५१७ ॥

अत्रैकस्यैव हानोपादानयोरविवक्षितत्वान्न परिवृत्तिः ।

( ३५ अनुमान अलंकार )

(१८२) अनुमानं तदुक्तं यत् साध्यसाधनयोर्वचः ॥ ११७ ॥

पक्षधर्मान्वयव्यतिरेकित्वेन त्रिरूपो हेतुः साधनम्, धर्मिणि अयोगव्यवच्छेदो व्यापकस्य साध्यत्वम् । यथा—

[ यहां एक ही खलवचन में क्रमशः अमृत की मिठास और हालाहल की कटुता की अवस्थिति विना किसी प्रयोजक हेतु के वर्णित है जिससे पूर्वोक्त पर्याय के वैपरीत्य में-एक अन्य प्रकार का पर्याय स्पष्ट है । ]

'कितने आश्चर्य की बात है कि कुछ ही दिनों में यह द्विज ( सुदामा ) इस ऐश्वर्य पर पहुँच गया ! चारों ओर दबी-झुकी वह झोपड़ी अब यह अभ्रंकष राजप्रासाद दीख रही है, पहले की उस बूढ़ी गाय का रंभना अब काली-काली मेघमाला सी गज-घटा की गर्जना है और कभी की मूसर की क्षुद्र ध्वनि के बदले अब क्या है ! अब तो कलकण्ठी कामिनियों की मीठी तान सुनायी पड़ रही है !'

( यहां एक ही द्विजरूप आधार पर गेह-मन्दिर आदि अनेकों वस्तुओं की अवस्थिति ( अर्थात् एक द्विजरूप वस्तु का अनेक गेहादिरूप वस्तुओं से स्वस्वामिभावरूप सम्बन्ध ) प्रतिपादित है और 'दिवसैः'-'कुछ ही दिनों से' इस प्रयोजक हेतु का भी निर्देश है जिसमें पूर्वोक्त पर्याय के विपरीत एक भिन्न प्रकार का पर्याय स्पष्ट प्रतीत हो रहा है । ]

यहां उपर्युक्त उदाहरण में ( 'पर्याय' ही अलंकार है ) परिवृत्ति अलंकार नहीं क्योंकि यहां गेह, मन्दिर आदि वस्तुओं में किसी प्रकार का लेन-देन अभिप्रेत नहीं । ( अर्थात् यहां ऐसा कुछ प्रतिपादित नहीं किया जा रहा कि एक कोई ( कर्तृभूत ) व्यक्ति अपनी कोई वस्तु जैसे कि गेह आदि किसी को दे रहा हो और दूसरे की कोई वस्तु जैसे कि मन्दिर आदि बदले में ले रहा हो । यहां तो वस्तुतः एक द्विजरूप आधार पर गेह-मन्दिर आदि अनेकों वस्तुओं की काल-भेद से स्थिति ही विवक्षित है जिससे 'पर्याय' का सम्बन्ध है न कि 'परिवृत्ति' का ) ।

टिप्पणी—मम्मट के 'पर्याय'-निरूपण का आधार रुय्यक का 'पर्याय'-निरूपण है । रुय्यक के पर्याय-विवेचन में एक वस्तु की अनेकत्र स्थिति और अनेक वस्तुओं की एकत्र स्थिति में आरोह और अवरोह के वैलक्षण्य का विश्लेषण है किन्तु मम्मट के पर्याय-विवेचन में एक वस्तु की अनेकत्र स्थिति और अनेक वस्तुओं की एकत्र स्थिति में संभव-सम्पादन के अभिप्राय का स्पष्टीकरण है ।

अनुवाद—'अनुमान' वह अलंकार है जिसमें साध्य-साधन-भावरूप से किसी अर्थ का प्रतिपादन किया जाया करता है ।

यहां 'साधन' का अभिप्राय ( जैसा कि न्याय में ) है त्रिप्रकारक हेतु का, अर्थात् हेतु के पक्ष सत्त्व ( पक्ष का तात्पर्य है अनुमिति का आधार जैसे 'पर्वतो वह्निमान् धूमात्' में 'पर्वत' पक्ष हैं जहां 'अग्नि' का अनुमान किया जा रहा है । इस 'पक्ष' में हेतु अर्थात् 'धूम' की वृत्तिता अथवा अवस्थिति को हेतु का 'पक्षसत्त्व' अथवा 'पक्षधर्मता'

यत्रैता लहरीचलाचलदृशो व्यापारयन्ति भ्रुवं
यत्तत्रैव पतन्ति सन्ततममी मर्मस्पृशो मार्गणाः।
तच्चक्रीकृतचापसंचितशरप्रेङ्खत्करः क्रोधनो
धावत्यग्रत एव शासनधरः सत्यं सदाऽऽसां स्मरः ॥ ५१८ ॥

साध्य-साधनयोः पौर्वापर्यविकल्पे न किंचिद्वैचित्र्यमिति न तथा दर्शितम्।

कहते हैं।) अन्वयित्व अथवा सपक्षसत्त्व ('पर्वत' रूप पक्ष का जो 'सपक्ष' है जहां 'अग्नि' की अवस्थिति निश्चित है जैसे कि महानस (पाकशाला) उसमें 'धूम'रूप हेतु की वृत्तिता को कहा जाता है 'अन्वयित्व' अथवा 'सपक्षसत्त्व') और व्यतिरेकित्व अथवा विपक्षाद् व्यावृत्तत्व (पर्वतरूप पक्ष तथा महानसरूप सपक्ष का जो विपक्ष है जहां अग्नि की अवस्थिति का अभाव निश्चित है जैसे कि जलाशय आदि उसमें 'धूम'रूप हेतु की अवृत्तिता–अनुपस्थिति–को कहा करते हैं धूमरूप हेतु का व्यतिरेकित्व अथवा विपक्षाद् व्यावृत्तत्व)–इन तीनों रूपों का। 'साध्यत्व' का तात्पर्य है धर्मी–अथवा धूमादि–रूप हेतुयुक्त पर्वतादि 'पक्ष' में व्यापक–अर्थात् हेतु (धूमादि) की अपेक्षा न्यून देश में न रहने वाले–अग्न्यादि के 'अयोगव्यवच्छेद' अथवा नियत संबन्ध का। (यद्यपि 'पर्वतो वह्निमान् धूमात्' इत्यादि अनुमान के दृष्टान्त हैं क्योंकि यहां पर्वतरूप 'पक्ष' में धूमरूप हेतु की वृत्तिता है (पक्षसत्त्व), महानसरूप 'सपक्ष' में भी धूम की वृत्तिता निश्चित है। (सपक्षसत्त्व) और जलाशयरूप विपक्ष में धूम की वृत्तिता का अभाव है (विपक्षाद्-व्यावृत्तत्व) जिससे यहां पर्वतरूप 'पक्ष' में वह्निरूप 'साध्य' का अनुमान किया जारहा है, किन्तु यह अनुमान 'अनुमानालंकार' नहीं हुआ करता। 'अनुमान' तो काव्य का अलंकार तभी हो सकता है जब उसमें कवि-प्रतिभा और कवि–कल्पना का हाथ रहे जिससे चमत्कार की प्रतीति हो सके)।

उदाहरण के लिये :—

'ऐसा प्रतीत हो रहा है कि कामिनी–जन का वशवर्ती किंवा प्रेमी युवकों पर क्रुद्ध और इसीलिये धनुष पर प्रत्यञ्चा खींचते हुये वाणों पर बार-बार हाथ फड़काते कामदेव सदा (दिग्विजय के लिये सन्नद्ध) युवतियों के आगे-आगे दौड़ता चला करता है क्योंकि जिधर भी तरंग-चञ्चल नेत्रों वाली रमणिओं की भौंहें तन जाया करती हैं उधर ही काम के ये मर्मान्तक वाण अविलम्ब छूटते ही दिखायी दिया करते हैं।'

[यहां कवि–कल्पना–प्रसूत जो 'साध्य' है वह है 'रमणियां जिनके आगे मदन–योद्धा दौड़ता चल रहा है' और इस 'साध्य' की सिद्धि का जो हेतु है वह है तरुणियों की तनी भृकुटि के रूप में वाण–मोक्ष का काम का स्थानक (धनुर्धारी योद्धा की वाण चलाने की वीर-मुद्रा)। यद्यपि यहां लोकसिद्ध कोई व्याप्ति नहीं किन्तु कवि–प्रतिभाप्रसूत तो व्याप्ति है ही। इस प्रकार यहां 'अनुमान' अलंकार का स्वरूप स्पष्टतया उन्मीलित है जिसे अनुमान की प्रक्रिया में इस प्रकार कहा जा सकता है—'एताः (रमण्यः) चक्रीकृत-चापं सदा पुरोधावन्मदनभटाः निरन्तरनिपतन्मर्मान्तिकशरशोभिभ्रूव्यापारकस्थानकत्वात्'।

यहां यह कहना कि 'अनुमान' अलंकार का एक और प्रकार क्यों नहीं माना जाय (जहां पूर्वोक्त प्रकार के विपरीत, जिसमें 'साधन' का कथन पहले और 'साध्य' का बाद में हुआ है, पहले तो 'साध्य' का कथन हो और बाद में 'साधन' का) ठीक नहीं जंचता क्योंकि साध्यसाधन के पूर्वापरभाव के विपर्यय में कोई चमत्कार–विशेष नहीं दिखाई देता और इसीलिये यहां अनुमान के ऐसे प्रकार का प्रतिपादन नहीं किया जारहा।]

**टिप्पणी**—'अनुमान के काव्यालकार बनने में कवि–कल्पना का हाथ आवश्यक है। काव्यानुमान तर्कानुमान से इसीलिये सर्वथा विलक्षण हुआ करता है। 'अनुमान' में प्रत्याय्य–प्रत्यायक–भाव का होना स्वाभाविक है क्योंकि यहां जो अप्रतीत हुआ करता है उसका प्रत्यायन अभिप्रेत

( ३६ परिकर अलंकार )

(१८३) विशेषणैर्यत्साकूतैरुक्तिः परिकरस्तु सः ।

अर्थाद्विशेष्यस्य ।'उदाहरणम्—

महौजसो मानधना धनार्चिता धनुर्भृतः संयति लब्धकीर्तयः ।
न संहतास्तस्य न भेदवृत्तयः प्रियाणि वाञ्छन्त्यसुभिः समीहितुम् ।।५१६।।

यद्यप्यपुष्टार्थस्य दोषताभिधानात्तन्निराकरणेन पुष्टार्थस्वीकारः कृतः, तथाप्येकनिष्ठत्वेन बहूनां विशेषणानामेवमुपन्यासे वैचित्र्यमित्यलङ्कारमध्ये गणितः ।

( ३७ व्याजोक्ति अलङ्कार )

(१८४) व्याजोक्तिश्छद्मनोद्भिन्नवस्तुरूपनिगूहनम् ॥ ११८ ॥

निगूढमपि वस्तुनो रूपं कथमपि प्रभिन्नं केनापि व्यपदेशेन यदपह्नूयते सा

---

रहा करता है । अनुमान में समर्थ्य-समर्थक-भाव नहीं क्योंकि यहां प्रतीत का-ज्ञात वस्तु-का प्रत्यायन नहीं हुआ करता । इस दृष्टि से अनुमान का काव्यलिङ्ग से भेद सिद्ध होता है ।

अनुवाद—'परिकर' वह अलंकार है जिसमें साभिप्राय विशेषणों के द्वारा प्रकृत अर्थ का प्रतिपादन किया जाया करता है ।

'यहां साकूतैर्विशेषणैरुक्तिः' में जिसकी उक्ति अथवा परिपुष्टि विवक्षित है वह 'विशेष्य'भूत अर्थ है ( अन्य कुछ नहीं ) । उदाहरण के लियेः—

'महाराज दुर्योधन का क्या कहना, जिसके मनोरथों को पूरा करने के लिये बड़े-बड़े महातेजस्वी, स्वाभिमानी, धन समृद्धि के द्वारा पुरस्कृत, अनेकानेक संग्रामों में लब्धप्रतिष्ठ, शत्रुपक्ष से सर्वथा विमुख और स्वपक्ष में एकमत से अवस्थित धनुर्धारी योद्धा प्राणों की वाजी लगाये पड़े हैं ।' ( किरातार्जुनीय-१ सर्ग )

[ यहां 'धनुर्भृतः'—यह विशेष्यभूत अर्थ 'महौजसः' इत्यादि विशेषणों द्वारा इसलिये परिपुष्ट किया जा रहा है जिसमें प्रस्तुत दुर्योधन-प्रताप रूप अर्थ का उत्कर्ष स्पष्टतया प्रतीत हुआ करे । 'महौजसः' आदि विशेषणों में जो कवि का अभिप्राय छिपा है वह दुर्योधन के धनुर्धारी योद्धाओं की अप्रधर्ष्यता, महाशूरता आदि है । ]

यहां यह शंका उठ सकती है—जब अर्थ की पुष्टि ही 'परिकर' है तब इसे 'अपुष्टार्थत्व' रूप दोष ( जिसका विवेचन सातवें उल्लास में हो चुका है ) का अभाव क्यों न मान लिया जाय ( जिससे 'परिकर' अलङ्कार की यहां कल्पना न करनी पड़े )? किन्तु इसका समाधान यह है—( एक आध विशेषण के अभिप्राय-गर्भित होने में भले ही अपुष्टार्थत्व रूप दोष का अभाव भी मान लिया जाय, किन्तु ) जब यह स्पष्ट है कि एक विशेष्य में अन्वित अनेकों साभिप्राय विशेषणों के उपनिबन्ध में एक चमत्कार रहा करता है तो इस 'चमत्कार' को ( परिकर अलङ्कार के रूप में ) अलङ्कारों में क्यों न गिना दिया जाय !

**टिप्पणी**—'परिकर' अलंकार का आधार विशेषणों का वैचित्र्य है । विशेषणों का विचित्र ढंग से अर्थात् विशेष्य के अधिकाधिक परिपोषक होने के रूप में प्रयोग तभी हो सकता है जब कवि उनके द्वारा अपने हृदय के अभिप्राय अथवा मनोभाव को अभिव्यक्त करना चाहता हो । यद्यपि साभिप्राय विशेषणों में कवि का अभिप्राय व्यङ्ग्य रहा करता है किन्तु अन्ततोगत्वा इसके द्वारा वाक्यार्थ ही उपस्कृत किया जाया करता है जिससे इस काव्य-वैचित्र्य को अलङ्कार-परिकर अलङ्कार-माना गया है न कि ध्वनि ।

अनुवाद – 'व्याजोक्ति' अलंकार वह है जिसमें स्पष्टतया प्रकट भी वस्तुस्वरूप का, किसी व्याज से छिपा कर, वर्णन किया जाया करता है ।

यहां 'उद्भिन्न' का अभिप्राय है 'अस्फुट भी वस्तु-स्वरूप के किसी चिह्न विशेष आदि

व्याजोक्तिः । न चैषाऽपह्नुतिः प्रकृतापकृतोभयनिष्ठस्य साम्यस्येहासम्भवात्, उदाहरणम्—

शैलेन्द्रप्रतिपाद्यमानगिरिजाहस्तोपगूढोल्लस-
द्रोमाञ्चादिविसंष्ठुलाखिलविधिव्यासंगभङ्गाकुलः ।
हा शैत्यं तुहिनाचलस्य करयोरित्यूचिवान् सस्मितं
शैलान्तःपुरमातृमण्डलगणैर्दृष्टोऽवताद्वः शिवः ॥ ५२० ॥

अत्र पुलकवेपथू सात्त्विकरूपतया प्रसृतौ शैत्यकारणतया प्रकाशितत्वादपलपितस्वरूपौ व्याजोक्तिं प्रयोजयतः ।

( ३८ परिसंख्या अलङ्कार )

**(१८५) किंचित्पृष्टमपृष्टं वा कथितं यत्प्रकल्पते ।**
**तादृगन्यव्यपोहाय परिसंख्या तु सा स्मृता ॥ ११२ ॥**

प्रमाणान्तरावगतमपि वस्तु शब्देन प्रतिपादितं प्रयोजनान्तराभावात्सदृशवस्त्वन्तरव्यवच्छेदाय यत्पर्यवस्यति सा भवेत्परिसंख्या । अत्र च कथनं प्रश्न-

---

के द्वारा स्फुटरूप से प्रतीत होने का' । 'छद्मना' का तात्पर्य है 'किसी व्यपदेश ( बहाने ) अथवा काल्पनिक कारण आदि के उपन्यास का' । और 'निगूहन' कहते हैं 'अपह्नव'–छिपाने को । इस प्रकार जहां अस्फुट भी वस्तुस्वरूप किसी चिह्न आदि द्वारा स्फुट प्रतीत होने पर पुनः किसी व्याज से छिपा कर वर्णित हो वहां 'व्याजोक्ति' अलंकार हुआ करता है ।

अपह्नव के अभिप्राय के यहां अन्तर्भूत होने से ऐसा नहीं माना जा सकता कि यह ( व्याजोक्ति ) अपह्नुति अलंकार ही है क्योंकि यहां प्रकृत ( उपमेय ) और अप्रकृत ( उपमान ) में किसी प्रकार की साम्यविवक्षा नहीं रहा करती ( जिसका कि अपह्नुति में अवश्यंभाव अपेक्षित है ) ।

उदाहरण के लिये :—

'वे महादेव जो पर्वतराज हिमालय के द्वारा समर्पित पार्वती के करतल के स्पर्श से रोमाञ्चित और कम्पित हो विवाह–मङ्गल की विधियों को अस्तव्यस्तरूप से निभाते हुये चकित होते रहे और पर्वतराज के अन्तःपुर की नारियों और नन्दी आदि गणों के द्वारा अपने भाव–विकारों के ताड़लिये जाने पर 'पर्वतराज हिमालय का हाथ ठण्ढा है' कह कर मुसकरा उठे, आप सब का सदा मंगल करते रहें ।'

यहां जो 'रोमाञ्च' और 'कम्प' ( जिनका वर्णन किया गया है ) वस्तुतः सात्त्विकभाव के रूप में ( पार्वतीविषयक शिवगत रतिभाव के अनुभाव के रूप में ) उद्भिन्न अथवा अभिव्यक्त प्रतीत हो रहे हैं, उनका अपलाप किया जा रहा है क्योंकि उन्हें पर्वतराज हिमालय की शीतलता के द्वारा सम्भूत बताया जा रहा है । इस प्रकार ये ( रोमाञ्च और कम्प ) 'व्याजोक्ति' के यहां प्रयोजक हैं ।

**टिप्पणी**—आलङ्कारिकों ने 'व्याजोक्ति' को एक भिन्न अलङ्कार इसीलिये माना है क्योंकि यहां 'अपलापमात्र' का अभिप्राय एक प्रकार का चमत्कार है । अपह्नुति में भी 'अपलाप' है किन्तु वहां दूसरा उद्देश्य–सादृश्य की अभिव्यक्ति है ।

अनुवाद—'**परिसंख्या**' वह अलंकार है जिसमें पूछी गयी अथवा न पूछी गयी किसी वस्तु का ऐसा शब्दतः प्रतिपादन हो जो अन्त में अपने समान किसी अन्य वस्तु के व्यच्छेद ( निषेध ) में परिणत हो जाय ।

'परिसंख्या' कहते हैं 'वर्जनबुद्धि' को अर्थात् जब अन्य प्रमाणों से अवगत भी किसी वस्तु का शब्दतः प्रतिपादन किया जाया करता है तब इसमें और प्रयोजन तो होता

पूर्वकं तदन्यथा च परिदृष्टम्, तथोभयत्र व्यपोह्यमानस्य प्रतीयमानता वाच्यत्वं चेति चत्वारो भेदाः। क्रमेणोदाहरणम्—

( १ प्रश्नपूर्विका व्यङ्ग्यव्यवच्छेद्या परिसंख्या )

किमासेव्यं पुंसां सविधमनवद्यं द्युसरितः
किमेकान्ते ध्येयं चरणयुगलं कौस्तुभभृतः।
किमाराध्यं पुण्यं किमभिलषणीयं च करुणा
यदासक्त्या चेतो निरवधि विमुक्त्यै प्रभवति ॥ ५२१ ॥

( २ प्रश्नपूर्विका वाच्यव्यवच्छेद्या परिसंख्या )

किं भूषणं सुदृढमत्र यशो न रत्नं
किं कार्यमार्यचरितं सुकृतं न दोषः।
किं चक्षुरप्रतिहतं धिषणा न नेत्रं
जानाति कस्त्वदपरः सदसद्विवेकम् ॥ ५२२ ॥

( ३ अप्रश्नपूर्विका व्यङ्ग्यव्यवच्छेद्या परिसंख्या )

कौटिल्यं कचनिचये करचरणाधरदलेषु रागस्ते।
काठिन्यं कुचयुगले तरलत्वं नयनयोर्वसति ॥ ५२३ ॥

---

नहीं, जो भी बात होती है वह है उस वस्तु के समान अन्य किसी वस्तु के व्यवच्छेद अथवा व्यावर्तन ( निराकरण ) की बात। यहां जो कथन अथवा शब्दतः प्रतिपादन हुआ करता है वह प्रश्नपूर्वक भी हो सकता है और विना प्रश्नपूर्वक भी। साथ ही साथ प्रश्नपूर्वक कथन हो या विना प्रश्न के कथन हो, जिस वस्तु का व्यपोहन ( निराकरण ) किया जाया करता है वह भी दो प्रकार से हो सकता है ( १ ) या तो वह व्यङ्ग्यरूप से रहे और ( २ ) या वाच्यरूप से रहे। इस प्रकार 'परिसंख्या' चार प्रकार की हुई ( १ ) प्रश्नपूर्विका व्यङ्ग्यव्यवच्छेद्या, ( २ ) प्रश्नपूर्विका वाच्यव्यवच्छेद्या ( ३ ) अप्रश्नपूर्विका व्यङ्ग्यव्यवच्छेद्या और ( ४ ) अप्रश्नपूर्विका वाच्यव्यवच्छेद्या।

क्रमशः इसके उदाहरण ये हैं:—

'मनुष्यों के द्वारा सेव्य कौन सी वस्तु है? भगवती भागीरथी का पावन तट, एकान्त में ध्येय कौन सी वस्तु है? कौस्तुभाभरण भगवान् विष्णु का चरणयुगल, आराधना के योग्य क्या है? पुण्य और किसकी सदा चाह होनी चाहिये? करुणा की, ओह! वस्तुतः ये ही वे वस्तुएँ हैं जिनमें यदि मनुष्य का मन रम जाय तो शाश्वत मोक्ष मिलना बायें हाथ का खेल हो जाय!'

[ यहां 'परिसंख्या' है क्योंकि शास्त्रविदित गंगातट-सेवनादि का प्रतिपादन इसीलिये है जिसमें गंगाभिन्न नदीतट-सेवनादि की व्यावृत्ति समझी जाय। ]

यहां अन्य व्यवच्छेद व्यङ्ग्य है वाच्य नहीं।

'वह कौन सा भूषण है जो कभी नष्ट न हो? यश, न कि रत्न; वह कौन सा कार्य है जिसका करना उचित है? महात्माओं के द्वारा आचरित पुण्यकार्य, न कि पापकृत्य; वे कौन से नेत्र हैं जो सर्वदर्शक हैं? बुद्धि, न कि चर्मचक्षु और वह कौन सा व्यक्ति है जो इन सब बातों को जानता है? तुम्हीं, न कि और कोई।'

[ यहां 'परिसंख्या' है क्योंकि अन्य प्रमाणों से अवगत भी यश आदि की भूषणता इसीलिये प्रतिपादित है जिसमें यश आदि के अतिरिक्त रत्न आदि की भूषणता की व्यावृत्ति हो जाय। यहां जो व्यावृत्ति है वह 'न' के प्रयोग में वाच्य है। ]

'प्रिये! कुटिलता तेरे केशपाश में है ( न कि तेरे अन्तःकरण में ) राग तेरे हाथ, पैर

( ४ अप्रश्नपूर्विका वाच्यव्यवच्छेद्या परिसंख्या )

भक्तिर्भवे न विभवे व्यसनं शास्त्रे न युवतिकामास्त्रे।
चिन्ता यशसि न वपुषि प्रायः परिदृश्यते महताम् ॥ ५२४ ॥

( ३९ कारणमाला अलंकार )

**(१८६) यथोत्तरं चेत्पूर्वस्य पूर्वस्यार्थस्य हेतुता।**
**तदा कारणमाला स्यात् ,**

उत्तरमुत्तरम्प्रति यथोत्तरम्।

उदाहरणम्—

जितेन्द्रियत्वं विनयस्य कारणं गुणप्रकर्षो विनयादवाप्यते।
गुणप्रकर्षेण जनोऽनुरज्यते जनानुरागप्रभवा हि सम्पदः ॥ ५२५ ॥

( 'हेतु' अलंकार की मान्यता का खण्डन )

'हेतुमता सह हेतोरभिधानमभेदतो हेतु'रिति हेत्वलङ्कारो न लक्षितः। आयुर्घृतमित्यादिरूपो ह्येष न भूषणतां कदाचिदर्हति वैचित्र्याभावात्।

---

और ओठ में है ( न कि किसी दूसरे के लिये तेरे मन में ), कड़ापन तेरे कुचों में है ( न कि तेरे हृदय में ) और तेरे नेत्र भले ही चञ्चल हों ( मन चञ्चल नहीं )।'

[ यहां केशपाश आदि में कुटिलता आदि के प्रतिपादन से हृदय में कुटिलता आदि की व्यावृत्ति अभिव्यक्त हो रही है। ]

'महापुरुषों की आसक्ति तो भगवान् शिव के प्रति हुआ करती है न कि वैभव-विलास के प्रति, उनमें व्यसन शास्त्र का हुआ करता है न कि काम के अमोघ अस्त्र-युवती का और उनकी चिन्ता ! वह यश के लिये भले ही हो, देह ( और उसके सुख-दुख ) के लिये कभी नहीं।'

[ यहां महापुरुषों की शिव के प्रति आसक्ति आदि के प्रतिपादन से वैभवादि के प्रति आसक्ति आदि की व्यावृत्ति अभिप्रेत है जो कि शब्दतः प्रतिपादित की जा रही है। ]

टिप्पणी—यद्यपि आलंकारिकों ने 'परिसंख्या' अलंकार की रूप-रेखा मीमांसा की 'परिसंख्या-विधि' के आधार पर निर्धारित की है क्योंकि जैसे 'परिसंख्याविधि' का अभिप्राय निषेध-पर्यवसायी ( अन्त में निषेधात्मक ) हुआ करता है वैसे ही 'परिसंख्या' अलंकार का भी अभिप्राय शब्दतः प्रतिपाद्य के वर्जन और उससे भिन्न के संख्यान ( वर्णनीयरूप से गणन ) का ही हुआ करता है, किन्तु जहां अलंकारशास्त्र की 'परिसंख्या' में कवि प्रतिभा का हाथ रहा करता है वहां मीमांसाशास्त्र की 'परिसंख्या' में शास्त्र-प्रेरणा का।

अनुवाद—'कारणमाला' वह अलंकार है जिसमें उत्तरोत्तरवर्ती अर्थ के प्रति पूर्वपूर्ववर्ती अर्थ कारणरूप से उपनिबद्ध हुआ करते हैं।

यहां 'यथोत्तरम्' का अभिप्राय है 'उत्तरोत्तरवर्ती' ( अर्थ ) का ( न कि जैसा आगे हो वैसे का )। जैसे कि:—

'जितेन्द्रियता से नम्रता आती है, नम्रता से गुणसमृद्धि होती है, गुणसमृद्धि से लोगों का प्रेम मिलता है और लोगों के प्रेम से मिलती है सारी संपदा।'

[ यहां 'जितेन्द्रियता से नम्रता, नम्रता से गुणसमृद्धि, गुणसमृद्धि से जनानुराग और जनानुराग से संपदा की प्राप्ति के वर्णन में पूर्वपूर्ववर्ती अर्थ उत्तरोत्तरवर्ती अर्थ के प्रति कारणरूप से उपनिबद्ध है।' ]

यहां ( आचार्य रुद्रट के अभिमत ) 'हेतु' अलंकार का—जिसमें हेतुमान् ( कार्य ) के साथ हेतु ( कारण ) का अभेदपूर्वक अभिधान विवक्षित माना गया है—निरूपण अभिप्रेत

अविरलकमलविकासः सकलालिमदश्च कोकिलानन्दः ।
रम्योऽयमेति संप्रति लोकोत्कंठाकरः कालः ॥ ५२६ ॥

इत्यत्र काव्यरूपतां कोमलानुप्रासमहिम्नैव समाम्नासिषुर्न पुनर्हेत्वलङ्कारकल्पनयेति पूर्वोक्तकाव्यलिंगमेव हेतुः ।

( ४० अन्योन्य अलंकार )

(१८७) क्रियया तु परस्परम् ॥ १२० ॥

वस्तुनोर्जननेऽन्योन्यम् ,—

---

नहीं क्योंकि 'कार्य के साथ कारण का अभेदतः अभिधान' वैसा ही है जैसा कि 'आयुर्घृतम्' आदि का प्रयोग ( जहां आयु ( हेतुमत्–कार्य ) के साथ घृत ( हेतु–कारण ) का अभेदतः अभिधान तो अवश्य है किन्तु ) जिसमें न तो कोई चमत्कार है और न अलंकार बनने की क्षमता ।

यहां यह आशंका कि यदि 'हेतु' अलंकार को अलंकार न माना गया तब इस सूक्ति अर्थातः—

'अब आ ही पहुँचा–वह सुहावना समय आ पहुँचा जो कमलों का शाश्वत विकास है, भ्रमरों का मदोन्माद है, कोकिलों का आनन्दोल्लास है और है प्राणिमात्र में प्रेम का जनक!!' में प्राचीन काव्याचार्य ( रुद्रट ) सम्मत काव्यात्मकता निराधार हो जायगी, ठीक नहीं जँचती क्योंकि यहाँ ( अविरलकमलविकासः आदि सूक्ति में ) प्राचीन काव्याचार्यों के अनुसार जो काव्यमयता है वह ( यहां वसन्तकालरूप कारण और कमलविकासादिरूप कार्यों में अभेदतः अभिधान की भ्रान्ति से, 'हेतु' अलंकार की कल्पना पर निर्भर नहीं अपितु कोमल वर्णविन्यास आदि के वैचित्र्य पर निर्भर है। ( क्योंकि यहां भी वसन्त कालरूप कारण और कमल विकासादिरूप कार्य के अभेदाभिधान में 'आयुर्घृतम्' की भांति शुद्ध सारोपा लक्षण ही है ) अन्त में निष्कर्ष यही है जिस 'काव्यलिङ्ग' अलंकार का पहले प्रतिपादन किया जा चुका है उसी को हेतु ( अथवा काव्यहेतु ) भले ही कह लिया जाय ( 'हेतु' नाम का काव्यलिङ्ग से पृथक् कोई अलंकार नहीं हो सकता ) ।

टिप्पणी—इसमें कोई सन्देह नहीं कि भामह के पहले से ही काव्याचार्यों की परम्परा में 'हेतु' अलंकार माना जाता आरहा है क्योंकि **'हेतुश्च सूक्ष्मो लेशोऽथ नालंकारतया मतः । समुदायाभिधानस्य वक्रोक्त्यनभिधानतः ॥'** ( काव्यालंकार २. ८६ ) इस प्रकार 'हेतु' की ही मान्यता का खण्डन भामह ने किया है । बाद के आचार्य दण्डी ने इसी 'हेतु' की पुनः स्थापना ( काव्यादर्श २. २३५–२५९ ) की है और इसके विविध विकल्पों का रूप–निरूपण किया है । दण्डी की 'हेतु'–सम्बन्धी इस उक्ति अर्थात्ः—

**'तेऽमी प्रयोगमार्गेषु गौणवृत्तिव्यपाश्रयाः । अत्यन्तसुन्दरा दृष्टास्तदुदाहृतयो यथा ॥'** से 'हेतु' के अलंकार होने में 'सारोपा गौणी लक्षणा' का आधार स्पष्ट प्रतीत होता है । आचार्य मम्मट ने यहां जिस प्राचीन आलंकारिक की हेतुसम्बन्धी मान्यता की आलोचना की है वह 'उद्भट' नहीं जैसा कि वामनाचार्य की काव्यप्रकाशव्याख्या ( बालबोधिनी पृष्ठ ७०६ ) में भ्रमवश उल्लेख है अपितु 'रुद्रट' हैं क्योंकि रुद्रट ने ही अपने काव्यालंकार ( ७. ८२ ) में हेतु का यह लक्षण किया है :—

**'हेतुमता सह हेतोरभिधानमभेदकृद्भवेद् यत्र । सोऽलंकारो हेतुः स्यादन्येभ्यः पृथक्भूतः ॥'**

आचार्य मम्मट का 'हेतु'–खण्डन सर्वथा युक्तिसंगत है ।

अनुवाद—'अन्योन्य' वह अलंकार है जिसे क्रिया के द्वारा पदार्थों के परस्पर उत्पादक होने का चमत्कार कहा जा सकता है ।

अर्थयोरेकक्रियामुखेन परस्परं कारणत्वे सति अन्योन्यनामाऽलङ्कारः।

उदाहरणम्—

हंसाणं सरेहिं सिरी सारिज्जइ अह सराण हंसेहिं।
अण्णोण्णं विअ एए अप्पाणं णवर गरुअन्ति ॥ ५२७ ॥

( हंसानां सरोभिः श्रीः सार्यते अथ सरसां हंसैः।
अन्योन्यमेव एते आत्मानं केवलं गरयन्ति ॥ ५२७ ॥ )

अत्रोभयेषामपि परस्परं जनकता मिथः श्रीसारतासम्पादनद्वारेण।

( ४१ उत्तर अलंकार )

(१८८) उत्तरश्रुतिमात्रतः।
प्रश्नस्योन्नयनं यत्र क्रियते तत्र वा सति ॥ १२१ ॥
असकृद्यदसंभाव्यमुत्तरं स्यात्तदुत्तरम्।

( 'उत्तर' का प्रथम प्रकार )

प्रतिवचनोपलम्भादेव पूर्ववाक्यं यत्र कल्प्यते तदेकं तावदुत्तरम्।

उदाहरणम्—

वाणिअअ हत्थिदन्ता कुत्तो अम्हाणं वग्घकित्तीअ।
जावलुलिआलअमुही घरम्मि परिसक्कए सोण्हा ॥ ५२८ ॥

---

वह अलंकार जिसे 'अन्योन्य' कहते हैं वहां हुआ करता है जहां पदार्थों में एक क्रिया अर्थात् एकजातीय क्रिया के उत्पादन के द्वारा ( न कि साक्षात् ) परस्पर कार्यकारण भाव की प्रतीति हुआ करती है। उदाहरण के लिये :—

'हंसों की शोभा तो सरोवरों से बढ़ायी जाया करती है और सरोवरों की शोभा बढ़ायी जाया करती है हंसों से क्योंकि ये दोनों परस्पर एक दूसरे के महत्त्व के ही तो वर्द्धक हैं।'

यहां दोनों अर्थात् हंसों और सरोवरों में जो परस्पर जन्यजनक भाव की संभावना हो रही है। वह ( वस्तुगत्या नहीं अपितु ) उनके परस्पर एक दूसरे की शोभावृद्धि के संपादन करते रहने के कारण ( और इसीलिये इस सूक्ति में 'अन्योन्य' अलंकार अभिप्रेत है।

टिप्पणी—'अन्योन्य' अलंकार का यहां जो स्वरूप निर्दिष्ट है उसका आधार रुद्रट की यह 'अन्योन्य' परिभाषा है :—

'यत्र परस्परमेकः कारकभावोऽभिधेययोः क्रियया।
संजायेत स्फारिततत्त्वविशेषस्तदन्योन्यम् ॥' ( काव्यालंकार ७. ९१ )

किन्तु रुद्रट की परिभाषा में 'क्रिया के द्वारा पदार्थों के निर्विलक्षण कारकभाव' में यदि अस्फुटता है तो काव्यप्रकाशकार की परिभाषा में 'क्रिया के द्वारा पदार्थों के जन्यजन्यकभाव' में स्फुटता है। संभवतः रुय्यक के 'अन्योन्य'-लक्षण-परस्परं क्रिया जननेऽन्योन्यम्' के द्वारा अन्योन्य का जो स्वरूप परिष्कृत हुआ है उसी का यहां भी उन्मीलन हो रहा है।

अनुवाद—'उत्तर' अलंकार वह है जिसमें या तो ( प्रश्न के न होने पर भी ) उत्तर के श्रवणमात्र से प्रश्न की कल्पना कर ली जाय या प्रश्न के रहते हुये भी ऐसे उत्तर की कल्पना की जाय जिसकी साधारणतया कोई संभावना भी न करे।

यहां ( दो प्रकार के उत्तर का निर्देश है, जिसमें ) पहला 'उत्तर' का प्रकार वह है जहां प्रतिवचन अर्थात् उत्तर के प्रतिलम्भ अथवा अवबोध से ही पूर्ववाक्य ( प्रश्नवाक्य ) का उन्नयन अथवा अनुमान कर लिया जाया करता है। जैसे कि :—

( वाणिजक ! हस्तिदन्ताः कुतोऽस्माकं व्याघ्रकृत्तयश्च ।
यावल्लुलितालकमुखी गृहे परिष्वक्कते स्नुषा ॥ ५२८ ॥ )

हस्तिदन्तव्याघ्रकृत्तीनामहमर्थी ताः मूल्येन प्रयच्छेति क्रेतुर्वचनम् अमुना वाक्येन समुन्नीयते । न चैतत् काव्यलिङ्गम् उत्तरस्य ताद्रूप्यानुपपत्तेः । नहि प्रश्नस्य प्रतिवचनं जनको हेतुः । नापीदमनुमानम् एकधर्मिनिष्ठतया साध्यसाधनयोरनिर्देशादित्यलंकारान्तरमेवोत्तरं साधीयः ।

( 'उत्तर' का द्वितीय प्रकार )

प्रश्नादनन्तरं लोकातिक्रान्तगोचरतया यदसंभाव्यरूपं प्रतिवचनं स्यात्तद परमुत्तरम् अनयोश्च सकृदुपादाने न चारुताप्रतीतिरित्यसकृदित्युक्तम् ।

उदाहरणम्—

का विसमा देव्वगई किं लद्धं जं जणो गुणग्गाही ।
किं सोक्खं सुकलत्तं किं दुक्खं जं खलो लोओ ॥ ५२९ ॥

( का विषमा दैवगतिः किं लब्धव्यं यज्जनो गुणग्राही ।
किं सौख्यं सुकलत्रं किं दुःखं यत्खलो लोकः ॥ ५२९ ॥ )

---

'( वणिक् के प्रति व्याध की उक्ति )—अरे वणिक् ! मेरे घर में भला जब तक घुंघराले बालों वाली मेरी पुत्रवधू विराजे, हाथी के दांत और बाघ के चमड़े कहां से मिल सकेंगे !'

यहां ( व्याध के ) प्रतिवचन अथवा उत्तरपरक वाक्य से विक्रेता ( वणिक् ) के इस प्रश्न का उन्नयन अथवा अनुमान हो रहा है—'अरे व्याध ! मुझे चाहिये हाथी के दांत और बाघ के चमड़े, लाओ और जो मूल्य हो ले लो ।'

यहां 'काव्यलिङ्ग' अलंकार का संदेह न होना चाहिये क्योंकि यहां उत्तरवाक्य को ( उससे अनुमित प्रश्न वाक्य के प्रति ) हेतु नहीं माना जा सकता । ( हेतु तो दो ही प्रकार का सम्भव है कारक अथवा ज्ञापक, तब ) भला उत्तर को प्रश्न का कारकरूप हेतु कैसे कहा जाय ! ( हां ज्ञापकरूप हेतु तो इसे कहा जा सकता है किन्तु 'काव्यलिङ्ग' के लिये हेतु का कारकरूप हेतु होना अपेक्षित है न कि ज्ञापकरूप हेतु ) । 'उत्तर' अलंकार को 'अनुमान' अलंकार से भी गतार्थ नहीं माना जा सकता क्योंकि 'अनुमान' में जो बात आवश्यक है वह है साध्य और साधन का एकधर्मी में साध्य-साधन भावरूप से निर्देश और यहां ( उत्तर में ) भला ऐसा निर्देश कहां ( क्योंकि यहां उत्तर से प्रश्न के अनुमान होने पर भी साध्य का निर्देश तो कहीं नहीं ) ! इसलिये अच्छा तो यही है कि 'उत्तर' को ( काव्यलिङ्ग और अनुमान से सर्वथा भिन्न ) एक अन्य अर्थालङ्कार-प्रकार ही मान लिया जाय ।

'उत्तर' का दूसरा प्रकार वह है जहां प्रश्न के बाद एक ऐसा उत्तर मिले जो इसलिये दुर्ज्ञेय प्रतीत हो क्योंकि अन्य किसी प्रमाण के द्वारा इसका परिचय न प्राप्त किया जासके। इस 'उत्तर'-प्रकार में प्रश्न और उत्तर का एक बार से अधिक होना इसलिये अपेक्षित है क्योंकि इनके एक बार ही होने में कोई चमत्कार नहीं ( और जब चमत्कार ही नहीं तो 'अलङ्कार' कहां से आ जाय ! ) उदाहरण के लिये—

'वह कौन सी वस्तु है जो बड़ी विकट है ? भाग्य की चाल; ऐसी कौन वस्तु है जो दुर्लभ हो ? गुण का ग्राहक व्यक्ति; वह वस्तु क्या है जिसे सुख कहते हैं ? पतिव्रता स्त्री और वह क्या है जिसे दुःख कहा जाता है ? बस, दुष्टों का संग !'

[ यहां 'का विषमा' आदि अनेक बार किये गये प्रश्नों के 'दैवगतिः' आदि जो अनेक बार दिये गये उत्तर हैं वे सर्वजनसंवेद्य नहीं अपि तु एक प्रकार से अप्रसिद्ध किं वा अलौकिक उत्तर हैं और इसीलिये यहां 'उत्तर' अलङ्कार का चमत्कार है । ]

( 'परिसंख्या' ( प्रश्नपूर्विका परिसंख्या ) से 'उत्तर' का भेद )

प्रश्नपरिसंख्यायामन्यव्यपोहे एव तात्पर्यम् इह तु वाच्ये एव विश्रान्तिरित्यनयोर्विवेकः ।

( ४२ सूक्ष्म अलंकार )

**(१८६) कुतोऽपि लक्षितः सूक्ष्मोऽप्यर्थोऽन्यस्मै प्रकाश्यते ॥ १२२ ॥**
**धर्मेण केनचिद्यत्र तत्सूक्ष्मं परिचक्षते ।**

कुतोऽपि आकारादिङ्गिताद्वा सूक्ष्मस्तीक्ष्णमतिसंवेद्यः ।

उदाहरणम्—

वक्त्रस्यन्दिस्वेदबिन्दुप्रबन्धै-
दृष्ट्वा भिन्नं कुङ्कुमं कापि कण्ठे ।
पुंस्त्वं तन्व्या व्यञ्जयन्ती वयस्या
स्मित्वा पाणौ खड्गलेखां लिलेख ॥ ५३० ॥

अत्राकृतिमवलोक्य कयाऽपि वितर्कितं पुरुषायितं असिलतालेखनेन वैदग्ध्यादभिव्यक्तिमुपनीतं पुंसामेव कृपाणपाणिता योग्यत्वात् ।

---

'उत्तर' अलंकार और 'प्रश्नपूर्विका परिसंख्या' अलंकार में परस्पर भेद इसी से स्पष्ट है कि जहां 'प्रश्नपूर्विका परिसंख्या' का ( जैसे कि 'किमासेव्यं पुंसाम्' आदि प्रसङ्गों में ) तात्पर्य वस्तुतः अन्यव्यपोह–अन्यव्यवच्छेद (जैसे कि रत्न आदि के निराकरण) में रहा करता है वहां 'उत्तर' का तात्पर्य निगूढ वाच्यार्थ ( जैसे कि दैवगति में अधिकाधिक वैषम्य आदि ) के ही प्रतिपादन में ।

टिप्पणी—यद्यपि मम्मट का उत्तरालंकार–लक्षण रुद्रट के इस उत्तरालंकार–निरूपण अर्थात्—
'उत्तरवचनश्रवणादुन्नयनं यत्र पूर्ववचनानाम् । क्रियते तदुत्तरं स्यात् प्रश्नादप्युत्तरं यत्र ॥'

( काव्यालंकार ७. ९३ )

से प्रभावित है किन्तु रुद्रट के 'प्रश्नादप्युत्तरं यत्र तदुत्तरम्' के विकल्प में वह बात स्पष्ट नहीं जो कि मम्मट के 'असकृद् यदसंभाव्यमुत्तरं स्यात्तदुत्तरम्' में स्पष्ट हो रही है । संभवतः रुय्यक की 'उत्तरात् प्रश्नोन्नयनमसकृदसंभाव्यमुत्तरं चोत्तरम्' ( अलंकारसर्वस्व–काव्यमाला, पृष्ठ २१६ ) इस 'उत्तर' परिभाषा के आधार पर मम्मट ने उत्तरालंकार का विवेचन किया है ।

अनुवाद—'सूक्ष्म' अलंकार वह है जिसमें किसी ज्ञापक हेतु ( आकार अथवा इंगित ) के द्वारा प्रतीत भी अर्थ किसी असाधारण ( स्मारक ) धर्म के उपन्यास से सहृदयहृदयसंवेद्य बनाकर प्रतिपादित किया जाय ।

यहां 'कुतोऽपि' 'किसी प्रकार से भी' का अभिप्राय है 'आकार द्वारा' अथवा 'चेष्टा द्वारा' का । 'सूक्ष्म' से तात्पर्य है 'सहृदयमात्रसंवेद्य' से । जैसे कि—'किसी सखी ने अपनी प्रियसखी किसी नायिका के कण्ठ में उसके मुखमण्डल से टपके स्वेदबिन्दुओं की धार से उसके कुंकुम के बहे मुखराग को गले में लगा देख, मुसकुरा कर, उसकी हथेली पर ( पत्रावली रचना के बदले ) एक खड्ग का रेखाचित्र ऐसा रच दिया जिससे उसकी पुरुषायित रतिलीला स्पष्ट सूचित होने लगी ।'

यहां 'सूक्ष्म' अलंकार के रूप में जो अर्थ चमत्कारपूर्ण प्रतीत हो रहा है वह है नायिका की 'पुरुषायित' रतिक्रीडा का सहृदयसंवेद्य अर्थ क्योंकि यद्यपि यह अर्थ नायिका के आकार ( अर्थात् कण्ठ में कुंकुम के मुखराग ) के निरूपण से ही उसकी सखी पर स्पष्ट प्रकट है ( जैसा कि यहां प्रतिपादित है ) किन्तु उसकी सखी की रची उसकी हथेली पर पत्रावली के रूप में खड्गाकार रेखा के (स्मारक चिह्न) द्वारा जो उसे (नायिका

यथा वा—

संकेतकालमनसं विटं ज्ञात्वा विदग्धया।
ईषन्नेत्रार्पिताकूतं लीलापद्मं निमीलितम् ॥ ५३१ ॥

अत्र जिज्ञासितः संकेतकालः कयाचिदिङ्गितमात्रेण विदितो निशासमयशंसिना कमलनिमीलनेन लीलया प्रतिपादितः।

( ४३ 'सार' अलंकार )

(१९०) उत्तरोत्तरमुत्कर्षो भवेत्सारः परावधिः ॥ १२३ ॥

परः पर्यन्तभागोऽवधिर्यस्य धाराधिरोहितया तत्रैवोत्कर्षस्य विश्रान्तेः।

उदाहरणम्—

राज्ये सारं वसुधा वसुधायां पुरं पुरे सौधम्।
सौधे तल्पं तल्पे वराङ्गनाऽनङ्गसर्वस्वम् ॥ ५३२ ॥

---

के प्रति या अन्य सखियों के प्रति ) पुनः प्रकाशित किया जाता हुआ प्रतिपादित किया गया है उसमें एक वैचित्र्य है क्योंकि किसी स्त्री की हथेली पर कृपाण की रेखा की रचना, जिसका औचित्य पुरुष की हथेली पर है क्योंकि कृपाणधारण पुरुष का धर्म है, एक सूक्ष्म अर्थ का ही अभिव्यञ्जन कर सकती है ( और वह अर्थ है नायिका की विपरीत रतिक्रीडा का ही अर्थ )।

अथवा यहाँ:—

'किसी परमविदग्ध उपनायिका ने कुछ-कुछ आंखों के संकेत से ही अपने मन की बात बता चुकने वाले किसी उपपति को देख और यह जान कर कि वह मिलन की घड़ी पूछ रहा है ऐसा किया कि अपने हाथ में मनोविनोद के लिये रखे कमल की पंखुड़िओं को सिकोड़ लिया।'

यहां 'सूक्ष्म' अलंकार के रूप में जो अर्थ चमत्कारक है वह है रात के समय के सूचक कमलनिमीलनरूप चेष्टा विशेष द्वारा 'मिलन की घड़ी' की सूचना का अर्थ क्योंकि यद्यपि यह अर्थ, यहां प्रतिपादित उपपति के नेत्रों के संकेत से भी प्रतिपन्न है किन्तु 'लीलाकमल के उपनायिका द्वारा सिकोड़ लेने के' चेष्टाविशेष से इसका जो प्रतिपादन है उसमें एक चमत्कार आ गया है क्योंकि यह सूक्ष्ममतिवेद्य बन गया है।

टिप्पणी—भामह के पहले भी आलंकारिक 'सूक्ष्म' अलंकार को एक अतिरिक्त अलंकार मानते रहे हैं किन्तु भामह ने इसे इसलिये अलंकार नहीं माना क्योंकि इसमें कोई उक्ति-वैचित्र्य नहीं, 'सूक्ष्मः...नालंकारतया मतः। समुदायाभिधानस्य वक्रोक्त्यनभिधानतः ॥' (काव्यलंकार २. ८६ )। दण्डी के अनुसार 'सूक्ष्म' अलंकार एक स्वतन्त्र अलंकार है—

'इङ्गिताकारलक्ष्योऽर्थः सौक्ष्म्यात् सूक्ष्म इति स्मृतः।' ( काव्यादर्श २. २६० )

रुद्रट ने भी 'सूक्ष्म' नामक अलंकार को एक पृथक् अलंकार के रूप में देखा है:—

'यत्रायुक्तिमदर्थो गमयति शब्दो निजार्थसंबद्धम्।
अर्थान्तरमुपपत्तिमदिति तत् संजायते सूक्ष्मम् ॥' ( काव्यालंकार ७. ९८ )

किन्तु रुद्रट का सूक्ष्म-लक्षण वह नहीं जो दण्डी का है अथवा रुय्यक का है। काव्यप्रकाशकार ने वस्तुतः रुय्यक की दृष्टि से 'सूक्ष्म' का स्वरूप-दर्शन किया है।

अनुवाद—'सार' अलंकार वह है जिसमें किसी का उत्कर्ष-वर्णन उत्तरोत्तर पराकाष्ठा पर पहुंचता प्रतिपादित हुआ करता है।

यहां उत्कर्ष की 'परावधि' का अभिप्राय है किसी की उत्तरोत्तर उत्कृष्टता के वर्णन का अन्त में पराकाष्ठा पर पहुंच कर समाप्त होने का। उदाहरण के लिये—

'राज्य में यदि कोई सार है तो वह है पृथिवी, पृथिवी में यदि कोई सार है तो वह है

( ४४ असंगति अलंकार )

(१६१) भिन्नदेशतयात्यन्तं कार्यकारणभूतयोः ।
युगपद्धर्मयोर्यत्र ख्यातिः सा स्यादसंगतिः ॥ १२४ ॥

इह यद्देशं करणं तद्देशमेव कार्यमुत्पद्यमानं दृष्टं यथा धूमादि। यत्र तु हेतुफलरूपयोरपि धर्मयोः केनाप्यतिशयेन नानादेशतया युगपदवभासनं सा तयोः स्वभावोत्पन्नपरस्परसंगतित्यागादसंगतिः ।

उदाहरणम्—

जस्सेअ वणो तस्सेअ वेअणा भणइ तं जणो अलिअम् ।
दंतक्खअं कवोले वहूए वेअणा सवत्तीणम् ॥ ५३३ ॥

( यस्यैव व्रणस्तस्यैव वेदना भणति तज्जनोऽलीकम् ।
दन्तक्षतं कपोले वध्वा वेदना सपत्नीनाम् ॥ ५३३ ॥ )

---

नगर, नगर में यदि कोई सार है तो वह है सौध ( प्रासाद ), सौध में यदि कोई सार है तो वह है पर्यङ्क और पर्यङ्क में जो सारतत्त्व है वह है मदनसर्वस्व एक सुन्दरी !'

[ यहां अनेक वस्तुओं की उत्कृष्टता का प्रतिपादन है किन्तु पूर्वपूर्ववर्णित वस्तु का उत्कर्ष अन्तिम ( सुन्दरी स्त्री-रूप ) वस्तु में ही चरम सीमा पर पहुंचता प्रतीत हो रहा है जिसमें 'सार' अलंकार की रूपरचना स्पष्ट है । ]

टिप्पणी—काव्यप्रकाशकार ने 'सार' अलंकार का स्वरूप रुद्रट के इस सार-निरूपण—

'यत्र यथा समुदायाद् यथैकदेशं क्रमेण गुणवदिति ।
निर्धार्यते परावधि निरतिशयं तद्भवेत् सारम् ॥' ( काव्यालंकार ७. ९६ )

के आधार पर देखा है और इसका उदाहरण भी वही दिया है जो कि रुद्रट का दिया हुआ है क्योंकि 'राज्ये सारं वसुधा' आदि सूक्ति रुद्रट के काव्यालंकार ( ७. ९७ ) की ही सूक्ति है ।

अनुवाद—'असंगति' अलंकार उसे कहते हैं जिसमें कार्यकारणरूप से अवस्थित धर्मों का ऐसा प्रतिपादन किया जाय कि भिन्न देश में भी, वे अपने किसी उत्कर्ष विशेष के द्वारा, साथ ही साथ अवस्थित प्रतीत हुआ करे ।

वैसे तो लोक में यही देखा जाता है कि कारण का जो देश हो उससे उत्पन्न होने वाले कार्य का भी वही देश हुआ करता है जैसे कि धूम आदि रूप कार्य वहीं देखे जाते हैं जहां अग्नि आदिरूप कारण उपस्थित रहें । किन्तु काव्य में ऐसी बात सदा नहीं हुआ करती क्योंकि यहां तो कार्यकारणरूप से अवस्थित भी धर्मों की स्थिति, उनके किसी उत्कर्ष-विशेष के कारण, भिन्न-भिन्न देशों में भी, एक समय में ही, प्रतिपादित हुआ करती है । यहीं वस्तुतः 'असंगति' अलंकार की रूपरेखा है क्योंकि 'असंगति' का अभिप्राय है कार्य और कारण का अपनी स्वाभाविक संगति अर्थात् एकदेश में उपस्थिति का परित्याग कर देना । जैसे किः—

'लोग जो ऐसा कहा करते हैं कि जिसे घाव हो उसे ही पीडा होती है ठीक नहीं क्योंकि घाव तो वधू के कपोल पर रहे और पीडा हो रही है सपत्नीजन को !'

यहां कार्य और कारण—पीडा और दन्तक्षत—इस प्रकार वर्णित है कि ये अपनी स्वाभाविक संगति—एकत्र अवस्थिति—का परित्याग करते प्रतीत हो रहे हैं जिससे वधू के कपोलों पर पड़े पति के दन्तक्षत की सपत्नियों के लिये असह्यता का अभिप्राय विशेष रूप से स्पष्ट प्रतिपादित किया जा रहा है । इसलिये यहां जो अलंकार है वह 'असंगति' है ।

('असंगति' का 'विरोधाभास' से भेद)

एषा च विरोधबाधिनी न विरोधः भिन्नाधारतयैव द्वयोरिह विरोधितायाः प्रतिभासात्। विरोधे तु विरोधित्वं एकाश्रयनिष्ठमनुक्तमपि पर्यवसितम् अपवाद-विषयपरिहारेणोत्सर्गस्य व्यवस्थितेः। तथा चैवं निदर्शितम्।

(४५ 'समाधि' अलंकार)

## (१६२) समाधिः सुकरं कार्यं कारणान्तरयोगतः।

साधनान्तरोपकृतेन कर्त्रा यदक्लेशेन कार्यमारब्धं समाधीयते स समाधिर्नाम। उदाहरणम्—

('असंगति' अलंकार को 'विरोधाभास' अलंकार से गतार्थ नहीं किया जा सकता क्योंकि) 'असंगति' अलंकार 'विरोधाभास' नहीं अपितु विरोधाभास के (यथास्थान) बाधकरूप में रहा करता है क्योंकि 'असंगति' में जो कार्य और कारण में अनुपपत्तिरूप विरोध रहा करता है वह उनके भिन्न देश में उपस्थित होने में ही प्रतीत हुआ करता है। इसके विपरीत 'विरोधाभास' में जो बात है जिसका विरोधाभास के निरूपण के प्रसंग में उल्लेख नहीं किया गया, वह यह है कि यहां विरोध (कार्य और कारण की अपनी स्वाभाविक संगति के परित्याग में ही नहीं अपितु) भिन्न-भिन्न देशवर्ती वस्तुओं की एकदेशवर्तिता में भी रहा करता है और यहां ऐसा समझना इसलिये आवश्यक है क्योंकि 'विरोधाभास' तो एक उत्सर्गशास्त्र के समान है और 'असंगति' है अपवादशास्त्र के समान और इस प्रकार (प्रकल्प्य वाऽपवादविषयं तत उत्सर्गोऽभिनिविशते' इस नियम के अनुसार) 'विरोधाभास' वहां ही संभव है (अर्थात् विरोधसामान्य के प्रसङ्गों में) जहां 'असंगति' (जो इसका अपवाद है क्योंकि यह विरोधविशेष जैसे कि कार्य और कारण की भिन्न-भिन्न देश में अवस्थिति के प्रसङ्गों में ही संभव है) की संभावना नहीं। वस्तुतः इन सब बातों को ही ध्यान में रख कर यहां 'असंगति' का (ऐसा लक्षण–निरूपण और) निदर्शन किया गया।

टिप्पणी—'असंगति' का स्वरूप रुद्रट के अनुसार यह रहा—

'विस्पष्टे समकालं कारणमन्यत्र कार्यमन्यत्र। यस्यामुपलभ्येते विज्ञेयाऽसंगतिः सेयम्॥'
(काव्यालंकार ९. ४८)

और इसी का दर्शन काव्यप्रकाशकार ने यहां अपने असंगति-विवेचन में किया है। 'असंगति' में 'अतिशय' का यह सिद्धान्त—

'यत्रार्थधर्मनियमः प्रसिद्धिबाधाद्विपर्ययं याति।
कश्चित् क्वचिदतिलोकं स स्यादित्यतिशयस्तस्य॥' (काव्यालंकार ९. १)

अन्तर्भूत है जिसे काव्यप्रकाशकार ने 'हेतुफलरूपयोरपि धर्मयोः केनाप्यतिशयेन' इत्यादि उक्ति में स्वीकार किया है।

अनुवाद—'समाधि' अलंकार वह है जिसमें किसी कार्य के, (उसके नियत कारण के अतिरिक्त भी) अन्य कारणों के संयोग से, सौकर्य (अनायास सिद्धि अथवा सम्पूर्णतया सिद्धि) का प्रतिपादन अपेक्षित रहा करता है।

'समाधि' कहते हैं प्रारम्भ किये गये कार्य के समाधान अथवा सम्पादन को और ऐसा इसलिये क्योंकि कार्यकर्ता को (कार्य के नियत साधन के अतिरिक्त भी) अपने कार्य में अन्य साधनों के द्वारा सहायता मिल जाया करती है जिससे उसका कार्य बिना आयास से सम्पूर्णतया संपन्न हो जाया करता है। उदाहरण के लिये :—

मानमस्या निराकर्तुं पादयोर्मे पतिष्यतः ।
उपकाराय दिष्ट्येदमुदीर्णं घनगर्जितम् ॥ ५३४ ॥

( ४६ 'सम' अलंकार )

(१९३) समं योग्यतया योगो यदि सम्भावितः क्वचित् ॥१२५॥

इदमनयोः श्लाघ्यमिति योग्यतया सम्बन्धस्य नियतविषयमध्यवसानं चेत्तदा समम्, तत्सद्योगेऽसद्योगे च ।

उदाहरणम्—

धातुः शिल्पातिशयनिकषस्थानमेषा मृगाक्षी
रूपे देवोऽप्ययमनुपमो दत्तपत्रः स्मरस्य ।
जातं दैवात्सदृशमनयोः संगतं यत्तदेतत् ।
शृंगारस्योपनतमधुना राज्यमेकातपत्रम् ॥ ५३५ ॥

चित्रं चित्रं बत बत महच्चित्रमेतद्विचित्रम्
जातो दैवादुचितरचनासंविधाता विधाता ।

'जैसे ही मैंने प्रियतमा का मान दूर करने के लिये उसके पैरों पर गिरना प्रारम्भ किया वैसे ही अकस्मात् भाग्यवश मेघ की गर्जना भी मेरी सहायता के लिये हो गयी!'

[ यहां 'समाधि' है क्योंकि 'माननिराकरण' रूप कार्य के 'पादपतन' रूप कारण के द्वारा सम्पन्न होते ही 'मेघगर्जन' रूप अन्य कारण भी सहायक रूप से उपस्थित होता हुआ प्रतिपादित किया जा रहा है ]

टिप्पणी—काव्यप्रकाशकार का 'समाधि'-लक्षण आचार्य दण्डी के इस समाहित ( समाधि ) लक्षण अर्थात्—

'किञ्चिदारभमाणस्य कार्यं दैववशात् पुनः ।
तत्साधनसमापत्तिर्या तदाहुः समाहितम् ॥' ( काव्यादर्श २.२९८ )

का अनुसरण करता है और काव्यप्रकारकार ने इसका जो उदाहरण—'मानमस्या' आदि दिया है वह भी काव्यादर्श ( २.२९९ ) की ही सूक्ति है ।

अनुवाद—'सम' अलंकार उसे कहते हैं जिसमें किन्हीं वस्तुओं के ऐसे सम्बन्ध का प्रतिपादन हो जो कि सर्वसम्मति से सर्वथा उचित प्रतीत हो ।

'सम' का अभिप्राय है किन्हीं दो वस्तुओं के ऐसे मेल का जिसे श्लाघ्य मानें और जिसकी निश्चयरूप से प्रतीति हो जाया करे । यह मेल ( संयोगादिरूप अथवा कार्यकारण-भावरूप सम्बन्ध ) दो प्रकार का हो सकता है या तो दो सद् वस्तुओं का मेल हो या दो असद् वस्तुओं का मेल हो । उदाहरण के लिये:—

( १ ) 'यह तो वस्तुतः प्रेम का एकच्छत्र राज्य ही विराजमान है कि इन दोनों का अर्थात् एक तो उस मृगनयनी सुन्दरी का, जो कि विधाता के रूपनिर्माणकौशल की कसौटी सी ही है और दूसरे इस अनुपम राजकुमार का, जो कि कामदेव को भी सुन्दरता का प्रमाणपत्र देने में समर्थ है, भाग्यवश ऐसा सम्बन्ध जुट गया कि सभी का मन रह गया ।'

[ यहां मृगनयनी नायिका और कामाधिक सुन्दर राजकुमार-दोनों शोभन पदार्थों का संयोग वर्णित है जिसमें सद्योग में 'सम' अलंकार का रूप स्पष्ट है । ]

( २ ) 'कितनी विचित्रता है, कितना आश्चर्य है, कैसी अनोखी बात है कि विधाता भी अब सृष्टिनिर्माण में औचित्य का ध्यान रखने लगे ! क्योंकि जहां नीम के पके फलों

यन्निम्बानां परिणतफलस्फीतिरास्वादनीया
यच्चैतस्याः कवलनकलाकोविदः काकलोकः ॥ ५३६ ॥

( ४७ 'विषम' अलंकार )

(१९४) क्वचिद्यदतिवैधर्म्यान्न श्लेषो घटनामियात् ।
कर्तुः क्रियाफलावाप्तिर्नैवानर्थश्च यद्भवेत् ॥ १२६ ॥
गुणक्रियाभ्यां कार्यस्य कारणस्य गुणक्रिये ।
क्रमेण च विरुद्धे यत्स एष विषमो मतः ॥ १२७ ॥

द्वयोरत्यन्तविलक्षणतया यद् अनुपपद्यमानतयैव योगः प्रतीयते (१) यच्च किंचिदारभमाणः कर्त्ता क्रियायाः प्रणाशात् न केवलमभीष्टं यत्फलं न लभेत यावदप्रार्थितमप्यनर्थं विषयमासादयेत् (२) तथा सत्यपि कार्यस्य कारणरूपानुकारे यत् तयोर्गुणौ क्रिये च परस्परं विरुद्धतां व्रजतः (३, ४) स समविपर्ययात्मा चतूरूपो विषमः ।

---

( निमकौड़ियों ) का स्वाद रचा गया वहां उसके पहुँचे हुए जानकार कौए भी बना ही दिये गये !'

[ यहां नीम के फल के स्वाद और उसके गुणग्राही कौओं–दोनों निकृष्ट वस्तुओं–का उचित योग विवक्षित है जिसमें असद् योग में 'समालंकार' स्पष्ट प्रतीत हो रहा है ।]

टिप्पणी—काव्यप्रकाशकार ने अपने सम-लक्षण में रुद्रट के इस 'साम्य'-लक्षण अर्थात्—

'अर्थक्रियया यस्मिन्नुपमानस्येति साम्यमुपमेयम् ।
तत्सामान्यगुणादिककारणया तद्भवेत्साम्यम् ॥
सर्वाकारं यस्मिन्नुभयोरभिधातुमन्यथा साम्यम् ।
उपमेयोत्कर्षकरं कुर्वीत विशेषमन्यत्तत् ॥' ( काव्यालंकार ८.१०५, १०७ )

का ही परिष्कार किया है जिसमें अलङ्कारसर्वस्वकार की भी सम्मति, जैसा कि इस कथन अर्थात्—

'अन्त्यभेद ( अननुरूपसंसर्गं ) विपर्ययस्तु चारुत्वात्समाख्योऽलंकारः । स चाभिरूपाऽनभिरूपविषयत्वेन द्विविधः ।' ( अलंकारसर्वस्व-काव्यमाला पृष्ठ १६७ )

से स्पष्ट प्रतीत होती है ।

अनुवाद—'विषम' अलंकार ( जो कि 'सम' अलंकार का विपर्ययरूप है ) वह है जिसमें ( १ ) कहीं दो सम्बद्धरूप से विवक्षित पदार्थों का, उनके अतिवैलक्षण्य के कारण, परस्पर सम्बन्ध ही अनुपपन्न प्रतीत हुआ करे, ( २ ) कहीं कर्ता को उसकी क्रिया का फल मिलना तो दूर रहे उलटे जो मिले वह एक अनर्थ हो, ( ३ ) कहीं कार्य के गुण से कारण के गुण का विरोध ही प्रतीत हो और ( ४ ) कहीं कार्य की क्रिया से कारण की क्रिया भी विपरीत लगती रहे ।

यहां जिस 'विषम' अलंकार का निरूपण है वह वस्तुतः ( पूर्वोक्त ) 'सम' अलंकार का विपर्ययरूप ही है । इसके वस्तुतः ये चार रूप ( प्रकार ) देखे जा सकते हैं:—

( १ ) दो सम्बद्धरूप से अभिप्रेत पदार्थों का ऐसा सम्बन्ध जो उनके परस्पर अधिक वैधर्म्य के कारण अनुपपन्न सा ही प्रतीत हुआ करे ।

( २ ) किसी कार्य के कर्त्ता का अपनी क्रिया में अभीष्ट फल के उत्पादन के असामर्थ्य के कारण इष्टसिद्धि से भी वञ्चित रह जाना और अनिष्ट भी उलटे गले मढ़ लेना ।

( ३ ) ( कारण और कार्य के गुण और व्यापार में स्वभावतः सादृश्य के अवश्यंभावी होने पर भी ) कार्य के गुण का कारण के गुण से विरुद्ध पड़ जाना ।

क्रमेणोदाहरणम् ।

( १ प्रथम विषम-प्रकार )

शिरीषादपि मृद्वङ्गी केयमायतलोचना ।
अयं क च कुकूलाग्निकर्कशो मदनानलः ।। ५३७ ।।

( २ द्वितीय विषम-प्रकार )

सिंहिकासुतसंत्रस्तः शशः शीतांशुमाश्रितः
जग्रसे साश्रयं तत्र तमन्यः सिंहिकासुतः ।। ५३८ ।।

( ३ तृतीय विषम-प्रकार )

सद्यः करस्पर्शमवाप्य चित्रं रणे रणे यस्य कृपाणलेखा ।
तमालनीला शरदिन्दुपांडु यशस्त्रिलोक्याभरणं प्रसूते ।। ५३९ ।।

( ४ चतुर्थ विषम-प्रकार )

आनन्दममन्दमिमं कुवलयदललोचने ! ददासि त्वम् ।
विरहस्त्वयैव जनितस्तापयतितरां शरीरं मे ।। ५४० ।।

अत्रानन्ददानं शरीरतापेन विरुध्यते ।

एवं—

विपुलेन सागरशयस्य कुक्षिणा भुवनानि यस्य पपिरे युगक्षये ।
मदविभ्रमासकलया पपे पुनः स पुरस्त्रियैकतमयैकया दृशा ।। ५४१ ।।

---

( ४ ) कार्य की क्रिया का कारण की क्रिया से विरुद्ध हो जाना ।

क्रमशः विषम के इन चारों प्रकारों के उदाहरण ये रहे:—

'कहां तो शिरीष कुसुम से भी अधिक सुकुमार शरीर वाली यह आयतलोचना सुन्दरी ! और कहां तुषानल से भी अधिक दुःसह यह मदनानल ( प्रेमसन्ताप ) !'

( पद्मगुप्तः नवसाहसाङ्कचरित १६.२८ )

[ यहां नायिका और मदनानल का सम्बन्ध, उनके स्वाभाविक किंवा अत्यधिक वैषम्य के कारण, अनुपपन्न सा ही प्रतिपादित किया जा रहा है । ]

'एक सिंहिकासुत ( सिंहिनी के शावक ) के डर से तो शशक ( खरगोश ) गया चन्द्रमा का आश्रय लेने किन्तु दूसरे सिंहिकासुत ( राहु ) ने चन्द्रमा के साथ-साथ उसे भी ग्रस लिया !'

[यहां शशक की इष्टप्राप्ति से वञ्चना और अनिष्ट से उलटे मुटभेड़ दोनों प्रतिपादित है।]

'कितनी विचित्र बात है कि महाराज नवसाहसाङ्क की तमाल-पत्र के समान काली तलवार, जब-जब संग्राम में उनके हाथों का स्पर्श पा जाती है तब-तब, शरचन्द्र के समान ऐसे शुभ्र यश की सृष्टि कर बैठती है जिससे त्रिलोक ही विभूषित हो जाय !'

( नवसाहसाङ्कचरित १.६२ )

[ यहां कार्यभूत यश और कारणभूत कृपाण के शुभ्र और कृष्ण गुणों में परस्पर विरोध ही स्पष्ट विवक्षित है । ]

'अरी नीलोत्पलनयने ! प्रिये ! कहां तो तू ( अपने संयोग में ) मुझे इतना अधिक आनन्द दे और कहां तुम्हारा दिया वियोग मुझे इतना अधिक दुःखद लगे !'

यहां ( नायिका की ) 'आनन्द देने' की क्रिया ( उसके विरह की ) 'संतप्त करने' की क्रिया से विरुद्ध है ।

इसी प्रकार ऐसे प्रसङ्ग जैसे कि:—

'कल्पान्ताकाल में जो सागरशायी भगवान् ( विष्णु के अवतार ) श्री कृष्ण अपनी

इत्यादावपि विषमत्वं यथायोगमवगन्तव्यम् ।

( ४८ 'अधिक' अलंकार )

(१९५) महतोर्यन्महीयांसावाश्रिताश्रययोः क्रमात् ।
आश्रयाश्रयिणौ स्यातां तनुत्वेऽप्यधिकं तु तत् ॥१२८॥

आश्रितमाधेयम् आश्रयस्तदाधारः तयोर्महतोरपि विषये तदपेक्षया तनू अप्याश्रयाश्रयिणौ प्रस्तुतवस्तुप्रकर्षविवक्षया यथाक्रमं यद् अधिकतरतां व्रजतः तदिदं द्विविधम् अधिकं नाम ।

क्रमेणोदाहरणम्—

( १ आधार-महत्त्व वर्णनरूप 'अधिक' )

अहो विशालं भूपाल ! भुवनत्रितयोदरम् ।
माति मातुमशक्योऽपि यशोराशिर्यदत्र ते ॥ ५४२ ॥

---

विशाल कुक्षि में चतुर्दश भुवनों को आत्मसात् कर लेते हैं उन्हें ही मदघूर्णित किंवा अर्धोन्मीलित नयनों वाली एक ही किसी नगर-रमणी ने अपनी एक ही आंख में भीतर भर लिया (प्रेम से हृदय में रख लिया)। (शिशुपालवध १३ सर्ग)

इत्यादि में भी यथासंभव (अर्थात् जैसे कि यहां अवयव 'कुक्षि' और अवयवी 'शरीर' के पीने के कर्ता किंवा पीने के कर्म होने रूप वैषम्य में) इसी 'विषम' अलंकार की रूप-रेखा देखी जा सकती है।

टिप्पणी—'विषम' का निरूपण रुद्रट (काव्यलंकार ९.४५) ने इस प्रकार किया है—

'कार्यस्य कारणस्य च यत्र विरोधः परस्परं गुणयोः ।
तद्वत् क्रिययोरथवा संजायेतेति तद्विषमम् ॥'

जिसमें काव्यप्रकाशकार के दो विषम-भेद तो स्पष्ट झलक रहे हैं किन्तु दो और विषम-भेद जैसे कि—'क्वचिद्यदतिवैधर्म्यान्न श्लेषो घटनामियात्' और कर्तुः क्रियाफलावाप्तिर्नैवानर्थश्च यद्भवेत्' ऐसे हैं जिनका आधार रुय्यक का यह विषम लक्षण है—

'विरूपकार्याऽनर्थयोरुत्पत्तिर्विरूपसंघटना च विषमम् ।

अलंकारसर्वस्व (काव्यमाला पृष्ठ १६५)

अनुवाद—'अधिक' अलंकार वह है जिसे किसी बड़े 'आधेय' और 'आधार' में उनके छोटे भी 'आधार' और आधेय का क्रमशः ऐसा वर्णन कहा जाता है जिसमें वे बड़े लगा करें।

यहां 'आश्रिताश्रययोः' का अभिप्राय है आश्रित अर्थात् 'आधेय' और आश्रय अर्थात् उसके 'आधार' का। इन 'आधेय' और 'आधार' की अपेक्षा, जो अपने आप में भले ही विशाल हों, यदि उनसे सम्बद्ध छोटे भी 'आधार' और 'आधेय' का, वर्ण्य वस्तु के उत्कर्षबोध के लिये बढ़ा चढ़ाकर वर्णन किया जाय तब जो 'अलंकार' होता है वह 'अधिक' अलंकार है जिसके ये दो प्रकार संभव हैं (१) आधार-महत्त्व-वर्णनरूप 'अधिक' और (२) आधेय महत्त्व-वर्णनरूप 'अधिक'। क्रमशः जैसे कि:—

'महाराज ! क्या यह आश्चर्य की बात नहीं कि कहां तो इस भुवनत्रय का इतना विशाल उदर हो और कहां उसमें न समा सकने वाली भी आपकी यशोराशि उसमें अंट जाय।'

[ यहां आधाररूप भुवनत्रय के उदर की विशालता का वर्णन अन्ततोगत्वा यहां वर्णनीय यशोराशि के उत्कर्ष का ही बोधक है। ]

( २ आधेय-महत्त्व वर्णनरूप अधिक )

युगान्तकालप्रतिसंहृतात्मनो जगन्ति यस्यां सविकाशमासत ।
तनौ ममुस्तत्र न कैटभद्विषस्तपोधनाभ्यागमसम्भवा मुदः ॥ ५४३ ॥

( ४९ 'प्रत्यनीक' अलंकार )

**(१९६) प्रतिपक्षमशक्तेन प्रतिकर्तुं तिरस्क्रिया ।**
**या तदीयस्य तत्स्तुत्यै प्रत्यनीकं तदुच्यते ॥ १२९ ॥**

न्यक्कृतिपरमपि विपक्षं साक्षान्निरसितुमशक्तेन केनापि यत् तमेव प्रतिपक्षमुत्कर्षयितुं तदाश्रितस्य तिरस्करणम् तदनीकप्रतिनिधितुल्यत्वात्प्रत्यनीकमभिधीयते । यथाऽनीकेऽभियोज्ये तत्प्रतिनिधिभूतमपरं मूढतया केनचिदभियुज्यते तथेह प्रतियोगिनि विजेये तदीयोऽन्यो विजीयते इत्यर्थः ।

उदाहरणम्—

त्वं विनिर्जितमनोभवरूपः सा च सुन्दर ! भवत्यनुरक्ता ।
पञ्चभिर्युगपदेव शरैस्तां तापयत्यनुशयादिव कामः ॥ ५४४ ॥

---

'युगान्त में समस्त जीव-जन्तु को अपने में आत्मसात् कर लेने वाले जिन कैटभारि भगवान् कृष्ण के शरीर में चौदहों भुवन समा जाया करता है उनके उसी शरीर में तपोधन नारद के स्वागत का आनन्द न समा सका !'

[ यहां 'आधेय' आनन्द के महत्त्व का जो वर्णन है उसमें चमत्कार है जिससे 'अधिक' अलंकार की रूप-रेखा स्पष्ट हो रही है । ]

टिप्पणी—रुद्रट का 'अधिक' लक्षण है—

'यत्रान्योन्यविरुद्धं विरुद्धबलवत् क्रिया प्रसिद्धं वा ।
वस्तुद्वयमेकस्माज्जायत इति तद्भवेदधिकम् ॥
यत्राधारे सुमहत्याधेयमवस्थितं तनीयोऽपि ।
अतिरिच्येत कथञ्चित्तदधिकमपरं परिज्ञेयम् ॥' ( काव्यालंकार ९.२६, २८ )

किन्तु काव्यप्रकाशकार ने इसमें से द्वितीय प्रकार के अधिक के लक्षण को ही 'अधिक' अलंकार का वस्तुतः स्वरूप-विश्लेषण माना है ।

अनुवाद—'प्रत्यनीक' अलंकार उसे कहते हैं जिसमें वर्णन का विषय प्रतिपक्ष का तिरस्कार न होकर, क्योंकि उसका तिरस्कार असमर्थतावश नहीं किया जा सकता, प्रतिपक्ष के सहायक का तिरस्कार हुआ करता है जो अन्ततोगत्वा प्रतिपक्ष के उत्कर्ष का अवगमक हो जाता है ।

'प्रत्यनीक' अलंकार का अभिप्राय है 'अनीक' ( प्रतिपक्ष सैन्य ) का नहीं ( क्योंकि अपकारक होने पर भी उसका सामना करना कठिन है ) अपितु उसके प्रतिनिधिभूत, उस पर आश्रित अन्य विपक्ष का ऐसा तिरस्कार-वर्णन जो अन्त में अनीक-प्रतिपक्ष का ही उत्कर्षवर्द्धक हो । इसे 'प्रत्यनीक' इसलिये कहा करते हैं क्योंकि यहां प्रतियोगी-शत्रु के पराजय के बदले उसके प्रतिनिधि का पराजय वैसे ही विवक्षित रहा करता है जैसे यदि किसी को प्रतिपक्ष-सैन्य से भिड़ना हो तो, असमर्थता के कारण, उससे न भिड़ कर उससे सम्बद्ध उसके प्रतिनिधिभूत सैन्य से ही भिड़ जाय । उदाहरण के लिये :—

'हे सुन्दर युवक ! तुम तो रहे मदन को भी अपने सौन्दर्य से पराजित करने वाले और तुम्हारी वह ( प्रेयसी ) हुई तुम्हीं में प्रेम-पगी, तभी तो ऐसा है कि मदन द्वेषवश अपने पांचों वाणों से एक साथ उसे पीडित किया करे !'

यथा वा—

यस्य किञ्चिदपकर्तुमक्षमः कायनिग्रहगृहीतविग्रहः ।
कान्तवक्त्रसदृशाकृतिं कृती राहुरिन्दुमधुनाऽपि बाधते ॥ ५४५ ॥

इन्दोरत्र तदीयता सम्बन्धिसम्बन्धात् ।

( ५० 'मीलित' अलंकार )

(१९७) समेन लक्ष्मणा वस्तु वस्तुना यन्निगूह्यते ।
निजेनागन्तुना वापि तन्मीलितमिति स्मृतम् ॥ १३० ॥

सहजमागन्तुकम्वा किमपि साधारणं यत् लक्षणं तद्द्वारेण यत्किंचित् केनचिद्वस्तु वस्तुस्थित्यैव बलीयस्तया तिरोधीयते तन्मीलितमिति द्विधा स्मरन्ति, क्रमेणोदाहरणम्—

अपाङ्गतरले दृशौ मधुरवक्रवर्णा गिरो
विलासभरमन्थरा गतिरतीव कान्तं मुखम् ।
इति स्फुरितमङ्गके मृगदृशः स्वतो लीलया
तदत्र न मदोदयः कृतपदोऽपि संलक्ष्यते ॥ ५४६ ॥

---

[ यहां 'प्रत्यनीक' अलंकार इसलिये है क्योंकि काम के द्वारा अपने विजयी सुन्दर युवक को पीडा पहुँचाने के बदले उसकी प्रेयसी को पीडित करने का वर्णन किया जा रहा है। ]

अथवा—

'शिरश्छेद के कारण वैरभाव रखने वाला राहु वैर के प्रतिशोध में ऐसा तत्पर है कि भगवान् कृष्ण का तो कुछ नहीं बिगाड़ सकता, किन्तु उनके सुन्दर मुख के समान सुन्दर चन्द्रमा को अभी भी पकड़ने में लगा ही रहा करता है।' ( शिशुपालवध १४ सर्ग )

यहां ( प्रत्यनीक है क्योंकि राहु के द्वारा कृष्ण का कुछ न बिगाड़ सकने पर चन्द्रमा के बिगाड़ने का जो वर्णन है वह इसलिये है क्योंकि ) चन्द्रमा कृष्ण का सम्बन्धी है और ऐसा इसलिये क्योंकि कृष्ण के मुख के साथ चन्द्रमा का सादृश्यात्मक सम्बन्ध विवक्षित है।

टिप्पणी—यद्यपि काव्यप्रकाश का प्रत्यनीक-स्वरूप रुद्रट के काव्यालंकार ( ८.९२ ) के इस प्रत्यनीक-निरूपण—

'वक्तुमुपमेयमुत्तममुपमानं तज्जिगीषया यत्र । तस्य विरोधीत्युक्त्वा कल्प्येत प्रत्यनीकं तत् ॥'

के अनुसार है किन्तु इसका विवेचन रुय्यक के प्रत्यनीक-लक्षण—

'प्रतिपक्षतिरस्काराशक्तौ तदीयस्य तिरस्कारः प्रत्यनीकम् । ( अलंकारसर्वस्व पृष्ठ २०६ )

के आधार पर किया गया है।

अनुवाद—'मीलित' वह अलंकार है जिसमें किसी के द्वारा किसी वस्तु का, किसी दूसरी वस्तु से, किसी स्वाभाविक अथवा आकस्मिक चिह्न के कारण तिरोधान अथवा निगूहन ( छिपाना ) वर्णित हो।

यहां 'समेन लक्ष्मणा' का तात्पर्य है 'साधारण लक्षण अथवा चिह्न द्वारा' का। 'निजेनागन्तुना वा' का अभिप्राय है ( इस चिह्न के ) 'सहज-स्वाभाविक होने अथवा आगन्तुक-नैमित्तिक होने' का। इस प्रकार जहां किसी के द्वारा, किसी वस्तु से, उसके स्वभावतः प्रबल होने के कारण, किसी दूसरी वस्तु का तिरोहित किया जाना वर्णित हो तो वहां जो अलंकार है वह 'मीलित' अलंकार है जो कि दो प्रकार का हो सकता है। (१) स्वाभाविक चिह्न द्वारा निगूहन में और ( २ ) नैमित्तिक चिह्न द्वारा तिरोधान में। जैसे कि क्रमशः—

'इस मृगनयनी सुन्दरी के अंग-प्रत्यङ्ग में जब मदन-लीला स्वयं स्फुरित हो रही है क्योंकि आंखें हैं बहुत अधिक चंचल, बोली है मीठी और वांकपन लिये, चालें है विलास

अत्र दृक्तरलतादिकमङ्गस्य लिङ्गं स्वाभाविकं साधारणं च मदोदयेन तत्राप्येतस्य दर्शनात् ।

ये कन्दरासु निवसन्ति सदा हिमाद्रे-
स्त्वत्पातशंकितधियो विवशा द्विषस्ते ।
अप्यङ्गमुत्पुलकमुद्वहतां सकम्पं
तेषामहो बत भियां न बुधोऽप्यभिज्ञः ॥ ५४७ ॥

अत्र तु सामर्थ्यादवसितस्य शैत्यस्य आगन्तुकत्वात्तत्प्रभवयोरपि कम्पपुलकयोस्ताद्रूप्यं समानता च भयेष्वपि तयोरुपलक्षितत्वात् ।

( ५१ 'एकावली' अलंकार )

**(१९८) स्थाप्यतेऽपोह्यते वापि यथापूर्वं परं परम् ।**
**विशेषणतया यत्र वस्तु सैकावली द्विधा ॥ १३१ ॥**

पूर्वं पूर्वं प्रति यथोत्तरस्य वस्तुनो वीप्सया विशेषणभावेन यत्स्थापनं निषेधो वा सम्भवति सा द्विधा बुधैरेकावली भण्यते ।

क्रमेणोदाहरणम्—

( १ विशेषणरूप से विधान में )

पुराणि यस्यां सवराङ्गनानि वराङ्गना रूपपुरस्कृताङ्ग्यः ।
रूपं समुन्मीलितसद्विलासमस्त्रं विलासाः कुसुमायुधस्य ॥ ५४८ ॥

---

के भार से धीमी-धीमी और मुख इतना मनोहर लग रहा है तब भला मदपान, यदि वह किया भी गया हो तो पता कैसे चल पाय !'

यहां आंखों की चंचलता आदि के द्वारा जो कि नायिका के शरीर के स्वाभाविक चिह्न हैं, मदपानजन्य इन्हीं चिह्नों का निगूहन स्पष्टतया प्रतीत हो रहा है ।

'राजन् ! यह कैसे दुःख की बात है कि आपके उन शत्रुओं का, जो आपके आक्रमण से घबराये, रोमाञ्चित और कम्पित शरीर लिये हिमालय की खोहों में रहते आ रहे हैं, आपसे डरते रहना बुद्धिमानों की भी बुद्धि में नहीं आया करता !'

यहां ( शत्रुओं के ) भयजनित जिन कम्प और रोमाञ्च के निगूहन का वर्णन है उसके कारण हैं हिमालय की ठंढ से होने वाले और इसलिये आगन्तुक ( नैमित्तिक ) कम्प और रोमाञ्च ।

टिप्पणी—रुद्रट का जो 'पिहित' नामक अलंकार है वही काव्यप्रकाशकार का 'मीलित' है । रुद्रट का निर्दिष्ट पिहित-स्वरूप यह है—

'यत्रातिप्रबलतया गुणः समानाधिकरणमसमानम् ।
अर्थान्तरं पिदध्यादाविर्भूतमपि तत् पिहितम् ॥' ( काव्यालंकार ९.५० )

और यही मम्मट के उपर्युक्त मीलित-लक्षण में उन्मीलित किया हुआ है जिसमें रुय्यक की भी सम्मति है जैसा कि अलंकारसर्वस्व ( पृष्ठ २१० ) की मीलित-परिभाषा—'वस्तुना वस्त्वन्तरनिगूहनं मीलितम्' से प्रतीत होता है ।

अनुवाद— 'एकावली' वह अलंकार है जिसमें पूर्व-पूर्व वर्णित वस्तु के लिये उत्तरोत्तर वर्णित वस्तु का विशेषरूप से या तो विधान हो या निषेध हो ।

जहां पूर्व-पूर्व ( वर्णित ) के प्रति उत्तरोत्तर ( वर्णित ) वस्तु का अनेक बार विशेषण रूप से या तो विधान किया जाय या प्रतिषेध किया जाय उसे काव्यशास्त्र के जाननेवाले लोग 'एकावली' अलंकार कहा करते हैं । जैसे कि क्रमशः—

'( उज्जयिनी वह थी ) जहां अन्तःपुर थे सुन्दरियों से भरे, सुन्दरियाँ थीं रूप से

( २ विशेषणरूप से निषेध में )

न तज्जलं यन्न सुचारुपंकजं न पंकजं तद्यदलीनषट्पदम् ।
न षट्पदोऽसौ कलगुंजितो न यो न गुंजितं तन्न जहार यन्मनः ॥ ५४९ ॥

पूर्वत्र पुराणां वराङ्गनाः, तासामङ्गविशेषणमुखेन रूपम्, तस्य विलासाः, तेषामप्यस्त्रमित्यमुना क्रमेण विशेषणं विधीयते उत्तरत्र प्रतिषेधेऽप्येवं योज्यम् ।

( ५२ स्मरण अलंकार )

(१९९) यथाऽनुभवमर्थस्य दृष्टे तत्सदृशे स्मृतिः ।
स्मरणम्,

यः पदार्थः केनचिदाकारेण नियतः यदा कदाचिदनुभूतोऽभूत् स कालान्तरे स्मृतिप्रतिबोधाधायिनि तत्समाने वस्तुनि दृष्टे सति यत्तथैव स्मर्यते तद्भवेत्स्मरणम् ।

उदाहरणम्—

( इस जन्म में अनुभूत अर्थ की स्मृति के वर्णन में 'स्मरण' अलंकार )

निम्ननाभिकुहरेषु यदम्भः प्लावितं चलदृशां लहरीभिः ।
तद्भवैः कुहरुतैः सुरनार्यः स्मारिताः सुरतकण्ठरुतानाम् ॥ ५५० ॥

---

विभूषित अङ्गप्रत्यङ्ग वाली, उनका रूप था विलास से मनोहर और उनके विलास थे काम के साक्षात् अस्त्र !' ( नवसाहसाङ्कचरित १म सर्ग )

'( यह शरद् ऋतु है ) जिसमें ऐसा कोई जल नहीं जहां सुन्दर कमल न हों, ऐसा कोई कमल नहीं जिस पर भ्रमर न बैठ रहे हों, ऐसा कोई भ्रमर नहीं जो मधुर गुञ्जार न कर रहा हो और ऐसी कोई गुंजार नहीं जो मनोमोहक न हो ।' ( भट्टिकाव्य, सर्ग २ )

पूर्वोक्त ( पुराणि यस्यां इत्यादि ) उदाहरण में अन्तःपुर के लिये सुन्दरियों, सुन्दरियों के अंग के लिये रूप, रूप के लिये विलास और विलास के लिये कामायुध को क्रमशः विशेषण रूप से विहित किया गया है । और उत्तरोक्त ( न तज्जलम् आदि ) उदाहरण में, जहां निषेध का अभिप्राय स्पष्ट है, क्रमशः पूर्ववर्णित वस्तुओं में उत्तरवर्णित वस्तुओं को विशेषणरूप से ही पिरोया सा गया है ।

टिप्पणी—'एकावली' का अभिप्राय है 'एकलड़ की माला' का । जिस प्रकार 'एकलड़ी' में पहले पिरोये मोती की सुन्दरता बाद में पिरोये मोती के दानों से बढ़ायी जाया करती है उसी प्रकार 'एकावली' रूप वाच्यालंकार में भी पहले वर्णित वस्तु को बाद में वर्णित वस्तु से विशिष्ट बनाया जाया करता है । 'एकावली' अलंकार में उत्तरोत्तर वर्णित वस्तु का पूर्व-पूर्व वर्णित वस्तु के लिये 'विशेषण' रूप से रहने का अभिप्राय है उसका ( उत्तरोत्तर वर्णित वस्तु का ) उसके ( पूर्व पूर्व वर्णित वस्तु ) के लिये उत्कर्षवर्धक प्रतीत होना, क्योंकि विशेषण का अभिप्राय है वह पदार्थ जिसके सम्बन्ध से स्वरूपतः अवगत किसी पदार्थ में वैशिष्ट्य की प्रतीति हुआ करे । 'एकावली' में 'मालोपमा' की भ्रांति नहीं हो सकती क्योंकि जहां 'मालोपमा' में एक उपमेय के अनेक उपमान मालारूप से पिरोये रहते हैं वहां 'एकावली' में 'औपम्य' के अभिप्राय का अभाव रहा करता है ।

अनुवाद—'स्मरण' वह अलंकार है जिसे किसी पूर्वानुभूत वस्तु की, उसके समान किसी दूसरी वस्तु के अनुभव से, उद्बुद्ध स्मृति ( का वर्णन ) कहा करते हैं ।

'स्मरण' अलंकार में जो बात है वह है किसी विशिष्ट आकार की पूर्वानुभूत वस्तु की ऐसी स्मृति जो कभी उसके समान तथा उसकी स्मृति के प्रतिबोधक ( उद्बोधक ) किसी दूसरी वस्तु के दर्शन से जग उठे । उदाहरण के लिये :—

'चञ्चलाक्षी अप्सराओं के समान सुन्दर नारियों के गंभीर नाभिकुहर में ( जलक्रीडा

यथा वा—

( पूर्वजन्मानुभूत वस्तु की स्मृति के वर्णन में स्मरण अलंकार )

करजुअगहिअजसोआत्थणमुहविणिवेसिआहरपुडस्स ।
संभरिअपञ्चजण्णस्स णमह कण्हस्स रोमाञ्चम् ॥ ५५१ ॥

( करयुगगृहीतयशोदास्तनमुखविनिवेशिताधरपुटस्य ।
संस्मृतपाञ्चजन्यस्य नमत कृष्णस्य रोमाञ्चम् ॥ ५५१ ॥ )

( ५३ 'भ्रान्तिमान्' अलंकार )

(२००) भ्रान्तिमानन्यसंवित्तत्तुल्यदर्शने ॥ १३२ ॥

तदिति अन्यत् अप्राकरणिकं निर्दिश्यते । तेन समानं अर्थादिह प्राकरणिकम् आश्रीयते । तस्य तथाविधस्य दृष्टौ सत्यां यत् अप्राकरणिकतया संवेदनं स भ्रान्तिमान् । न चैष रूपकं प्रथमातिशयोक्तिर्वा तत्र वस्तुतो भ्रमस्याभावात् इह च अर्थानुगमनेन संज्ञायाः प्रवृत्तेः तस्य स्पष्टमेव प्रतिपन्नत्वात् ।

---

के समय) लहरियों ने जो जल उछाल उछाल कर डाला उससे उत्पन्न ध्वनि उन्हें (नारियों को) रतिक्रीड़ा के रतिकूजन की याद दिलाने लगी।'

[ यहां जो 'स्मरण' अलंकार है वह इस जन्म में अनुभूत वस्तु की, उसके समान वस्तु के दर्शन से उत्पन्न स्मृति के वर्णन में है । ] और जैसे कि :—

'दोनों हाथों से पकड़े हुये यशोदा माता के स्तनों पर (दुग्धपान में) अपने अधरपुटों को सटाये तथा उनके द्वारा पाञ्चजन्य का स्मरण करते हुये भगवान् कृष्ण के रोमाञ्चों को (आपलोग) अपने मन में बसालें।'

[ यहां बालकृष्ण की, दुग्धपान के समय, यशोदा के स्तनों के स्पर्श से, पूर्वजन्मानुभूत पाञ्चजन्य की स्मृति के वर्णन में 'स्मरणालंकार' का सौन्दर्य स्पष्ट प्रतीत हो रहा है ।]

**टिप्पणी**—काव्यप्रकाश के स्मरण-लक्षण पर रुय्यक की इस स्मरण-परिभाषा अर्थात्—

'वस्तुविशेषं दृष्ट्वा प्रतिपत्ता स्मरति यत्र तत्सदृशम् ।
कालान्तरानुभूतं वस्त्वन्तरमित्यदः स्मरणम् ॥' ( काव्यालंकार ८.१०९ )

का प्रभाव स्पष्ट है। केवल स्मृतिमात्र में 'स्मरण' अलंकार नहीं । यह तो पूर्वानुभूत वस्तु की ऐसी स्मृति में संभव है जिसमें प्रत्यक्ष दृष्ट वस्तु के साथ पूर्वानुभूत वस्तु का सादृश्य प्रतीत हुआ करता है। इसे 'अनुमान' नहीं माना जा सकता क्योंकि यहां अनुभव और स्मृति के विषयों में किसी प्रकार की व्याप्ति अथवा अविनाभाव की कोई विवक्षा नहीं रहा करती ।

अनुवाद—'भ्रान्तिमान्' वह अलंकार है जिसमें प्रकारणिक के दर्शन में, अप्राकरणिक के साथ उसके सादृश्य के कारण, अप्राकरणिक की प्रतीति का निरूपण किया जाय ।

यहां 'तत्तुल्यदर्शने' में 'तत्' के द्वारा 'अन्यत्' 'दूसरे' अर्थात् 'अप्राकरणिक' का निर्देश किया गया है। अप्राकरणिक के तुल्य अथवा समान प्राकरणिक ही हो सकता है और इसीलिये यहां वही अभिप्रेत है। इस प्रकार अप्राकरणिक के समान प्राकरणिक के दर्शन में प्राकरणिक का जो अप्राकरणिक के रूप में निश्चयात्मक ज्ञान है उसी में 'भ्रान्तिमान्' अलंकार की रूप-रेखा रहा करती है।

'भ्रान्तिमान्' में 'रूपक' का अथवा अतिशयोक्ति (निगीर्याध्यवसानरूपा अतिशयोक्ति) का भ्रम नहीं होना चाहिये क्योंकि जहां स्वारसिक भ्रम रूपक अथवा अतिशयोक्ति में नहीं रहा करता ( क्योंकि रूपक अथवा अतिशयोक्ति में जो भ्रम संभव है वह व्यङ्ग्य-काल्पनिक है न कि स्वाभाविक अथवा अनाहार्य ) वहां इस 'भ्रान्तिमान्' में इसकी स्पष्ट

उदाहरणम्—

कपाले मार्जारः पय इति करान् लेढि शशिनः
तरुच्छिद्रप्रोतान् बिसमिति करी संकलयति।
रतान्ते तल्पस्थान् हरति वनिताऽप्यंशुकमिति
प्रभामत्तश्चन्द्रो जगदिदमहो विप्लवयति ॥ ५५२ ॥

( ५४ 'प्रतीप' अलंकार )

(२०१) आक्षेप उपमानस्य प्रतीपमुपमेयता।
तस्यैव यदि वा कल्प्या तिरस्कारनिबन्धनम् ॥ १३३ ॥

( प्रतीप के दो भेद )

अस्य धुरं सुतरामुपमेयमेव वोढुं प्रौढमिति कैमर्थ्येन यदुपमानमाक्षिप्यते यदपि तस्यैवोपमानतया प्रसिद्धस्य उपमानान्तरविवक्षयाऽनादरार्थमुपमेयभावः कल्प्यते तदुपमेयस्योपमानप्रतिकूलवर्तित्वादुभयरूपं प्रतीपम्।

---

प्रतीति हुआ करती है क्योंकि 'भ्रान्तिमान्' इस नाम में ही, इस शब्द के अर्थ के साथ, भ्रम ( स्वारसिक भ्रान्ति ) का सम्बन्ध निर्विवादरूप से सिद्ध है। उहाहरण के लिये—:

'कितने आश्चर्य की बात है कि अपनी कान्ति के अभिमान में चूर यह चन्द्रमा सारे संसार को भ्रान्त बनाते दिखाई दे रहा है-कहीं तो बिल्लियां खप्परों में पड़ी चांदनी को दूध मान कर चाट रही हैं, कहीं हाथी पेड़ों की झुरमुट में छनी चांदनी को कमल-नाल समझ रहे हैं और कहीं कोई रमणी पलंग पर लोटती चांदनी को रतिक्रीड़ा के बाद अपना शुभ्रवस्त्र जान उठाने को तैयार है।'

[ यहां ( प्रस्तुत ) चन्द्रकिरणों में, ( अप्रस्तुत ) दुग्ध आदि के साथ सादृश्य होने से जो अनुभव हो रहा है वह उन ( किरणों ) का नहीं, अपितु दुग्ध आदि (अप्रस्तुत वस्तुओं) का और इस प्रकार यहां सादृश्यज्ञान से भ्रन्ति विवक्षित है जिसमें 'भ्रान्तिमान्' अलंकार स्पष्ट है। ]

टिप्पणी—'भ्रान्तिमान्' अलंकार केवल भ्रान्ति में नहीं अपितु सादृश्यप्रयुक्त भ्रान्ति में है। और 'सादृश्यप्रयुक्त भ्रान्ति' भी यहां ऐसी होनी चाहिये जिसमें कवि-प्रतिभा का हाथ हो। इसीलिये अलंकार सर्वस्वकार का कथन है—'सादृश्यहेतुकापि भ्रान्तिर्विच्छित्त्यर्थं कविप्रतिभोत्थापितैव गृह्यते।'

अनुवाद—'प्रतीप' वह अलंकार है जिसमें या तो उपमान का निषेध अथवा निन्दन वर्णित हो या उपमान का, उसे अनाहृत करने के कारण, उपमेयरूप से वर्णन किया जाय।

( प्रतीप का पहला प्रकार वह है जिसे उपमान का आक्षेप कहते हैं।) उपमान के आक्षेप से अभिप्राय है उपमान के निष्प्रयोजन होने से और उपमान की निष्प्रयोजनता इसीलिये मानी जा सकती है कि उसका जो भी प्रयोजन हो वह उपमेय के द्वारा ही सम्पन्न समझ लिया जाय। ( प्रतीप का दूसरा प्रकार वह है जिसे उपमान का, अनादर करने के कारण उपमेयरूप से वर्णन कहते हैं ) उपमान की उपमेय के रूप में कल्पना तभी हो सकती है जब कि लोकप्रसिद्ध ( चन्द्रादिरूप ) उपमान का तिरस्कार अभिप्रेत हो और यह तिरस्कार जिस रूप से संभव है वह है ( चन्द्रादिरूप ) उपमान के लिये ही एक अन्य उपमान अर्थात् वस्तुतः ( मुखादिरूप ) उपमेय की उद्भावना। ये ही दोनों 'प्रतीप' के प्रकार हैं क्योंकि 'प्रतीप' का अभिप्राय है उपमेय के उपमान से प्रतिकूल रहने का।

क्रमेणोदाहरणम्—

( १ उपमेय के रहते हुये उपमान के वैफल्य में 'प्रतीप' )

लावण्यौकसि सप्रतापगरिमण्यग्रेसरे त्यागिनां
देव ! त्वय्यवनीभरक्षमभुजे निष्पादिते वेधसा ।
इन्दुः किं घटितः किमेष विहितः पूषा किमुत्पादितं
चिन्तारत्नमहो मुधैव किममी सृष्टाः कुलक्ष्माभृतः ॥ ५५३ ॥

( २ उपमान के तिरस्कार में 'प्रतीप' )

ए एहि दाव सुन्दरि कण्णं दाऊण सुणसु वअणिज्जम् ।
तुज्झ मुहेण किसोअरि चन्दो उअमिज्जइ जणेण ॥ ५५४ ॥
( अयि एहि तावत्सुन्दरि कर्णं दत्वा शृणुष्व वचनीयम् ।
तव मुखेन कृशोदरि ! चन्द्र उपमीयते जनेन ॥ ५५४ ॥ )

अत्र मुखेनोपमीयमानस्य शशिनः स्वल्पतरगुणत्वादुपमित्यनिष्पत्त्या वअणिज्जमिति वचनीयपदाभिव्यङ्ग्यस्तिरस्कारः ।

( उपमान के एक और प्रकार के तिरस्कार में 'प्रतीप' )

क्वचित्तु निष्पन्नैवोपमितिक्रियाऽनादरनिबन्धनम् ।

यथा—

गर्वमसंवाह्यमिमं लोचनयुगलेन किं वहसि मुग्धे ! ।
सन्तीदृशानि दिशि दिशि सरःसु ननु नीलनलिनानि ॥ ५५५ ॥

इहोपमेयीकरणमेवोत्पलानामनादरः । अनयैव रीत्या यदसामान्यगुणयो-

---

इसके क्रमशः उदाहरण ये हैं:—

'राजन् ! जब कि विधाता ने सौन्दर्य के निधान, महनीय प्रतापशाली, महादानी किंवा पृथिवी-रक्षण में समर्थ भुजदण्ड वाले आप को ही रच दिया तब चन्द्रमा को क्यों रचा ? सूर्य को क्यों बनाया ? चिन्तामणि की क्यों सृष्टि की ? और कुलाचलों को भी तो व्यर्थ ही गढ़ डाला !'

[ यहां उपमान के आक्षेप में उसके अपकर्ष का इसलिये प्रतिपादन है जिससे वर्ण्य राजरूप उपमेय में सभी आक्षिप्त उपमानों के गुणों के समन्वय का अभिप्राय स्पष्ट हो जाय । ]

'अरी सुन्दरी ! अरी कृशोदरी ! इधर तो आ और कान दे अपनी इस निन्दा पर कि लोग अब तेरे मुख को चन्द्रमा के समान कहने लगे !'

यहां मुख और चन्द्र में औपम्य की निष्पत्ति इसलिये नहीं दिखाई देती क्योंकि ( उपमेयभूत ) मुख की अपेक्षा चन्द्ररूप उपमान में ( सौन्दर्यादि ) गुणों की कमी है । इस औपम्य की अनिष्पत्ति का ही अभिप्राय 'वअणिज्जम्' ( वचनीयम् ) इस पद के द्वारा प्रकाशित किया जा रहा है जिससे उपमान का तिरस्कार हो रहा है ।

कहीं ( 'प्रतीप' में ही ) उपमान का तिरस्कार ऐसा भी हो सकता है जिसमें औपम्य की निष्पत्ति ही कारण हो । उदाहरण के लिये:—

'अरी मुग्धे ! तुझे अपनी आंखों का इतना अधिक अभिमान क्यों, जब कि, जिधर देखो उधर ही, सरवरों में ऐसे अनेकों नीलकमल विराज रहे हैं ।'

यहां भी उत्पलरूप उपमान का ही अनादर अभिप्रेत है और वह इसलिये है क्योंकि उसे उपमेयरूप से उपनिबद्ध किया जा रहा है । ( यहां सौन्दर्य-गर्वित नेत्र अधिक

गात् नोपमानभावमपि अनुभूतपूर्वि तस्य तत्कल्पनायामपि भवति प्रतीपमिति प्रत्येतव्यम् ।

यथा—

अहमेव गुरुः सुदारुणानामिति हालाहल तात मास्म दृप्यः ।
ननु सन्ति भवादृशानि भूयो भुवनेऽस्मिन् वचनानि दुर्जनानाम् ॥ ५५६ ॥
अत्र हालाहलस्योपमानत्वमसम्भाव्यमेवोपनिबद्धम् ।

( ५५ सामान्य अलंकार )

(२०२) प्रस्तुतस्य यदन्येन गुणसाम्यविवक्षया ।
ऐकात्म्यं बध्यते योगात्तत्सामान्यमिति स्मृतम् ॥१३४॥

अतादृशमपि तादृशतया विवक्षितुं यत् अप्रस्तुतार्थेन संपृक्तमपरित्यक्तनिजगुणमेव तदेकात्मतया निबध्यते तत्समानगुणनिबन्धनात्सामान्यम् ।

---

गुणशाली और उत्पल न्यून गुणशाली बताये जारहे हैं । जो उपमेय होता है वह उपमान से इसलिये न्यून होता है क्योंकि उपमान से ही उसका सादृश्य सिद्ध किया जाया करता है । यहां प्रसिद्ध सौन्दर्य नीलकमलों का ही नायिका के नयनों से औपम्य सिद्ध किया जा रहा है जिसमें उपमा–निष्पत्ति तो अवश्य है किन्तु लोक–प्रसिद्ध उपमान नीलकमलों का तिरस्कार ही स्पष्ट विवक्षित है ) ।

इसी तरह प्रतीप में एक और भी प्रकार संभव है जिसमें किसी वस्तु को उसके असाधारणगुण–सम्पन्न होने के कारण, किसी उपमेय की तुलना में, उपमान वस्तुतः न बन सकने पर भी, उपमान के रूप में प्रस्तुत कर दिया जाय । जैसे किः—

'अरे हालाहल ( विष ) ! तेरा यह कैसा अभिमान कि संसार की दारुण वस्तुओं में तू ही महादारुण है ! अरे इस संसार में तो तुझ सरीखे खलवचनों की कोई कमी ही नहीं ।'

यहां दारुणता में निरुपम हालाहल का खलवचनों के उपमान के रूप में कथन किया गया है ( जिससे अनुपम वस्तु की उपमानता के उपन्यास में एक अन्य ही प्रतीप–प्रकार दिखायी दे रहा है ) ।

**टिप्पणी**—काव्यप्रकाश का 'प्रतीप'–निरूपण अलंकारसर्वस्व के 'प्रतीप'–निरूपण का अनुसरण करता है । 'प्रतीप' में 'व्यतिरेक' का भ्रम नहीं हो सकता क्योंकि जहां 'प्रतीप' का अभिप्राय उपमान का 'अपकर्ष' है वहां 'व्यतिरेक' का अभिप्राय 'उपमेय' का आधिक्य है । यहां 'उपमेयोपमा' की भी भ्रान्ति नहीं हो सकती क्योंकि जहां 'उपमेयोपमा' में परस्पर उपमानोपमेय-भाव की प्रतीति अपेक्षित है वहां 'प्रतीप' में उपमान की उपमेय रूप से कल्पना इसलिये है कि इसके द्वारा उपमान की अपकृष्टता का बोध हो ।

अनुवाद—**'सामान्य' अलंकार वह है जिसमें प्रस्तुत और अप्रस्तुत पदार्थ के योग में, दोनों के गुण–साम्य के प्रतिपादन के लिये, दोनों की एकरूपता का प्रतिपादन किया जाय ।**

यहां 'गुणसाम्यविवक्षया' में गुण–साम्य की 'विवक्षा' का जो अभिप्राय है वह है प्रस्तुत वस्तु की अप्रस्तुत वस्तु से वस्तुतः समानता न होने पर भी समानता का प्रतिपादन करना । 'प्रस्तुतस्य यदन्येन' में 'अन्य' का तात्पर्य है अप्रस्तुत पदार्थ का । इस प्रकार 'योगादैकात्म्यं बध्यते' का अर्थ है अप्रस्तुत वस्तु से सम्बद्ध तथा अपने गुणों से युक्त प्रस्तुत वस्तु का ऐसा प्रतिपादन जिसमें वह अप्रस्तुत वस्तु से पृथक् न प्रतीत हो । इस प्रकार 'सामान्य' को 'सामान्य' इसलिये कहते हैं क्योंकि यहां समानगुणसम्बन्ध की विवक्षा रहा करती है । जैसे किः—

उदाहरणम्—

मलयजरसविलिप्ततनवो नवहारलताविभूषिताः ।
सिततरदन्तपत्रकृतवक्त्ररुचो रुचिरामलांशुकाः ॥ ५५६ ॥
शशभृति विततधाम्नि धवलयति धरामविभाव्यतां गताः ।
प्रियवसतिं प्रयान्ति सुखमेव निरस्तभियोऽभिसारिकाः ॥ ५५७ ॥

अत्र प्रस्तुततदन्ययोरन्यूनानतिरिक्ततया निबद्धं धवलत्वमेकात्मताहेतुः अत एव पृथग्भावेन न तयोरुपलक्षणम् ।

यथा वा—

वेत्रत्वचा तुल्यरुचां वधूनां कर्णाग्रतो गण्डतलागतानि ।
भृङ्गाः सहेलं यदि नापतिष्यन् कोऽवेदयिष्यन्नवचम्पकानि ॥ ५५८ ॥

अत्र निमित्तान्तरजनिताऽपि नानात्वप्रतीतिः प्रथमप्रतिपन्नमभेदं न व्युदसितुमुत्सहते प्रतीतत्वात्तस्य प्रतीतेश्च बाधायोगात् ।

( ५६ 'विशेष' अलंकार )

**(२०३) विना प्रसिद्धमाधारमाधेयस्य व्यवस्थितिः ।**
**एकात्मा युगपद्वृत्तिरेकस्यानेकगोचरा ॥ १३५ ॥**

---

'चारों ओर चांदनी बिखेरता हुआ चांद जब सारी पृथिवी को धवलता में डुबो रहा है तब चन्दनचर्चित शरीर वाली, मोती की माला से अलंकृत, शुभ्र कर्णाभरण से बढ़ती मुख-कान्ति वाली और स्वच्छ सुन्दर परिधान से सुशोभित अभिसारिकायें भला कैसे पहचानी जांय ! और क्यों कर न निडर हो अपने प्रिय-जनों के घरों में शान्तिपूर्वक पहुंच जांय !'

यहां प्रस्तुत-अभिसारिका और अप्रस्तुत चांदनी में धवलता रूप गुण की ऐसी समभावरूप स्थिति का वर्णन है जिससे इन दोनों में एकरूपता प्रतीत हो रही है और इन्हें पृथक्-पृथक् पहचानना कठिन हो रहा है । अथवा जैसे कि—

'यदि भौंरे झूम-झूम कर न मंडराते तब भला वेतसवल्क ( वेंत की छाल ) सरीखी कान्ति वाली बधुओं के कानों से कपोल-फलक तक झूलती ( कर्णाभरणरूप ) चम्पा की कलियों को कोई कैसे पहचान पाता !'

यहां भी 'सामान्यालंकार' ही है क्योंकि प्रस्तुत-कपोलफलक और अप्रस्तुत चम्पक-कोरक की पूर्वानुभूत एकरूपता प्रतीत हो रही है जिसे दूर करना भ्रमर-पातरूपी निमित्त से उत्पन्न इन दोनों की पार्थक्य-प्रतीति के लिये भी संभव नहीं हो रहा है क्योंकि एकरूपता की प्रतीति जब उत्पन्न हो गई तो उसकी अनुत्पत्ति की संभावना कहां !

**टिप्पणी**—'सामान्य' में तो अनुभूत एकरूपता की प्रतीति विवक्षित है और 'भ्रान्तिमान्' में उस एकरूपता की प्रतीति, जो स्मृति का विषय हो । यहां 'रूपक' की भी संभावना नहीं क्योंकि 'रूपक' में तो उपमेय की उपमानरूप से प्रतीति हुआ करती है और यहां उपमेय और उपमान की एक रूप से प्रतीति । यहां 'तद्गुण' का भी संदेह नहीं क्योंकि 'तद्गुण' अलंकार में उपमेय अपने गुणों का परित्याग करने के कारण उपमान के गुणों को ग्रहण करता है और यहां उपमेय और उपमान अपने गुणों को बिना छोड़े ही गुण-साम्य की दृष्टि से एकरूप प्रतीत हुआ करते हैं ।

अनुवाद—'विशेष' वह अलंकार है जिसमें (१) विना लोकप्रसिद्ध आधार के किसी आधेय वस्तु की अवस्थिति प्रतिपादित की जाय, (२) एक वस्तु की अनेक वस्तुओं में, एक ही समय, एकरूप की वृत्ति अथवा स्थिति का वर्णन किया जाय और (३) एक कर्ता की,

अन्यत्प्रकुर्वतः कार्यमशक्यस्यान्यवस्तुनः ।
तथैव करणं चेति विशेषस्त्रिविधः स्मृतः ॥ १३६ ॥

( 'विशेष' के तीन भेद )

प्रसिद्धाधारपरिहारेण यत् आधेयस्य विशिष्टा स्थितिरभिधीयते स प्रथमो विशेषः । यथा—

दिवमप्युपयातानामाकल्पमनल्पगुणगणा येषाम् ।
रमयन्ति जगन्ति गिरः कथमिह कवयो न ते वन्द्याः ॥ ५५९ ॥

एकमपि वस्तु यत् एकेनैव स्वभावेन युगपदनेकत्र वर्तते स द्वितीयः । यथा—

सा वसइ तुज्झ हिअए सा च्चिअ अच्छीसु साअ वअणेसु ।
अह्मारिसाण सुन्दर ओआसो कत्थ पावाणम् ॥ ५६० ॥

( सा वसति तव हृदये सैवाक्षिषु सा च वचनेषु ।
अस्मादृशीनां सुन्दर अवकाशः कुत्र पापानाम् ॥ ५६० ॥ )

यदपि किंचिद्रभसेन आरभमाणस्तेनैव यत्नेनाशक्यमपि कार्यान्तरमारभते सोऽपरो विशेषः ।

यथा—

स्फुरदद्भुतरूपमुत्प्रतापज्वलनं त्वां सृजताऽनवद्यविद्यम् ।
विधिना ससृजे नवो मनोभूर्भुवि सत्यं सविता बृहस्पतिश्च ॥ ५६१ ॥

---

एक कार्य करते हुये ही, अन्य किसी अशक्य कार्य में, पूर्वकार्य की भांति ही, क्षमता का अभिधान किया जाय । इस प्रकार 'विशेष' तीन रूपों वाला हुआ करता है ।

यहां प्रथम प्रकार का 'विशेष' तो वह है जिसमें किसी आधेय वस्तु की, उसके प्रसिद्ध आधार के न होने पर भी, एक विशिष्ट स्थिति का वर्णन किया जाया करता है । जैसे कि:—

'दिवंगत भी वे कविगण जिनकी अनन्तगुणमयी कविता कल्पान्त तक सारे संसार को आनन्दित किया करती है, क्योंकर सबके समादार के पात्र न हों !'

[ यहां कविरूप आधार के विना ही आधेयभूत कविता की अवस्थिति का वर्णन है जिसमें 'विशेष' का प्रथम भेद स्पष्ट प्रतीत हो रहा है । ]

दूसरे प्रकार का 'विशेष' वह रहा जिसमें एक ही वस्तु की, एक रूप से, अनेक स्थान पर, एक समय में ही अवस्थिति का प्रतिपादन किया जाय । जैसे कि—

'अरे सुन्दर युवक ! हम सरीखी अभागिनों के लिये तुम्हारे पास स्थान कहां जब कि बस वही ( युवती ) तुम्हारे हृदय में रहे, वही तुम्हारी आंखों में बसे और वही विराजे तुम्हारी वाणी पर !'

[ यहां एक ही कामिनी की, एकरूप से, एक समय में ही, हृदय, नेत्र और वाणीरूप आधार पर अवस्थिति प्रतिपादित की जा रही है । ]

तीसरा 'विशेष'–प्रकार वह हुआ जिसमें त्वरावश किसी एक कार्य का करने वाला, एक ही प्रतत्नपूर्वक, किसी दूसरे अशक्य कार्य में भी हाथ डालते हुये वर्णित हो । उदाहरण के लिये—

'राजन् ! विस्मयजनक सौन्दर्य, जाज्वल्यमान प्रतापानल किंवा विशुद्धविद्या से विभूषित तुम्हें बनाने वाले विधाता ने इस संसार में एक नया कामदेव बना दिया, एक अभूतपूर्व सूर्य रच दिया और कर दिया उस बृहस्पति का निर्माण जो सचमुच अपूर्व है !'

यथा वा—

गृहिणी सचिवः सखी मिथः प्रियशिष्या ललिते कलाविधौ ।
करुणाविमुखेन मृत्युना हरता त्वां बत किं न मे हृतम् ॥ ५६२ ॥

सर्वत्र एवंविधविषयेऽतिशयोक्तिरेव प्राणत्वेनावतिष्ठते तां विना प्रायेणालंकारत्वायोगात् अत एवोक्तम्—

सैषा सर्वत्र वक्रोक्तिरनयार्थो विभाव्यते
यत्नोऽस्यां कविना कार्यः कोऽलङ्कारोऽनया विना ॥ इति ।

( ५७ 'तद्गुण' अलंकार )

(२०४) स्वमुत्सृज्य गुणं योगादत्युज्ज्वलगुणस्य यत् ।
वस्तु तद्गुणतामेति भण्यते स तु तद्गुणः ॥ १३७ ॥

---

[ यहां प्रकृत राज-निर्माणरूप कार्य करने वाले विधाता के द्वारा, एक ही प्रयत्न से, अशक्यनिर्माण कामदेव आदि की सृष्टि के वर्णनों में 'विशेष' का तीसरा प्रकार स्पष्ट प्रतीत हो रहा है । ]

अथवा यहां जैसे कि—

'ओह ! निठुर दैव ने तुझे ( तुझ प्राणसमा इन्दुमती को ) जब मुझसे छीन लिया तब सब कुछ—मेरी गृहिणी, मेरा सचिव, मेरी सखी, मेरी ललितकलाविधि की प्रिय-शिष्या—सभी कुछ तो छीन लिया !' ( रघुवंश ८ )

[ यहां भी इन्दुमती-हरणरूप एक ही कार्य-रत मृत्यु के द्वारा, एक ही प्रयत्न में, सचिवादि-हरणरूप अनेक अशक्य कार्यों का किया जाना प्रतिपादित है जिसमें 'विशेष' का यही प्रकार स्पष्ट परिलक्षित हो रहा है । ]

यहां यह शंका कि आधार के अभाव में आधेय की अवस्थिति के प्रतिपादन और एक प्रयत्न में दो-दो कार्यों के करने के वर्णन में अलंकार कैसा जब कि ये बातें ही वस्तुतः बेतुकी हों, ठीक नहीं क्योंकि यहां जो बेतुकापन सा लग रहा है वह वस्तुतः बेतुकापन नहीं अपितु एक ऐसी उक्ति है जिसे अतिशय अथवा वैचित्र्यविशेष से की गयी उक्ति कहा करते हैं और वस्तुतः जहां कहीं भी ऐसा प्रसंग हो वहां बेतुकापन की बात नहीं अपितु ऐसे ही अतिशय के अभिधान की बात समझनी चाहिये जिसमें विचित्रता का प्राण अथवा रहस्य किया है और जिसके बिना प्रायः कोई भी अलंकार 'अलंकार' नहीं माना जा सकता । वस्तुतः इसीलिये ऐसा कहा जा चुका है :—

'यह सब अतिशय के द्वारा अभिधान जो कि सर्वत्र अलंकार-प्रसङ्गों में पाया जाता है वस्तुतः एक उक्ति-वैचित्र्य है और यही वह रहस्य है जिसके द्वारा कहीं भी अलंकारमयता लायी जाया करती है, जिसमें कवियों को सतत प्रयत्नशील रहना पड़ता है और जिसके बिना 'अलंकार' नाम की कोई वस्तु नहीं दिखाई देती !'

टिप्पणी—'काव्यप्रकाश' के 'विशेष'-विवेचन का आधार रुद्रट की यह 'विशेष'-परिभाषा है:—

'किञ्चिदवश्याधेयं यस्मिन्नभिधीयते निराधारम् । तादृगुपलभ्यमानं विज्ञेयोऽसौ विशेष इति ॥
यत्रैकमनेकस्मिन्नाधारे वस्तु विद्यमानतया । युगपदभिधीयतेऽसावत्राऽन्यः स्याद्विशेष इति ॥
यत्रान्यत् कुर्वाणो युगपत्कार्यान्तरं च कुर्वीत । कर्तुमशक्यं कर्ता विज्ञेयोऽसौ विशेषोऽन्यः ॥

( काव्यालंकार ९.५, ७, ९ )

'रुय्यक' की यह 'विशेष' मीमांसा अर्थात—

'अनाधारमाधेयमेकमनेकगोचरमशक्यवस्त्वन्तकरणं विशेषः' । ( अलं. स., पृ. २७१ )

भी इसी दृष्टि की है ।

अनुवाद—'तद्गुण' अलंकार वह है जिसमें उत्कृष्ट गुणशाली अप्रस्तुत विषय के

वस्तु तिरस्कृतनिजरूपं केनापि समीपगतेन प्रगुणतया स्वगुणसंपदोपरक्तं तत्प्रतिभासमेव यत्समासादयति स तद्गुणः तस्याप्रकृतस्य गुणोऽत्रास्तीति।

उदाहरणम्—

विभिन्नवर्णा गरुडाग्रजेन सूर्यस्य रथ्याः परितः स्फुरन्त्या।
रत्नैः पुनर्यत्र रुचा रुचं स्वामानिन्यिरे वंशकरीरनीलैः ॥ ५६३ ॥

अत्र रवितुरगापेक्षया गरुडाग्रजस्य तदपेक्षया च हरिन्मणीनां प्रगुणवर्णना।

( ५८ अतद्गुण अलंकार )

(२०५) तद्रूपाननुहारश्चेदस्य तत्स्यादतद्गुणः।

यदि तु तदीयं वर्णं सम्भवन्त्यामपि योग्यतायां इदं न्यूनगुणं न गृह्णीयात्तदा भवेदतद्गुणो नाम्।

---

सम्बन्ध से न्यूनगुणयुक्त प्रस्तुत विषय अपने स्वरूप को छोड़कर अप्रस्तुत के स्वरूप का ग्रहण करते प्रतिपादित किया जाय।

'तद्गुण' का अभिप्राय है उस (प्रकृत) का जिसमें अप्रकृत का गुण हो। जिसमें अप्रकृत का गुण हो वह वस्तु प्रकृत वस्तु ही हो सकती है। इस प्रकृत वस्तु में अप्रकृत वस्तु का गुण तभी हो सकता है जब कि इसका अपना गुण, अपना रूप, अपनी समीपवर्ती प्रकृष्ट गुण वाली अप्रकृत वस्तु की गुणसमृद्धि के संपर्क में आकर अभिभूत हो जाय और उसी के रूप-रंग में अपने आप को रंग ले। जैसे कि:—

'यही वह रैवतक पर्वत है जहां ऊषा की लाली की चारों ओर फैलनी कान्ति से (पहले तो) स्वतः हरिद्वर्ण (हरे रंग की) भी सूर्य-किरणें रक्तवर्ण बना दी जाया करती हैं और बाद में वंश-करीर (बांस के कोंपल) की भांति नीलवर्ण के मरकत मणियों की फैलती आभा से पुनः अपना पहला रंग (हरा रंग) पा लिया करती हैं।' (शिशुपालवध ४)

यहां सूर्य-किरणों की अपेक्षा उषा की लाली की उत्कृष्टवर्णता और उषा की लाली की अपेक्षा मरकतमणियों की प्रकृष्टगुणशालिता विवक्षित है।

टिप्पणी—काव्यप्रकाशकार ने 'तद्गुण' का स्वरूप अलंकारसर्वस्वकार की दृष्टि से देखा है। अलंकारसर्वस्व (पृष्ठ २१३) में यह 'तद्गुण'-लक्षण है—

'स्वगुणत्यागादत्युत्कृष्टगुणस्वीकारस्तद्गुणः।'

ऐसा प्रतीत होता है कि रुय्यक और मम्मट ने रुद्रट के इस 'तद्गुण'-लक्षण—

'यस्मिन्नेकगुणानामर्थानां योगलक्ष्यरूपाणाम्। संसर्गे नानात्वं न लक्ष्यते तद्गुणः स इति॥'
(काव्यालंकार ९.२२)

को तो न माना किन्तु उनके इस तद्गुण-विश्लेषण अर्थात्—

'असमानगुणं यस्मिन्नतिबहलगुणेन वस्तुना वस्तु। संसृष्टं तद्गुणतां धत्तेऽन्यस्तद्गुणः स इति॥'
(काव्यालंकार ९.२४)

को स्वीकार कर लिया।

अनुवाद—'अतद्गुण' अलंकार वह है जिसमें प्रकृष्टगुण प्रकृत के संसर्ग में आकर, न्यूनगुण भी अप्रकृत का, उस (अर्थात् प्रकृत) के गुण का अनुहरण न करना प्रतिपादित किया जाय।

'अतद्गुण' (तद्गुण के विपर्यय) का अभिप्राय है—एक वस्तु (अर्थात् अप्रकृत) के द्वारा, जो कि न्यूनगुण हो, दूसरी अधिक गुण वाली वस्तु (अर्थात् प्रकृत) के गुण का तब भी ग्रहण न किया जाना जब कि इसकी पूरी संभावना हो। जैसे कि:—

उदाहरणम्—

धवलोसि जहवि सुन्दर तहवि तुए मज्झ रञ्जिअं हिअअम् ।
राअभरिए वि हिअए सुहअ णिहित्तो ण रत्तोसि ॥ ५६४ ॥

( धवलोऽसि यद्यपि सुन्दर । तथापि त्वया मम रञ्जितं हृदयम् ।
रागभरितेऽपि हृदये सुभग । निहितो न रक्तोऽसि ॥ ५६४ ॥ )

( 'अतद्गुण' की एक अन्य प्रकार की संभावना )

अत्रातिरक्तेनापि मनसा संयुक्तो न रक्ततामुपगत इत्यतद्गुणः । किं च तदिति अप्रकृतम् अस्येति च प्रकृतमत्र निर्दिश्यते । तेन यत् अप्रकृतस्य रूपं प्रकृतेन कुतोऽपि निमित्तान्नानुविधीयते सोऽतद्गुण इत्यपि प्रतिपत्तव्यम् ।

यथा—

गांगमम्बु सितमम्बु यामुनं कज्जलाभमुभयत्र मज्जतः ।
राजहंस ! तव सैव शुभ्रता चीयते न च नचापचीयते ॥ ५६५ ॥

( ५९ 'व्याघात' अलंकार )

(२०६) यद्यथा साधितं केनाप्यपरेण तदन्यथा ॥ १३८ ॥
तथैव यद्विधीयेत स व्याघात इति स्मृतः ।

येनोपायेन यत् एकेनोपकल्पितं तस्यान्येन जिगीषुतया तदुपायकमेव यदन्यथाकरणं स साधितवस्तुव्याहतिहेतुत्वाद्व्याघातः ।

---

'अरे सौभाग्यशाली युवक ! शुभ्रवर्ण के होते हुते हुये भी तुम मेरे हृदय में लाली ( प्रेम ) ही पैदा कर गये और मैं ! मैं तो अपने राग ( प्रेम ) रंजित हृदय में तुम्हें बसाकर भी तुम्हें अनुरक्त ( लाल ) न बना सकी !' ( गाथा सप्तशती ७.६५ )

[ यहां 'अतद्गुण' इसलिये है क्योंकि अत्यन्त रागमय (लाली से भरे) हृदय के सम्पर्क में आने पर भी सुन्दर युवक के अनुरक्त ( लाल ) न होने का ही प्रतिपादन है । ]

यहां 'अतद्गुण' में एक और भी संभावना हो सकती है जो कि यह है—कारिका में 'तद्रूपाननुहार' में 'तत्' 'उस' का अभिप्राय है 'अप्रकृत' का और 'अस्य' का तात्पर्य है 'प्रकृत' का । इस प्रकार 'अतद्गुण' वहां भी माना जायगा जहां किसी कारणवश प्रकृत के ही द्वारा अप्रकृत के गुण का अनुहरण ( ग्रहण ) न प्रतिपादित हो । जैसे कि:—

'अरे राजहंस ! तुम जहां स्वच्छ गंगाजल और काले यमुना-जल दोनों में डुबकी लगाने वाले हो वहां न तो तुम्हारी स्वच्छता कुछ बढ़ती ही दिखाई देती है और न घटती ही जान पड़ती है ।'

[ यहां प्रकृत राजहंस का अप्रकृत गंगा और यमुना-जल के गुणों का अग्रहण प्रतिपादित है जिसमें 'अतद्गुण' अलंकार का ही रूप स्पष्ट झलक रहा है । ]

टिप्पणी—'अतद्गुण' तद्गुण का ही विपर्यय है । रुय्यक ने इसीलिये 'अतद्गुण' का यह लक्षण किया है—

'सति हेतौ तद्गुणाननुहारोऽतद्गुणः ।' ( अलंकारसर्वस्व २१४ पृष्ठ )

वस्तुतः रुय्यक के दिये जो 'अतद्गुण' के उदाहरण हैं वे ही काव्यप्रकाशकार ने भी उद्धृत किये हैं।

अनुवाद—'व्याघात' अलंकार वह है जिसमें किसी एक के द्वारा एक उपाय से सिद्ध कार्य किसी दूसरे के द्वारा विजयाभिलाषा के प्रदर्शन में उसी उपाय से विपरीत अथवा असिद्ध किया हुआ प्रतिपादित हो ।

'व्याघात' का अभिप्राय है 'पूर्वसाधित वस्तु के विनाश के कारण होने' का । जब एक के द्वारा किसी एक उपाय से सिद्ध किया गया कार्य, उसे जीतने की इच्छा से, किसी दूसरे

उदाहरणम्—

दृशा दग्धं मनसिजं जीवयन्ति दृशैव याः।
विरूपाक्षस्य जयिनीस्ताः स्तुवे वामलोचनाः॥ ५६६॥

( ६० 'संसृष्टि' अलंकार )

(२०७) सेष्टा संसृष्टिरेतेषां भेदेन यदिह स्थितिः॥ १३९॥

( संसृष्टि के तीन प्रकार )

एतेषां समनन्तरमेवोक्तस्वरूपाणां यथासम्भवमन्योन्यनिरपेक्षतया यदेकत्र शब्दभागे एव अर्थविषये एव उभयत्रापि वा अवस्थानं सा एकार्थसमवायस्वभावा संसृष्टिः।

तत्र शब्दालङ्कारसंसृष्टिर्यथा—

वदनसौरभलोभपरिभ्रमद्भ्रमरसंभ्रमसंभृतशोभया।
चलितया विदधे कलमेखलाकलकलोऽलकलोलदृशाऽन्यया॥ ५६७॥

---

के द्वारा, उसी उपाय के प्रयोग से, असिद्ध अथवा विपर्यस्त बना दिया जाय तो वहां पूर्वसाधित वस्तु के विपर्यय में 'व्याघात' स्पष्ट ही है। जैसे कि:—

'जो वामलोचनायें अपनी आंखों से उस काम को पुनरुज्जीवित किया करती हैं जिसे विरूपाक्ष ( त्रिनयन भगवान् शिव ) की आंख भस्म कर चुकी है, उन विरूपाक्ष-विजयिनी रमणियों के आगे भला क्योंकर न सिर झुक जाय !'

[ यहां आंखों के द्वारा ही जला देने और जिला देने में कार्य-वैजात्य स्पष्ट ही है। यद्यपि विरूपाक्ष की आंख और वामलोचनाओं की आंखों में कोई एकरूपता नहीं और न किसी प्रकार का व्याघात ही अभिप्रेत है किन्तु दोनों में नेत्रमात्र रूप वस्तु की एक जातीयता तो है ही जिससे कारण-वैजात्य भी स्पष्ट ही है। ]

टिप्पणी—रुद्रट का व्याघात लक्षण यह है:—

'अन्यैरप्रतिहतमपि कारणमुत्पादनं न कार्यस्य।
यस्मिन्नभिधीयेत व्याघातः स इति विज्ञेयः॥' ( काव्यालंकार ९.५२ )

किन्तु काव्यप्रकाशकार ने इसका अनुसरण न कर रुय्यक के निम्न व्याघात-लक्षण का अनुसरण किया है:—

'यथासाधितस्य तथैवान्येनाऽन्यथाकरणं व्याघातः' ( अलंकारसर्वस्व पृष्ठ १७३ )

अनुवाद—'संसृष्टि' अलंकार वह है जिसे पूर्वप्रतिपादित अलंकारों की परस्पर निरपेक्षता में भी एकत्र अवस्थिति का चमत्कार कहा करते हैं।

संसृष्टि' का अभिप्राय है 'एकार्थसमवाय' का अर्थात् एक शब्द अथवा अर्थ अथवा शब्दार्थरूप काव्य-वस्तु में एक से अधिक अलंकारों के सम्बन्ध का, क्योंकि अब तक जिन जिन अलंकारों का स्वरूप-निरूपण हो चुका है उनके लिये अर्थात् यथा संभव एक से अधिक शब्दालंकारों, अर्थालंकारों और उभयालंकारों के लिये यह संभव है कि वे एक दूसरे की परस्पर किसी अपेक्षा के विना भी काव्य में अथवा वस्तुतः काव्य के शब्दरूप भाग, अर्थरूप भाग और शब्दार्थरूप भाग में एक ही स्थान पर अवस्थित रहें। इस प्रकार ( केयूरादि भूषणों में जटित भिन्न भिन्न मणियों के समान ) एक से अधिक अलंकारों की, परस्पर निरपेक्ष रहते हुये भी, जो एकत्र अवस्थिति है ( जिसमें एक अलग ही चमत्कार है ) वही 'संसृष्टि' अलंकार है।

पहली संसृष्टि अर्थात् एक से अधिक शब्दालंकारों की 'संसृष्टि' जैसे कि:—

'वदन-सौरभ के लोभ से मंडराने वाले भ्रमरों के भय से एक विचित्र विलास वाली

अर्थालङ्कारसंसृष्टिस्तु—

लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः ।
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता ॥ ५६८ ॥

पूर्वत्र परस्परनिरपेक्षौ यमकानुप्रासौ संसृष्टिं प्रयोजयत उत्तरत्र तु तथाविधे उपमोत्प्रेक्षे ।

शब्दार्थालङ्कारयोस्तु संसृष्टिः—

सो णात्थि एत्थ गामे जो एअं महमहन्तलाअण्णम् ।
तरूणाण हिअअलूडिं परिसक्कन्तीं णिवारेइ ॥ ५६६ ॥
( स नास्त्यत्र ग्रामे य एनां महमहायमानलावण्याम् ।
तरुणानां हृदयलुण्ठाकीं परिष्वक्कमाणां निवारयति ॥ ५६६ ॥ )

अत्रानुप्रासो रूपकं चान्योन्यानपेक्षे संसर्गश्च तयोरेकत्र वाक्ये छन्दसि वा समवेतत्वात् ।

---

किंवा अलकावली की अस्तव्यस्तता से चंचल नयनों वाली कोई युवती जिधर भी चली उधर ही उसकी कलमेखला ( सुन्दर करधनी ) का कलकल सुनाई पड़ने लगा'—
( शिशुपालवध ६ )

दूसरी 'संसृष्टि' अर्थात् एक से अधिक अर्थालंकारों की 'संसृष्टि' जैसे कि:—

'चारों ओर घोर अन्धकार ! ऐसा लगता है कि अंधकार सारे शरीर में अंगराग लगा रहा हो, आकाश अंजन की वर्षा कर रहा हो और प्राणिमात्र की दृष्टि दुष्ट सेवा की भांति व्यर्थ हो रही हो ।'

इन उपर्युक्त उदाहरणों में पहले में जो 'संसृष्टि' अलंकार है वह है परस्पर निरपेक्ष अनुप्रास ( जैसे कि 'भ' और 'ल' की आवृत्ति में ) और यमक–( जैसे कि 'कलमेखला कलकलोऽलकलोलदृशा' में 'कलोलकलोल' इस रूप की निरर्थक वर्णों की पुनः श्रुति में ) इन दोनों शब्दालंकारों के यहां ( काव्य के शब्दात्मक भाग में ) एकत्र अवस्थिति के कारण । इसी प्रकार दूसरे में जो 'संसृष्टि' है वह है उपमा ( जैसे कि 'असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता' में ) और उत्प्रेक्षा–( जैसे कि 'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि' में ) इन दोनों अर्थालंकारों के परस्पर निरपेक्ष रहते हुये भी यहां ( काव्य के अर्थात्मक अंश में ) एकत्र अवस्थान के कारण ।

तीसरी संसृष्टि अर्थात् शब्दालंकार और अर्थालंकार की 'संसृष्टि' जैसे कि:—

'इस गांव में कोई भी ऐसा युवक नहीं जो इस सौन्दर्य की कस्तूरी से मतवाली और तरुणों के हृदय लूटने वाली का इधर उधर घमण्ड में चूर होकर घूमना-फिरना छुड़ा सके ।'

यहां एक अलंकार तो है शब्दालंकार अर्थात् अनुप्रास ( जैसे कि 'त' 'थ' रूप व्यञ्जनों के एक बार साम्य में छेकानुप्रास ) और दूसरा है अर्थालंकार अर्थात् रूपक ( जैसे कि 'हृदयलुण्टाकीम्' में ) और ये दोनों हैं परस्पर निरपेक्ष, किन्तु संबद्ध, एकत्र अवस्थित । इनकी 'एकत्र स्थिति' का अभिप्राय है इनके एक वाक्य में ( चाहे वाक्य को अर्थावच्छिन्न शब्दरूप माने, या आकांक्षादियुक्त पदसमूह माने या अनेक वाक्यों की एक वाक्यता की दृष्टि से देखें ) रहने अथवा एक छन्द–एक संघटना–एक पद्यात्मक अथवा गद्यात्मक रचना में अवस्थित होने का ।

**टिप्पणी**—भामह ने 'संसृष्टि को एक अलंकार अवश्य माना था जैसा कि उनके 'काव्यलंकार' ( ३.४९ ) की निम्न उक्ति से स्पष्ट है

'वरा विभूषा संसृष्टिर्बह्वलङ्कारयोगतः । रचिता रत्नमालेव सा चैवमुदिता यथा ॥'

( ६१ 'संकर' अलंकार )

**(२०८) अविश्रान्तिजुषामात्मन्यङ्गाङ्गित्वं तु संकरः ।**

**एते एव यत्रात्मनि अनासादितस्वतन्त्रभावाः परस्परमनुग्राह्यानुग्राहकतां दधति स एषां संकीर्यमाणस्वरूपत्वात्संकरः ।**

उदाहरणम्—

( दो अलंकारों का 'संकर' )

आत्ते सीमन्तरत्ने मरकतिनि हृते हेमताटंकपत्रे
लुप्तायां मेखलायां झटिति मणितुलाकोटियुग्मे गृहीते ।
शोणं बिम्बोष्ठकान्त्या त्वदरिमृगदृशामित्वरीणामरण्ये
राजन्गुञ्जाफलानां स्रज इति शबरा नैव हारं हरन्ति ।। ५७० ।।

---

'भामह' के व्याख्याकार उद्भट ने भी इसका:—

'अलंकृतीनां बह्वीनां द्वयोर्वापि समाश्रयः । एकत्र निरपेक्षाणां मिथः संसृष्टिरुच्यते ।।'

( काव्यालंकारसारसंग्रह ६.५ )

इत्यादि दृष्टि से विवेचन कर दिया था, किन्तु काव्यप्रकाशकार ने इन प्राचीन आलंकारिकों की संसृष्टि-सम्बन्धी धारणा के बदले 'अलंकारसर्वस्व' के रचयिता 'रुय्यक' की संसृष्टि-समीक्षा का ही अनुमोदन किया है । 'रुय्यक' की:—

'संसृष्टिस्त्रिधा-शब्दालंकारगतत्वेन, अर्थालंकारगतत्वेन, उभयालंकारगतत्वेन च' ।

( अर्थालंकारसर्वस्व-काव्यमाला पृष्ठ २४४ )

यह उक्ति ही काव्यप्रकाश के—'एतेषां ( अलंकाराणाम् )…एकत्र शब्दभाग एव, अर्थविषय एव उभयत्राऽपि वाऽवस्थानम् सा एकार्थसमवायस्वभावा संसृष्टिः' इस संसृष्टि-विवेचन का आधार है । यद्यपि काव्यप्रकाशकार ने 'संसृष्टि' का वही विश्लेषण किया है जो अलंकारसर्वस्वकार का किया हुआ है किन्तु काव्यप्रकाशकार 'संसृष्टि' में संयोग-न्याय और 'संकर' में समवाय-न्याय नहीं मानते इसलिये 'संसृष्टि' के लिये 'तिलतण्डुलन्याय' और 'संकर' के लिये 'नीरक्षीरन्याय' की किसी कल्पना के बिना ही त्रिविध 'संसृष्टि' और त्रिविध 'संकर' का निरूपण कर देते हैं ।

अनुवाद—'संकर' अलंकार वह है जिसे पूर्वोक्त अलंकारों की, अपने आप में स्वतन्त्ररूप से अवस्थित न हो सकने के कारण, परस्पर अङ्ग और अङ्गी ( अनुग्राहक और अनुग्राह्य अथवा उपकारक और उपकार्य ) रूप से ( काव्य के शब्दभाग अर्थभाग अथवा शब्दार्थगत भाग में ) अवस्थिति कहा करते हैं ।

( 'संकर का पहला प्रकार-अङ्गाङ्गिभावरूप संकर )

यहां अलंकारों के 'संकर' का अभिप्राय है अलंकारों के अपने स्वरूप में अवस्थित न रह कर परस्पर उपकार्योपकारक भावरूप सम्बन्ध में बँध जाने का । जब कि एक से अधिक अलंकार इस प्रकार रहने लगें तब उनका स्वरूप परस्पर संकीर्ण हो गया । यहां जो 'संकर' अलंकार कहा जा रहा है वह वस्तुतः अङ्गाङ्गिभावापन्न अलंकारों के स्वरूप-सम्मिश्रण का ही चमत्कार है । उदाहरण के लिये:—

'महाराज ! शबरों और किरातों ने बन-वन में भटकती-फिरतीं आपकी शत्रुनारियों के नीलम-जड़े शिरोभूषण उतार डाले, सोने के कनफूल ले लिये, कमर की करधनी लूट ली और मणियों के बने पैरों के बिछुए भी छीन लिये, किन्तु हार न ले पाये ! और ले भी कैसे पावें जब कि उन रमणियों के बिम्बसदृश्य अधरों की आभा से लाल बने हार उन्हें गुञ्जा की लड़ियाँ लगा करें !'

अत्र तद्गुणमपेक्ष्य भ्रान्तिमता प्रादुर्भूतं तदाश्रयेण च तद्गुणः सचेतसां प्रभूतचमत्कृतिनिमित्तमित्यनयोरङ्गाङ्गिभावः ।

यथा वा—

( दो से अधिक अलंकारों का 'संकर' )

जटाभाभिर्भाभिः करधृतकलङ्काक्षवलयो
वियोगिव्यापत्तेरिव कलितवैराग्यविशदः ।
परिप्रेंखत्तारापरिकरकपालाङ्किततले
शशी भस्मापाण्डुः पितृवन इव व्योम्नि चरति ॥ ५७१ ॥

उपमा रूपकं-उत्प्रेक्षा-श्लेषश्चेति चत्वारोऽत्र पूर्ववत् अङ्गाङ्गितया प्रतीयन्ते । कलंक एवाक्षवलयमिति रूपकपरिग्रहे करधृतत्वमेव साधकप्रमाणतां प्रतिपद्यते अस्य हि रूपकत्वे तिरोहितकलङ्करूपं अक्षवलयमेव मुख्यतयाऽवगम्यते तस्यैव च करग्रहणयोग्यतायां सार्वत्रिकी प्रसिद्धिः । श्लेषच्छायया तु कलंकस्य करधा-

यहां ( 'बिम्बोष्ठकान्त्या शोणम्' में ) जो 'तद्गुण' अलंकार है उसकी अपेक्षा से ('गुञ्जाफलानां स्रजः' में ) 'भ्रान्तिमान्' अलंकार की रूप-रेखा प्रकट हो रही है। किन्तु यह 'तद्गुण' यहां ऐसा नहीं जो स्वतन्त्ररूप से चमत्कारकारक लगे क्योंकि इसे भी 'भ्रान्तिमान्' की सहायता अपेक्षित है। इस प्रकार 'भ्रान्तिमान्' से उपकृत 'तद्गुण' का जो परस्पर अङ्गाङ्गिभाव सम्बन्ध है वही यहां 'संकरालंकार' है क्योंकि यही वह चमत्कार-विशेष है जो यहां सहृदयों के अनुभव का विषय है।

अथवा जैसे कि:—

'यह भस्म के समान ( भस्म रमाये सा ) शुभ्र चन्द्रमा ( योगी ) ऐसा लगता है जैसे सर्वत्र बिखरे नक्षत्रों के नरमुण्डों से भरे श्मशान सरीखे आकाश में रमण कर रहा है। इसकी चांदनी है जटाओं सी पीली-पीली, इसके किरणसमूह ( हाथ ) में कलङ्क है रुद्राक्षमाला के समान लगा हुआ और इसकी शुभ्रता ! ( चित्त शुद्धि, योगी पक्ष में ) वह है विरहियों को संतप्त करने ( योगी-पक्ष में आत्म-स्वरूप से सतत वियुक्त विषयों के विध्वंस करने ) के कारण ऐसी कि निरन्तर लालिमा को छोड़ती ( वीतरागता को बढ़ाती-योगीपक्ष में ) अधिकाधिक स्वच्छता ( चित्त की विमलता-योगीपक्ष में ) में ही बढ़ती जा रही है।'

यहां उपमा, ( जैसे कि 'जटाभाभिर्भाभिः', 'पितृवन इव व्योम्नि' में ) रूपक, ('कलंकाक्षवलयम्', 'तारापरिकरकपाल' में ) उत्प्रेक्षा ( जैसे कि वियोगिव्यापत्तेरिव में ) और श्लेष ( जैसे कि 'वैराग्यविशदः' में ) ये चार-चार अलंकार पूर्वोक्त उदाहरण की भांति परस्पर अङ्गाङ्गिभाव से अवस्थित प्रतीत हो रहे हैं।

( यहां यह शंका कि जब 'कलङ्काक्षवलयम्' में 'कलङ्क एव अक्षवलयम्' ऐसा समास होने से 'रूपक' तथा 'कलङ्कः अक्षवलयमिव' ऐसा समास होने से उपमा- दोनों की संभावना है तब इसे रूपक-उपमा का संदेह-संकर न मानकर रूपक क्यों मान लिया जाय ठीक नहीं लगती। ) वस्तुतः बात यह है कि ( यहां 'उपमा-रूपक' का 'संदेह'-संकर नहीं हो सकता क्योंकि ) यहां 'करधृत' रूप जो विशेषण है उसके द्वारा 'रूपक' की ही सिद्धि ( न कि उपमा की ) की जा रही है। 'कलङ्काक्षवलयम्' में रूपक इसी से सिद्ध है कि यहां कलङ्करूप उपमेय को तिरोहित करने वाले अक्षवलयरूप उपमान की ही विशेष्यरूप से प्रतीति हो रही है क्योंकि इसी ( अक्षवलयरूप ) विशेष्य में 'करधृत'रूप विशेषण का सर्वथा समन्वय संभव है। ( यहां यह भी नहीं कहा जा सकता कि जब कलङ्क के साथ 'करग्राह्यत्व'रूप साधारण धर्म का सम्बन्ध न हो सके तब सादृश्याधिक्य पर आश्रित 'रूपक' भी कैसे ! क्योंकि ) यद्यपि यह

रणं असदेव प्रत्यासत्त्या उपचर्य योज्यते शशांकेन केवलं कलंकस्य मूर्त्यैव उद्वहनात्। कलंकोऽत्त्ववलयमिवेति तु उपमायां कलंकस्योत्कटतया प्रतिपत्तिः। न चास्य करधृतत्वं तत्त्वतोऽस्तीति मुख्येऽप्युपचार एव शरणं स्यात्। एवंरूपश्च संकरः शब्दालङ्कारयोरपि परिदृश्यते।

यथा—

राजति तटीयमभिहतदानवरासाऽतिपातिसारावनदा।
गजता च यूथमविरतदानवरा साऽतिपाति सारा वनदा ॥ ५७२ ॥

अत्र यमकमनुलोम प्रतिलोमश्च चित्रभेदः पादद्वयगते परस्परापेक्षे।

( 'संकर' का दूसरा प्रकार–संदेहरूप संकर )

(२०९) एकस्य च ग्रहे न्यायदोषाभावादनिश्चयः ॥ १४० ॥

द्वयोर्बहूनां वा अलङ्काराणामेकत्र समावेशेऽपि विरोधान्न यत्र युगपदवस्थानम् न चैकतरस्य परिग्रहे साधकम् तदितरस्य वा परिहारे बाधकमस्ति। येनैकतर एव परिगृह्येत स निश्चयाभावरूपो द्वितीयः संकरः समुच्चयेन संकरस्यैवाक्षेपात,

---

ठीक है कि कलङ्क का करग्रहण ( हाथ में लेना ) संभव नहीं क्योंकि चन्द्रमा का बिम्ब ही कलङ्क का धारण करने वाला हुआ करता है न कि उसका किरण–कलाप किन्तु 'करधृत' विशेषण में 'कर'पद के श्लिष्ट होने से ( अर्थात् हाथ और किरण दोनों के अर्थों के उपस्थापक होने से ) इसके द्वारा कर ( किरण ) के साथ सामीप्य–संबन्ध से सदा अवस्थित चन्द्रमण्डल का सम्बन्ध जब कलङ्क से जुड़ जायगा तब रूपक की रूप–रेखा में आपत्ति कहां! यदि यहां उपमा मानी जाय तब तो 'कलङ्कोऽत्तवलयमिव' इस अभिप्राय में मुख्यरूप से–विशेष्यरूप से कलङ्क की ही प्रतीति होगी ( न कि अत्तवलय की ) और 'कलङ्क' में जब 'करधृत' ( हाथ में लिया गया ) साधारणधर्म स्वभावतः संगत न हुआ तब कलङ्करूप विशेष्य में भी उपचार (लक्षणा) ही एक मात्र अर्थ–प्रत्यायन का साधन रह जायगा ( जो कि इसलिये ठीक नहीं क्योंकि, विशेष्य में उपचार के आश्रय लेने की अपेक्षा विशेषण में उपचार का आश्रय लेना ही युक्तिसंगत माना गया है )।

यह ( अङ्गाङ्गिभावरूप ) संकर दो शब्दालंकारों में भी स्पष्ट प्रतीत हुआ करता है। जैसे कि :—

'यही वह पर्वत–भूमि है जो 'अभिहतदानवरासा' दैत्यों के सिंहनाद से प्रतिध्वनित किंवा 'अतिपातिसारावनदा' चञ्चल तथा ध्वनिमुखर जलप्रवाह से भरी है और जिसमें 'अविरतदानवरा' निरन्तर प्रवाहित होने वाले मदजल से सुशोभित, 'सारा' वलशाली तथा 'वनदा' वनों को विक्षुब्ध करने वाली 'गजता' हाथियों की टोलियां 'यूथमतिपाति' अपने अपने झुण्डों की रक्षा करती घूम रही हैं।' ( हरविजय ५ )

यहां ( द्वितीय और चतुर्थ पाद में ) यमक और 'अनुलोम' तथा 'प्रतिलोम' प्रकार के चित्रालंकार–दोनों एक दूसरे की अपेक्षा करते हुये ( अङ्गाङ्गिभाव से ) पड़े हैं ( जिसमें सहृदयों का मन इसलिये रम जाता है क्योंकि जहां इनमें से प्रत्येक अलंकार की योजना कष्टसाध्य है वहां इन दोनों को इतनी सुन्दरता से निबाहा गया है )।

यह 'संकर' इस प्रकार का है जिसे अनिश्चय संदेह–संकर कहा गया है क्योंकि यहां दो अलंकारों में से किसी एक के निश्चय का न तो कोई ( न्याय ) साधक प्रमाण रहा करता है और न कोई ( दोष ) बाधक प्रमाण ही मिला करता है।

यह दूसरे प्रकार का 'संकर' अनिश्चयात्मक अथवा संदेह 'संकर' है क्योंकि जब दो अथवा दो से अधिक अलंकारों में एक काव्य में रहने में ( छाया और आतप की भांति ) विरोध होने लगे और एक ही समय में इनमें से किसी एक के स्वरूप के निश्चय में न तो कोई साधक प्रमाण हो जिससे उसे स्वीकार किया जाय और न कोई बाधक प्रमाण हो

उदाहरणम्—

जह गहिरो जह रअणणिब्भरो जह अ णिम्मलच्छाओ।
तह किं विहिणा एसो सरसवाणीओ जलणिही ण किओ ॥ ५७३ ॥

( यथा गभीरो यथा रत्ननिर्भरो यथा च निर्मलच्छायः।
तथा किं विधिना एष सरसपानीयो जलनिधिर्न कृतः ॥ ५७३ ॥ )

अत्र समुद्रे प्रस्तुते विशेषणसाम्यादप्रस्तुतार्थप्रतीतेः किमसौ समासोक्तिः किमब्धेरप्रस्तुतस्य मुखेन कस्यापि तत्समगुणतया प्रस्तुतस्य प्रतीतेः इयमप्रस्तुतप्रशंसा इति सन्देहः। यथा वा—

नयनानन्ददायीन्दोर्बिम्बमेतत्प्रसीदति।
अधुनापि निरुद्धाशमविशीर्णमिदन्तमः ॥ ५७४ ॥

अत्र किं कामस्योद्दीपकः कालो वर्तते इति भङ्ग्यन्तरेणाभिधानात्पर्यायोक्तम् उत वदनस्येन्दुबिम्बतयाऽध्यवसानादतिशयोक्तिः किं वा एतदिति वक्त्रं निर्दिश्य तद्रूपारोपवशाद्रूपकम् अथवा तयोः समुच्चयविवक्षायां दीपकम् अथवा तुल्ययोगिता किमु प्रदोषसमये विशेषणसाम्यादाननस्यावगतौ समासोक्तिः आहोस्विन्मुखनैर्मल्यप्रस्तावादप्रस्तुतप्रशंसा इति बहूनां सन्देहादयमेव संकरः।

---

जिससे उसे अस्वीकार ही किया जाय तब यहां जो अलंकारों का सांकर्य होगा वह अनिश्चयात्मक-संदेहरूप ही होगा। इसीलिये यह संकर-प्रकार संदेह संकर कहा जाता है क्योंकि पहली कारिका से 'संकर' की ही अनुवृत्ति यहां विवक्षित है जिसके लिये समुच्चयबोधक 'च' का प्रयोग ही प्रमाण है। उदाहरण के लिये:—

( दो अलंकारों का संदेह-संकर )

'विधाता ने यह सागर, जैसा गहरा, जैसा रत्नपूर्ण और जैसा स्वच्छ-सुन्दर बनाया वैसा, पता नहीं, मीठा पानी वाला क्यों कर न बनाया!'

यहां क्या 'समुद्र' के वर्णनीय रूप से प्रस्तुत रहने पर, श्लिष्ट ( गभीर आदि ) विशेषणों की महिमा से, अप्रस्तुत ( पुरुषविशेष रूप ) अर्थ की प्रतीति में 'समासोक्ति' मानी जाय? अथवा क्या अप्रस्तुत समुद्ररूप अर्थ के वर्णन द्वारा, उसके, समानधर्मा होने के कारण, किसी प्रस्तुत ( पुरुष-विशेषरूप ) अर्थ की प्रतीति होने से 'अप्रस्तुतप्रशंसा' समझी जाय? यह है वह संदेह ( जिसका निवारण किसी साधक अथवा बाधक प्रमाण के अभाव में असंभव है और जिसका चमत्कार यहां 'संदेह-संकर' का चमत्कार है ) जो कि यहां स्पष्ट प्रतीत हो रहा है। अथवा जैसे कि:—

( दो से अधिक अलंकारों का 'संदेह' संकर )

'नेत्रों का आनन्ददायक यह चन्द्रबिम्ब चमक रहा है किन्तु दिङ्मण्डल का आच्छादक यह अन्धकार अभी भी सर्वथा नष्ट हुआ नहीं प्रतीत होता।'

यहां क्या 'वह समय आ पहुँचा जिसमें काम उत्तेजित हुआ करता है' इस व्यङ्ग्यरूप अर्थ के उक्ति-वैचित्र्यपूर्वक प्रतिपादन में 'पर्यायोक्त' है? अथवा क्या मुखरूप प्रकृत के अप्रकृत चन्द्रबिम्ब के रूप में अध्यवसान ( निश्चय ) होने से 'अतिशयोक्ति' है? या ऐसा है कि 'एतत्' ( यह )-इस पद से निर्दिष्ट 'मुख'रूप उपमेय पर चन्द्रबिम्बरूप उपमान के आरोप में 'रूपक' है? या ऐसा तो नहीं कि 'एतत्' ( मुख ) और 'इन्दुबिम्ब' ( चन्द्रबिम्ब ) इन दोनों के समुच्चय ( परस्पर निरपेक्ष भी अनेक पदार्थों के एक साथ अवस्थान जैसे कि—इन्दुबिम्बं प्रसीदति एतद् वक्त्रं च प्रसीदति ) की दृष्टि से ( क्रिया- ) दीपक हो? कहीं ऐसा तो नहीं कि ( मुख और चन्द्रबिम्ब दोनों के प्रकृत अथवा अप्रकृत

यत्र तु न्यायदोषयोरन्यतरस्यावतारः तत्रैकतरस्य निश्चयान्न संशयः। न्यायश्च साधकत्वमनुकूलता दोषोऽपि बाधकत्वं प्रतिकूलता, तत्र—

सौभाग्यं वितनोति वक्त्रशशिनो ज्योत्स्नेव हासद्युतिः ॥ ५७५ ॥

इत्यत्र मुख्यतयाऽवगम्यमाना हासद्युतिर्वक्त्रे एवानुकूल्यं भजते इत्युपमायाः साधकम् शशिनि तु न तथा प्रतिकूलेति रूपकं प्रति तस्या अबाधकता।

वक्त्रेन्दौ तव सत्ययं यदपरः शीतांशुरभ्युद्यतः ॥ ५७६ ॥

इत्यत्रापरत्वमिन्दोरनुगुणं न तु वक्त्रस्य प्रतिकूलमिति रूपकस्य साधकतां प्रतिपद्यते न तूपमाया बाधकताम्।

होने से औपम्य के आक्षेप में) 'तुल्ययोगिता' ही हो? या प्रदोषकाल के वर्णन में (चन्द्रबिम्ब के प्रकृत होने से) आनन्ददायकत्वरूप विशेषण की समानता के कारण (अप्रकृतरूप) 'मुख' की प्रतीति में 'समासोक्ति' हो? या कहीं (प्रस्तुत) मुख की निर्मलता के वर्णन से अप्रस्तुत (चन्द्रबिम्ब) के अभिधान में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' हो? इस प्रकार जब एक नहीं अनेक अलंकारों में से किसी के स्वरूप-विनिश्चय में कोई साधन-बाधक प्रमाण नहीं तो यह अलंकार-संकर संदेह-संकर नहीं तो और क्या है?

संदेह-संकर की संभावना वहां नहीं हुआ करती जहां न्याय (साधक प्रमाण) और दोष (बाधक प्रमाण)-इन दोनों में से किसी भी एक की उपस्थिति में किसी भी अलंकार का स्वरूप निश्चय हो जाय। यहां 'न्याय' का अभिप्राय है (किसी अलंकार के) 'साधक' अथवा 'अनुकूल प्रमाण' का और 'दोष' का अभिप्राय है उसके 'बाधक' अथवा 'प्रतिकूल प्रमाण' का। (साधक प्रमाण का उदाहरण) इस सूक्ति अर्थात्—

'चांदनी जैसे चन्द्रमा की सुन्दरता बढ़ाया करती है वैसे हँसी चन्द्रमुख की सुन्दरता बढ़ाती रहती है।' में स्पष्ट है। क्योंकि जिस (विशेषणभूत) 'हासद्युति' हासशोभा की मुख्यतया (अर्थात् बिना किसी उपचार-सम्बन्ध के) प्रतीति हो रही है उसके 'मुख'-रूप (विशेष्यभूत) अर्थ में अनुकूल होने से 'उपमा' अलंकार (वक्त्रं शशीव वक्त्रशशिनः) की सिद्धि तो स्पष्ट है। किन्तु जहां तक 'रूपक' (वक्त्रं शशीव वक्त्रशशिनः) का प्रश्न है वहां इस (विशेषणभूत) 'हासद्युति' की न तो कोई (विशेष्यभूत चन्द्ररूप अर्थ में) अनुकूलता है (क्योंकि चन्द्रमा में हँसी का होना असंभव है) और न कोई विशेष प्रतिकूलता ही (क्योंकि उपचारतः 'हास' का अभिप्राय 'विकास' लिया जा सकता है)। इस प्रकार रूपक के साधक अथवा बाधक प्रमाण के अभाव में यहां 'उपमा' और 'रूपक' का संदेह संकर निर्मूल है।

इसी प्रकार इस सूक्ति अर्थात्—

'प्रिये! जब कि तुम्हारा यह मुख-चन्द्र विराजमान है तब यह दूसरा चन्द्र (आकाश में) क्या निकल पड़ा!' में 'रूपक' का साधक प्रमाण तो विद्यमान है क्योंकि 'वक्त्रमेव इन्दुः-वक्त्रेन्दुः' में चन्द्र (रूप उपमान) की प्रधानरूप से प्रतीति में 'अपरत्व-द्वितीयचन्द्र के अस्तित्व' की उक्ति तो अनुकूल पड़ती है (क्योंकि बिना 'मुख' में 'चन्द्र' के तादात्म्यारोप के 'अपरः शीतांशुरभ्युद्यतः-दूसरा चन्द्र क्या निकल पड़ा' ऐसा कहना अनुपपन्न है)। किन्तु यहां 'उपमा' (वक्त्रम् इन्दुरिव वक्त्रेन्दुः) का जहां तक प्रश्न है वहां 'अपरत्व' की उक्ति प्रतिकूल भी नहीं (क्योंकि उपमा में मुख) की प्रधानरूप से प्रतीति होने में 'चन्द्रसदृश मुख के रहते इस (अकाशवर्ती) दूसरे चन्द्र से क्या?' इस अर्थ की कथंचित योजना करने पर 'अपरत्व' का अभिप्राय अनुपपन्न नहीं होता और न वस्तुतः यह उपपन्न ही है (क्योंकि 'चन्द्रसदृश मुख' में प्रधानतया जब मुख की प्रतीति अभिप्रेत है तब 'चन्द्र' में 'अपरत्व' की प्रतीति असंभव है क्योंकि चन्द्र एक ही है दो नहीं)।

राजनारायणं लक्ष्मीस्त्वामालिङ्गति निर्भरम् ॥ ५७७ ॥

इत्यत्र पुनरालिङ्गनमुपमां निरस्यति सदृशं प्रति परप्रेयसीप्रयुक्तस्यालिङ्गनस्यासम्भवात् ।

पादाम्बुजं भवतु नो विजयाया मञ्जु-
मञ्जीरशिञ्जितमनोहरमम्बिकायाः ॥ ५७८ ॥

इत्यत्र मञ्जीरशिञ्जितं अम्बुजे प्रतिकूलम् असम्भवादिति रूपकस्य बाधकम् न तु पादेऽनुकूलमित्युपमायाः साधकमभिधीयते विध्युपमर्दिनो बाधकस्य तदपेक्षयोत्कटत्वेन प्रतिपत्तेः । एवमन्यत्रापि सुधीभिः परीक्ष्यम् ।

---

[ यहां निष्कर्ष यह निकला कि साधक प्रमाण के सद्भाव में जब किसी एक अलंकार की उत्कट संभावना हो जैसे कि 'सौभाग्यं वितनोति' आदि में 'उपमा' की अथवा 'वक्त्रेन्दौ तव' इत्यादि में 'रूपक' की; तब 'सन्देह-संकर' की संभावना इसलिये नहीं हो सकती क्योंकि इसके लिये दो अथवा दो से अधिक अलंकारों में जिस तुल्यकोटि का संशय अपेक्षित है, उसका यहां अभाव है । ]

इसी प्रकार किसी अकंकार के बाधक-प्रमाण के सद्भाव में भी उसका किसी दूसरे अलंकार के साथ 'संदेह-संकर' असंगत ही है । जैसे कि :—

'राजन् ! आप राज-नारायण ( विष्णुरूप राजा ) हैं, लक्ष्मी बड़े अनुराग से आपका आलिंगन किया करती है ।'

इस सूक्ति में जहां उपमा ( राजा नारायण इव राजनारायणः ) की संभावना 'आलिङ्गन' की उक्ति के द्वारा दूर कर दी गयी है, क्योंकि लक्ष्मी का आलिंगन नारायण ( उपमान ) के साथ तो उपपन्न है किन्तु नारायण-सदृश ( राजा-उपमेय ) के साथ इसलिये उपपन्न नहीं क्योंकि नारायण की प्रेयसी ( लक्ष्मी ) के लिये ( नारायण को छोड़ कर ) नारायण-सदृश किसी पुरुष ( यहां राजा ) का अलिंगन सर्वथा अनुचित है, वहां इसका यहां वस्तुतः विराजमान 'रूपक' ( राजा एव नारायणःराजनारायणः ) के साथ 'संदेह-संकर' नहीं हो सकता । इसी प्रकार—

'मञ्जीर के मधुर शिञ्जा-रव से मनोहर भगवती पार्वती के चरणकमल हमें विजयी बनाया करें ।'

इस सूक्ति में जहां 'रूपक' ( पाद एव अम्बुजम्-पादाम्बुजम् ) का बाधक प्रमाण 'मञ्जीरशिञ्जित' की उक्ति में उपलब्ध है, क्योंकि 'मञ्जीर की शिञ्जा' 'पाद' ( चरण ) में 'अम्बुज' के तादात्म्यारोप के इसलिये प्रतिकूल पड़ती है क्योंकि 'अम्बुज' में मञ्जीर-ध्वनि असंभव है, वहां इसके साथ यहां वस्तुतः अभिप्रेत 'उपमा' ( पादः अम्बुजमिव पादाम्बुजम् ) का 'संदेह-संकर' कैसे ! यहां 'मञ्जीरशिञ्जित' की उक्ति 'चरण' के लिये अनुकूल होने से 'उपमा' का साधक प्रमाण भी नहीं मानी जा सकती क्योंकि इसके द्वारा 'पाद' में 'अम्बुज' के तदात्म्यारोप-विधान ( रूपक ) का जैसे उग्ररूप से उपमर्दन ( निराकरण ) किया जा रहा है वैसे उपमा का समर्थन नहीं ।

वस्तुतः साधक अथवा बाधक प्रमाण के सद्भाव में दो अलंकारों के संदेह-संकर की संभावना इसी प्रकार काव्यरसिक अन्यत्र स्वयं भी दूर कर सकते हैं ।

**टिप्पणी**—यहां काव्यप्रकाशकार ने संदेह संकर के निरूपण में आचार्य उद्भट की इस संदेह-संकर-परिभाषा अर्थात्—

'अनेकालङ्क्रियोल्लेखे समं तद्वृत्त्यसंभवे । एकस्य च ग्रहे न्यायदोषाभावे च संकरः ॥'

( काव्यालंकारसारसंग्रह ५.११ )

का आधार स्वीकार किया है । इस परिभाषा में 'न्याय' और 'दोष' साधक और बाधक प्रमाण का जो संकेत है उसका स्पष्टीकरण श्री प्रतीहार इन्दुराज का किया हुआ है :—

( 'संकर' का तीसरा प्रकार-एक पद प्रतिपाद्यरूप संकर )

(२१०) स्फुटमेकत्र विषये शब्दार्थालंकृतिद्वयम् ।
व्यवस्थितं च,

अभिन्ने एव पदे स्फुटतया यदुभावपि शब्दार्थालङ्कारौ व्यवस्थां समासादयतः सोऽप्यपरः संकरः ।

उदाहरणम्—

स्पष्टोल्लसत्किरणकेसरसूर्यबिम्बविस्तीर्णकर्णिकमथो दिवसारविन्दम् ।
श्लिष्टाष्टदिग्दलकलापमुखावतारबद्धान्धकारमधुपावलि संचुकोच ॥ ५७६ ॥

अत्रैकपदानुप्रविष्टौ रूपकानुप्रासौ ।

( 'संकर' के त्रैविध्य का स्पष्टीकरण )

(२११) तेनासौ त्रिरूपः परिकीर्त्तितः ॥ १४१ ॥

'ननु यद्यनेकालंकारोल्लेखे युगपद्वृत्त्यसंभवे च संदेहसंकरत्वमेवं सति यत्र प्रतिभामात्रेणानेकस्मिन्नलंकारे उल्लिख्यमाने यस्य साधकं प्रमाणमस्ति स उपादीयते यस्य तु बाधकं प्रमाणं विद्यते स त्यज्यते तत्राप्यनेकालंकारोल्लेखस्य समं तद्वृत्त्यसंभवस्य च संभवात् संदेहसंकरत्वं प्रसज्जतीत्याशङ्क्योक्तम्—एकस्य च ग्रहे न्यायदोषाभावे चेति । न्यायः साधकं प्रमाणं दोषो बाधकं प्रमाणम् । यत्राऽनेकालंकारोल्लेखे युगपद्वृत्त्यसंभवे च एकतरस्य ग्रहणे साधकबाधके प्रमाणे समस्तव्यस्ततया न विद्येते तत्र संदेहसंकरः । तेन नानिष्टप्रसङ्गः । तथा हि यत्र साधकबाधके प्रमाणे सामस्त्येन विद्येते तत्र यस्य साधकं प्रमाणमस्ति तस्योपादानादबाधकस्य प्रमाणोपेतस्य च त्यागादेकस्य ग्रहणं भवति । यत्रापि साधकबाधकप्रमाणयोर्वैयस्त्येनाऽन्यतरस्य विद्यमानता तत्रापि प्रतिभोल्लिख्यमानानेकालंकारमध्यात् साधकप्रमाणोपेतस्योपादानात् प्रमाणशून्यस्य चोपेक्ष्यत्वात्तथा बाधकप्रमाणोपेतस्य परित्यागात्तदितरस्य च पूर्वोल्लिखितस्य पारिशेष्येणोपादानादेकस्य ग्रहो भवति । यत्र तु साधकबाधकप्रमाणाभावस्तत्र संदेह एव । (काव्यालंकारसारसंग्रह लघुवृत्ति पृष्ठ ६८-६९) यहां काव्यप्रकाशकार वस्तुतः इन्दुराज की उपर्युक्त न्याय-दोष-समीक्षा का ही अनुसरण करते प्रतीत हो रहे हैं ।

अनुवाद—यह 'संकर-प्रकार' वह है जिसे एक समान पद में शब्द और अर्थ दोनों के अलंकारों की अवस्थिति कहा करते हैं ।

'संकर' का एक और प्रकार वह है जिसमें एक ही ( सुवन्त अथवा तिङन्तरूप ) पद अथवा पद-समूह में शब्दालंकार और अर्थालंकार दोनों उपस्थित रहा करते हैं । उदाहरण के लिये—

'यह 'दिवसारविन्द' ( दिन-कमल ) जिसका बीजकोश पूर्ण प्रकाशित किरण-केसरों से विभूषित सूर्यबिम्ब के रूप में झलक रहा है, जिसका पटल-संकोच आठो दिशाओं के प्रदोषकालीन अन्धकार के आवरण में प्रतीत हो रहा है और जिसकी मधुपावली तमस्तोम के रूप में भीतर घिरी है, अब बंद पड़ा दिखाई दे रहा है ।' (हरविजय १९)

यहां 'एकपदप्रतिपाद्य संकर' है क्योंकि एक पद में ( 'किरणकेसर' 'सूर्यबिम्बविस्तीर्णकर्णिक' और 'दिग्दलकलाप' इन प्रत्येक पदों में ) 'रूपक' तथा 'अनुप्रास'-(एक अर्थालंकार और दूसरा शब्दालंकार ) दोनों अवस्थित हैं ।

अनुवाद—इस प्रकार पूर्वप्रतिपादित दृष्टि से 'संकर' के तीन भेद सिद्ध हैं ।

टिप्पणी—भामह की दृष्टि में तो 'संकर' कोई अलंकार-प्रकार ही नहीं । यद्यपि दण्डी की
'नानालंकारसंसृष्टिः संकीर्णं तु निगद्यते । अङ्गाङ्गिभावावस्थानं सर्वेषां समकक्षता ।
इत्यलङ्कारसंसृष्टेर्लक्षणीया द्वयी गतिः ॥' (काव्यादर्श २.३५९-३६०)

तदयमनुग्राह्यानुग्राहकतया सन्देहेन एकपदप्रतिपाद्यतया च व्यवस्थितत्वात्त्रिप्रकार एव संकरो व्याकृतः। प्रकारान्तरेण तु न शक्यो व्याकर्तुम् आनन्त्यात्तत्प्रभेदानामिति प्रतिपादिताः शब्दार्थोभयगतत्वेन त्रैविध्यजुषोऽलङ्काराः। कुतः पुनरेष नियमो यदेतेषां तुल्येऽपि काव्यशोभातिशयहेतुत्वे कश्चिदलङ्कारः शब्दस्य कश्चिदर्थस्य कश्चिच्चोभयस्येति चेत्।

( अलंकारों के श्रेणी-विभाग का आधार 'अन्वय-व्यतिरेक' का सिद्धान्त )

उक्तमत्र यथा काव्ये दोषगुणालङ्काराणां शब्दार्थोभयगतत्वेन व्यवस्थायामन्वयव्यतिरेकावेव प्रभवतः निमित्तान्तरस्याभावात्। ततश्च योऽलङ्कारो यदीयान्वयव्यतिरेकावनुविधत्ते स तदलङ्कारो व्यवस्थाप्यते इति, एवं च यथा पुनरुक्त-

उस उक्ति में 'संकीर्ण' शब्द का प्रयोग है किन्तु यहां यह स्पष्ट है कि संकर और संसृष्टि में कोई भेद-भाव नहीं रखा गया। 'संकर' का 'संसृष्टि' से पृथक् विश्लेषण तो सर्वप्रथम उद्भट का किया प्रतीत होता है—

अनेकालङ्क्रियोल्लेखे समं तद्वृत्त्यसंभवे। एकस्य च ग्रहे न्यायदोषाऽभावे च संकरः॥
शब्दार्थवर्त्यलंकारा वाक्य एकत्र भासिनः। संकरो वैकवाक्यांशप्रवेशाद्वाभिधीयते॥
परस्परोपकारेण यत्रालंकृतयः स्थिताः। स्वातन्त्र्येणात्मलाभं नो लभन्ते सोऽपि संकरः॥

( काव्यालंकारसारसंग्रह ५.११-१३ )

और उद्भट के व्याख्याकार इन्दुराज का सर्वप्रथम 'संकर' के चार भेदों का नामकरण किया मिलता है। बाद के आलंकारिकों जैसे कि 'रुय्यक' और 'काव्यप्रकाशकार' के संकरनिरूपण में वस्तुतः उद्भट और इन्दुराज की संकर-मीमांसा का ही प्रभाव स्पष्ट झलकता है। काव्यप्रकाशकार ने उद्भट और इन्दुराज के द्वितीय संकर-भेद ( शब्दार्थवर्त्यलंकारा वाक्य एकत्र भासिनः। संकरो वा ) को 'संसृष्टि' सिद्ध कर संकर के तीन ही प्रकार माने हैं।

अनुवाद—यहां अङ्गाङ्गिभाव, संदेह तथा एकपदप्रतिपाद्यता की त्रिविधव्यवस्था के आधार पर 'संकर' के तीन भेदों का प्रतिपादन किया गया है। यहां किसी अन्य व्यवस्था ( जैसे कि उपमा-रूपक, अनुप्रास-उपमा, अनुप्रास-रूपक इत्यादि ढंग से पृथक्-पृथक् अलंकारों की सांकर्य-व्यवस्था ) का आश्रय लेना वस्तुतः इसलिये असंभव है क्योंकि पृथक्-पृथक् अलंकारों के 'सांकर्य' में 'संकर' के अनन्त भेद-प्रभेदों का न तो कोई निरूपण संभव है और न निर्णय।

अन्त में यहां यह कहना उचित प्रतीत होता है कि जिन-जिन अलंकारों का ( नवम तथा दशम उल्लास में ) अब तक प्रतिपादन किया जा चुका है, वे ( १ ) शब्दालंकार (२) अर्थालंकार और (३) उभयालंकार-इन तीन ही श्रेणियों में विभक्त तथा समन्वित हैं।

अनुवाद—यहां यह कहा जा सकता है कि जब अलंकारों में काव्य की शोभा-वर्द्धकता की दृष्टि से कोई भेद नहीं तब क्योंकर किसी अलंकार को शब्दमात्र का अलंकार, किसी को अर्थ-मात्र का अलंकार और किसी को शब्द और अर्थ दोनों का अलंकार मान लिया जाय। किन्तु ऐसा कहना ठीक नहीं, क्योंकि जैसा कि पहले ही ( अर्थात् नवम उल्लास में, श्लेषालंकार-निरूपण के प्रसंग में ) कहा जा चुका है, काव्य में दोष, गुण और अलंकारों की जो भी व्यवस्था है उसमें एक मात्र 'अन्वय-व्यतिरेक' के सिद्धान्त का ही हाथ है जिसके आधार पर किसी दोष अथवा गुण अथवा अलंकार को शब्द, अर्थ अथवा शब्दार्थ का दोष, गुण अथवा अलंकार कहा जाया करता है। तात्पर्य यह है कि ( दोष, गुण अथवा ) अलंकारों के कक्षा-विभाग में अन्य किसी सिद्धान्त के कार्यकर न होने से यही मानना युक्तिसंगत प्रतीत होता है कि जो अलंकार शब्द अथवा अर्थ अथवा शब्द और अर्थ में जिस किसी के अन्वय ( सद्भाव ) और व्यतिरेक ( असद्भाव ) का अनुसरण करे उसे उसी ( शब्द अथवा अर्थ अथवा शब्द और अर्थ दोनों ) का अलंकार मानना

वदाभासः परम्परितरूपकं चोभयोर्भावाभावानुविधायितया उभयाऽलङ्कारौ तथा शब्दहेतुकार्थान्तरन्यासप्रभृतयोऽपि द्रष्टव्याः । अर्थस्य तु तत्र वैचित्र्यम् उत्कट-तया प्रतिभासते इति वाच्यालंकारमध्ये वस्तुस्थितिमनपेक्ष्यैव लक्षिताः ।

( अलंकारों के श्रेणी-विभाग में आश्रयाश्रयिभाव-व्यवस्था ? )

योऽलङ्कारो यदाश्रितः स तदलङ्कार इत्यपि कल्पनायां अन्वयव्यतिरेकावेव

उचित है। कुछ अलंकारों जैसे कि 'पुनरुक्तवदाभास' ( जैसे कि 'तनुवपुरजन्योऽसौ' आदि नवम उल्लास में उद्धृत संदर्भ ) और परम्परितरूपक (जैसे कि 'विद्वन्मानसहंस' आदि) को जो उभयालंकार कहा जाता है वह वस्तुतः 'अन्वय-व्यतिरेक' की व्यवस्था के आधार पर ही, क्योंकि इनमें जो बात दिखाई देती है वह यही है कि ये अलंकार शब्द और अर्थ दोनों के 'अन्वय' ( सद्भाव ) और 'व्यतिरेक' ( असद्भाव ) का अनुसरण किया करते हैं ( जैसे कि 'तनुवपुः' आदि में 'तनु' शब्द तो परिवृत्त्यसह है-हटाया नहीं जा सकता, इसलिये 'तनु' शब्द के भाव में होने और अभाव में न होने से यहां पुनरुक्तवदाभास शब्द का अलंकार है और 'वपुः' शब्द ऐसा है जो परिवृत्ति-सह है—हटाया जा सकता है, इसलिये इसके पर्यायवाचक शब्द के सद्भाव में भी इस अलंकार के होने से यहां पुनरुक्त-वदाभास अर्थ का अलंकार है। इसी प्रकार 'विद्वन्मानसहंस' आदि में 'मानस' शब्द के परिवृत्त्यसह होने और 'हंस' शब्द के परिवृत्ति-सह होने के कारण यहां जो रूपक है वह शब्दगत और अर्थगत दोनों है )। इसी प्रकार अन्य भी अलंकार जैसे कि-'अर्थान्तरन्यास' आदि, वस्तुतः जहां वाचक अथवा शब्द के अन्वय-व्यतिरेक का अनुसरण किया करें, वहां उभयालंकार ही कहे जाने चाहिये। यद्यपि वस्तुस्थिति यही है कि ये अलंकार उभ-यालंकार हैं किन्तु इन्हें इस दृष्टि से वाच्य अथवा अर्थ के अलंकारों की श्रेणी में रखा गया है कि इनमें वाचक-वैचित्र्य की अपेक्षा वाच्य-वैचित्र्य की प्रतीति विशेषरूप से चमत्कारजनक हुआ करती है। ( इसी प्रकार जहां वाचक-वैचित्र्य ही विशेष प्रतीत हो वहां 'पुनरुक्तवदाभास' आदि शब्द के अलंकारों की ही श्रेणी में रखे गये हैं। )

अलंकरों के श्रेणी-विभाग के सम्बन्ध में ऐसी जो कल्पना की गयी है कि जो अलंकार शब्द अथवा अर्थ अथवा शब्द और अर्थ में जिस पर आश्रित हो उसे उसी का अर्थात् शब्द अथवा अर्थ अथवा शब्द और अर्थ का अलंकार कहा जाना चाहिये, यद्यपि 'आश्र-याश्रयिभाव' का निर्देश करती है किन्तु यहां भी वस्तुतः 'अन्वय-व्यतिरेक' का ही सिद्धान्त निर्णायकरूप से उपस्थित है। जब तक 'अन्वय-व्यतिरेक'रूप निर्णायक का आधार न माना जाय तब तक 'आश्रयाश्रयिभाव' की व्यवस्था ऐसी विशिष्ट व्यवस्था नहीं बन सकती जिस पर निर्भर हुआ जाय और निश्चितरूप से कहा जाय कि अमुक अलंकार शब्द के, अमुक अर्थ के और अमुक शब्द और अर्थ के अलंकार हैं। ( क्योंकि यदि अन्वय-व्यतिरेक के विना केवल 'आश्रयाश्रयिभाव' को ही अलंकार-विभाग का आधार मान लिया जाय तो 'उत्प्रेक्षा' को, जहां संभावना का आश्रय कवि का चित्त हुआ करता है, अर्थ का अलंकार कैसे कहा जा सकेगा ! ) अन्ततोगत्वा निष्कर्ष यही निकला कि अलंकारों के कक्षा-विभाग में ( आश्रयाश्रयिभाव नहीं अपितु ) 'अन्वय-व्यतिरेक' ही वस्तुतः निर्णायक है और इसी के आधार पर शब्दालंकार और अर्थालंकार का परस्पर भेद समीचीनरूप से समझा-समझाया जा सकता है।

टिप्पणी—यहां 'काव्यप्रकाश'कार ने 'अलंकारसर्वस्व' की अलंकार-विभाग-निर्णयसम्बन्धी 'आश्रयाश्रयिभाव' व्यवस्था की आलोचना की है। अलंकार सर्वस्वकार की दृष्टि में शब्दालंकार-अर्थालंकार और उभयालंकार के भेद का आधार अन्वयव्यतिरेक का सिद्धान्त नहीं अपितु आश्रया-श्रयिभाव—( उपस्कार्योपस्कारकभाव )-का सिद्धान्त है—

'लोकवदाश्रयाश्रयिभावश्च तत्तदलंकारनिबन्धनम् । अन्वयव्यतिरेकौ तु तत्कार्यत्वे

समाश्रयितव्यौ। तदाश्रयणमन्तरेण विशिष्टस्याश्रयाश्रयिभावस्याभावादित्यलङ्काराणां यथोक्तनिमित्त एव परस्परव्यतिरेको ज्यायान्।

( अलङ्कार दोष और उनका दोष सामान्य में अन्तर्भाव )

(२१२) एषां दोषा यथायोगं सम्भवन्तोऽपि केचन।
उक्तेष्वन्तर्भवन्तीति न पृथक् प्रतिपादिताः॥ १४२॥

( अनुप्रास के दोषों का पूर्वोक्त दोषों में अन्तर्भाव )

तथा हि अनुप्रासस्य प्रसिद्ध्यभावो वैफल्यं वृत्तिविरोध इति ये त्रयो दोषाः ते प्रसिद्धिविरुद्धताम् अपुष्टार्थत्वं प्रतिकूलवर्णतां च यथाक्रमं न व्यतिक्रामन्ति तत्स्वभावत्वात्।

क्रमेणोदाहरणम्—

चक्री चक्रारपङ्क्तिं हरिरपि च हरीन् धूर्जटिर्धूर्ध्वजाग्रान्
अक्षं नक्षत्रनाथोऽरुणमपि वरुणः कूबराग्रं कुबेरः।
रंहः संघः सुराणां जगदुपकृतये नित्ययुक्तस्य यस्य
स्तौति प्रीतिप्रसन्नोऽन्वहमहिमरुचेः सोऽवतात्स्यन्दनो वः॥ ५८०॥

---

प्रयोजकौ। न तदलंकारत्वे। तदलंकारप्रयोजकत्वे तु श्रौतोपमादेरपि शब्दालंकारत्वप्रसङ्गात्। तस्मादाश्रयाश्रयिभावेनैव चिरन्तनमतानुसृतिरिति।' ( अलंकारसर्वस्व 'काव्यमाला' पृष्ठ २५७)

अलंकार-विभाजन की 'आश्रयाश्रयिभाव-व्यवस्था' एक प्राचीन व्यवस्था है। भोजराज ने अलंकार-विभाजन में इसी को आधारभूत माना है। इस व्यवस्था का खण्डन और इसके बदले 'अन्वयव्यतिरेक' के सिद्धान्त का समर्थन काव्यप्रकाश की अपनी मान्यता है।

अनुवाद—**इन अब तक प्रतिपादित अलंकारों में 'दोष' भी हुआ करते हैं, जिनका निरूपण प्राचीन आलंकारिक करते आये हैं, किन्तु इनका यहां पृथक्रूप से प्रतिपादन इसलिये अभिप्रेत नहीं क्योंकि ( दोष-निरूपण-प्रकरण-७म उल्लास में ) पूर्वप्रतिपादित दोषों में ही अलंकार-दोष भी यथा संभव अन्तर्भूत हैं।**

**टिप्पणी**—'भामह' से 'रुद्रट' तक सभी प्राचीन आलंकारिक अलंकार-निरूपण के साथ साथ अलंकार-दोष-विवेचन भी करते आये हैं। इन्हीं प्राचीन आलंकारिकों ने दोष-सामान्य का भी दिग्दर्शन कराया है। काव्यप्रकाशकार की दृष्टि में दोष-सामान्य के अतिरिक्त दोष-विशेष जैसे कि अलंकार-दोष आदि का निरूपण अनावश्यक है क्योंकि अलंकार दोष-कोई अतिरिक्त दोष नहीं अपितु दोष-जाति में ही अन्तर्गणित हो सकते हैं। यहां काव्यप्रकाशकार ने भामह और रुद्रट की अलंकार-दोष-सम्बन्धी मान्यताओं की आलोचना की है और अलंकार-दोषों को दोष-सामान्य में अन्तर्भूत कर अपने ग्रन्थ की सर्वाङ्गसमीचीनता का भी निर्देश किया है।

अनुवाद—**जैसे कि ( शब्दालङ्कारों में ) 'अनुप्रास' के जो ये तीन दोष अर्थात् (१) प्रसिद्ध्यभाव, (२) वैफल्य और (३) वृत्तिविरोध ( प्राचीन आलङ्कारिकों के द्वारा ) पृथक् रूप से प्रतिपादित किये गये हैं उनके सम्बन्ध में यह स्पष्ट है कि ये प्रसिद्धिविरुद्धत्व ( प्रसिद्धिहतत्व ), अपुष्टार्थत्व तथा प्रतिकूलवर्णत्व इन ( दोष-प्रकरण में निरूपित ) दोषों के अतिरिक्त अन्य कोई दोष नहीं क्योंकि उनका स्वरूप वही है जो इनका है। क्रमशः जैसे कि:—**

**'संसार के उपकार में नित्यतत्पर उष्णांशु भगवान् सूर्य का वह रथ आप सबका कल्याण करता रहे जिसकी चक्रारपंक्ति ( पहियों में लगे कीलक-समूह ) की स्तुति चक्री ( विष्णु ) किया करते हैं, जिसके हरि-गण ( अश्व-समूह ) की स्तुति ( हरि ) इन्द्र किया करते हैं, जिसके ध्वजाग्रभाग की स्तुति धूर्जटि ( शिव ) किया करते हैं, जिसके अक्ष (चक्र)**

अत्र कर्तृकर्मप्रतिनियमेन स्तुतिः अनुप्रासानुरोधेनैव कृता न पुराणेतिहासादिषु तथा प्रतीतेति प्रसिद्धिविरोधः।

भण तरुणि ! रमणमन्दिरमानन्दस्यन्दिसुन्दरेन्दुमुखि ! ।
यदि सल्लीलोल्लापिनि गच्छसि तत् किं त्वदीयम्मे ॥ ५८१ ॥
अनणुरणन्मणिमेखलमविरतशिंजानमञ्जुमञ्जीरम् ।
परिसरणमरुणचरणे रणरणकमकारणं कुरुते ॥ ५८२ ॥

अत्र वाच्यस्य विचिन्त्यमानं न किंचिदपि चारुत्वं प्रतीयते इत्यपुष्टार्थतैवानुप्रासस्य वैफल्यम्। 'अकुण्ठोत्कण्ठया' इति। अत्र शृङ्गारे परुषवर्णाडम्बरः पूर्वोक्तरीत्या विरुध्यत इति परुषानुप्रासोऽत्र प्रतिकूलवर्णतैव वृत्तिविरोधः।

( यमक के दोषों का पूर्वोक्त सामान्य-दोषों में अन्तर्भाव )

यमकस्य पादत्रयगतत्वेन यमनमप्रयुक्तत्वं दोषः।

---

की स्तुति नक्षत्रनाथ (चन्द्र) किया करते हैं, जिसके 'अरुण' सारथि की स्तुति वरुण किया करते हैं, जिसके कूबराग्र ( युगन्धर–जुए ) की स्तुति कुबेर किया करते हैं, और जिसके वेग की स्तुति प्रतिदिन प्रसन्नतापूर्वक देव-संघ किया करता है।' ( मयूरकृतसूर्यशतक ) यहां 'चक्री' आदि के द्वारा क्रमशः 'चक्कारपंक्ति' आदि की जो स्तुति है वह केवल अनुप्रास की ही दृष्टि से उपनिबद्ध की गयी है न कि पुराण अथवा इतिहास आदि में इन २ के द्वारा इन २ की स्तुति के किसी वर्णन के आधार पर। इस प्रकार 'स्तावक' और 'स्तव्य' के सम्बन्ध में किसी प्रसिद्धि के न होने पर यहां जिस अनुप्रास-दोष को 'प्रसिद्ध्यभाव'रूप अलंकार-दोष कहा गया है वह 'प्रसिद्धिहत' के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं। इसी प्रकार यहां अर्थात्—

'अरी आनन्द-स्यन्दी किं वा सुन्दर इन्दुसदृश मुख वाली ! अरी लीलापूर्ण आलाप-संलाप वाली ! अरी अलक्तक-रक्त चरण वाली सुन्दरी ! कहो, ऐसा क्यों है, कि जब तू अपने रमण-मन्दिर ( प्रियतम के घर ) जाया करती है तब तेरा मणिमेखला के अनुरणन से रमणीय तथा निरन्तर शिञ्जन-पूर्ण मञ्जीर से मनोहर वहां परिसरण ( गमन ) अकारण ही मेरे मन में उत्कण्ठा उत्पन्न किया करता है।'
में 'अनुप्रास' के जिस 'वैफल्य'रूप दोष को अलङ्कार-दोष के रूप में प्राचीन आलङ्कारिक पृथक् बताया करते हैं वह वस्तुतः 'अपुष्टार्थत्व'रूप दोष में इसीलिये अन्तर्भूत हो रहा है क्योंकि यहां जो कुछ भी वर्ण-वैचित्र्य है उसके द्वारा यहां 'वाच्य' अर्थ में, चाहे जितना भी सोचा जाय, कोई भी सौन्दर्य उत्पन्न होता नहीं प्रतीत होता ( किसी प्रकार का भी अर्थ-परिपोष नहीं दिखाई देता )।

इसी प्रकार ( सप्तम उल्लास में उदाहृत ) 'अकुण्ठोत्कण्ठया' इत्यादि सूक्ति में जिस 'वृत्ति-विरोध'रूप अनुप्रास-दोष का पृथक् परिगणन किया गया है वह भी 'प्रतिकूलवर्णत्व'रूप ( सामान्य ) दोष में ही समा जाता है क्योंकि यहां जो परुषावृत्ति में अनुप्रास है ( जिसमें ठकाररूप ) कर्कश वर्ण-विन्यास चित्त का विक्षोभक हो रहा है, वह, जैसा कि ( अष्टम उल्लास में गुण-निरूपण-प्रसङ्ग में ) पहले कहा जा चुका है, शृङ्गार-रस के (जिसके लिये उपनागरिका वृत्ति उचित है ) सर्वथा प्रतिकूल है।

इसी प्रकार 'यमक' का तीन चरणों में निबन्धरूप जो दोष 'अलंकार-दोष' मानकर पृथक् परिगणित हुआ है वह भी 'अप्रयुक्तत्व'रूप ( सामान्य ) दोष में ही अन्तर्भूत दिखायी देता है। जैसे कि:—

यथा—

भुजङ्गमस्येव मणिः सदम्भा ग्राहावकीर्णेव नदी सदम्भाः ।
दुरन्ततां निर्णयतोऽपि जन्तोः कर्षन्ति चेतः प्रसभं सदम्भाः ॥ ५८३ ॥

( उपमा के दोषों का पृथक् परिगणन अनावश्यक )

उपमायामुपमानस्य जातिप्रमाणगतन्यूनत्वं अधिकता वा तादृशी अनुचितार्थत्वं दोषः । धर्माश्रये तु न्यूनाधिकत्वे यथाक्रमं हीनपदत्वमधिकपदत्वं च न व्यभिचरतः । क्रमेणोदाहरणम्—

चण्डालैरिव युष्माभिः साहसं परमं कृतम् ॥ ५८४ ॥
वह्निस्फुलिङ्ग इव भानुरयं चकास्ति ॥ ५८५ ॥
अयं पद्मासनासीनश्चक्रवाको विराजते ।
युगादौ भगवान्वेधा विनिर्मित्सुरिव प्रजाः ॥ ५८६ ॥
पातालमिव ते नाभिः स्तनौ क्षितिधरोपमौ ।
वेणीदण्डः पुनरयं कालिन्दीपातसन्निभः ॥ ५८७ ॥

अत्र चण्डालादिभिरुपमानैः प्रस्तुतोऽर्थोऽत्यर्थमेव कदर्थित इत्यनुचितार्थता।

---

'सदम्भ' ( कपटी ) मनुष्य, सर्प के 'सदम्भ' ( चमकीले ) फणामणि और भयंकर जलजन्तुओं से भरी 'सदम्भ' ( जल-पूर्ण ) नदी की भांति उस व्यक्ति का भी चित्त अपनी ओर खींच लिया करते हैं जो उनके संग-साथ के अन्तिम दुःखद परिणाम से पूर्णतया परिचित रहा करता है ।'

इत्यादि में ( जो तीन चरणों में यमक-बन्ध है वह कोई अतिरिक्त अलंकार-दोष नहीं अपितु 'अप्रयुक्तत्व' दोष का ही एक निदर्शन है क्योंकि यमक का एक दो अथवा चारों चरणों में निबन्ध भले ही कवि-प्रयोग में प्रसिद्ध हो तीन चरणों में कदापि नहीं है )।

( अर्थालंकारों के दोषों में ) उपमा के 'न्यूनोपमान' और 'अधिकोपमान'रूप दोषों ( जिनमें 'उपमेय' की अपेक्षा उपमान में जातिगत अथवा परिमाणगत न्यूनता अथवा अधिकता विवक्षित है ) का तो 'अनुचितार्थत्व'रूप ( सामान्य ) दोष में ही अन्तर्भाव स्पष्ट है । इनके अतिरिक्त उपमा के 'न्यूनधर्मत्व' और 'अधिकधर्मत्व'रूप साधारणधर्म-सम्बन्धी दोष भी कोई पृथक् दोष नहीं क्योंकि इनका जो कुछ स्वरूप है वह क्रमशः 'हीनपदत्व' और 'अधिकपदत्व'रूप सामान्य दोषों के स्वरूप से कदापि भिन्न नहीं। उदाहरण के लिये क्रमशः—

१. 'चण्डालों के समान तुम लोगों ने महासाहस ( दुष्करकर्म ) कर दिखाया ।'

२. 'अग्निस्फुलिङ्ग की भांति यह सूर्य चमक रहा है ।'

३. 'पद्म के आसन पर आसीन किंवा सृष्टि के प्रारम्भ में संसार निर्माण के इच्छुक ब्रह्मा के समान यह चक्रवाक विराज रहा है ।'

४. 'तुम्हारी नाभि ठहरी पाताल सी, दोनों स्तन रहे दो पर्वतों की भांति और बालों का यह वेणीबन्ध ! यह तो यमुनाप्रवाह सा ही है ।'

इन उपर्युक्त रचनाओं में जो 'न्यूनोपमान' और 'अधिकोपमान'रूप दोष हैं वे उपमा-अलंकार के कोई विशिष्ट दोष नहीं अपितु ( पूर्वप्रतिपादित ) 'अनुचितार्थत्व'रूप सामान्य दोष के ही निदर्शन-प्रकार है क्योंकि 'चण्डाल' आदि निकृष्ट उपमानों के द्वारा 'शूर सैनिक' आदि उपमेयों में निन्दा और उपहास आदि का जो अभिप्राय-प्रकाशन है वह 'अनुचितार्थता' अर्थानौचित्य के अतिरिक्त और कुछ नहीं है । इसी प्रकार—

स मुनिर्लाञ्छितो मौञ्ज्या कृष्णाजिनपटं वहन् ।
व्यराजन्नीलजीमूतभागाश्लिष्ट इवांशुमान् ।। ५८८ ।।

अत्रोपमानस्य मौञ्जीस्थानीयस्तडिल्लक्षणो धर्मः केनापि पदेन न प्रतिपादित इति हीनपदत्वम् ।

स पीतवासाः प्रगृहीतशार्ङ्गो मनोज्ञभीमं वपुराप कृष्णः ।
शतह्रदेन्द्रायुधवान्निशायां संसृज्यमानः शशिनेव मेघः ।। ५८९ ।।

अत्रोपमेयस्य शङ्खादेरनिर्देशे शशिनो ग्रहणमतिरिच्यते इत्यधिकपदत्वम् । लिङ्गवचनभेदोऽपि उपमानोपमेययोः साधारणं चेत् धर्ममन्यरूपं कुर्यात्तदा एकतरस्यैव तद्धर्मसमन्वयावगतेः सविशेषणस्यैव तस्योपमानत्वमुपमेयत्वं वा प्रतीयमानेन धर्मेण प्रतीयते इति प्रक्रान्तस्यार्थस्य स्फुटमनिर्वाहादस्य भग्नप्रक्रमरूपत्वम् ।

यथा— चिन्तारत्नमिव च्युतोऽसि करतो धिङ्मन्दभाग्यस्य मे ।। ५९० ।।

---

'मुञ्ज-मेखला से सुशोभित किंवा कृष्णमृगचर्मधारी वे मुनि ( नारद ) ऐसे लगने लगे जैसे नील नीरदखण्ड से संपृक्त सूर्य हों ।'

इस उक्ति में जिस 'न्यूनधर्मत्व'रूप अलंकार-दोष का प्रतिपादन किया गया है वह वस्तुतः 'हीनपदत्व' नामक सामान्य दोष में ही अन्तर्भूत है क्योंकि यहां मुञ्जमेखला लाञ्छनरूप उपमेय-( नारद ) गत धर्म का तो शब्दतः प्रतिपादन है किन्तु उसके स्थानीय विद्युल्लतारूप उपमान-( सूर्य ) गत धर्म का किसी भी पद के द्वारा न तो प्रतिपादन है और न यथाकथञ्चित् प्रत्यायन ।

यही बात इस उक्ति अर्थात्—

'पीताम्बरधारी किंवा शार्ङ्गधनुर्धर कृष्ण का शरीर विद्युत् और इन्द्रधनुष से युक्त तथा चन्द्रमा से संश्लिष्ट रात के मेघ के समान सुन्दर और भयंकर लगने लगा ।'
में जो 'अधिकधर्मत्व'रूप अलंकार-दोष है वह वस्तुतः 'अधिकपदत्व' नामक दोष से कोई अतिरिक्त दोष नहीं क्योंकि उपमेय ( श्रीकृष्ण ) में शङ्ख-संपर्करूप धर्म का निर्देश किये विना उपमान ( मेघ ) में चन्द्र-संपर्करूप धर्म का निर्देश 'अधिकपदत्व' नहीं तो और क्या है ?

उपमा के इन उपर्युक्त दोषों के अतिरिक्त और भी जो 'भिन्नलिङ्गत्व' और 'भिन्नवचनत्व' नामक दो दोष प्राचीन आलंकारिकों ने निरूपित किये हैं वे भी वस्तुतः 'भग्नप्रक्रमत्व' नामक प्रसिद्ध दोष में ही समा जाते हैं क्योंकि उपमान और उपमेय में यदि लिङ्ग-भेद और वचनभेद रहे तब साधारण धर्म के रूप में अभिप्रेत धर्म असाधारण प्रतीत होने लगे और जब ऐसी बात हो जाय तब साधारण धर्म के रूप में उपात्त उस धर्म का सम्बन्ध उपमान और उपमेय दोनों से न होकर किसी एक से ही रह जाय और इसका परिणाम क्या निकले ! यही कि जहां जो उपमानोपमेयभाव ( औपम्य ) स्वभावतः साधारणधर्मरूप उपात्त विशेषण से विशिष्ट वस्तुओं में रहना चाहिये वहां वह यथाकथञ्चित् ( लिङ्ग अथवा वचन-विपरिणाम आदि के द्वारा आक्षिप्त ( अध्याहृत ) और इसीलिये अनुपात्त साधर्म्य के द्वारा अपना निर्वाह करता दिखाई दिया करे । यह सब 'भग्नप्रक्रमत्व' के अतिरिक्त और क्या है ? उपमा का प्रक्रम तो कर दिया गया किन्तु उसका निर्वाह न किया जा सका क्योंकि जब लिङ्ग अथवा वचन का विपरिणाम करने पर औपम्य की प्रतीति हुई तो उपमा के प्रक्रम ( उपक्रम ) का भंग न हुआ तो और क्या हुआ । उदाहरण के लिये ये उक्तियां अर्थात्—

७. 'मैं भी कैसा अभागा हूँ कि तुम मेरे हाथ में आकर भी वैसे ही कहीं खो गये जैसे चिन्तारत्न ( चिन्तामणि ) खो जाय ।'

सक्तवो भक्षिता देव ! शुद्धाः कुलवधूरिव ॥ ५९१ ॥

यत्र तु नानात्वेऽपि लिङ्गवचनयोः सामान्याभिधायि पदं स्वरूपभेदं नापद्यते न तत्रैतद्दूषणावतारः उभयथापि अस्यानुगमक्षमस्वभावत्वात् ।

यथा—

गुणैरनर्घ्यैः प्रथितो रत्नैरिव महार्णवः ॥ ५९२ ॥

तद्वेषोऽसदृशोऽन्याभिः स्त्रीभिर्मधुरताभृतः ।
दधते स्म परां शोभां तदीया विभ्रमा इव ॥ ५९३ ॥

---

८. 'राजन् ! मैंने कुलवधू सरीखे पवित्र सत्तू का आस्वाद लिया ।'

पर्याय हैं ( जिनमें पहले अर्थात् 'चिन्तारत्नमिव' आदि में 'च्युतः' रूप जो साधारण धर्म उपात्त है वह पुल्लिंग पुरुषरूप उपमेय में तो अन्वित हो रहा है किन्तु 'चिन्तारत्नम्' इस नपुंसकलिङ्ग के उपमान में बिना लिङ्ग विपरिणाम के घटित नहीं होता जिसका परिणाम यह होता है कि वाच्यधर्मविशिष्ट उपमेय का प्रक्रम आक्षिप्त ( अध्याहृत ) धर्मविशिष्ट उपमान के द्वारा खण्डित हो जाता है। इसी प्रकार दूसरे अर्थात् 'सक्तवो भक्षिताः' आदि में बहुत्वविशिष्ट शुद्धत्वरूप उपात्त साधारण धर्म तो 'सक्तवः' रूप उपमेय में संगत है किन्तु एकत्वविशिष्ट वधूरूप उपमान में बिना वचन-विपरिणाम के सर्वथा असंगत ! और इसका परिणाम यही कि उपमेय के वाच्य साधारण धर्म का प्रक्रम उपमान में साधारण धर्म के आक्षेप अथवा अध्याहार के द्वारा टूट जाय ! )

यह एक दूसरी बात है कि लिङ्गभेद अथवा वचनभेद के रहते हुये भी वहां यह 'भग्नप्रक्रमत्व' रूप दोष नहीं रहा करता जहां साधारण धर्म का वाचक पद ऐसा हुआ करता है जिसका स्वरूप इसलिये नहीं बिगड़ा करता क्योंकि वह उपमेय और उपमान दोनों में अनायास समन्वित हो जाया करता है। जैसे कि—

९. 'जिस प्रकार ( अनर्घ्य ) बहुमूल्य रत्नों से महासागर प्रसिद्ध है उसी प्रकार ( अनर्घ्य ) पूजनीय गुणों से यह राजा प्रसिद्ध है।'

१०. 'उस नायिका का 'मधुरताभृतः' माधुर्यपूर्ण किंवा 'अन्याभिः स्त्रीभिरसदृशः' अन्य युवतियों के असमान वह वेष वस्तुतः उसी के 'मधुरताभृतः' मधुरता से भरे किंवा 'अन्याभिः स्त्रीभिरसदृशः' अन्य युवतियों से सर्वथा विचित्र लगने वाले विभ्रमों-हावभावों के समान अत्यन्त सुन्दर लगने लगा।'

में पहले अथात् 'गुणैरनर्घ्यैः' आदि में उपमेयभूत 'गुण' और उपमानभूत 'रत्न' के परस्पर भिन्न-भिन्न लिङ्गवाचक शब्द होने पर भी 'अनर्घ्यैः' इस बहुवचनान्त साधारण धर्मरूप विशेषण का उनके साथ अपने उपात्त स्वरूप में ही अनायास अन्वय हो रहा है और दूसरे अर्थात् 'तद्वेषः' इत्यादि में उपमेयभूत 'वेषः' और उपमानभूत 'विभ्रमाः' के परस्पर भिन्न-भिन्न वचनान्त शब्द होने पर भी 'असदृशः' ( समान शब्द के उपपद रहने पर दृश् धातु से कर्ता के अभिप्राय में कञ् प्रत्यय-समान इव पश्यतीति सदृशः न सदृशः 'असदृशः'-एक वचनान्तरूप तथा समान शब्द के उपपद रहने पर दृश् धातु से कर्ता के अभिप्राय में ही क्विप् प्रत्यय-समाना इव दृश्यन्त इति सदृशः न सदृशः 'असदृशः' बहुवचनान्तरूप ), 'मधुरताभृतः' ( मधुरतया भृतः पूरितः मधुरताभृतः-एकवचनान्तरूप तथा मधुरतां बिभ्रति धारयन्तीति मधुरताभृताः-बहुवचनान्तरूप ) और 'दधते' ( 'दध धारणे'-इस भ्वादिगणस्थ धातु के लट्-एकवचन का रूप तथा 'डुधाञ् धारणपोषणयोः'-इस जुहोत्यादिगणस्थ धातु के लट्-बहुवचन का रूप ) इन साधारण धर्मवाचक शब्दों का इनके साथ अपने उपात्त स्वरूप में ही अन्वय स्पष्ट हो रहा है। इसलिये यहां लिङ्ग अथवा वचन के भेद में भी प्रक्रम-भंग की कोई संभावना नहीं।

कालपुरुषविध्यादिभेदेऽपि न तथा प्रतीतिरस्खलितरूपतया विश्रान्तिमासायतीत्यसावपि भग्नप्रक्रमतयैव व्याप्तः ।

यथा—

अतिथिं नाम काकुत्स्थात्पुत्रमाप कुमुद्वती ।
पश्चिमाद्यामिनीयामात्प्रसादमिव चेतना ॥ ४६४ ॥

अत्र चेतना प्रसादमाप्नोति न पुनरापेति कालभेदः ।

प्रत्यग्रमज्जनविशेषविविक्तमूर्त्तिः कौसुम्भरागरुचिरस्फुरदंशुकान्ता ।
विभ्राजसे मकरकेतनमर्चयन्ती बालप्रवालविटपप्रभवा लतेव ॥ ४६५ ॥

अत्र लता विभ्राजते न तु विभ्राजसे इति सम्बोध्यमाननिष्ठस्य परभागस्य असम्बोध्यमानविषयतया व्यत्यासात्पुरुषभेदः ।

गङ्गेव प्रवहतु ते सदैव कीर्त्तिः ॥ ४६६ ॥

इत्यादौ च गङ्गा प्रवहति न तु प्रवहतु इति अप्रवृत्तप्रवर्त्तनात्मनो विधेः । एवं जातीयकस्य चान्यस्यार्थस्य उपमानगतस्यासम्भवाद्विध्यादिभेदः ।

अब उपमा के 'काल-भेद', 'पुरुष-भेद' तथा 'विधि-भेद' आदिरूप जो प्राचीन आलंकारिक-सम्मत दोष हैं वे भी वस्तुतः कोई अतिरिक्त अलंकार-दोष नहीं [क्योंकि इनमें भी 'भग्नप्रक्रमता' ही वस्तुतः ओतप्रोत है क्योंकि यदि कालादिभेद के होने से औपम्य की प्रतीति कुछ ऐसी विपरीत हो जाय जो कालादि-साम्य के होने से न हो तो इसे भी प्रक्रम-भङ्ग के अतिरिक्त और क्या कहा जा सकता है ! उदाहरण के लिये—

११. 'कुमुद्वती ( महारानी ) ने काकुत्स्थ ( महाराज कुश ) से अतिथि नामक पुत्र को वैसे ही प्राप्त किया जैसे चेतना ( बुद्धि ) रात्रि के पिछले पहर से प्रसाद ( उद्बोधन-स्फुरण ) को प्राप्त करती है ।' ( रघुवंश १७ )

में जो कालभेद है, क्योंकि कुमुद्वती ( उपमेय ) के साथ तो अतिथिं 'प्राप' ( लिट् ) अतिथि-नामक पुत्र को 'प्राप्त किया' का सम्बन्ध है और चेतना ( उपमान ) के साथ 'प्रसादं प्राप्नोति' ( लट् ) उद्बोधन 'प्राप्त करती है' का, वह भग्नप्रक्रमता नहीं तो और क्या हैं !

इसी प्रकार यहां अर्थात्—

१२. 'अरी ! अभिनव-स्नान से स्वच्छ सुन्दर बनी, कुसुम्भराग से रंजित रमणीय परिधान वाली ! तू तो कामदेव की पूजा में लगी किसी नवपल्लव-मनोहर शाखाकाण्ड की प्रसवभूमि लता सी ( जो कि नवजलसेक से विशेष सुन्दर तथा कुसुम्भकी लाली की भांति लाली लिये पुष्परज से भरी हो ) सुन्दर लग रही हो ।' ( रत्नावली १ )

में जो 'पुरुषभेद' ( 'लता विभ्राजते' 'त्वं विभ्राजसे' ) उपमानगत प्रथमपुरुष तथा उपमेयगत मध्यमपुरुष में परस्पर भेद-रूप दोष है वह 'भग्नप्रक्रमता' में ही अन्तर्भूत है क्योंकि संबोधित ( वासवदत्तारूप ) वस्तुविषयक 'विभ्राजसे' क्रिया के शेषांशभूत 'से' प्रत्यय का संबोधन के अयोग्य लता के साथ तब तक सम्बन्ध नहीं हो सकता जब तक इसका विपरिणाम ( 'से' का 'ते'-विभ्राजते-के रूप में परिवर्तन ) न हो जाय ।

इसी प्रकार—

१३. 'राजन् ! आपकी कीर्ति गंगा की भांति सदा सर्वत्र प्रवाहित होती रहे ।'

इत्यादि प्रसङ्गों में जो 'विधि-भेद' रूप दोष है क्योंकि जहां 'कीर्तिः प्रवहतु' में अप्रवृत्त प्रवर्त्तनरूप ( आशीर्वादात्मक ) 'विधि' है वहां ( उपमानभूत ) गंगा के लिये इस विधि को 'प्रवहति' के रूप में परिवर्तित करना पड़ता है, वह प्रक्रम-भंग नहीं तो और क्या है !

यहां प्रेरणा अथवा प्रवर्त्तनारूप विधि के व्यत्यास ( भेद ) में इस प्रकार के 'प्रार्थन' तथा 'आशंसन' आदिरूप अन्य अर्थों के भी व्यत्यास ( भेद ) अन्तर्भूत है क्योंकि यहां

ननु समानमुच्चारितं प्रतीयमानं वा धर्मान्तरमुपादाय पर्यवसितायामुपमाया मुपमेयस्य प्रकृतधर्माभिसम्बन्धान्न कश्चित्कालादिभेदोऽस्ति, यत्राप्युपात्तेनैव सामान्यधर्मेण उपमाऽवगम्यते यथा 'युधिष्ठिर इवायं सत्यं वदती'ति तत्र युधिष्ठिर इव सत्यवाद्ययं सत्यं वदतीति प्रतिपत्स्यामहे, सत्यंवादी सत्यं वदतीति च न पौनरुक्त्यमाशङ्कनीयम् रैपोषं पुष्णातीतिवत् युधिष्ठिर इव सत्यवदनेन सत्यवाद्ययमित्यर्थावगमात्। सत्यमेतत्, किन्तु स्थितेषु प्रयोगेषु समर्थनमिदन्नतु सर्वथा निरवद्यम् प्रस्तुतवस्तुप्रतीतिव्याघातादिति सचेतस एवात्र प्रमाणम्। असादृश्यासम्भवावप्युपमायामनुचितार्थतायामेव पर्यवस्यतः।

यथा—

भी ये जिस रूप से उपमेय (अथवा उपमान) में संगत होते हैं उस रूप से उपमान (अथवा उपमेय) में नहीं हुआ करते। यह सभी विध्यादिरूप दोष 'भग्नप्रक्रमता' में ही वस्तुतः समाया हुआ है।

इन उपर्युक्त दोष-ग्रस्त उदाहरणों के सम्बन्ध में ऐसा कहा जा सकता है कि जैसा कि यहां साधारण धर्म के ही उपात्त अथवा अध्याहृत (उच्चरित अथवा प्रतीयमान) रूप-भेद (जैसे कि 'अतिथिं नाम' आदि में साक्षात् उपात्त 'प्राप' भूतप्राप्ति-से भिन्न तथा उससे आक्षिप्त केवल 'प्राप्ति'रूप साधारण धर्म-भेद) के आधार पर उपमा सर्वथा निष्पन्न है जिसमें उपमेय के साथ भी कालादिरूप विशेषता से रहित शुद्ध साधारण धर्म का समन्वय हो रहा है इसलिये इनमें काल-भेद आदि अलंकार-दोष (वस्तुतः भग्नप्रक्रमतारूप दोष) नहीं है। इसी प्रकार कुछ ऐसे भी प्रसङ्गों, जैसे कि 'युधिष्ठिर इवायं सत्यं वदति' आदि में, जहां केवल 'सत्यं वदति' (सत्यवदनकर्तृत्व) रूप उपात्त साधर्म्य है और इस कालभेद-भिन्न साधर्म्य से न तो किसी अन्य शुद्ध साधर्म्य का अध्याहार संभव है और न उपादान, कालभेद-रूप दोष का एक और प्रकार का समाधान किया जा सकता है अर्थात् यह कहा जा सकता है कि 'युधिष्ठिर इवायं सत्यं वदति' में (उपमेयगत सत्यवदनकर्तृत्व का उपमानगत सत्यवदनकर्तृत्व से) कालभेद प्रतीत हो रहा है वह वस्तुतः है नहीं क्योंकि 'युधिष्ठिर इवायं सत्यं वदति' में जो औपम्य-प्रतीति है वह 'युधिष्ठिर इव सत्यवादी अयं सत्यं वदति'—इस रूप में रहा करती है (अब जब कि 'युधिष्ठिर इवायं सत्यं वदति' का 'युधिष्ठिर इव सत्यवादी अयं सत्यं वदति' यह अर्थ हुआ तब कालभेद कहां! क्योंकि 'सत्यवादित्व-सत्यवदनशीलत्वरूप त्रैकालिक साधारणधर्म किसी एक काल से अवच्छिन्द कैसे!) और जिस प्रकार 'रैपोषं पुष्णाति' '(यह व्यक्ति) धन के मुक्त हस्त से व्यय द्वारा पालन-पोषण करता है' जैसे प्रयोग में कोई पुनरुक्ति नहीं रहा करती (क्योंकि यहां पुष्टिरूप धात्वर्थ में ही सामान्यविशेषभाव की दृष्टि से विशेषणविशेष्यभाव अभिप्रेत है) उसी प्रकार 'युधिष्ठिर इव सत्यवादी अयं सत्यं वदति' में भी, जिसमें 'युधिष्ठिर इव सत्यवदनेन सत्यवादी अयम्' यह अर्थ-स्वरूप स्पष्ट प्रतीत हुआ करता है, पुनरुक्ति कहां? यह सब दोष-समाधान है! किन्तु सहृदय स्वयं ही बता सकते हैं कि यह सब क्या है! क्योंकि वस्तुतः बात तो यह है कि एक आध प्रयोगों में भले ही 'रैपोषं पुष्णाति' के प्रयोग-नियम के समर्थन की भांति काल-भेद का समर्थन कर दिया जाय किन्तु यह सब समर्थन इसलिये सर्वथा समीचीन नहीं क्योंकि जब प्रस्तुत वस्तु अर्थात् उपमा की प्रतीति में (साधारण धर्म की प्रतीति के विलम्ब से) विघ्न पड़ जाय तब 'भग्नप्रक्रमत्व' का निवारण क्या हुआ! और कैसे हुआ!

उपमा के अन्य दो दोष जैसे कि 'असादृश्य' और 'असम्भव' भी कोई अतिरिक्त दोष नहीं अपि तु 'अनुचितार्थत्व'रूप सामान्य दोष में ही निःसंदिग्धरूप से अन्तर्भूत दिखाई देते हैं। जैसे कि—

ग्रथ्नामि काव्यशशिनं विततार्थरश्मिम् ॥ ५६७ ॥

अत्र काव्यस्य शशिना अर्थानां च रश्मिभिः साधर्म्यं कुत्रापि न प्रतीतमित्यनुचितार्थत्वम् ।

निपेतुरास्यादिव तस्य दीप्ताः शरा धनुर्मण्डलमध्यभाजः ।
जाज्वल्यमाना इव वारिधारा दिनार्धभाजः परिवेषिणोऽर्कात् ॥ ५६८ ॥

अत्रापि ज्वलन्त्योऽम्बुधाराः सूर्यमण्डलान्निष्पतन्त्यो न सम्भवन्तीत्युपनिबध्यमानोऽर्थोऽनौचित्यमेव पुष्णाति ।

( उत्प्रेक्षा के दोषों का दोष-सामान्य में अन्तर्भाव )

उत्प्रेक्षायामपि सम्भावनं ध्रुवेवादय एव शब्दा वक्तुं सहन्ते न यथाशब्दोऽपि केवलस्यास्य साधर्म्यमेव प्रतिपादयितुं पर्याप्तत्वात् तस्य चास्यामविवक्षितत्वादिति तत्राशक्तिरस्यावाचकत्वं दोषः ।

---

१४. 'मैं तो किरणतुल्य अर्थ से प्रकाशमान चन्द्रसदृश काव्य की रचना में लगा हूँ।' इस उक्ति में जो 'असादृश्य' नामक उपमालङ्कार-दोष प्राचीन अलङ्कारशास्त्र में माना गया है वह 'अनुचितार्थत्व' के अतिरिक्त और कुछ नहीं क्योंकि यहां 'काव्य' का चन्द्र से और 'अर्थ' का किरणों से जो 'सादृश्य' स्थापित किया जा रहा है वह वस्तुतः एक अनुचित अर्थ है। अनुचित इसलिये कि न तो इसमें कोई कवि-प्रसिद्धि है और न कोई साधर्म्य।

इसी प्रकार—

१५. 'जैसे मध्याह्नवर्ती किं वा कुण्डलाकार-तेजोमय सूर्यबिम्ब से प्रदीप्त जलधारा निकले वैसे ही धनुर्मण्डलमध्यवर्ती उस राजा के तूणीर से-मानो मुख से ही-प्रज्वलित बाणवर्षा होने लगी।'

इस उक्ति में जिस 'असंभव'रूप दोष का निरूपण किया गया है वह वस्तुतः 'अनुचितार्थत्व' में ही समाया हुआ है क्योंकि 'सूर्यमण्डल से प्रदीप्त जलधारा के वर्षणरूप' असम्भव अर्थ का उपनिबन्ध अर्थ के अनौचित्य के बढ़ाने के अतिरिक्त और क्या हो सकता है ?

टिप्पणी—प्राचीन आलङ्कारिक जैसे कि भामह आदि उपमा के दोषों का दोष-सामान्य से पृथक् परिगणन कर चुके हैं। भामह ने 'उपमा' के ये दोष गिनाये हैं:—

'हीनताऽसम्भवो लिङ्गवचोभेदो विपर्ययः। उपमानाधिकत्वं च तेनाऽसदृशताऽपि च ॥
त एते उपमादोषाः सप्त मेधाविनोदिताः। सोदाहरणलक्ष्माणो वर्ण्यन्तेऽत्र च ते पृथक् ॥'
( काव्यालङ्कार २.३९-४० )

वामन ने भी 'काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति' ( ४ र्थ अधिकरण सूत्र ४ ) में भामह का ही अनुसरण करते हुये कहा है:—

'हीनत्वाधिकत्वलिङ्गवचनभेदाऽसादृश्याऽसम्भवास्तद्दोषाः ( उपमा दोषाः )'

रुद्रट ने उपर्युक्त उपमा-दोष-सप्तक को न मानते हुये भी उपमा के ४ दोष तो माने ही हैं—

'सामान्यशब्दभेदो वैषम्यमसम्भवोऽप्रसिद्धिश्च ।
इत्येते चत्वारो दोषा नासम्यगुपमायाः ॥' ( काव्यालंकार ११.२४ )

यहां काव्यप्रकाशकार ने प्राचीन आलंकारिकों की इसी मान्यता का खण्डन किया है जो कि सर्वथा युक्तियुक्त है। काव्यप्रकाशकार ने इन उपमा-दोषों के उदाहरण भी वे ही रखे हैं जो भामह, वामन आदि आचार्यों के हैं। काव्यप्रकाश की दृष्टि वस्तुतः अलंकारशास्त्र के विषयों के निरूपण में एक वैज्ञानिक दृष्टि है।

अनुवाद—उत्प्रेक्षा में 'यथा' शब्द के प्रयोग में जो 'अशक्तशब्दत्व'रूप दोष बताया गया है वह वस्तुतः कोई पृथक् अलङ्कार-दोष नहीं, अपितु 'अवाचकत्व'रूप दोष में ही अन्तर्भूत है क्योंकि 'सम्भावन'-'उत्प्रेक्षण' के अभिप्राय-प्रकाशन में समर्थ 'ध्रुवम्', 'इव'

यथ—

उद्ययौ दीर्घिकागर्भान्मुकुलं मेचकोत्पलम् ।
नारीलोचनचातुर्यशङ्कासंकुचितं यथा ।। ५६६.।।

उत्प्रेक्षितमपि तात्त्विकेन रूपेण परिवर्जितत्वात् निरूपाख्यप्रख्यं तत्समर्थनाय यदर्थान्तरन्यासोपादानं तत् आलेख्यमिव गगनतलेऽत्यन्तमसमीचीनमिति निर्विषयत्वमेतस्यानुचितार्थत्वैव दोषः ।

यथा—

दिवाकराद्रक्षति यो गुहासु लीनं दिवा भीतमिवान्धकारम् ।
क्षुद्रेऽपि नूनं शरणं प्रपन्ने ममत्वमुच्चैः शिरसामतीव ।। ६०० ।।

अत्राचेतनस्य तमसो दिवाकरात्त्रास एव न सम्भवतीति कुत एव तत्प्रयोजितमद्रिणा परित्राणम्, सम्भावितेन तु रूपेण प्रतिभासमानस्यास्य न काचिदनुपपत्तिरवतरतीति व्यर्थ एव तत्समर्थनायां यत्नः ।

( समासोक्ति के दोष का दोष-सामान्य में अन्तर्भाव-समर्थन )

साधारणविशेषणवशादेव समासोक्तिरनुक्तमपि उपमानविशेषं प्रकाशयतीति तस्यात्र पुनरुपादाने प्रयोजनाभावात् अनुपादेयत्वं यत्तत् अपुष्टार्थत्वं पुनरुक्तं वा दोषः ।

---

( मन्ये, शङ्के ) आदि के बदले केवल 'साधर्म्य'-प्रतिपादक 'यथा' शब्द का प्रयोग एक ऐसा प्रयोग है जो इसीलिये उत्प्रेक्षा में अशक्त-असमर्थ है क्योंकि उत्प्रेक्षण का अवाचक है। जैसे कि—

१. 'नीलकमल की हव कली, जो वापी के बीच निकली ऐसी निकली जैसे (अपनी अपेक्षा) नारी-लोचन के सौन्दर्य के आधिक्य के कारण सिमटी-सकुचायी हुई हो।'
में ( जहां उत्प्रेक्षावाचक 'ध्रुवम्' के बदले 'संभावन' में असमर्थ 'यथा' का प्रयोग है ) जो 'अशक्तशब्दत्वरूप' उत्प्रेक्षा-दोष है वह 'अवाचकत्व' दोष के अतिरिक्त और क्या है ?

इसी प्रकार उत्प्रेक्षा का वह दोष जिसे 'निर्विषयत्व' दोष कहा जाता है, जिसका अभिप्राय वास्तविकता से सर्वथा परे और इसीलिये सर्वथा मिथ्यारूप किसी संभावित ( उत्प्रेक्षित ) अर्थ के समर्थन अथवा उपपादन के लिये, शून्य में चित्र खींचने की भांति, किसी 'अर्थान्तर न्यास का' असमीचीन उपनिबन्ध है, वस्तुतः 'अनुचितार्थत्व'रूप दोष के अतिरिक्त और कुछ नहीं। जैसे कि इस सूक्ति अर्थात्—

२. 'यही वह हिमालय है जो दिन में सूर्य से डरे हुये से और इसलिये कन्दराओं में लुके-छिपे अन्धकार की जान बचाया करता है और ऐसा क्यों न हो जब कि बड़ों में शरणागत छोटे के लिये भी ममता ही करती है !' ( कुमारसम्भव १ )
में, जहां न तो अचेतन अन्धकार के लिये सूर्य से डरने की बात सम्भव है और न इस डर के कारण हिमालय के लिये उसे बचाने की ही, वहां ऐसे एकमात्र काल्पनिकरूप से प्रतीत होने वाले और इसी कारण उपपत्ति अथवा अनुपपत्ति की सम्भावना से दूर अर्थ का समर्थन इसीलिये तो 'निर्विषय' होगा क्योंकि व्यर्थ का प्रयास होने से 'अनुचित' माना जायगा और अनुचित कहा जायगा ?

समासोक्ति अलंकार में जिस 'अनुपादेयत्व'रूप अलङ्कार-दोष का निरूपण ( प्राचीन आलंकारिकों द्वारा ) हुआ है वह वस्तुतः 'अपुष्टार्थत्व' अथवा 'पुनरुक्तत्व' (अर्थपौनरुक्त्य) नामक दोष में ही अन्तर्भूत है क्योंकि साधारण विशेषण के सामर्थ्य से ही अनुक्त भी उपमानविशेष की प्रकाशिका 'समासोक्ति' में उपमान-विशेष के निष्प्रयोजन शब्दतः प्रतिपादन में जो 'अनुपादेयत्व' है वह 'अपुष्टार्थता' ( प्रतीत उपमान का पुनः अभिधान

यथा—

स्पृशति तिग्मरुचौ ककुभः करैर्दयितयेव विजृम्भिततापया।
अतनुमानपरिग्रहया स्थितं रुचिरया चिरयापि दिनश्रिया ॥ ६०१ ॥

अत्र तिग्मरुचेः ककुभां च यथा सदृशविशेषणवशेन व्यक्तिविशेषपरिग्रहेण च नायकतया नायिकात्वेन च व्यक्तिः तथा ग्रीष्मदिवसश्रियोऽपि प्रतिनायिकात्वेन भविष्यतीति किं दयितयेति स्वशब्दोपादानेन।

श्लेषोपमायास्तु स विषयः यत्रोपमानस्योपादानमन्तरेण साधारणेष्वपि विशेषणेषु न तथा प्रतीतिः।

यथा—

स्वयं च पल्लवाताम्रभास्वत्करविराजिता।
प्रभातसंन्ध्येवास्वापफललुब्धेहितप्रदा ॥ ६०२ ॥ इति

---

जिससें प्रस्तुत अर्थ की कोई पुष्टि न हो ) अथवा 'पुनरुक्ति' ( अर्थसामर्थ्य से प्रतीत भी उपमान का पुनः शब्दतः प्रतिपादन ) के अतिरिक्त और क्या है! जैसे कि इस सूक्ति अर्थात्—

३. 'जब सूर्य ने अपने करों (किरणों तथा हाथों) से दिशाओं का स्पर्श करना प्रारम्भ किया तब ( ग्रीष्म ) दिन श्री अत्यन्त संताप ( मनःखेद ) से भरी, बड़ी ( पुरानी ) होने पर भी, सुन्दर तथा अत्यधिक मान ( दीर्घता तथा कोप )-वती किसी प्रेमिका सी लगने लगी।'

में जो 'अनुपादेयत्व' नामक अलंकारदोष बताया गया है क्योंकि जब सूर्य और दिशाओं में सदृश विशेषणसामर्थ्य (कर से स्पर्श करना और कर से स्पृष्ट होना) तथा व्यक्तिविशेष ( सूर्यवाचक पुल्लिङ्ग शब्द और दिशावाचक स्त्रीलिङ्ग शब्द ) के स्वीकार द्वारा नायक-नायिकाभाव के स्पष्टीकरण में ग्रीष्मदिनश्री की प्रतिनायिकारूप से प्रतीति भी स्वभावतः सिद्ध है तब 'दयितया' इस उपमान शब्द के प्रयोग का क्या प्रयोजन! इसमें या तो 'अपुष्टार्थत्व' है या 'पुनरुक्ति'।

यहां 'स्पृशति तिग्मरुचौ' इत्यादि सूक्ति में श्लेषोपमा मानकर ( यह मानकर कि यहां 'जैसे किसी प्रेमी के द्वारा किसी एक प्रेमिका के छुये जाने से दूसरी प्रेमिका को दुःख होता है वैसे ही सूर्य के द्वारा दिशाओं के छुए जाने से ग्रीष्मदिनश्री को संताप होने लगा'—यह अर्थ है ) उपमान विशेष के 'अनुपादेयत्व'रूप दोष का निवारण भी नहीं किया जा सकता क्योंकि यहां श्लेषोपमा कहां! श्लेषोपमा तो वहां होती है, जैसे कि—'स्वयं च पल्लवाताम्र' इत्यादि सरीखी सूक्तियों में ) जहां विशेषण के सादृश्य में भी बिना उपमान विशेष के उपादान के उपमान की वैसी स्पष्ट प्रतीति नहीं हुआ करती जैसे कि समासोक्ति में हुआ करती है ( अर्थात् श्लेषोपमा तो वह है जहां उपात्तसाधर्म्य के उपमेयमात्र में ही अन्वित रहने के कारण उपमान का उपादान आवश्यक हो जाता है जैसे कि 'स्वयं च' आदि सूक्ति में 'प्रभातसंध्या'रूप उपमान के विना उपमा-चमत्कार प्रतीत नहीं हो सकता किन्तु 'स्पृशति' इत्यादि में जो समासोक्ति है उसमें 'दयितया'रूप उपमान विशेष इसलिये व्यर्थ प्रतीत होता है क्यों कि साधारण विशेषण के सामर्थ्य से ही इसकी प्रतीति स्वभावतः हो जाती है )।

**टिप्पणी**—काव्यप्रकाशकार की दृष्टि में 'श्लेषोपमा' कोई अलंकार नहीं। 'श्लेषोपमा' तो 'काव्यादर्श' की दृष्टि में एक अलंकार है जैसा कि इस उक्ति अर्थात्—

'शिशिरांशुप्रतिस्पर्द्धि श्रीमत् सुरभिगन्धि च।
अम्भोजमिव ते वक्त्रमिति श्लेषोपमा स्मृता ॥' ( काव्यदर्श २.२८ )

में स्पष्ट है। यहां 'स्वयं च पल्लवाताम्र' आदि जिस सूक्ति में 'श्लेषोपमा' मानकर 'स्पृशति तिग्म-

( अप्रस्तुतप्रशंसा के दोष का दोष-सामान्य में अन्तर्भाव )

अप्रस्तुप्रशंसायामपि उपमेयमनयैव रीत्या प्रतीतं न पुनः प्रयोगेण कदर्थतां नेयम् ।

यथा—

आहूतेषु विहङ्गमेषु मशको नायान् पुरो वार्यते
मध्येवारिधि वा वसंस्तृणमणिर्धत्ते मणीनां रुचम् ।
खद्योतोऽपि न कम्पते प्रचलितुं मध्येऽपि तेजस्विनां
धिक् सामान्यमचेतनं प्रभुमिवानामृष्टतत्त्वान्तरम् ॥ ६०३ ॥

अत्राचेतनस्य प्रभोरप्रस्तुतविशिष्टसामान्यद्वारेणाभिव्यक्तौ न युक्तमेव पुनः कथनम् ।

( अन्य अलंकार-दोषों का भी पृथक् गणन अनावश्यक )

तदेतेऽलङ्कारदोषाः यथासम्भविनोऽन्येऽप्येवंजातीयकाः पूर्वोक्तयैव दोषजात्याऽन्तर्भाविताः न पृथक् प्रतिपादनमर्हन्तीति सम्पूर्णमिदं काव्यलक्षणम् ।

---

रुचौ' आदि सूक्ति में श्लेषोपमा की संभावना का खण्डन किया गया है वह आचार्य उद्भट के 'कुमारसंभव' काव्य की सूक्ति है । किन्तु इस 'स्वयं च पल्लवाताम्र' आदि सूक्ति में आचार्य उद्भट ने 'अर्थश्लिष्ट' का स्वरूप निर्धारित किया है न कि 'श्लेषोपमा' का । संभवतः श्री प्रतीहार इन्दुराज की पंक्तियों अर्थात्—

**'एतयोश्च द्वयोरप्यर्थश्लेषशब्दश्लेषयोरुपमाप्रतिभोत्पत्तिहेतुत्वम् । 'प्रभातसंध्या' ह्यत्रोपमानं 'भगवती' उपमेया 'इव' शब्दश्चोपमानोपमेयभावं द्योतयति । शब्दव्यतिरेकेण तु साधारणो धर्मोऽर्थाधिकरणोऽत्र न विद्यते । तेन नेयमुपमा अपितु श्लेष उपमाप्रतिभोत्पत्तिहेतुः ।'** ( काव्यालंकारसारसंग्रहवृत्ति, पृष्ठ ६० )

की आलोचना के रूप में काव्यप्रकाशकार ने 'स्वयं च पल्लवाताम्रम्' आदि को 'श्लेषप्रतिभोत्पत्तिहेतु' उपमा मान कर इसके लिये 'श्लेषोपमा' इस संक्षिप्त शब्द का प्रयोग किया है ।

अनुवाद—**'अप्रस्तुतप्रशंसा' में भी जो 'अनुपादेयत्व'रूप अलंकार-दोष माना जाता है वह भी 'अपुष्टार्थत्व' अथवा 'पुनरुक्ति' नामक दोष में भी समा जाता है क्योंकि जब यहां भी साधारण विशेषण-सामर्थ्य से ही प्रस्तुत ( उपमेय ) की प्रतीति स्वाभाविक है तब इसके प्रत्यायन के लिये पुनः शब्दोपादान 'अपुष्टार्थता' अथवा 'पुनरुक्ति' नहीं तो और क्या है !**

**उदाहरण के लिये इस सूक्ति अर्थात्ः—**

**'धिक्कार है उस जाति मात्र को, उस अचेतन तथा स्वरूपतारतम्य के आलोचन से शून्य किसी ( अविवेकी तथा अविचारक ) तुच्छ नृप सरीखे सामान्य को, जिसका यही अभिप्राय है कि पक्षियों की दौड़ में मच्छड़ के दौड़ने से भी कोई क्षति नहीं, रत्नाकर में पड़े मणियों के बीच वहां पड़े कांच की गणना में भी आपत्ति नहीं और न प्रकाशमान पदार्थों की गणना में जुगुनू के ही गिन लिये जाने में कोई दोष हो !'** ( भल्लटशतक ६९ ) **में, जहां समर्थ विशेषणों से विशिष्ट सामान्य ( जातिमात्र )रूप अप्रस्तुत के द्वारा ही प्रस्तुतरूप अविवेकग्रस्त किसी नृप की प्रतीति स्वाभाविक है, पुनः 'प्रभुमिव' इस रूप से प्रस्तुत का व्यर्थ उपादान 'अपुष्टार्थता' अथवा 'पुनरुक्ति' के अतिरिक्त और क्या है !**

**निष्कर्ष यह निकला कि जब ये अलंकार-दोष और इनके अतिरिक्त और भी अलंकार-दोष जो ( प्राचीन आलंकारिकों द्वारा ) इसी प्रकार के बताये गये हैं, वस्तुतः दोषप्रकरण में निरूपित दोष-सामान्य में ही अन्तर्भूत किये जा सकते हैं, तब इनका पृथक् प्रतिपादन अनुचित नहीं तो और क्या है !**

( अन्तमङ्गल )

इत्येषमार्गो विदुषां विभिन्नोऽप्यभिन्नरूपः प्रतिभासते यत् ।
न तद्विचित्रं यदमुत्र सम्यग्विनिर्मिता सङ्घटनैव हेतुः ॥ १ ॥

इति काव्यप्रकाशेऽर्थालङ्कारनिर्णयो नाम दशमोल्लासः ।

( कव्यप्रकाश में काव्य-स्वरूप का पूर्णनिरूपण )

उपसंहार में ऐसा निवेदन अनुचित नहीं कि अब तक काव्य-स्वरूप, काव्य-प्रकार आदि का जैसा निरूपण किया गया उसे चतुरस्र तथा सर्वतोभद्र समझना चाहिये।

यहां-इस 'काव्यप्रकाश' में-जो कार्य किया गया है वह काव्य-शास्त्र के विषयों का एक चतुरस्र किंवा समीचीन गुम्फन मात्र है किन्तु यही वह गुम्फन-वैचित्र्य है जिसके द्वारा प्राचीन अलंकार-शास्त्र में पृथक्-पृथक् रूप से प्रतिपादित भी काव्य-विषय ( अलंकार, गुण, रीति, ध्वनि, रस आदि ) एक समन्वित, समञ्जसरूप में झलक उठते हैं। इससे बढ़ कर एक काव्य-समीक्षात्मक कृति का और वैचित्र्य क्या !

टिप्पणी—काव्यप्रकाश के इस अन्त-मङ्गल-श्लोक का अन्य अभिप्राय अर्थात् 'मम्मट की कृति की अलक द्वारा पूर्ति' का भाव भी लिया जाता आ रहा है। उदाहरण के लिये काव्यप्रकाश के सर्वप्रथम व्याख्याकार माणिकचन्द्र ( ११५९ ई० ) ने यहां यह कहा है—

'अथ चायं ग्रन्थोऽन्येनारब्धोऽपरेण च समर्थित इति द्विखण्डोऽपि सङ्घटनावशादखण्डायते।'

'काव्यप्रकाशसंकेत' के रचयिता 'रुचक' का भी ऐसा ही कथन है—

'एतेन महामतीनां प्रसरणहेतुरेष ग्रन्थो ग्रन्थकृताऽनेन कथमप्यसमाप्तत्वादपरेण च पूरितावशेषत्वात् द्विखण्डोऽप्यखण्डायते।'

'काव्यप्रकाशनिदर्शन' के प्रणेता राजानक आनन्द ( १६६५ ई० ) ने भी यहां यही अभिप्राय स्पष्ट किया है—

कृतः श्रीमम्मटाचार्यवर्यैः परिकरावधिः। प्रबन्धः पूरितः शेषो विधायाऽलकसूरिणा ॥

इस प्रकार यहां जो निष्कर्ष सम्भव है वह यह है कि यह अन्त-मङ्गल-श्लोक 'अलक' रचित है जिसमें अलक ने आचार्य मम्मट के 'परिकर' तक रचित काव्यप्रकाश की अपने द्वारा समञ्जस पूर्ति का संकेत किया है।

दशम उल्लास समाप्त

## ( अन्तमङ्गल )

नाट्यशास्त्रस्य नाट्ये तां वीक्षां प्रेक्षकसम्मताम् ।
काव्ये सञ्चारयामास भामहो यस्तमाभजे ॥ १ ॥

काव्यालङ्कारतत्त्वस्य भामहेक्षितमर्मणः ।
काव्यादर्शे कृताऽन्वीक्षा दण्डिना येन तं नुवे ॥ २ ॥

उद्भटं तमलङ्कारसारसङ्ग्रहकारिणम् ।
नुवे दृष्टाभिधातत्त्वं काव्याचार्यगणोद्भटम् ॥ ३ ॥

वामनं तं भजे येन काव्यतत्त्वस्य मालिका ।
रीतिसूत्रेण लोकस्य तुष्ट्यै पुष्ट्यै च निर्मिता ॥ ४ ॥

सर्वालङ्कारसौन्दर्ये काव्यसौन्दर्यदर्शिनम् ।
प्रणमामि मुदा तञ्च रुद्रटं विमलेक्षणम् ॥ ५ ॥

काव्यमानन्द इत्येवं यस्यासौ शेमुषी सदा ।
आनन्दवर्धनाचार्यं परानन्देन तं भजे ॥ ६ ॥

काव्यमीमांसकं नौमि नाम्ना यो राजशेखरः ।
यत्कृतिर्ह्यंशशिष्टाऽपि चमत्कारैककारणम् ॥ ७ ॥

मुकुलं नौमि तं यस्य प्रज्ञालोकेन साभिधा ।
मुकुलीकृतकाव्यार्था काव्यज्ञैरीक्षिता पुरा ॥ ८ ॥

नाम्नाऽभिनवगुप्तो यः काव्याचार्यविचक्षणः ।
रसिकाचार्यवर्यश्च तं स्मरामि सदा हृदि ॥ ९ ॥

मम्मटं तं हि पूर्वेषामेतेषामंशधारिणम् ।
'काव्यप्रकाश'दानेन लोकम्पृणमथाभजे ॥ १० ॥

काव्यप्रकाशो येनाऽयं व्याख्याभिख्यासु दीपितः ।
सुब्रह्मण्यं तमाचार्यं सेवेऽहं परया मुदा ॥ ११ ॥

शमिति

—+—

समाप्तश्चाऽयं ग्रन्थः



# श्लोकानुक्रमणिका

—oo✽oo—

सर्वविध पुस्तक प्राप्तिस्थान—

**चौखम्बा विद्या भवन**

चौक, बनारस-१

# हिन्दी रसगङ्गाधर

आचार्य मदनमोहन झा

इस पर अत्यन्त सरल संस्कृत व्या[illegible] और उस व्याख्या तथा मूल के स्पष्ट[illegible] करण के लिये जो सुविस्तृत हिन्[illegible] भाष्य किया गया है इससे रसगङ्गाध[illegible] में एक नवीन मौलिकता आ गई है। इस[illegible] हिन्दी भाष्य में ग्रन्थकार का आशय इतना स्पष्ट हुआ है कि हिन्दी भाष्य मात्र ही आद्योपान्त एक बार पढ़ लेने से विषय चिर-अभ्यस्त की भाँति हृदयपटल पर अङ्कित हो जाता है।

विशेषता यह है कि इस क्षेत्र के समस्त मत-मतान्तरों एवं प्रस्तुत ग्रन्थ के पूर्व-टीकागत सम्यक् रूप से अप्रतिपादित अंशों का हृदयस्पर्शी मार्मिक युक्तियों द्वारा जो निराकरण तथा विवेचन किया गया है वह निश्चय ही अभूतपूर्व है। रसगङ्गाधर की आधुनिक संस्कृत टीका, टिप्पणी या हिन्दी अनुवाद की सयुक्तिक आलोचना भी हिन्दी भाष्य में की गई है। लगभग १०० पृष्ठों की विस्तृत आलोचनात्मक इसकी भूमिका मात्र पढ़ लेने से छात्रों को मुख्य-मुख्य सिद्धान्तों का आवश्यक बोध हो जायगा।

भाषा अत्यन्त सरल होते हुए भी विषय के सर्वथा अनुकूल अर्थात् सरस है। विद्वानों की सर्वतोमुखी प्रतिभा का इस ग्रन्थ में सुन्दर विलास देखने को मिलता है। संस्कृत-साहित्य के अध्येता, अध्यापकों एवं अनुरागियों के लिये यह संस्करण सर्वथा ही नवीन, शास्त्र का यथार्थ उपदेष्टा, अतः संग्रहणीय और मननीय है।

उत्प्रेक्षालङ्कारान्त मूल्य १८)

चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी–१